# ३५ आरती संग्रह

प्रथम आरती ।

यह विधि मंगल आरती कीजै । पञ्च परम पद भजि सुख लीजै ॥ टेक ॥ प्रथम आरती श्रीजिनराजा । भव दधि पार उतार जिहाजा ॥ १ ॥ दूजी आरती सिद्धन केरी । सुमरण करत मिटै भव फेरी ॥ २ ॥ तीजी आरती सूर मुनिन्दा । जन्म मरण दुख दूर करिन्दा ॥ ३ ॥ चौथी आरती श्री उवज्झाया । दर्शन देखत पाप पलाया ॥४॥ पांचवो आरती साधु तुम्हारी । कुमति विनाशन शिव अधिकारी ॥ ५ ॥ छट्ठी ग्यारह प्रतिमा धारी । श्रावक वन्दों आनन्द कारी ॥ ६ ॥ सातवीं आरती श्रीजिनवाणी । द्यानत स्वर्ग मुक्ति सुखदानी ॥ ७ ॥

द्वितीय आरती ।

आरती श्रीजिनराज तुम्हारी । कर्म दलन सन्तन हितकारी ॥टेक॥ सुर नर असुर करत तव सेवा । तुमहीं सब देवनके देवा ॥१॥ पञ्च महाव्रत दुद्धर धारे । राग दोष परिणाम विडारे ॥ २ ॥ भव भयभीत शरण जे आये । ते परमारथ पन्थ लगाये ॥ ३ ॥ जो तुम नाम जपै मन माहिं । जन्म मरण भय ताको नाहिं ॥४॥ समोशरण सम्पूरण शोभा । जीते क्रोध मान मद लोभा ॥५॥ तुम गुण हम कैसे कर गावैं । गणधर कहत पार नहिं पावें ॥६॥ करुणा सागर करुणा कीजै । द्यानत सेवकको सुख दीजै ॥७॥

तृतीय आरती ।

आरती कीजै श्रीमुनिराजकी । अधम उधारन आतम काजकी ॥ टेक ॥ जा लक्ष्मीके सब अभिलाशी । सो साधन कर्दम वंन

नाशी ॥१॥ सब जग जीत लियो जिन नारी। सो साधनि नागिनि वत छारी ॥२॥ विषयन सब जगको वश कीने। ते साधन विषवत तज दीने॥३॥ भुविकोराज चहत सब प्राणी ॥ जीर्ण तृणवत त्यागो ध्यानी ॥४॥ शत्रु मित्र सुख दुख सम माने। लाभ अलाभ बराबर जाने ॥५॥ छहों कायि पीड़न व्रत धारें। सबको आप समान निहारैं ॥ ६ ॥ यह आरती पढ़ै जो गावै। द्यानत मन वांछित फल पावै

चतुर्थ आरती।

किस विधि आरतो करौं प्रभु तेरी। अगम अकथ जस बुध नहिं मेरी ॥ टेक ॥ समुद्र विजय सुन रजमति छारी। यों कहि थुति नहिं होय तुम्हारी ॥ १ ॥ कोटि स्तम्भ वेदी छवि सारी। समोशरण थुति तुमसे न्यारी ॥२॥ चारि ज्ञान गुन तिनके स्वामी। सेवकके प्रभु अन्तर्यामी ॥ ३ ॥ सुनके वचन भविक शिव जाहिं। सो पुद्गलमें तुम गुण नाहिं ॥४ ॥ आतम ज्योति समान बताऊं। रवि शशि दीपक मूढ़ कहाऊं ॥ ५ ॥ नमत त्रिजग पति शोभा उनकी। तुम शोभा तुममें निज गुणकी ॥ ६ ॥ मानसिंह महाराजा गावे। तुम महिमा तुम ही बन आवे ॥ ७ ॥

पञ्चम आरती।

यह विधि आरतो करूं प्रभु तेरी। अगम अबाधित निज गुण केरी ॥ टेक ॥ अचल अखंड अतुल अविनाशी। लोकालोक सकल परकाशी ॥ १ ॥ ज्ञान दरश सुख बल गुणधारी। परमातमा अविकल अविकारी ॥२ ॥ क्रोध आदि रागादिक तेरे। जन्म जरा-मृत कर्म न नेरे ॥ ३ ॥ अवपु अबंध करण सुखराशी। अभय अनाकुल शिवपद वासी ॥ ४ ॥ रूप न रेख न भेष न कोई। चिन्मू

रति प्रभु तुमहीं होई ॥ ५ ॥ अलख अनादि अनन्त अरोगी। सिद्ध विशुद्ध स्वआतम भोगी ॥ ६ ॥ गुण अनन्त किम वचन बतावे। दीपचन्द्र भव भावना भावे ॥ ७ ॥ इति ॥

## ३६ चेतन सुमतिकी होली।

अबकी मैं होरी खेलों सुमतिसे। यह मन भाय गई मेरे डटके ॥ टेक ॥ अनुभव गात्र दम सुख पिचकारी, तकि २ मारो कुमति घर हटके ॥ १ ॥ ज्ञान गुलाल थाल निज परिणति लालनलाल कुचाल पलटके ॥ २ ॥ प्रमुदित गात्र क्षमादिक सखियां शम दम साज मन्दिर में खटके ॥ ३ ॥ नयो २ फाग नयो २ अवसर खेले हजारी क्यों भव भटके ॥ ४ ॥

## ३७ आसाराम कृत होली।

होरी रे मन तोहि खिलाऊं चेतन राम रिझाऊं। अम्बर अंग करों अति सुन्दर भूषण भाव बनाऊं। कर्म सबे वसु केसर घोरों गर्व गुलाल उड़ाऊं ॥ भलीविधि धूम उड़ाऊं ॥ १ ॥ चोआ चित्त करों अति सियरों हियरो अति जरद जड़ाऊं। ज्ञानके सागरमें धसके तहां ते सबरी गहि ल्याऊं। भली विधि मंगल गाऊं ॥२॥ मन मृदङ्ग बजे मधुरी ध्वनि कर खम्माच बजाऊं। पञ्च सखी अपने संग लेके सुघूम घमार-नचाऊं भली विधि सों निरताऊं॥३॥ ऐसी होरी जे मुनि खेलें तिन पद शीस नवाऊं। आसाराम करें विनती प्रभु भक्ति अभैपद पाऊं। तबैं निज दास कहाऊं ॥४॥

## ३८ मानिक कृत होली।

जामें आवागमन चाकी डोरी। हमारेको खेल ऐसो होरी

॥ टेक ॥ हिंसादिक नित धाय २ के वहु विधि कर पकरोरी। पाप कींच वहु भांति लपेटत विषय कुरंग छिरकोरी ॥ १ ॥ कुमति कुनारि डारि भ्रम फांसी वहुत करी वरजोरी। कर्म धूल अंग ल्यावत प्यावत मोह अमल कटोरी ॥ २ ॥ कषाय पचीस नृत्य कारिन संग गति २ नाछत चोरी। राग द्वेष दोऊ छैल छबीले देत कुमगकी डोरी ॥ ३ ॥ यों चिरकाल खेल जिय मानिक पाये दुःख करोरी। जनधर्म परभाव भविक अब प्रीति सुपदसों जोरी॥४॥

## ३६ गंगा कृत होली।

खेलत फाग प्रवीना ॥ टेक ॥ दया वसन्त सखा दश लाक्षण समकित रंग जु कीना। ज्ञान गुलाल चारित्र अर्गजा शील अतरमें भीना ॥ १ ॥ ध्यानानल आस्रव होरी दावन्ध त्रपत कर खीना। निर्जर नेह मुकत धन फगुआ निज परणतिको दीना ॥ २ ॥ गंगा मन आनन्द भयो है सब विकलप तज दीना। निज सर्वज्ञनाथ प्रभु आगे नाम निरन्तर लीना ॥ ३ ॥

## ४० मेवाराम कृत होली।

अरे मत खेल खिलारी फाग रचो संसारी ॥टेक॥ काम क्रोध दोऊ छैल छबीले कुमति हाथ पिचकारी। पाप कीचं बहु भांति भरी है देत वदनपर डारी ॥१॥ मोह मृदङ्ग मजीरा मान मद लोभ तमूरा धारी। आशा तृष्णा निरत करत हैं लेत तान गति न्यारी ॥ २ ॥ पांच पचीसी कामिनो घटमें गावत मनसो गारी। झगड़२ मिलि फगुआ मांगत भाव बतावत भारी ॥ ३ ॥ खेलत खेल युग बहु बीते अब जिय भयो दुखारी। मेवाराम जैन हित होरी अबकी बर हमारी ॥ ४ ॥

## ४१ मानिक कृत होली

कहा बानि परी पिय तोरी-कुमति संग खेलत है नित होरी ॥टेक॥ कुमति कूर कुविजा रंग राची लाज शरम सब छोरी ।१ राग द्वेष मय धूलि लगावे नाचे ज्यों चकडोरी । अक्ष विषय रंग भरि पिचकारी कुमति कुत्रिय सखोरी । जा प्रसंग चिर दुखी भये फिर प्रीति करत बरजोरी ॥ २ ॥ निज घरकी पिय सुधि बिसारके परन पराई पोरी । तीन लोकके ठाकुर कहियत सो विधि सबरी थोरी ॥ ३ ॥ बरजि रही बरजों नहिं मानत ठानत हठ बरजोरी । हठ तजि सुमति सीख भजि मानिक तो बिलसो शिव गोरी ॥४॥

## ४२ दौलत कृत होली।

छाड़ि दे तूं यह बुधि भोरी-वृथा पर सों रत जोरी ॥ टेक ॥ जे पर हैं न रहैं थिर पोपत जे कल मलकी झोरी । इन सों करि ममता अनादिसे बंधे कर्मकी डोरी । सहे भव जलधि हिलोरी ॥१॥ वे जड़ हैं तूं चेतन ज्योंही आप बतावत जोरी । सम्यक् दर्शन ज्ञान चरण तप इन सत्संग रचोरी ॥ सदा विलसौ शिव गोरी ॥ २ ॥ सुखिया भये सदा जे नर जासों ममता टोरी । "दौल" हिये अब लीजे पीजे ज्ञान पियूप कटोरी ॥ मिटे भव व्याधि कठोरी ॥ ३ ॥

## ४३ इंग्लिश शिक्षा पर होली

छैल मिडिल कैसी होरी मचाई ॥ टेक ॥ देशी रीति लिवास छांड़िके कोट लिये सिलवाई । खुले अगाड़ी कटे पिछाड़ी टोपी गोल जमाई । घड़ी आगे लटकाई ॥ छैल मिडिल कैसी० ॥ १ ॥ बूटदैवको पहिन पांवमें तनियां खूब कसाई । बैठन नहिं पतलूनदेत

है ठाढ़े करन मुनाई। धन्य अङ्गरेजी आई छैल० ॥ २ ॥ टेढ़ा डंडा हाथ साथमें बंडा श्वान सुहाई। गले गुलूबन्द कालर डटके मुखमें चुरट दबाई। धुआं फक फक उड़ाई ॥ छैल० ॥ ३ ॥ घरमें जा अंगरेजो बोलें समझन नाहिं लुगाई। मागें वाटर देती हैं रोटी बोल उठे झुंझलाई। डेम यू क्या ले आई ॥ छैल० ॥ ४ ॥ कौन बनावे रंग बसन्ती कौन गुलाल उड़ाई। स्याहीकी डब्बिया हाथ बुरुस है करते हैं बूट सफाई। छोड़के सलेमसाई ॥ छैल० ॥ ५ ॥ सातों जाति मिडिलकर बैठे दूर भई पण्डिताई। गिट पिट मिस्टर होटल जावें मदिरा मटन उडाई। लेडीसे आंख लड़ाई ॥ छैल० ॥

## ४४ तीर्थंकरोंकी स्तुति प्रभाती

वंदों जिन देव सदा चरण कमल तेरे। जा प्रसाद सकल कर्म छूटत अघ मेरे ॥ टेक ॥ ऋषभ अजित संभव अभिनन्दन केरे। सुमति पद्म श्री सुपार्श्व चन्द्रा प्रभु मेरे ॥ १ ॥ पुष्प दन्त शीतल श्रेयांस गुण घनेरे। वासपूज्य विमल अनन्त धर्म जग उजेरे ॥२॥ शांति कुन्थु अरह मल्लि मुनि सुव्रत केरे। नमि नेमि पार्श्वनाथ महावीर मेरे ॥ ३ ॥ लेत नाम अष्टयाम छूटत भव फेरे। जन्म पाय जादोराय चरननके चेरे ॥ ४ ॥

## ४५ जवाहर कृत प्रभाती

उठि प्रभात सुमिरन कर श्री जिनेन्द्र देवा ॥ टेक ॥ सिंहासन झिलमिलात तीन छत्र शिर सुहात चमर फहरात सदा भविजन भजेवा ॥ १ ॥ भटे श्री पार्श्व जिनेन्द्र कर्मके कटे जु फन्द अस्वसेनके जु नन्द वामा सुखदेवा ॥ २ ॥ वानी तिहुं काल खिरै;

पशुवन पर दृष्टि परे नमत सुरनर मुनी-न्द्रादिक चरन सीस नेवा ॥ ३ ॥ प्रभुके चरणार्विन्द जपत हैं जवाहरचन्द्र कर जोरें ध्यान धरें चाहत नित सेवा ॥ ४ ॥

४६ दौलतकृत प्रभाती

पारस जिन चरण निरखि हरप ज्यों लहायो । चितवत चन्द्रा चकोर ज्यों प्रमोद पायो ॥ टेक ॥ ज्यों सुनि घनघोर सोर मोरके मनं हरप ओर रंक निधि समाज राज पाय मुदित थायो ॥१॥ ज्यों जन चिर क्षुधित कोय भोजन लंह सुखित होय भेषज मद हरन पाय आतुर हरषायो ॥ २ ॥ वासर धनि आज दुरित दुरे फिर सुकृत आज शान्ताकंत देखि महामोह तम विलायो ॥३॥ जाके गुन जानन शोभानन भव-कानन इमि जान दौल सरन आय शिव सुख ललचायो ॥ ४ ॥

४७ दौलतकृत प्रभाती

निरखत जिन चन्द्र वदन सुपद सुरुचि आई ॥ टेक ॥ प्रगटी निज आनकी पिछान ज्ञान भानकी कला उद्योत होत काम यामि-नी पलाई ॥१॥ सासत आनन्द स्वाद पायो विनसो विषाद मानन अमिष्ट इष्ट कलपना नसाई ॥ २ ॥ साधी निज साधकी समाधि मोह व्याधिकी उपाधि कविराधिके अराधना सुहाई ॥३॥ धन दिन छिन आज सुगुन चिंते जिनराई । सुधरो सब काज दौल अचल रिद्धि पाई ॥ ४ ॥

४८ णमोकार महिमा प्रभाती

प्रातकाल मंत्र जपो णमोकार भाई । अक्षर पैंतीस शुद्ध हृदयमें धराई ॥ टेक ॥ नर भव तेरो सुफल होत पातक टर जाई । विघन

जासु दूर होत संकटमें सहाई ॥ १ ॥ कल्पवृक्ष कामधेनु चिन्ताम-णि जाई। ऋद्धि सिद्धि पारस तेरे प्रगटाई ॥ २ ॥ मंत्र जन्त्र तन्त्र सब जाही बनाई। सम्पति भण्डार भरे अक्षय निधि आई ॥३॥ तीन लोक माहिं सार वेदनमें गाई। जगमें प्रसिद्ध धन्य मंगलोक भाई ॥ ४ ॥

### ४९ भागचन्दकृत प्रभाती

परणति सब जीवनकी तीन भांति वरणी। एक पुण्य एक पाप एक राग हरणी ॥ टेक ॥ जामें शुभ अशुभ बन्द वीतराग परणति भव समुद्र तरणी ॥ १ ॥ छांड़ि अशुभ क्रिया कलाप मत करो कदाचि पाप शुभमें न मगन होय अशुद्धता विसरणी ॥ २ ॥ यावत ही शुभोपयोग तावत ही मन उद्योग तावत ही करण योग कही पुण्य करणी ॥३॥ भागचन्द्र आ प्रकार जीव लहे सुख अपार याको निरधार स्याद्वादकी उचरणी ॥४॥

### ५० जैनदासकृत प्रभाती

उठि प्रभात पूजिये श्री आदिनाथ देवा। आलसको त्याग जागि पूजा विधि मेवा ॥ टेक ॥ जल चन्दन अक्षत प्रीति सम लेवा। पुष्पते सुवास होय काम जरि जेवा ॥ १ ॥ नैवेद्य उज्ज्व-ल करि दीप रतन लेवा। धूपते सुगन्ध होय अष्ट कर्म खेवा ॥ २ ॥ श्रीफल बादाम लौंग डोंड़ा शुभ मेवा। उज्वल करि अर्घ पूजि श्रीजिनेन्द्र देवा ॥३॥ जिनजी तुम अर्ज सुनो भवदधि उत-रेवा। जैनदास जन्म सुफल भगति प्रभू एवा ॥ ४ ॥

### ५१ भवानीकृत प्रभाती

ताण्डव सुरपतिने जहां हर्ष भाव धारी। ॥ टेक ॥ रुनु रुनु

रुनु नूपुर ध्वनि ठुमकि २ पैंजन पग झुन झुन झुन किन छवि लगति अति प्यारी ॥ १ ॥ अ न न न न सार द्वानि स न न न न न किन्नरान अ घ घ घ गंधर्व सर्व देत जहां नारी ॥२॥ पं पं पं पग झपटि फं फं फ फ न न न न न वं व मृदङ्ग वाजे वीना धुन सारी ॥ ३ ॥ अ द द द द द विद्याधर दि दि दि दि दि दि देव सकल दास भमानी ज्यो कहें जिन चरनन बलिहारी ॥ ४ ॥

५२ मानिककृत भजन

नहीं रुचे और छवि नैननमें, तेरी शान्ति छवी मन बस गई रे ॥टेक॥ निर्विकार निर्ग्रंथ दिगम्बर देखत कुमति विनसि गई रे ॥ १ ॥ चिर मिथ्यातम दूर करनको चन्द्र कला सी दरश रही रे ॥२॥ मानिक मन मयूर हरषनकों मेघ घटा सी दरश रही रे ॥३॥

५३ नवलकविकृत खम्माच

आज कोई अद्भुत रचनारची ॥ टेक ॥ समोशरण शोभा देखनको होड़ा होड़ी मची ॥ १ ॥ स्वर्ग विमान तले छवि जाके देखत मनन खिची ॥ २ ॥ जिन गुण स्वादन रसिया परनकी रीझन जात मची ॥ ३ ॥ नवल कहे ऐसो मन आवे हय धार कर नची ॥ ४ ॥

५४—मोहनलालकृत भंझोटी ।

देखि सखी छवि आज भलो रथ चढ़ि यदुनन्दन आवत हैं ॥ टेक ॥ तीन छत्र माथे पर सोहैं त्रिभुवननाथ कहावत हैं ॥ १ ॥ मोर मुकट केसरिया जामा चोसठ चमर ढुरावत हैं ॥ २ ॥ ताल मृदङ्ग साज सब बाजत आनन्द मङ्गल गावत हैं ॥ ३ ॥ मोहनलाल जास चरननकी झुकि झुकि शीस नवावत हैं ॥४॥

### ५५ विहारीकृत—राग देश ।

आज जिनराज दरशनसे भयो आनन्द भारी है ॥ टेक ॥ लहे ज्यों मोर घन गर्जे सुनिधि पाये भिखारी है। तथा मो मोदकी वार्ता नहीं जाती उचारी है ॥१॥ जगतके देव सब देखे क्रोध भय लोभ भारी है ॥ तुम्हीं दोषावरण विन हो कहा उपमा तिहारी है ॥२॥ तुम्हारे दर्शविन स्वामी भई चहुंगतिमें ख्वारी है। तुम्हीं पद कंज नमते ही मोहनी धूल झारी है ॥३॥ तुम्हारी भक्तिसे भवजन भये सब सिन्धु पारी हैं। भक्ति मोहि दीजिये अविचल सदा याचक विहारी है ॥४॥

### ५६ मानिककृत—सोरठा ।

ज्ञानी पिया क्यों विसरे निज देश। कुमति कुरमिनी सोत संग राचे छाय रहे परदेश ॥ टेक ॥ अनन्तकाल परदेशनि छाये पाये बहुत कलेश। देश तुम्हारो सुपद समारो त्रिभुवन होउ नरेश ॥१॥ भ्रम मद पाय छकाय रहो घन ज्ञान रहो नहिं लेश। दुखी भये विललात फिरत हो गति २ धरि दुरिभेश ॥२॥ यह संसार जानि लख सुख नहीं रंचक लेश। मानिक काल लब्धि पावस लहि सुमति हाथ उपदेश ॥ ३ ॥

### पिल्लू।

स्वामी मुजरा हमारा लीजे ॥ टेक ॥ तुम तो वीतराग आनंद घन हमको भी अब कीजे ॥ १ ॥ जगके देव सब रागी द्वेषी यासे निज गुण दीजे ॥२॥ आदि देव तुम समानको वेग अचल पद दीजे ॥

### ५७ हीरालाल कृत रेखता

भगवान आदिनाथ जिन सों मन मेरा लगा। आराम मुझे

होत दुःख दर्शसे भगा ॥ टेक ॥ मरु देवी नन्द धर्म कन्द कुलमें सुर उगा । नृप नाभिराजके कुमार नमत सुर खगा ॥१॥ युगका निवार धर्मको संसारको तगा । वसु कर्मको अराय शिव पन्थमें लगा ॥२॥ अब तो करो शिताब मिहरबान दिल लगा । कहैं दास हीरालाल दीजे मुक्तिका मगा ॥३॥

५८ हजारी कृत—गजल।

ख्याल कर दिल मझार चेतन अजब करमने झकाई गतियां ॥टेक॥ निगोद बस कर सुबोध खोया त्रिजग व नारक वनस्पतियां । कभी मनुष वा कभी सुरग वा अनादि ते दिन बिताई रतियां ॥२॥ यह दुःख भर २ यतीम हूवा न गोरकी कहुं सुनाई बतियां । पड़ा हूं अब तो उसीके दर पर लगें हजारी न यम की पतियां ॥३॥

५९ हजारीकृत—लावनी।

प्रभू भवसागर पार करो, मेरे रागादिक शत्रु हरो ॥ टेक॥ तुम्हीं हो नित्य निरञ्जनदेव । कर इन्द्रादिक थारी सेव ॥ नामसे पाप टरैं स्वयमेव । अरज चित दीजे हमारी एव ॥ दोहा ॥ तुम सुमरनसे नाथजी, सीजे हमरो काज ॥ तुम देवनके देव हो, लोक शिखिर महाराज ॥ जगतमें तारन बिरद धरो । मेरे रागादिक० ॥१॥ जन्म मरणादि अनल भारी । चरण थुति झरत सलिल झारी ॥ तासु मिट जात तापकारी । होत सुख अविचल अविकारी ॥ दोहा ॥ ऐसे तुम गुण अचिन्त वर, तासम कोजे मोय । मोहादिक अरि अति प्रबल तिनको दीजे खोय ॥ आज तुम देखत काज सरो । मेरे० ॥२॥ कर्म वसु अगणित दुखदाई । तासु वश

है गति २ पाई ॥ नरक औ निगोद भटकाई ॥ गर्भ दुख कहो नहीं जाई ॥ दोहा॥ वीते काल अनन्त चिर, लखो न तुम दृग सोय। अब मो लब्धि भई करन, तुम दरशन पायो जोय॥ शरण रखि निर्बल मोह परो। मेरे० ॥३॥ तुम्हीं अति दीन अधम तारे। किये बहुतनके निस्तारे॥ आज धन धन्य भाग म्हारे। येन तुम गुण मुख उच्चारे॥ दोहा॥ तुम भ्राता तुम ही हितू; तुम माता तुम तात। दुःख रूप भव कूप ते काढ़ि लेहु गहि हाथ॥ हजारी शरण लयो तुम्हारो। मेरे रागादिक शत्रु हरो। प्रभू० ॥४॥

## ६० भजन संग्रह

ठुमरी—तारन तरण तरण तारण प्रभु तुम तारण हम जानी ठुमरी-॥टेक॥ तुम समान अब देव न दूजा भूरय माधुरी वानी॥१॥ लख चौरासी योनिमें भटको तब मैं आनि पिछानी॥२॥ कामधेनु पारस चिन्तामणि मन वांछित फल दानी॥३॥ चन्द्रस्वरूप ध्यान धरि प्रभुको दीजे मुक्ति निसानी॥४॥

दादरा—निरखत छवि नाथ नैना छकित रस व्है गये॥टेक॥ रवि कोट छिति लज जात है नख दीप अपार॥१॥ इकतो परम वैरागी दूजे शान्ति सरूप॥२॥ उपमा हजारीसे ना बने अनुपम जग चन्द्र निरखत छवि नाथ नैना छकित रस व्हे गये॥३॥

दादरा—नाभि घर नाचत हरि नटवा॥ टेक॥ अद्भुत ताल वृक्ष आकृत घर चवट राग पटवा॥१॥ मणिमय नूपरादि भूषण युत चुर सुरंग पटवा॥२॥ किन्नर कर धर बीन बजावत लावत लय झटवा॥३॥ दौलत ताहि लखें दृग तृगने सूझत शिव वटवा।

कहरवा—लीजे खबर हमारी दयानिधि ॥ टेक ॥ तुम तो दीन दयाल जगतके सब जीवन हितकारी ॥ १ ॥ मो मत हीन दीन तुम समरथ चूक माफ कर म्हारी ॥ २ ॥ भूधरदास आस चरननकी भव २ शरण तिहारी ॥३॥

भैरवी—जगमें प्रभु पूजा सुखदाई ॥टेक॥ दादुर कमल पाखुरी लेकर प्रभु पूजाको जाई। श्रेणिक नृप गजके पगसे दबि प्राण तजे सुर जाई ॥ १ ॥ द्विज पुत्रीने गिर कैलासे पूजा आन रचाई लिंग छेद देव पति लीनो अन्त मोक्ष पद पाई ॥ २ ॥ समोशरण विपुलाचल ऊपर आये त्रिभुवन राई। श्रेणिक बहु विधि पूजा कीनो तीर्थंकर गोत्र बंधाई ॥ ३ ॥ द्यानत नरभव सफल जगतमें जिन पूजा रुचि आई। देवलोक ताके घर आगन अनुक्रम शिव-पुर जाई ॥ ४ ॥

रसिया—तोसे लागी रे लगन चेतन रसिया ॥ टेक ॥ कुमित सोतं सङ्ग तुम राचे नाना भेष गति २ धरिया ॥ १ ॥ नरक माहिं विललात फिरत ते वे दुःख बिसरि गये रसिया ॥ २ ॥ नोट नीड नरकनसे कढ़ कर मानुस भव दुर्लभ बसिया ॥ ३ ॥ नर भव पाय वृथा मत खोवो ऐसा अवसर नहिं मिलिया ॥ ४ ॥ कहत हजारी सुमति सङ्ग राचे कुमति छोड़ तुम हो सुखिया ॥ ५ ॥

भजन कव्वाली।

कहां गये जैन जातिके चोर नैया पार लगाने वाले ॥ टेक ॥ कहां गये उमास्वामी महाराज, तत्वारथ मय रचा जहाज, क्यों नहीं रखते लज्जा आज, जैनी लज्जा रखनेवाले ॥ कहां० ॥ १ ॥ स्वामी रक्षक श्री अकलङ्क, नाशा जैन जाति आतंक, काटा बौद्ध

धर्मका टङ्क, जैनी ध्वजा उड़ाने वाले ॥ कहां० ॥ २ ॥ देखत पात्र केसरी सिंह, वादी गज भाजें कर चिङ्घ । आते अब तुम क्यों न ढिंग, भव्योंका भय हरनेवाले ॥ कहां० ३ ॥ उन संतति हम विद्या हीन, बाल व्याह कर धन बल छीन, फूटसे हो गये तेरा तीन, सत्यानास मिटानेवाले ॥ कहां० ४ ॥ गटपट खाय विदेशी खांड़, रण्डी और नचावें भांड़, सारी लोक लाजको छांड़, बदरश्मोंके चलानेवाले ॥ कहां० ५ ॥ संभालो अब ना हो स्वच्छन्द राखो रही जो तज कर द्वंद, शुभमति दायक भज जिन चन्द्र, जाति उन्नती कराने वाले ॥ कहां गये० ६ ॥

## ६१ परमार्थ जकड़ी ।

( दौलतराम कृत )

अब मन मेरा वे, सीख वचन सुन मेरा । भज जिनवर पद वे, जो विनशै दुःख तेरा विनशै दुःख तेरा, भवबन केरा, मन वच तन जिन चरन भजो । पंच करन वश राख सुज्ञानी, मिथ्या मत मग दौर तजो ॥ मिथ्या मत मग पगि अनादि ते, तैं चहुंगति कीधा फेरा । अबहूं चेत अचेत होहु मत, सीख वचन सुन मन मेरा ॥ १ ॥ इस भव वनमें वे, तैं साता नहिं पाई । वसु विधि वश है वे, तैं निज सुधि विसराई । तैं निज सुधि विसराई भाई तातैं विमल न बोध लहा । पर परणतिमें मग्न भयो तू जन्म जरा मृत दाह दहा ॥ जिनमत सार सरोवर कूं अब, गहो लाज निज चितनमें । तो दुख दाह नशैं सब नातर, फेर वसैं इस भव वनमें ॥ २ ॥ इस तनमें तू वे, क्या गुन देख लुभाया । महा अपावन वे,

सतगुरु याहि बताया ॥ सतगुरु याहि अपावन गाया, मल मूत्रादिकका गेहा । कृमि कुल कलित लखत घिन आवे, तासों क्या कीजे नेहा ॥ यह तन पाय लगाय आपनी, परणति शिव मग साधनमें । तो दुख द्वंद नशैं सब तेरा, यही सार है इस तनमें । ॥ ३ ॥ भोग भले न सही, रोग शोकके दानी । शुभगति रोकन वे, दुर्गति पथ अगवानी ॥ दुर्गति पथ अगवानी हैं जे, जिनकी लगन लगी इनसों । तिन नाना विधि विपति सही है, विमुख भया निज सुख तिन सों ॥ कुञ्जर झख अलि शलभ हिरन इन, एक अक्ष वश मृत्यु लही । यातें देख समझ मन माहीं, भवमें भोग भले न सही ॥ ४ ॥ काज सरे तब वे, जब निजपद आराधै । नशै भवा वलिवे निराबाध पद लाधै ॥ निराबाध पद लाधै तब.तोहि केवल दर्शन ज्ञान जहां । सुख अनन्त अति इन्द्रिय मण्डित वीरज अचल अनंत तहां ॥ ऐसा पद चाहैं तो भवि जिन बार बार अबको उचरें । 'दौल' मुख्य उपचार रत्नत्रय, जो सेवै तो काज सरे ॥ ५ ॥

## ६२ परमार्थ जकड़ी ।

( रामकृष्ण कृत )

अरहन्त चरण चित लाऊं । पुनः सिद्ध शिवंकर ध्याऊं ॥ वन्दों जिन मुद्रा धारी । निर्ग्रंथ यती अविकारी । अविकार करुणा वन्त वन्दो सकल लोक शिरोमणी । सर्वज्ञ भाषित धर्म प्रणमूं देय सुख सम्पति घनी । ये परम मंगल चार जगमें चार लोकोत्तम यही । भव भ्रमत इस असहाय जियको और रक्षकको नहीं ॥१॥ मिथ्यात्व महारिपु दंडो । चिरकाल चतुर्गति हंडो ॥ उपयोग न-

यन गुण खोयो । भर नींद निगोदे सोयो ॥ सोयो अनादि निगोदमें जिय निकस फिर थावर भयो । भू तेज तोय समीर तरवर थूल सूक्ष्म तन लियो । कृमि कुन्थु अलिसेनी असैनी व्योम जल थल संचरो । पशु योनि वासठ लाख इस विधि भुगति मर २ अवतरो ॥ २ ॥ अति पाप उदय जब आयो । महा निंद्य नरकपद पायो थित सागरो बन्द जहां है । नाना विधि कष्ट तहां है ॥ है त्रास अति आताप वेदन शीत बहु युत है सही । जहां मार मार सदैव सुनिये एक क्षण साता नहीं ॥ नारकि परस्पर युद्ध ठाने असुरगण क्रीड़ा करें । इस विधि भयानक नरक थानक सहें जी परवश परें ॥ ३ ॥ मानुष गतिके दुःख भूलो । वस उदर अधोमुख भूलो । जन्मत जो संकट सेयो । अविवेक उदय नहिं वोयो ॥ वोयो न कछु लघुवाल वयमें वंश तरु कोंपल लगी । दल रूप यौवन वय सो आयो काम दो तव उर जगी ॥ जब तन बुढायो घटो पौरुष पान पकि पीरा भयो । झड़ परो कालवयार वाजत वादि नर भव यों गयो ॥४॥ अमरापुरके सुख कीने । मनो वांछित भोग नवीने । उर माल जवे मुरझानी विलपो आसन्न मृत्यु जानी ॥ मृत्यु जानी हाहाकार कीनो शरण अब काको गहूं । यह स्वर्ग संपति छोड़ अब मैं गर्भ वेदन क्यों सहूं ॥ तब देव मिल समझाइयो पर कुछ विवेक न उर वसो । सुर लोक गिरिसे गिर अज्ञानी कुमति कांदो फिर फंसो ॥ ५ ॥ इस विधि इस मोही जीने । परिवर्तन पूरे कीने ॥ तिनकी बहु कष्ट कहानी । सो जानत केवल ज्ञानी । ज्ञानी विनां दुःख कौन जाने जगत वनमें जो लहा । जरा जन्म मरण स्वरूप तीक्षण त्रिविध दावानल दहा । जिनमत सरोवर शीतपर अव-

दवरूप

न बैठ तपत बुझाय हूं। जब मोक्षपुरकी बाट बूझी अब न देर लगाय हूं ॥ ६ ॥ यह नर भव पाय सुज्ञानी। कर २ निज कारज प्राणी। तिर्यंच योनि जब पावे। तब कौन तुझे समझावे ॥ समझाय गुरु उपदेश दीनो जो न तेरे उर रहैं। तो जान जीव अभाग्य अपना दोष कहूंको न हैं। सूरज परकाशे तिमिर नाशै सकल जनका भ्रम हरे। गिरि गुफागर्भ उद्योत होत न ताहि भानु कहा करे ॥ ७ ॥ जग माहि विषय वन फूलौं। मन मधुकर तिस बिच भूलो। रस लीन तहां लिपटानो। रस लेत न रंच अघानो ॥ न अघाय क्यों ही रमौ निशि दिन एक क्षण भी ना चुके। नहीं रहे बरजो बरज देखो बार बार तहां झुके ॥ जिनमत सरोज सिद्धांत सुन्दर मध्य याहि लगाय हूं। अब रामकृष्ण इलाज याको किये ही सुख पाय हूं ॥ ८ ॥ इति ॥

## ६३ परमार्थ जकड़ी।

(दौलतरामजी कृत)

वृषभादि जिनेश्वर ध्याऊं। शारद अम्बा चित लाऊं ॥ दो विधि परिग्रह परिहारी। गुरु नमो स्वपर हितकारी ॥ हितकार तारकदेव श्रुत गुरु परखि निज उर लाइये। दुःखदाय कुपथ विहाय शिव सुखदाय जिन वृष ध्याइये। तिरसे कुमग पगि मोह ठगकर ठगो भव कानन परो। चौरासी लख नित योनिमें जरामरण जन्मन दौ जरो ॥ १ ॥ मोह रिपुने दई है घुमारया। तिस वश निगोदमें परिया। तहां स्वांस एकके माहीं। अष्टादश मरण लहाहीं लहि मरण एक मुहूर्तमें छासठ सहस्र शत तीन हीं। शत तीन

काल अनन्त यों दुःख सहे उपमा ही नहीं ॥ कबहूं लहो वर आयु क्षिति जल पवन पावक तरु तनी। वसु भेद किंचित कहूं सो मुनि कह्यो जो गौतम गणी ॥ २ ॥ पृथिवी दो भेद बखान। मृदु माटी कठिन पाषाण। मृदु द्वादश सहस्र बरसकी। पाहन बाईस सहस की। पुनः सहस्र सात कही उदक त्रय सहस्र सही है समीरकी। दिन तीन पावक दश सहस्र तरु प्रमिति ना तसु पीरकी। विन घात सूक्ष्म देहधारी घातयुत गुरुतन लहो। तहां खनन तापन ज्वलन विंजन छेद भेदन दुःख सहो ॥३॥ संखादि दो इन्द्री प्रानी। तिथि द्वादश वर्ष बखानी। जूआदि ते इन्द्रिय हैं ते। वासर ऊनवास जियेंते। जीवे वर्ष दल अलि प्रमुख ब्यालीस सहस उरगतनी। खगकी बहत्तर सहस्र नव पूर्वांग सरीसृपकी भनी। नर मत्स्य पूर्व कोड़ि की थिति कर्म भूमि बखानिये। जलचर विकल विन भोग भू नर पशु त्रिपल्य प्रमाणिये ॥४॥ अघवंश कर नरक बसेरा। भुगता तहां कष्ट घनेरा। छेदें तिल तिल तन सारा। झेपें द्रह पूति मझारा। मझार वज्रानल पचावैं शूली ऊपरें। सींच देह जलक्षारसे खल कहें ब्रह्मनोके करें। वैतरणी सरिता समल जल अति दुःखद तरु सेमल तने। अति भीमवन असि क्रोंत समदल लगत दुःख देने घने ॥५॥ तिस भूमें हिर गरमाई। मेरु सम लोह गलाई। तहां की तिथि सिंधु तनो है। यों दुःख नरक अवनो है। अवनी तहांकीसे निकल कबहूं जन्म पायो नरो। सर्वांग सकुचित अति अपावन जठर जननीके परो। तहां अधोमुख जननी रसांश थकी जियो नव मांस लो। तिस पीरमें कोई ओर नाहीं सहै आप निकांस लो ॥६॥ जन्मत जो संकट पायो रसनासे जात न गायो।

लहे बालपने दुःख भारी। तरुणापो लियो दुःखकारी। दुःखकार इष्ट वियोग अशुभ संयोग शोक सरोगता। पर सेवा ग्रीषम शील पावस सहे दुःख अति भोगता। काहूकी त्रिय काहूको बांभ्रव काहू सुता दुराचारिणी। काहूं व्यसन रत पुत्र दुष्ट कलत्रके ऊपर ऋणी ॥ ७ ॥ वृद्धापनके दुःख जेते। लखिये सब नैनों तेते। मुख लार बहे तन हाले। बिना शक्ति न बसन सम्हाले। न सम्हाल जाको देह की तो कहो क्या वृषकी कथा। तब ही अचानक यम ग्रसे यों मनुज जन्म गयो वृथा ॥ काहू जन्म शुभ ठान किंचित लियो पद् बड देवको। अभियोग किल्विष नाम पायो सहो अति ही दुःख को ॥८॥ तहां देख महत्सुर ऋद्धी। भूरोकर विषयों गृद्धी। कबहूं परिवार नशानो। शोकाकुल हो विलखानो। विलखाय अंत जब मरण निकटो सहो संकट मानसी। सुर विभव दुःखद लगो तबैं जब लखी माल मलानसी। तब अमर बहु उपदेश दें समुझाइयो समझो न क्यों। मिथ्यात्व युत, डिग कुगति पाई लहैं फिर सो सुपद क्यों ॥ ९ ॥ यों चिरभव अटवी गाही। किंचित् साता न लहाई ॥ जिन कथित धर्म नहीं जानो। पर मैं आपापन मानो ॥ मानो न सम्यक्रत्नत्रय आत्म अनात्ममें फंसो। मिथ्या चरण दृग् ज्ञान रंजो जाय नव ग्रीवक वसो ॥ पर लहो ना जिन कथित शिव मग वृथा भ्रम भूलों जिया। चिद्भावके दर्शाव बिन सब गये पहले तप किया ॥ १० ॥ अब अद्भुत पुण्य कमायो। कुल जाति विमल तू पायो ॥ यामें सुन सीख सयाने। विषयोंसे रति मति ठाने। ठाने कहा रति विषयसे ये विषय विषधरसे लखो। ये देय मरण अनन्त इनको त्याग आतम रस चखो ॥ या रस रसिक

जन बसे शिव अश बसत फिर वसि हैं सही। दौलत खरचि पर विरचि सद्गुरु सीख नित उर धर यही ॥ ११ ॥ इति ॥

# चौथा अध्याय

## ६४ फूलमाल पच्चीसी।

दोहा—जैन धरम त्रेपन किया, दया धरम संयुक्त।
यादों वंश विषैं जये, तीन ज्ञान करि युक्त ॥१॥

भयो महोत्सव नेमिको, जूनागढ़ गिरनार। जाति चुरासिय जैनमत जुरे छोहनी चार ॥ २ ॥

माल भई जिनराजकी, गूंथी इन्द्रन आय ॥
देशदेशके भव्य जन; जुरे लेनको धाय ॥ ३ ॥

छप्पय—देश गौड़ गुजरात चौड़ सोरठि बीजापुर। करनाटक कशमीर माळवो अरु अमेरपुर ॥ पानीपत हींसार और बैराट महा लघु। काशी अरु मरहट्ट मगध तिरहुत पट्टन सिंधु ॥ तहं बंग चंग बंदर सहित; उदधि पार लौ जुरिय सब। आए जु चीन मह चीन लग, माल भई गिरनारि जब ॥४॥

नाराच छन्द।

सुगन्ध पुष्प वेलि कुंदि केतकी मगायकें। चमेली चंप सेवती जुही गुही जु लायकें ॥ गुलाब कंज लायची सबै सुगन्ध जातिके। सुमालती महा प्रमोद लै अनेक भांतिके ॥ ५ ॥ सुवर्ण तारपोई बीच मोति लाल लाइया। सु हीर पन्न नील पीत पद्म

जोति छाइया ॥ शची रची विचित्र भाँति चित्त देवनांइ है। सुइन्द्रने उछाहसों जिनेन्द्रको चढ़ाई है ॥ ६ ॥ सुमागहीं अमोल माल हाथ जोरि वानियें। जु री तहां चुरासि जाति रावराज जानिये ॥ अनेक और भूपलोग हटसाहुको गनें। कहालु नाम वर्णियें सुदेखते सभा बनें ॥७॥ खण्डेलवाल जैसवाल अग्रवाल आइया। व घेरवाल पोरवाल देशवाल छाइया ॥ सहेलवाल दिल्लिवाल सेतवाल जातिके। बढ़ेलवाल पुष्पमाल श्री श्रीमाल पांतिके ॥८॥ सु ओसवाल पल्लिवाल रूखवाल चौसखा। पद्मावतीय पोरवाल हूंढरा अठैसखा। गगेरवाल बंधुराल तोर्णवाल सोहिला। करिंदवाल पल्लिवाल मेडवाल खोहिला ॥९॥ लमेंचु और माहुर माहेसुरी उदार हैं सुगोलवार गोलपूर्व गोलहूं सिंघार हैं ॥ बंघनोर मागधी विहारवाल गूजरा। सुखण्ड राग होय और जानराज बूसरा ॥१०॥ भुराल और सोरठी मुराल और चितौरिया। कपोल सोमराठ वर्ग हूमड़ा नागौरिया ॥ सीरीगहोड़ भंडिया कनौजिया अजोधिया। मिवाड़ मालवान और जोवड़ा समोधिया ॥११॥ सुभट्टनेर रायवल्ल नागरा रुधाकरा। सुकंथ राठ जालुराठ वालमीक भाकरा ॥ परवार लाढ़ चोड़ कोड़ गोड़ मोड़ संभरा। सु खंडिआत श्री खंडा चतुर्थ पञ्चमं भरा ॥१२॥ सु रत्नाकार भोजकार नारसिंघ हैं पुरी। सु जम्बूवाल और क्षेत्रब्रह्म वैश्य लौ जुरी ॥ सु आइ हैं चुरासि जाति जैनधर्मकी घनी। सबै विराजी गोष्टियों जु इन्द्रकी सभा बनी ॥१३॥ सुमाल लेनको अनेक भूपलोग आवहीं। सु एक एकतें सुमाग मालको बड़ा वहीं ॥ कहें जु हाथ जोरि जोरि नाथ माल दीजिये। मंगाय देउं हेमरत्न सो भण्डार कीजिये ॥ १४ ॥

बघलवाल चाकड़ा हजार बीस देत हैं। हजार दे पचास परवार फेरि लेत हैं। सु जैसवाल लाख देत माल लेत चोंपसों। जु दिल्लिवाल, दोय लाख देत हैं अगोपसों ॥ १५ ॥ सु अग्रवाल बोलिये जु माल मोंह दीजिये। दिनार देहुं एक लक्ष सो गिनाय लीजिये खंडेलवाल बोलिया जु दोय लाख देंउगो। सुवाँटिके तमोल मैं जिनेन्द्र माल लेउंगो ॥ १६ ॥ जु-संभरी कहैं सु मेरि खानि लेहु जायकें। सुवर्ण खानि देत हैं चित्तौड़िया बुलायके ॥ अनेक भूप गांव देउ रायसो चंदेरिका। खजान खोलीं कोठरीं सु देत हैं अमेरिका ॥१७॥ सुगौड़वाल यों कहै गयन्द बीस लीजिये। मढ़ाय देव हेमदंत माल मोहिं दीजिये॥ परमारके तुरंग साजि देत हैं विना गिने। लगाम जोन पाहुड़े जड़ाउ हेमके बने ॥१८॥ कनौजिया कपूर देत गाड़िया भरायके। सुहीरा मोती लाल देत ओशवाल आयके ॥ सु हूंमड़ा हंकारहीं हमैं न माल देउगे। भराइये जिहाजमें कितेक दाम लेउगे ॥१६॥ कितेक लोग आयके खड़ेते हाथ जोरिकें। कितेक भूप देखिके चले जु बाग मोरिकें॥ कितेक सूम यों कहैं जु कैसे लंक्षि देत हो। लुटाय माल आपनों सु फूलमाल लेत हो॥ २० ॥ कई प्रवीन श्राविका जिनेन्द्रको बधावहीं। कई सुकंठ रागसों खड़ी जु माल गावहीं। कईसु नृत्यकों करैं लहैं अनेक भावहीं। कई मृदंग तालपै सु-अंगको फिरावहीं ॥ २१ ॥ कहैं गुरू उदार धी सु यों न माल पाइये॥ कराइये जिनेन्द्र यज्ञ विं हूं भराइये॥ चलाइये जु संघ जात संघही कहाइयें। तबे अनेक पुण्यसों अमोल माल पाइये ॥ २२ ॥ संबोधि सर्व गोटिसो गुरू उतारकें लई। बुलायकें

जिनेन्द्रमाल संघ रायको दई। अनेक हर्पसों करें जिनेंद्र तिलक पाइये। सुमाल श्रीजिनेंद्रकी विनोदीलाल गाइये॥ २३॥

दोहा—माल भई भगवन्तको, पाई संग नरिन्द। लालविनोदी उच्चरैं सबको जयति जिनंद॥ २४॥ माला श्री जिनराजकी, पावै पुण्य संयोग। यश प्रगटे कीरति बढ़े, धन्य कहैं सब लोग॥२५॥

## ६५ पुकार पच्चीसी।

दोहा—डै यह भव संसारमें, भुगतें दुःख अपार।
सो पुकार पच्चीसिका, करैं कविन इक हार॥

तेईसा छन्द।

श्री जिनराज गरीब निवाज सुधारन काज सबे सुखदाई। दीनदयाल बड़े प्रतिपाल दया गुणमाल सदा शिर नाई॥ दुर्गति टारन पापनिवारन हो भवतारन को भव ताई। बारही बार पुकारतु हों जनकी विनती सुनिये जिनराई॥ १॥ जन्म जरा मरणो त्रय दोष लगे हमको प्रभु काल अनाई। तासु नसावनको तुम नाम सुनो हम वैद्य महा सुखदाई॥ सो त्रय दोष निवारनको तुम्हरे पद सेवतु हों चित ल्याई। बारही० ॥ २॥ जो इक है भवको दुख होय तो राख रहों मनको समझाई। यह चिरकाल कुहाल भयो अब लों कहुं अन्त परे न दिखाई॥ मो पर या जग मांहि कलेश परे दुख घोर सहे नहिं जाई। बारही० ॥ ३॥ देख दुखी पर होत दयाल सुहै इक ग्रामपती शिर नाई। हो तुम नाथ त्रिलोकपती तुमसे हम अर्ज करो शिर नाई॥ मो दुख दूर करो भवके बहु कर्मन ते प्रभु लेउ छुड़ाई। बारही० ॥ ५॥ कर्म बड़े

रिपु हैं हमरे हमरी बहु हीन दशा कर पाई। दुःख अनन्त दिये हमको हर भाँतिन भांतिन खाद लगाई॥ मैं इन वैरिनके वश ह्वै करिके भटको सु कहो नहिं जाई। वारही० ॥ ५ ॥ मैं इस ही भव काननमें भटको चिरकाल सुहाल गमाई। किञ्चित् ही तिलसे सुखको बहु भांति उपाय करे ललचाई॥ चार गतें चिर मैं भटको जहां मेरु समान महा दुखदाई। वारही० ॥ ६ ॥ नित्य निगोद अनादि रहो त्रसके तनकी जहां दुर्लभताई। ज्यों क्रम सो निकसो वह ते त्यों इतर निगोद रहो चिरछाई॥ सूक्षम बादर नाम भयो जब हीं यह भांति धरी पर्यायी। वारही० ॥ ७ ॥ जवहीं पृथ्वी जल तेज भयो पुनि मारुत होय वनस्पति काई। देह अघात धरी जव सूक्षम घातत बादर दीरघताई॥ एक उदै प्रत्येक भयो सह धारण एक निगोद बसाई। वारही० ॥ ८ ॥ इन्द्रिय एक रहो चिरमें कय लब्धि उदै स्वयं उपशमताई। वे त्रय चार धरी जब इन्द्रिय देह उदै विकलत्रय आई॥ पंचन आदि किधौं पर्यन्त धर इन इन्द्रियके त्रस काई। वारही० ॥ ९ ॥ काय धरी पशुकी बहु बार भई जल जन्तुनकी पर्याई। जो थल मांहि अकाश रहो चिर होय पखेरू पङ्ख लगाई॥ मैं जितनी पर्याय धरीं तिनके वरणे कहुं पार न पाई। वारही० ॥ १० ॥ नरक मझार लियो अवतार परौ दुख भार न कोई सहाई। जो तिलसे सुख काज किये अघते सव नरकनमें सुधि आई॥ ता तियके तनकी पुतली हमरे हियरा करि लाल भिराई॥ वारही० ॥ ११ ॥ लाल प्रभा सु महीं जह हैं अरु शकर रेत उन्हार बताई। पङ्क प्रभा सु धुआंवत है तमसी सु प्रभासु महातम ठाई॥ जोजन लाख जु षोड़स पिण्ड तहां इकही

छिनमें गल जाई ॥ वारही० ॥ १२ ॥ जे अघ घात महा-दुखदायक मैं विषया रसके फल पाई। काटत हैं जबहीं निरदय तबहीं सरिता महिं देत बहाई॥ देव अदेव कुमार जहां विच पूरव वेर बतावन जाई॥ वारही० ॥ १३ ॥ ज्यों नर देह मिली क्रम सों करि गर्भ कुवास महा दुखदाई। जे नव मास कलेश सबे मलमूत्र अहार महाजय ताई॥ जे दुख देखि जबे निकसो पुनि रोवत बालपने दुखदाई। वारही० ॥ १४ ॥ योवनमें तन रोग भयो कबहूं विरहा-नल व्याकुलताई। मान विषें रस भोग चहों उन्मत्त भयो सुख मानत ताही। आय गयो क्षणमें विरधापन यह नर भव यह भांति गमाई। वारही० ॥ १५ ॥ देव भयो सुर लोक विषें तब मोहि रहो परथा उर लाई। पाय विभूति बड़े सुरकी पर सम्पति देखत झू-रत जाई॥ माल जबें मुरझाय रहो थित पूरण जानि तबें बिल-लाई॥ वारही० ॥ १६ ॥ जे दुख मैं भुगते भवके तिनके वरणे कहुं पार न पाई। काल अनादिन आदि भयो तहं मैं दुख भाजन हो अब माहीं॥ सो दुख जानत हो तुमहीं जबहीं यह भांति धरी पर्यायी। वारहीं० ॥ १७ ॥ कर्म अकाज करे हमरे हमको चिरकाल भये दुखदाई। मैं न बिगाड़ करो इनको विन कारण पाय भये अरि आई॥ मात पिता तुम हो जगके तुम छांड़ि फिरादि करों कहं जाई॥ वारही० ॥१८॥ सो तुम सों सब दुःख कहों प्रभु जानत हो तुम पीर पराई। मैं इनको सत्संग कियो दिनहूं दिन आवत मोहि बुराई॥ ज्ञान महानिधि लूट लियो इन रङ्क कियो यह भांति हराई॥ वारही० ॥ १९ ॥ मैं प्रभु एक सरूप सहो सब यह इन दुष्टनकी कुटिलाई। पाप सु पुण्य दुहूं निज मारगमें हमको यह

फांसि लगाई ॥ बारही० ॥ २० ॥ यह विनती सुन सेवककी निज मारगमें प्रभु लेव लगाई ॥ मैं तुम दास रहो तुमरे संग लाज करो शरणागति आई ॥ मैं कर दास उदास भयो तुमरी गुणमाल सदा उर लाई । बारही० ॥ २१ ॥ देर करो मत श्री करुणानिधि जू पति राखन हार निकाई । योग जुरे क्रमसो प्रभुजी यह न्याय हजूर भयो तुम आई ॥ आन रहो शरणागति हों तुम्हरो सुनिवे तिहुंलोक बड़ाई । बारहिंबार० ॥ २२ ॥ मैं प्रभुजी तुम्हरी समको इन अन्तर पाय करो दुसराई । न्याय न अन्त कटे हमरो न मिले हमको तुम सी ठकुराई ॥ सन्तन राख करो अपने ढिग दुष्टनि देहु निकास वहाई । बारही० ॥ २३ ॥ दुष्टनकी सत्संगतिमें हमको कछु जान परी न निकाई । सेवक साहबकी दुविधा न रहे प्रभुजी करिये सु भलाई ॥ फेर नमों सु करों अरजी जसु जाहर जानि परे जगताई । बारही० ॥२४॥ यह विनती प्रभुके शरणागति जे नर चित्त लगाय करेंगे । जे जगमें अपराध करे अघ ते क्षणमात्र भरेमें हरेंगे । जे गति नीच निवास सदा अवतार सुथी स्वरलोक धरेंगे । देवीदास कहें क्रम सों पुनि ते भवसागर पार तरेंगे ॥ २५ ॥ इति ॥

## ६६ अथ कृपण पचीसी ।

सवैया इकतीसा ।

एक समय देहुरामें पञ्च सब बैठे हुते, संघने बात जात जावेकी चलाई है । भली है जो चलो गिरनार परसन जहां जन्म सुफल और कीति बड़ाई है ॥ वहां बैठो हुती एक कृपण पुरु नारि तिन यह सुनी बात घरमें चलाई है । सुनोजी पियारे पीव

आवै जो तुम्हारे जीव हम तुम दोनों चलैं भली बन आई है ॥१॥

पुरुष वाक्य—बावरी भई है नारि काहूकी लगी बयार बुद्धि गई मारी तोहि कहा दिस आई है। मोसों तू कहत अविचारी औंधी सीधी बात मेरे कुल माहीं कौनने चलाई है॥ कहा तोहि भूत लगा ज्ञान सब दूर भगा समझ ना परे तुझे कोन बहकाई है। मोसे तू कहत धन खरचन जात जानत है गोरी हम क्योंकर कमाई है॥ २॥

स्त्री वाक्य—जानत हों नाथ माया तुम्हींसे उपजी है फेरके कमाय लीजो कहा याकूं गही है। चले है भलो जु साथ नेम-नाथ पूजवेको फेर ऐसो साथ कहीं पायवेको नहीं है॥ ताते पिया कीजै जगमें सुयश लीजै भगवत पूजा कीजै यही सार सही है। लक्ष्मी अनेक बार आयके विलाय गई मुझे तो बताओ यह काके थिर रही है॥ ३॥

पुरुष वाक्य—बावरी न जाने बात कौन काज इतरात जगमें सुयश कहा पोट बांध लीजिये। तोड़िये वे हाथ जिन हाथन खरच डारो अपनी कमाई धन आये नहिं दीजिये॥ कहा तू सयानी भई मोहि समझायवे को गोदमेंसे पूत डार पेट आस कीजिये। जानत न तिया बोरी, अन्त तोहि मत थोरी कहत चलन जात याते धन छीजिये॥ ४॥

स्त्री वाक्य—धन तो बढ़ैगा दिन दिन सुन मेरी पीय धर्मके किये ते धन अति अधिकायगा। धर्मके कियेसे यश कीरति प्रकट होत धर्मके कियेसे नर भली गति जायगा॥ लक्ष्मी है चञ्चल फिरत चक्रके समान थिरता नहीं है धन क्षणमें पलायगा। तातैं

पिया धरम कीजै, जगमें सुयश लीजै, चार विधि दान दीजै महा सुख पायेगा ॥ ५ ॥

पुरुष वाक्य—कहत कहा है राड़, घरमें भई है सांड़, मुझे किया चाहे भांड़ धन खरचायके। मोहि ना रहन देत दिन रात जिय लेत ताते हूं रहोंगो अब ओर ठौर जायके ॥ घर मैं निकसि गयो जाय कहीं बैठ गयो तहां एक मित्र मिलो पूछति बनायके। कहा मेरे मित्र आज देख्यो दलगीर तोहैं कारण सो कौन मुझे कहो समुझायके ॥ ६ ॥

मित्र वाक्य—क्या तो मेरे मित्र तेरे घर कुछ चोरी हुई क्या हमारे मित्र द्वार मांगत फकीर है। क्या हमारे मित्र कुछ राज-दण्ड देनो पड़ो किधों मित्र प्यारे तेरे तन कुछ पीर है ॥ क्या हमारे मित्र तेरे कोई मिहमान आयो या हमारे मित्र तेरा मेरा हितू वीर हैं। सांची बात कहो मोसे ताहीको इलाज करूं मेरे मन सोच भयो भारी दलगीर है ॥ ७ ॥

कृपण वाक्य—ना तो मेरे मित्र कुछ चोरी भई मेरे घर नहीं मेरे मित्र कुछ राजा दण्ड लिया है। न तो कोई मरा न तो कोई मिहमान आया ना तो भीड़ पड़ो नहीं खोटा काम किया है ॥ रात्रि दिन मेरे मित्र घरमैं सतावे नारी वहो बात कहै जासो फाटा जात हिया है। हमने ये लक्ष्मी कमाई बड़े कष्टोंसे उसने उपाय धन खोयवेको किया है ॥ ८ ॥ कहा कहूं मेरे मित्र कही पड़ती न कछु सोई बात कहे जासों होत उत्पात है। गिरनार सङ्घ चले मोसे कहे तू भी चाल एतो सुन मित्र मेरो हियो फाट्यो जात है ॥ जायके चढ़ाये एक बार फल फूल पान देवता न खाय सब माली

ले जात हैं। बड़ो दुःख कहो कैसे सहूं मेरे मित्र गिरनार गये घरबार भी नशात हैं॥ ६॥ मेरो कहो मान मित्र भले दुरभाग भयो पापिनी तियाको वेग पीहर पठाइये। जात्री चले जांय जब पचास साठ कोस फेर आदमीके हाथ दे संदेश बुलवाइये॥ और भांति जीवन न पावो सुनो प्यारे मित्र तुझे मैं सिखाऊं यही घर पर सुनाइये। तेरे बाप भाईके बधाई बटी वेग दे बुलाई तिया देर न लगाइये॥ १०॥

तेरे बिना मित्र मुझेको सिखावे ऐसो मेरे प्राण रखे भाई जीवदान दियो है। पर उपकारी तैं विचारी भली बात यह गयो हुयो घर मेरो तैंने राख लियो है॥ ऐसो मन्त्र कौनको फुरत ऐसो अवसरमें उत्तम उपाय तैं बनाया यश लियो है। तेरी मैं बड़ाई करूं कहां तांई मेरे मित्र रामकी दुहाई डूबतेकूं थाम लियो है॥११॥

झूठा एक कागज बनायके सुनाया जाय सुन त्रिया चिट्ठी तेरे पीहरसे आई है क्षेम हैं। कुशल तेरे भाईके पुत्र हुआ लिखो है जरूर तेरे भाईने बुलाई है॥ वेग चली जायने विलम्ब नहीं ठीक त्रिया दिन बारहीमें बजत बधाई है॥ बर्णे दिन बीते पीछे गई न गई समान औसरके बीते कहा आदर बड़ाई है॥१२॥

आदर बड़ाई मैंने छोड़ी सब स्वामी नाथ रहूं घर बैठी कहीं जाऊंगी न आऊंगी। मेरी देह नीकी नाहिं ज्वर सो भयो है मेरे तातें कछु औषधि महीना एक खाऊंगी॥ अब तो पड़ी है जीकी देखों कब होऊं नीकी हुई तो भी मास दो एक न्हाऊंगी। सुणत वचन ये कृपण मन राजी भयो सुन्दर सलोनी तैंने बात कही सा-ऊंगी॥१३॥

इतनेमें संघ गिरनार कीउ सङ्ग चलो भट्टारक बोल तब दुन्दुभी बजाई हैं। जात चौरासी सब श्रावकोंमें चिट्ठी गई चतुर्विधि सङ्ग लिये गोट सब आई है॥ बाजत नकारे अति भारी २ लोग आये नाचत अखाड़े इन्द्र केसी छवि छाई है। आगो लेत सङ्घई करत मनुहार विनोधन धन कहे सब तेराये कमाई है ॥१४॥

नाचत तुरंग चले शोभित सुरङ्ग सबै झूलत गयंद मानो घटा जुर आई है। रथनपै नाना भांति ध्वजा फहरात जात पालकी अनेक भांति लोगोंने बनाई है॥ बलुअरुआसे छड़ी आशण अनूप बने प्यादे सवार ले निशान चमकाई हैं। ऐसी भांति गावत बजा-वत चलत सब बोलत है जै जै शब्द बाजत बधाई है ॥१५॥

जहां २ जात खरचत खात भली भांति ठौर २ होत जेवनार एकवानकी। बांटत तम्बोल गांव २ प्रति भली भांति कहां लों बड़ाई कीजै संघईके दानकी॥ हंसी राजी खुशी सेती संघ गिरनार गयो देखत समाज सबसे सुधि आनकी। संघ ही साथी मन गमन आनन्द भरे बार २ करत बड़ाई सन्मानकी ॥१६॥

गढ़ गिरनारकी तलहटीमें डेरो किये एकते सुरङ्ग एक मानो बनवाये हैं। बाजत नगारखाना गरजत घन जैसी बिजली चमकसे निशान चमकाये हैं। बरषत मेघसे सरस लोक दान देत सुण २ कीरति अधिक लोक धाये हैं॥ भिक्षुक अनेक देश देशनके भेले भये सुणी गिरनारजीपै जैनी लोग आये हैं ॥१७॥ चढ़े गिरनारजी तै तीन प्रदक्षिणा दे जय जयकार बोल २ मन हर्षाये हैं। अष्ट द्रव्य हाथ लिये पूजनेका ठाठ किये कञ्चनके थार बीच मोती भरवाये हैं॥ रतनोंके दीपक दशांग धूप खासी खरीं आरती उतारी तन

फूले ना समाये हैं ॥१८॥ पूजे नेमिनाथ जिननाथ तीन लोकनाथ इन्द्र चन्द्रनाथ पूजा कीनी जादोपतिकी। पृथिवीके नाथ सुरनाथ मृत्यु लोकनाथ विद्याधरनाथ चक्रवर्ती पतिरतिकी॥ व्यन्तरके नाथ हरिनाथ प्रति हरिनाथ नारद सहित मुनिगण सब आतिकी। इत्यादिक पूजन दरब पुन किये पीछे सब हीने फेर पूजा कीनी राजमतिकी ॥१६॥

करी है प्रतिष्ठा बिंब हेमके बनाय नये चतुर्विध संघ सन्मान अति कीनो है। यथायोग्य सब पहरायके तम्बोल दीने गुरुने तिलक संघ पदवीको दीनो है॥ मास एक पूजन विधान कियो भली भांति उलटे पलट फेर निज घर चिन्हों है। सुनके नगर लोग आदर सूं लेने आये कृपण सुणत मन नवीनो है ॥२०॥ हाय हाय हम हूं न गये ऐसे संघ बीच देखो माली ल्याशो सब लक्ष्मी बटोरके। जो कि हम जाते नित खाते तो पराय सिर चढ़ती सो मैं ही लेतो मांगके बटोरके॥ फूल माल मैं ही देतो नेवज समेट लेतो पैसा टका लेती सबहीके हाथ जोरके। मैं तो मन्द भागी मुझे कुमतिने घेर लियो छाती सिर पीट पीट रोवे सिर फोरके ॥२१॥

घर आय खाट परे लक्ष्मीका शोक करे कालज्वर चढ़ो आन अंग ताप तपो है। वायु पित्त कफ चढ़े कंठ घरड़ान लगो हाथ पांव तोरि मोरे बावरो सो भयो है॥ सन्निपात व्याधि भई सुधि बुधि भूल गई हाय हाय करे देखो माली धन लियो है। आरितरुद्र परिणामन शरीर तजो मरके कृपण नर्क तीसरेमें गयो है॥२२॥

कृपणकी नारी भली क्रिया करी बालमकी बारमें दिवस सर्व पञ्चनको जिमायो है। देख सब लक्ष्मी विचार कियो मन बीच यह

तो चञ्चल अनित्य भाव भायो है ॥ लगी खरचन धन जिनको भ-
चन कीनो करी है प्रतिष्ठा धन खूब ही लगायो है ॥ आप लई दिक्षा
न इच्छा थी भोगनकी मनको वैराग्य भाव प्रगट दिखायो है॥२३॥

द्वादशानुप्रेक्षाय मनमें वैराग्य लाय केशाका कराय लौंच अर्ज-
का सो भई है। तप करे द्वादश परीषह सहैं दोष बीस तीजे चौथे
दिन उठ उद्दण्ड व्रत लई है॥ तिहुं काल सामायक दस विधि धर्म
पाले तीनों रतन हिय धार सूधी परनई है। ऐसे काल पूरो कीनो
अन्त संन्यास लीनो शुभ ध्यान देह त्याग तीजे स्वर्ग गई है॥२४॥

छप्पै—कृपण गयो मर नरक स्वर्ग सुख वनिता पायो। धिक
धिक वाकी हुई, नार जश जगने गायो॥ द्रव्य गया नहिं संग
युगलमेंको जननीके। जश अपजश रह जात वुद्धि नहिं हो सब-
हीके॥ कहैं लाल विनोदी जन सुनो द्रव्य पाय यश लीजियो। कर
जाति प्रतिष्ठा यज्ञ शुभ दान सचनको दीजियो॥२५॥ इति॥

## (६७) उपदेश पचीसी प्रारम्भः।

दोहा—वीतरागके चरण जुग, वन्दौं शीस नवाय।
कहूं उपदेश पचीसिका, श्रीगुरुकेसे पसाय॥

चौपाई—वसत निगोद काल बहु गयो। चेतन सावधान ना भयो॥
दिन दश निकस बहुर फिर परना। एते पर एता क्या करना॥२॥
अनन्त जीवकी एक ही काय। जन्म मरण एकत्र कराय॥ स्वांसमें
बार अठारह मरना। एते पर एता क्या करना॥ ३॥ अक्षर भाग
अनन्तम कहो। चेतन ज्ञान यहां तक रहो॥ कौन शक्तिसे तहां
कि करना। एतेपर एता क्या करना ॥४ पृथ्वी तेज नीर

अरुदाह। वनस्पतीमें वसे शुभाय॥ ऐसो गतिमें बहु दुख भरना। एतेपर एता क्या करना॥ ५॥ केतिक काल यहां ही गयो। तहंसे कडू विकलत्रय भयो॥ ताको दुख कुछ जाय न बरना। एतेपर एता क्या करना॥ ६॥ पशु पक्षीकी काया पाई चेतन तहां रहो लपटाई॥ बिन विवेक कहो क्यों तरना। एते पर एता क्या करना॥ ७॥ इम तिर्यंच महा दुख सहे। सो काहू ने जाय न कहे॥ पाप कर्मसे इस गति परना। एते पर एता क्या करना॥ ८॥ बहुरो पड़ो नर्कके माहीं। सो दुख कैसे वरणें जाहीं॥ भू दुर्गन्ध नाक जहां सरना। एतेपर एता क्या करना॥९॥ अग्नि समान तप्त भू कहीं। कितहू शीत महा बन रही॥ शूली सेज क्षणक ना डरना। । एते पर एता क्या करना॥ १०॥ परम अधर्मो असुर कुमार। छेदन भेदन करें अपार॥ तिनके वशसे नाहिं उबरना। एतेपर एता क्या करना॥ ११॥ रंचक सुख जहं जियको नाहीं। बसते यहां नर्क गति माहीं॥ देखन दुष्ट महा भय भरना। एतेपर एता क्या करना॥ १२॥ पुण्य योग भयो सुर अवतार। फिरत २ इस जगति मझार॥ आवत काल देव थर हरना। एतेपर एता क्या करना॥ १३॥ सुर मन्दिर थर सुख संयोग। निशि दिन मन वांछित वर भोग॥ क्षण इक माहिं तहांसे टरना। एतेपर एता क्या करना॥ १४॥ बहुत जन्म तक पुण्य कमाय। तब कहुं लहो मनुज पर्याय॥ तामें लग्यो जरा-दिक मरना। एतेपर एता क्या करना॥ १५॥ धन योवन सब ही ठकुराई। कर्म योगसे नव निधि पाई॥ सो स्वप्नान्तर कैसा झरना। एतेपर एता क्या करना॥ १६॥ इन विषयनके तो दुग्व

दीनों। तवहूं तू तिनहीं रस भीनो॥ तनक विवेक हृदय ना धरना। एतेपर एता क्या करना॥ १७॥ पर संगति कितना दुख पावे। तव भी तोकों लाज न आवे॥ वासन संग नीर ज्यों जरना। एतेपर एता क्या करना॥ १८॥ देव धर्म गुरु शास्त्र न जाने। स्वपर विवेक न उरमें आने॥ क्यों होसी भवसागर तरना। एतेपर एता क्या करना॥ १९॥ पांचों इन्द्रिय अति वट-मारे। परम धर्म धन मूसत हारे॥ दांय पिवहिं एता दुख भरना। एतेपर एता क्या करना॥ २०॥ सिद्ध समान न जाने आप-थासे तोहि लगत है पाप॥ चोल देख वट पटहि वधरना। एतेपर एता क्या करना॥२१॥ श्रीजिन वचन अमिय रस वानी। पीवे नाहिं मूढ़ अज्ञानी॥ जासे होय जन्म मृत्यु हरना। एते पर एता क्या करना॥२२॥ जो चेते तो है यह दाव। नातर वैठा मङ्गल गाव। फिर यह नर भव वृक्ष न फरना। एते पर एता क्या करना॥२३॥ भैया विनवे वारम्वार। चेतन चेत भलो अवतार। हो दूलह शिव रानी वरना। एते पर एता क्या करना॥२४॥

दोहा—ज्ञान मई दर्शन मई चारित्र मई सुभाय। सो परमात्म ध्याइये यही मोक्ष सुखदाय॥ २५॥ सत्रह सौ इकतालीसके मार्ग शीर्ष निरपक्ष। तिथि शङ्कर गण लीजिये ओरविचार प्रत्यक्ष॥२६॥

## ६८ धर्म पचीसी।

दोहा—भव्य कमल रवि सिद्ध जिन, धर्म धुरन्धर धीर।
नमत सुरेन्द्र अग तम हरण, नमो त्रिविध गुरवीर॥

चौपाई—मिथ्या विषयनमें रति जीव। ताते जगमें भ्रमें

सदीव ॥ विविध प्रकार गहैं परयाय। श्रीजिनधर्म न नेक सुहाय ॥२॥ धर्म विना चहुगतिमें परे। चौरासीलख फिर फिर धरे॥ दुख दावानल माहिं तपन्त। कर्म करे फल भोग लहन्त ॥३॥ अति दुर्लभ मानुष पर्य्याय। उत्तम कुल धन रोग न काय॥ इस अवसरमें धर्म न करे। फिर यह अवसर कवहुं न सरे॥ ४॥ नरकी देह पाय रे जीव। धर्म विना पशु जान सदीव॥ अर्थ काममें धर्म प्रधान। ता विन अर्थ न काम न मान ॥ ५ ॥ प्रथम धर्म जो करै पुनीत। शुभसङ्गत आवै कर प्रीति॥ विघ्न हरै सब कारज करे। धन सों चारों कूने भरे॥६॥ जन्म जरा मृत्यु वश होय। तिहूंकाल डोले जग सोय॥ श्रीजिन धर्म रसायन पान। कवहु न रुचे उपजे अ-ज्ञान ॥७॥ ज्यों कोई मूरख नर होय। हलाहल गहे अमृत खोय॥ त्यों शठ धर्म पदारथ त्याग। विषयन सों ठाने अनुराग ॥ ८॥ मिथ्याग्रह गहिया जो जीव। छांड़ धर्म विषयन चित दीव॥ ज्यों पशु कल्पवृक्षको तोड़। वृक्ष धतूरेकी भू जोड़ ॥९॥ नर देही जानों परधान। विसर विषय कर धर्म सुजान॥ त्रिभुवन इन्द्रनने सुख भोग। पूजनीक हो इन्द्रन जोग॥ १०॥ चन्द्र विना निश गज विन दन्त। जैसे तरुण नारि विन कन्त॥ धर्म विना त्यों मानुष देह। तातें करिये धर्म सुनेह॥ ११॥ हय गय रथ पायक बहु लोग। सुभट वहुत दल चार मनोग। ध्वजा आदि राजा विन जान। धर्म विना त्यों नरभव मान॥ १२॥ जैसे गन्ध विना है फूल। नीर विहीन सरोवर धूल॥ ज्यों विन धन शोभित नहीं भोन। धर्म विना त्यों नर चिन्तोन ॥१३॥ अरचे सदा देव अरहन्त। चर्चै गुरु-पद करुणावन्त। सरचे दाम धरम सों प्रेम। रुचो विषय सुफल

नर पम ॥ १४ ॥ कमला चपल रहे थिर नाहिं। योवन रूप जरा लिपटाहिं ॥ सुत मित नारी नाव संयोग। यह संसार स्वप्नको भोग ॥ १५ ॥ यह लख चित धर शुद्ध स्वभाव। कीजे श्रीजिन धर्म उपाव ॥ यथा भाव तैसो गति गहै। जैसी गति तैसो सुख लहै ॥१६॥ जो मूर्ख है धर्म कर हीन। विषय ग्रन्थ रचिव्रत नहिं कीन। श्रीजिन भाषित धर्म न गहै। सो निगोदको मारग लहै ॥ १७ ॥ आलस मन्द बुद्धि है जास। कपटी विषय मग्न शठ तास ॥ कायरता मद परगुण ढकै। सो तिर्यञ्चयोनि लह सकै ॥ १८ ॥ आरत रुद्र ध्यान नित करे। क्रोध आदि मतसरता धरे ॥ हिंसक बैरभाव अनुसरे। सो पापिष्ट नरक गति परे ॥ १६ ॥ कपट हीन करुणा चित माहिं। है उपाधि ये भूले नाहिं ॥ भक्तिवन्त गुणवन्त जो कोय। सरलस्वभाव जो मानुष होय ॥ २० ॥ श्रीजिन वचन मग्न तप दान। जिन पूजे दे पात्रहि दान ॥ रहै निरन्तर विषय उदास। सोई लहै स्वर्ग आवास ॥ २१ ॥ मानुष योनि अन्तके पाय। सुन जिन वचन विषय विसराय ॥ गहे महाव्रत दुर्द्धर वीर। शुक्लध्यान धर लहैं शिव धीर ॥२२॥ धर्म करत सुख होत अपार। पाप करत दुख विविध प्रकार ॥ बाल गुपाल कहै सब नार। इष्ट होय सोई अवधार ॥२३॥ श्रीजिनधर्म मुक्ति दातार। हिंसा धर्म परत संसार ॥ यह उपदेश जान बड़ भाग। एक धर्म सो कर अनुराग ॥ २४ ॥ व्रत संयम जिम पद श्रुति सार। निर्मल सम्यक भाव निवार ॥ अन्त कषाय विषय कृषि करो। जो तुम भक्ति कामिनी वरो ॥ २५ ॥

दोहा—बुध कुमदनि शशि सुख करन, भो दुख नाशन जान।

कह्यो ब्रह्म जिन दास यह, ग्रन्थ धर्मकी खान ॥२८॥ ध्यानत जे बांचें सुनें, मनमें करें उछाय। ते पावें सुख शान्ति भी, मन वांछित फल दाय ॥ ॥ इति ॥

## ६६ अध्यात्म पञ्चासिका।

दोहा—आठ कर्मके बंधमें, बन्धजीव भव वास। कर्म हरें सब गुण भरे, नमों सिद्धि सुखरास ॥१॥ जगत मांहिं चहुं गति विषै, जन्म मरण वश जीव। मुक्ति माहिं तिहुंकालमें, चेतन अमर सदीव ॥ २ ॥ मोक्ष माहिं सेती कभी, जगमें आवे नाहिं। जगके जीव सदीव ही, कर्म काट शिव जाहिं ॥ ३ ॥ पूर्व कर्म उद्योगतें जोव करें परिणाम। जैसे मदिरा पानतें, करें गहल नर काम ॥४॥ तातें बांधें कर्मको, आठ भेद दुखदाय। जैसे चिकने गातमें, धूलिपुञ्ज जम जाय ॥ ५ ॥ फिर तिन कर्मनके उदय, करें जीव बहु भाय। फिरके बांधे कर्मको, ये ससार सुभाय ॥ ६ ॥ शुभ भावन ते पुण्य है, अशुभ भाव तें पाप। दुहु आच्छादित जीवसो, जान सके नहीं आप ॥ ७ ॥ चेतन कर्म अनादिके, पावक काठ बखान। क्षीर नीर तिल तेल ज्यों, खान कनक पाखान ॥ ८ ॥ लाल बन्ध्यो गठड़ी विषै; भानु छिपो घन मांहिं। सिंह पीञ्जरे में दियो, जोर चले कछु नाहिं ॥९॥ नीर बुझावे आगको, जले टोकनी माहिं, देह माहि चेतन दुखी, निज सुख पावे नाहिं ॥१०॥ तदपि देहसों छुटत है, अन्तर तन है संग। सो न ध्यान अग्नी दहै; तब शिव होय अभंग ॥ ११ ॥ राग दोष तें आप हीं, पड़े जगतके माहिं। ज्ञान भाव ते शिव लहै, दूजा संगी नाहिं ॥ १२ ॥ जैसे काहू पुरुषके द्रव्य

गड़ो घर मांहिं । उदर भरे कर भीखसे, व्यो।ा जाने नाहिं ॥ १३ ॥ ता नरसे कीन्हीं कहा, तू क्यों मांगे भीख । तेरे घरमें निधि गड़ी, दीनी उत्तम सीख ॥१४॥ ताके वचन प्रतीत सो,वह कीयो मन माहिं । खोद निकाले धन विना, हाथ परे कुछ नाहिं ॥ १५ ॥ त्यों अनादिकी जीवके, परजै बुद्धि वखान । मैं सुर नर पशु नारकी, मैं मूरख मतिमान ॥ १६ ॥ तासों सतगुरु कहत हैं, तुम चेतन अभिराम । निश्चय मुक्ति सरूप हो, ये तेरे नहिं काम ॥१७॥ काल लब्ध परतीत सो, लखत आपमें आप । पूरण ज्ञान भये विना, मिटे न पुण्य अरु पाप ॥ १८ ॥ पाप कहत हैं पुण्यको, जीव सकल संसार । पाप कहत हैं पुण्यको, ते विरले मति धार ॥ १९ ॥ बन्दीखानेमें परे, जाते छूटे नाहिं । विन उपाय उद्यम किये, त्यों ज्ञानी जग माहिं ॥ २० ॥साबुन ज्ञान विराग जल, कोरा कपड़ा जीव । रजक दक्ष धोवे नहीं, विमल न लहै सदीव ॥ २१ ॥ ज्ञान पवन तप अगन विन, दहै मूल जिय हेम। कोड़ वर्ष लों राखिये, शुद्ध होय मन केम ॥ २२ ॥ दरव कर्म दों कर्म तें, भाव कर्मते भिन्न । विकलप नहीं सुबुद्धिके शुद्ध चेतना चिन्ह ॥ २३ ॥ चारों नाहिं सिद्धके, तू चारोंके माहिं । चार विनासे मोक्ष है, और वात कछु नाहिं ॥ २४ ॥ ज्ञाता जीवन मुक्ति हैं, एक देश यह वात । ध्यान अग्नि विन कर्म वन, जले न शिव किम जात ॥ २५ ॥ दर्पण काई अथिर जल, मुख दीसे नहिं कोय । मन निर्मल थिर विन भये, आप दरश क्यों होय ॥ २६ ॥ आदिनाथ केवल लह्यो, सहस वर्ष तप ठान । सोई पायो भरतजी, एक महूरत ज्ञान ॥ २७ ॥ राग दोष संकल्प है, नयके भेद विकल्प । दोष भाव मिट जाय

जब, तब सुख होय अनन्त ॥ २८ ॥ राग विराग दुभेद सो, दोय रूप परणाम । रागी भूमि या जगतके, वैरागी शिव धाम ॥ २६ ॥ एक भाव है हिरणके; भूख लगे तृण खाय । एक भाव मंजारके; जीव खाय न अघाय ॥ ३० ॥ विविध भावके जीव बहु; दीसत है जग माहिं । एक कछू चाहे नहीं; एक गजे कछु नाहिं ॥ ३१ ॥ जगत अनादि अनात है; मुक्ति अनादि अनन्त । जीव अनादि अनन्त है; कर्म दुविधि सुन संत ॥ ३२ ॥ सबके कर्म अनादिके कर्म भव्यको अन्त । कर्म अनन्त अभव्यके; तीन काल भटकंत ॥ ३३ ॥ फरश वरन रस गन्ध सुर; पांचो जाने कोय । बोले डोले कौन है; जो पूछे है सोय ॥ ३४ ॥ जो जाने सो जीव है; जो माने सो जीव । जो देखे सो जीव है, जीवे जीव सदीव ॥ ३५ ॥ जात पना दो विधि लसे; विषै निर विषय भेद । निर विषयो सम्वर लसे; विषयो आश्रव वेद ॥ ३६ ॥ प्रथम जीव श्रद्धान सो; फर वैराग्य उपाय ॥ ज्ञान किया सो मोक्ष है; यही बात सुखदाय पुद्गलसे चेतन बंध्यो; यही कथन है येथ जीव बंध्यो निज भाव सों, यही कथन आदेय ।३८॥ बन्ध लखे निज ओरसे, उद्यम करै न कोय । आप बन्ध्यो निज सों समझ, त्याग करे शिव होय ॥ ३६ ॥ यथा भूपको देखके, ठोर रीतिको जान । तब धन अभिलाषी पुरुष, सेवा करै प्रधान ॥ ४० ॥ तथा जीव सरधान कर, जाने गुण परयाय । सेवे शिव धन आश धर, समता सो मिल जाय ॥ ४१ ॥ तीन भेद व्यवहार सों, सर्व जीव सब ठाम । श्रीअरहन्त परमात्मा, निश्चय चेतनराम ॥ ४२ ॥ कुगुरु कुदेव कुधर्म रति, अहं बुद्धि सब ठौर । हित अनहित सरधै नहीं, मूढ़नमें शिर-

मौर ॥ ४३ ॥ ताप आप पर पर लखै, हेय उपादे ज्ञान। अव्रती देश व्रती महा, व्रती सबे मतिमान ॥ ४४ ॥ जा पदमें सब पद लसे, दर्पन ज्यों अविकार। सकल निकल परमात्म, नित्य निरञ्जन सार ॥ ४५ ॥ बहिरात्मके भाव तज, अन्तर आत्म होय। परमात्म ध्यावे सदा, परमात्म सो होय ॥ ४६ ॥ बूंद उदधि मिल होत दधि, बीती फरश प्रकाश। त्यों परमात्म होत है, परमात्म अभ्यास ॥ ४७ ॥ सब आगमको सार ज्यों, सब साधनको धेव। जाको पूजे इन्द्र सां, सो हम पायो देव ॥ ४८ ॥ सोहं सोहं नित्य जपै, पूजा आगम सार। सत संगतिमें बैठना, यहै करे व्यवहार ॥ ४९ ॥ अध्यात्म पञ्चाशिका, माहिं कह्यो जो सार। द्यानत ताहि लगे रहो, सब संसार असार ॥५०॥ ॥इति॥

## ७० श्रीजिनगिरा स्तवन।

शिखरणी छन्द।

शरण आया माता, जिनेश्वर वाणी दुख हरो। विरद अनुपम तेरा, प्रगट जगत्राता सुख करो ॥ भ्रमो जग बहुतेरा, सहा दुःख जन्मन मरणका। टरे नाहीं टारा, यत्न बहु कीना हरणका ॥ १ ॥ भजे बहुते देवा, करी बहु सेवा शरणको। फंसे भव दुख सोही, न पाई आशा शरणकी ॥ अष्ट विधि खल भारी, हमारी कीनी दुर्दशा। इन्हींके वश माता, भवोदधि दुखमें मैं फंसा ॥२॥ सतत चारों गतिमें, भ्रमावें मोकों ये बली। ज्ञान धनको हरिके, भुलाई मोकों शिवगली ॥ नरक पशु नर देवा, चतुर्गतिमें जो दुख लहो। कहा जाता नाहीं तुम्हीं सब जानो जो सहो ॥ ३ ॥ निबल मोको

पाके, सताते ये खल अति घने। शरण राखो माता, बचाओ इनसे निज जने॥ सुमति अब दे माता विनाशों आठों खलनमें। लहौं शिवपुर पंथा, दहौं ना फिर त्रय ज्वलनमें॥ ४॥ अल्प मति मैं माता, सुमति निज दीजे दासको। यही विनती मेरी, पुरावो अम्बे आशको॥ युगल पदकी सेवा, करत नर देवा ध्यायके। लहत शिव सुख मेवा, शरण मां तेरी पायके॥ ५॥

दोहा—तुम पदाब्ज मो उर वसो, नशो तिमिर अज्ञान।
सेवक नाथूरामको, दीजे मां वरदान॥६॥ ॥इति॥

## ७१ जिन दर्शन।

दोहा—दर्शन श्रीजिनदेवका नाशक है सब पाप। दर्शन सुरगतिदाय हैं, साधन शिव सुख आप॥ १॥ जिन दर्शन गुरु वन्दना इनसे अघ क्षय होय। यथा छिद्रयुत कर विषैं चिर तिष्ठेना तोय॥ २॥ वीतराग मुख दर्शियो पद्म प्रभा समलाल। जन्म जन्म कृत पापसो, दर्शन नाशे हाल॥ ३॥ जिन दर्शन रवि सारखा, होय जगत तम नाश। विगसित चित्त सरोज लख, करता अर्थ प्रकाश॥ ४॥ धर्मामृतकी वृष्टिको इन्दु दश जिनराय। जन्म ज्वलन नाशे बढ़े सुख सागर अधिकाय॥ ५॥ सप्त तत्व दरशैं ग्रहे वसु गुण सम्यक सार। शान्ति दिगम्बर रूप जिन दर्शि नमों बहु बार॥ ६॥ चेतन रूप जिनेश किय आतम तत्व प्रकाश। ऐसें श्री सिद्धान्तको नित्य नमों सुख आश॥ ७॥ अन्य शरण वांछो नहीं तुम्हीं शरण स्वयमेव। याते करुणाभाव धर रखो शरण जिन देव॥ ८॥ त्रिजगतमें इस जीवको तारणहार न कोय। वीतराग

वरदेव विन भया न आगे होय ॥ ९ ॥ श्रीजिन भक्ति सदा मिलो प्रतिदिन भव २ माहिं । जव तक जग वासी रहों अन्तर वांछों नाहिं ॥१०॥ विन जिन वृष शिव हो नहीं चाहे हो चक्रीश। धनी दरिद्री होत सव जिन वृषसे शिव ईश ॥११॥ जन्म जन्म कृत पाप भव कोटि उपार्जा होंय। जन्म जरादिक मूलसे जिन वन्दन क्षय होय ॥ १२ ॥ यह अनूप महिमा लखी जिन दर्शनकी व्यक्त। यासे पद शरणा लिया नाथूराम जिन भक्त ॥ १३ ॥ जिन दर्शन लखि संस्कृत भाषा किया वनाय। भव्य जीव नित उर धरो यह भव भव सुखदाय ॥१४॥ ॥ इति ॥

## ७२ श्रीजिनवर पच्चीसी।

छप्पै छन्द—ऋषभ आदि चौवीस तीर्थ पति तिन गुण गाऊं। दिवपुर कुल पितु मात वर्ण लक्षण वतलाऊं॥ काये आयु शिव आसन अरु शिव थान मनोहर। कहूं सर्व दरशाय जांय पातक भव भय हर॥ प्रातःकाल प्रतिदिन पढ़े स्वर्ग मुक्ति सुख सो लहै। क्रमशः ऊंचे पाय पद नाथूराम सेवक कहै॥ १ ॥ सर्वार्थसिद्धिसे ऋषभोजन वसे अयोध्या। वंशेक्ष्वाकु प्रधान नाभि पितु अनुपम योद्धा॥ मरुदेवा जिनमात वर्ण कञ्चन तनु सोहै। वृष लक्षण शत पांच चाप तनु लख जग मोहै॥ थिति चौरासी पूर्व लख पद्मासन कैलास गिरि। मुक्ति थान जिनराज नवो जन्म ना होय फिर॥ २ ॥ तज सर्वार्थसिद्धि अयोध्या वसे अजित जिन। श्रेष्ठ वंश इक्ष्वाकु पिता जित शत्रु कहे तिन॥ विजयासेना मात तनु गज लक्षण वर। द्वौच शतैक धनु तनु थिति पूर्व लाख वहत्तर॥

कायोत्सर्ग आसन विमल मुक्ति थान सम्मेदचल। नमों त्रियोग सम्हालके त्रिजगनाथ तुमको स्वथल ॥ ३ ॥ सम्भव ग्रीवक त्याग जन्म श्रावस्ती लीना। वंश कहो इक्ष्वाकु जितारि पितुहि सुख दीना। मात सुसेना हेमवर्ण घोटक शुभ लक्षण। शतक चार धनु देह साथ लख पूर्व आयु गण ॥ खड्गासनसे शिव गये मुक्तिनाथ सम्मेद गिरि। नमो त्रिलोकीनाथको जन्म मरण ना होय फिर ॥ ४ ॥ अभिनन्दन तज विजय अयोध्या पितु संवर घर। सिद्धार्था जिन मात वंश इक्ष्वाकु जन्म वर॥ कनक वर्ण कपि चिन्ह हूंठ शत चांप काय जिन। पूर्व लाख पञ्चास आयु खड्गासन हैं तिन॥ श्रीसम्मेदाचल विमल मुक्तिनाथ जिनराजका। त्रिकाल वंदों भावसे धन्य जन्म है आजका॥ ५॥ वैजयंत तज सुमति अयोध्यानगरी आये। पिता मेघ प्रभु मात मङ्गला अति मन भाये॥ विमल वंश इक्ष्वाकु हेम तनु चकवा लक्षण। धनुष तीन शत देह तुंग त्रिभुवनके रक्षण॥ आयु पूर्व चालीस लख खड्गासन राजे अटल। सम्मेद शिखरसे शिव गये नमों २ तुमको स्वथल ॥ ६ ॥ पद्म प्रभु ग्रीवक सु त्याग कोशाम्बी आये। धारण नृप पितुमात सुसीमा आनन्द पाये॥ वंश कहो इक्ष्वाकु कमल सम लाल वर्ण तन। कमल चिन्ह तन तुंग चांप ढाई सौ भगवन॥ आयु तीस लख पूर्वका खड्गासनसे शिव गये। सम्मेद शिखर शिवक्षेत्र जिन नमों आज आनन्द लये॥ ७॥ नाथ सुपार्श्व ग्रीवकसे काशी उपजाये। सुप्रतिष्ठितपितु माता पृथिवीके मन भाये। विमल वंश इक्ष्वाकु हरित तन स्वस्तिक लक्षण। धनुष दोयसौ काय वीस लख पूर्व आयु भण॥ खड्गासन सम्मेदगिर सिद्ध-

क्षेत्रसे शिव गये। त्रिजग ताप हर्त्तारिको हाथ जोड़ हम इत नये ॥ ८ ॥ वैजयंत तज चन्द्रपुरी चन्द्रप्रभु स्वामी। महासेतु पितु मात लक्ष्मणाके भये नामी ॥ श्रेष्ठ वंश इक्ष्वाकु शुक्र तनु शशि लक्षण वर। धनुष डेढ़ सौ देह लाख दश पूर्व आयु सर। खड्गासनसे मुक्त हो अजर अमर अव्यय भये। शिव थान शिखर सम्मेद जिन तिन पदको हम नित नये ॥ ६ ॥ पुष्पदन्त आरण दिय तज काकन्दी राजे। पिता नृपति सुग्रीव मात रामा सुख साजे ॥ वंश लहो इक्ष्वाकु शुक्र तनु मगरा लक्षण। सौधनु तुंग शरीर आयु नोलाख पूर्व गण ॥ खड्गासनसे शिव गये सम्मेदाचल मुक्ति थल। नमों त्रिलोकीनाथ मैं तुम पद पंकज युग विमल ॥ १० ॥ शीतल अच्युत त्याग वास भद्दल पुर लीना। दृढ़ रथ तात सुमात सुनन्दाको सुख दीना ॥ निर्मल कुल इक्ष्वाकु हेम तन श्रीतरु लक्षण। नव्वे धनुष शरीर आयु लख पूर्व विचक्षण ॥ खड्गासन दृढ़ धारके सम्मेदाचल ध्यान धर। मुक्ति भये तिनको नवें शीश नाय हम जोड़कर ॥ ११ ॥ श्रेयान्स पुष्पोत्तरसे चय बसे सिंहपुर। विष्णुपिया विष्णु श्रीमाता उभय धर्मधुर ॥ वंशेक्ष्वाकु पुनीत हेम तव गेंडा लक्षण। असीचाप तनु लाख असीचउ वर्ष आयु भण ॥ खड्गासान दृढ़ शिव समय मुक्ति थान सम्मेदगिर। नमों त्रियोग लगायके अशुभ कर्म खलु जांय खिर ॥१२॥ वासपूज्य कापिष्ट स्वर्गसे चय चम्पापुर। लिया जन्म वसुपूज्य पिता माता विजया उर ॥ ख्यात वंश इक्ष्वाकु अरुण तनु भषिहा लक्षण ॥ सत्तर धनुष शरीर उच्च जग जनके रक्षण ॥ लाख बहत्तर वर्षका आयु पद्म आसन अटल। सिद्ध क्षेत्र चम्पा-

पुरी वन्दों सुखदाता अचल ॥ १३ ॥ विमल शुक्र दिव त्याग कम्पिला जन्म लिया वर। कृत वर्म्मा जिन तात सुरम्या मात गुणाकार ॥ विमुल वंश इक्ष्वाक कनक तन वराह लक्षण। साठ चांप तनु तुङ्ग साठ लख वर्ष आयु गण ॥ खड्गासन सम्मेद-गिर मुक्ति थान वन्दन करों। त्रिभुवननाथ प्रसादसे अब न भवो-दधि में परों ॥ १४ ॥ सहस्रार दिवसे अनन्त जिन जन्म अयोध्या। सिंहसेन पितु गेह लिया भविजन प्रति बोधा ॥ सर्व यशा जित-मात वंश इक्ष्वाकु बखानो। हेमवर्ण सेई लक्षण जिनवरके जानो ॥ काय धनुष पंचासका आयु तोसलक्ष पूर्व जिन। खड्गासन सम्मेदशिव नवो चरण कर जोड़ तिन ॥ १५ ॥ पुष्पोत्तरसे धर्मनाथ चय वसे रत्नपुर। भानु पिता सुव्रता मात इक्ष्वाकु वंश धुर ॥ हेमवर्ण लक्षण सु वज्र तनु धनु पैंतालिस। आयु लाख दश वर्ष संग आसन विधि जालिस ॥ सम्मेदाचल मुक्ति थल धर्मपोत धर भव्य जन। पार किये भव उदधिसे करुणाकर करुणायतन ॥१६॥ शांतिनाथ पुष्पोत्तरसे चय गजपुर आये। विश्वसेन पिता माता गृह चले बधाये ॥ कुरुवंशी तनु हेमवर्ण लक्षण मृग सोहै। काय धनुष चालीस आयु लख वर्ष लयो है। खड्गासनसे शिव गये मुक्तिनाथ सम्मेदगिरि। युग चरण कमल मस्तक धरों बंधे कर्म चलु जांय खिरि ॥१७॥ कुंथुनाथ पुष्पोत्तरसे चय जन्मे गजपुर। सूर्य पिता श्रीदेवी माता उभय धर्मधुर ॥ कुरुवंशी तनु हेमवर्ण लक्षण अज जानो। काय धनुष तैंतीस काम सुरकी पहिचानो ॥ आयु सहस्र पंचानवे वर्ष खंड आसन कहो। सम्मेद शिखर शिव-क्षेत्र शुभ जिन वन्दत हम सुख लहो ॥ १८ ॥ अरहनाथ सर्वार्थ

सिद्धसे गजपुर आये। पिता सुदर्शन माता मित्रा लख सुख पाये॥ शुभ कुरुवंश महान हेम तनु मच्छ चिन्हवर। तीस चांप तन तुंग निजन मनमोहन सुन्दर॥ सहस्र चउरासी वर्षका आयु खंड आसन अटल। शिवथान शिखर सम्मेद जिन वन्दों तिनके पद कमल॥ १६॥ मल्लिनाथ तज विजय जन्म मिथिलापुर लीना। कुम्भ पिता रक्षिता माताको बहु सुख दीना॥ वंश कहो इक्ष्वाकु हेम तनु घट लक्षण वर। काय धनुष पच्चीस तुंग महँ लख सुर नर॥ आयु वर्ष पचपन सहस्र खड्गासन सोहै अचल। शिवथान शिखर सम्मेदवर तीर्थराज बिसरे न पल॥ २०॥ मुनिसुव्रत अपराजितसे कुशाग्रपुर राजे। पितु सुमित्र पद्मावत माताको सुख साजे॥ हरिवंशी तनु श्याम कच्छ लक्षण शुभ सोहै। बीस धनुषका काय तुंग देखत मन मोहै॥ तीस सहस्र सु वर्षका आयु खंग आसन सुभग। सम्मेद शिखर शिवथान प्रभु तीर्थराज भवि मुक्ति मग॥ २२॥ प्राणत तज नमिनाथ जन्म मिथिलापुर लीना। विजय पिता वप्रामाताको अति सुख दीना॥ विमल वंश इक्ष्वाकु वर्ण तनु हेम सुहावन। पद्म पाखुरी अङ्क पञ्चदश चांप सुभग तन॥ आयु वर्ष दश सहसका पद्मासनसे शिव गये। सिद्धक्षेत्र सम्मेदगिरि वन्दित हों मंगल नये॥ २२॥ वैजयन्तसे नेमनाथ सूरीपुर प्रगटे। सिद्ध विजय शिवदेवीके देखत दुख विघटे॥ लहो श्रेष्ठ हरिवंश श्याम तनु शंख अङ्कवर। काय धनुष दश सहस्र वर्षका आयु पूर्णधर॥ खड्गासन गिरिनारिसे राजमती पति शिव गये। पशुबंदि छुड़ाई दयाकर तिन पदपंकज हम नये॥२३॥ प रस प्रभु आनत दिव तज काशीमें राजे। अश्वसेन वामा माता

गृह दुन्दुभि बाजे ॥ उग्र वंश तनु नील चिह्न अहिराज विराजे। नव कर काय उतंग आयु शत वर्ष सुछाजे ॥ खड्गासन समेदगिर मुक्ति थान मद कमठ हर। मन वच तनु वन्दन करों ते वीसम जिनराज वर ॥२४॥ वर्धमान पुष्पोत्तरसे कुण्डलपुर आये। सिद्धार्थ पितु त्रिशला माता लख सुख पाये ॥ नाथ वंश तनु हेमवर्ण हरि चिन्ह मनोहर। सात हाथ तनु आयु बहत्तर अब्द त्यों धर ॥ खड्गासन पावापुरी मुक्ति थान जगनाथ हर। नवे सु नाथूराम नित हाथ जोड़ युग शीश धर ॥ २५ ॥ इति ॥

## ७३ सूतक निर्णय

सूतकमें देव शास्त्र गुरुका पूजन प्रक्षालादि तथा मंदिरजीका वस्त्राभूषणादिक स्पर्शनकी मनाई है तथा पात्रदान भी वर्जित है। सूतक पूर्ण होनेके बाद प्रथम दिन पूजन प्रक्षाल तथा पात्रदान करके पवित्र होवे। सूतक विवरण इस प्रकार है। १, जन्मका दश दिन माना जाता है। २, स्त्रीका गर्भ जितने माहका पतन हुआ हो उतने दिनका सूतक मानना चाहिये, विशेषतः यह है कि यदि तीन माहसे कमका हो तो तीन दिनका सूतक मानना चाहिये। ३ प्रसूती स्त्रीको ४५ दिनका सूतक होता है। इसके पश्चात् वह स्नान दर्शन करके पवित्र होवे ॥ कहीं २ चालीस दिनका भी माना जाता है। ४, प्रसूति स्थान एक माहतक अशुद्ध है। ५, रजस्वला स्त्री पांचवें दिन शुद्ध होती है। ६, व्यभिचारिणी स्त्रीके सदा ही सूतक रहता है, कभी भी शुद्ध नहीं होती। ७, मृत्युका सूतक १२ दिनका माना जाता है। तीन पीढ़ीतक १२ दिन, चौथी पीढ़ीमें ६

दिनका, छठी पीढ़ीमें ४ दिन, सातवीं पीढ़ीमें ३ दिन, आठवीं पीढ़ीमें एक दिन रात, नवमीं पीढ़ीमें स्नान मात्रसे शुद्धता कही है। ८, जन्म तथा मृत्युका सूतक गोत्रके मनुष्यको ५ दिनका होता है। ६, आठ वर्षतककी बालकके मृत्युका ३ दिनका और तीन दिनके बालकका सूतक १ दिनका जानो। १०, अपने कुलका कोई गृहत्यागी उसका संन्यासमरण अथवा किसी कुटुम्बीका संग्राममें मरण हो जाय, तो १ दिनका सूतक होता है। यदि अपने कुलका देशांतरमें मरण करे और १२ दिन पूरे होनेके पहले मालूम हो तो शेष दिनोंका सूतक मानना चाहिये। यदि दिन पूरे हो गये होवें तो स्नानमात्र सूतक जानो। ११, घोड़ी, भैंस, गौ आदि पशु तथा दासी अपने गृहमें जने तो १ दिनका सूतक होता है। गृह बाहर जने तो सूतक नहीं होता। १२, दासी, दास तथा पुत्रीके प्रसूत होय या मरे, तो ३ दिनका सूतक होता है। यदि गृह बाहर हो तो सूतक नहीं। यहांपर मृत्युकी मुख्यतासे ३ दिनका कहा है। प्रसूतका १ ही दिन जानो। १३, अपनेको अग्निमें जलाकर (सती होकर) मरे तिसका छह माहका तथा और और हत्याओंका यथायोग्य पाप जानना। १४, जने पीछे भैंसका दूध १५ दिनतक, गायका दूध १० दिनतक और बकरीका दूध ८ दिनतक अशुद्ध है पश्चात् खाने योग्य है। प्रगट रहे कि कहीं देश-भेदसे सूतक विधानमें भी भेद होता है इसलिये देशपद्धति तथा शास्त्रपद्धतिका मिलानकर पालन करना चाहिये।

(श्रावकधर्मसंग्रहसे उद्धृत)

---

# ७४ जिनगुण मुक्तावली

दोहा—श्रीजिनेश यतीशको, सुमिर हिये उपकार।
जिनवर गुण मुक्तावली, लिखूं स्वपर सुखकार ॥१॥

चौपाई।

तीर्थंकर पदके गुण घणे। घन धारावत जाहि न गिणें ॥ यथाशक्ति करिये चिन्तौन। जाते होय पाप विष वीन ॥ २ ॥ सतयुगमें प्रगटे परवीन। मानुष देह दोषकर हीन ॥ आर्य्यखण्ड आय अवतरे। युगल सृष्टिमें जन्म न धरे ॥ ३ ॥ क्षत्री वंश विना नहिं और। जाके गर्भ जन्मको ठौर ॥ माताके रज वीय न होय। एक पूत जन्मै शुभ सोय ॥ ४ ॥ मात पिताके देह मझार। मल अरु मूत्र नहीं निर्धार ॥ गर्भ शोध देवी आइरे। स्वर्ग सुगन्धि लाय शुचि करै ॥५॥ जाके औदारिक तन माहिं। सात कुधातु मल ते नाहिं। यातैं परमोदारिक कहो। आदि पुराण देख सर दहो ॥ ६ ॥ केवल ज्ञान समय तन सोय। सहज निगोद बिना तव होय ॥ नारि नपुंसकके सम्बन्ध तीर्थंकर पद उदय न बन्ध ॥७॥ जाके संयम समय सही। आलोचन विधि वरणी नहीं ॥ मस्तक भाग विराजें केश। श्याम सचिक्कन सुभग सुवेश॥८॥ अधिक हीन जिस अंग न होय। आधिव्याधि व्यापै नहिं कोय ॥ विष शस्त्रादिक कारण पाय। आयु कर्म स्थिन छेद न ताय ॥६॥

दोहा—इत्यादिक महिमा घणो, तीर्थङ्कर परमेश।
दश विधि जाके जन्म तें, अतिशय और विशेष ॥१०॥

चौपाई।

प्रभुके अङ्ग न होय पसेव। नहीं निहार क्रिया स्वयमेव ॥

नाशा नेत्र कर्ण मल नहीं। जीभ दन्त मल मूत्र न कहीं ॥ ११ ॥ क्षीर वरावर रुधिर अनूप । शंख वर्ण शुचि मान सरूप ॥ समचतुरस्र सुभग संठान । तुंग देह दश ताल प्रमान ॥१२॥

दोहा—अपने कर अंगुष्ठ सो, मध्यमिका परयंत ।

बारह अंगुल ताल यह, अब धारो मतिवन्त ॥१३॥

याही अपने ताल सों, दशगुण ऊंच शरीर ।

सम चतुरस्र संठानको, यह प्रमाण है वीर ॥१४॥

चौपाई-प्रथम सार संहनन अविद्ध । वज्रवृषभ नाराच प्रसिद्ध। रूप सम्पदा अचरजकार । सुर नर नाग नयन मनहार ॥१५॥ सहस अठोतर लक्षण लसैं । चक्रीके तन चौसठ वसैं ॥ लक्षण पाय सुलक्षण भिन्न । सो प्रतिमाके आसन चिह्न ॥ १६ ॥ सहज सुगन्धि वसै वपुमाहिं । सब सुगन्धि जासो द्रवजाहिं ॥ लोक उठावन शक्ति निवास । अतुल अनन्त देह बल जास ॥ १७ ॥ प्रिय हित वचन अमृत उनहार । सब जगजन्तु श्रवण सुखकार ॥ जन्म जात अतिशय दश येह । अब दश केवलके सुन लेह ॥ १८ ॥ दोसौ योजन परिमित लोय । चहुंदिशमें दुर्भिक्ष न होय ॥ व्योम विहार भूमिवत जास । वपुसों होय न प्राण निवास ॥ १९ ॥ सब उपसर्ग रहित जग सूप । निराहार अति तृप्त स्वरूप ॥ एक दिशा सन्मुख मुख जोय । चतुरानन देखे सब कोय ॥ २० ॥ सब विद्या हैं अति गंभीर । छाया वरजित विमल शरीर ॥ पलक पात लोचन नहिं गहैं । नख अरु केश एकसे रहैं ॥ २१ ॥

सोरठा—नहिं रसादिक धात, होय न अशन अभावतैं ।

तिस कारण तें भ्रात, नख अरु केश वढ़े नहीं ॥२२॥

दोहा—ये दश अतिशय ज्ञानके, लिये ग्रन्थ परमान।
चौदह सुरकृत होत हैं, ते अब सुनो सुजान ॥२३॥

चौपाई।

भाषा अर्धमागधी नाम। सकल जीव समझै निहि ठाम ॥ मागध नाम देव परिभाव। यह गुण प्रगटैं सहज सुभाव ॥ २४ ॥ सबकी होय एकसी टेव। उर मैत्री वरतें स्वयमेव ॥ सब ऋतुके फल फूल समेत। वनस्पती अति शोभा देत ॥२५॥ रत्नभूमि दर्पण उनहार। गति अनुकूल पवन संचार ॥ सकल सभा आनन्द रस लेह। मरुत कुमार बुहारी देह ॥२६॥ योजन मिति निर्मल भू ठवै। मेघकुमार गंधि जल चवे ॥ छप्पन २ चहुंदिश मांहि। कञ्चन कमल गगन पथ जाहिं ॥२७॥ एक सरोज मध्य सुर करें। ताते अधर पेंड प्रभु धरै ॥ निमल दिश निर्मल नभ होय। जन आह्वान करें सुरलोय ॥२८॥ धर्म चक्र आगे तन भिन्न। चलै धर्म चक्रोपनि चिन्ह ॥ झारी दर्पण प्रमुख मनोज्ञ। मङ्गल द्रव्य आठ विधि योग्य ॥२९॥ दोहा—आठ प्रतिहार्यंव विभव, तीरथ प्रभुके होय। नाम ठाम तिनके सुगम सुनिये सज्जन लोय ॥ ३० ॥ समोसरणमें मणिखचित, मध्य त्रिमेखलपीठ। गन्धकुटी तापर बनी, चतुरा-मुख मन ईठ ॥३१॥ बीच सिंहासन जगमगै, मणिमाणकमय रूप। अन्तरीक्ष राजै तहां, पद्मासन जग भूप ॥३२॥

सोरठा—समोरणमें मीत, प्रभु पद्मासन हो रहैं ॥
यह अनादिकी रीति, और भांति मत जानिये ॥३३॥

दोहा—तीन छत्र सिर सोहिये, चन्द बिंब उनहार। भामण्डल

चहुंदिश दिपै, रवि छवि छिपै निहार ॥ ३४ ॥ यक्ष अमर चौसठ चमर, ढारत खरे सुहाहिं । वरषैं सुमन सुहावने, सुर दुन्दुभि गरजाहिं॥३५॥ जातरु नीचे नाथको उपजो केवल ज्ञान । लोक शोकके हरणतैं, सो अशोक अभिराम ॥३६॥ तीन काल वाणी खिरै, छह छह घड़ी प्रमाण । श्रोताजनके श्रवणलौं, सो निरक्षरी जान ॥३७॥ इह विधि जिनवर गुण कथा, कहत लहतको पार । बाहिय गुण निज प्रगट सो, लिखे ग्रन्थ अनुसार ॥३८॥ अन्तरङ्ग महिमा अतुल कापै वरणी जाय । सुरगुरुसे नहिं कह सके,थके स्थविर मुनिराय ॥३९॥ तोर्थङ्कर गुण चिन्तवन, परम पुण्यको हेत । सम्यक रत्न अंकूर है, उपजै भवि उर खेत ॥४०॥ जिनवर गुण मुक्तावली, छन्द सूतमें पोय । गुणमाला भूधर गुही करत कंठ सुख होय ॥४१॥

## ७५ सूवाबत्तीसी

दोहा—नमस्कार जिन देवको, करों दुहूं करजोर । सुवावतीसी सुरस मैं, कहुं अरिन दल मोर ॥ १ ॥ आतम सुआ सुगुरु वचन, पढ़त रहै दिन रैन ॥ करत काज कनरीतिके, यह अचरज लखि नैन ॥२॥ सुगुरु पढ़ावे प्रेमसों, यहो पढ़त मनलाय ॥ घटके पट जो ना खुले, सबही अकारथ जाय ॥३॥

चौपाई।

सुवा पढ़ायो सुगुरु बनाय । करम वनहि जिन जइयो भाय । भूले चूके कबहु न जाहु । लोभ नलिनि पैं दगा न खाहु ॥ ४ । दुर्जन मोह दगाके काज । बांधी नलनी तर धर नाज ॥ तुम जिन बैठहु सुवा सुजान । नाज विषय सुख लहि तिहं थान ॥ ५ ॥ जो

बैठहु तो पकरि न रहियो। जो पकरो तो दृढ़ जिन गहियो॥ जो दृढ़ गहो तो उलटि न जइयो। जो उलटो तो तजि भजि धइयो॥६॥ इह विधि सूआ पढ़ायो नित्त। सुवटा पढ़िकें भयो विचित्त। पढ़त रहै निशदिन ये बैन। सुनत लहैं भय प्रानी चैन॥ ७॥ इक दिन सुवटै आई मनें। गुरु संगत तज भज गये बनें॥ वनमें लोभ नलिन अति बनो दुर्जन मोह दगाको तनी॥ ८॥ ता तर विषय सुखनके काज। बैठ नलिनपें चिलसें राज॥९॥ बैठो लोभ नलिन पैं जबै। विषय स्वाद रस लटके तबै॥ लटकत तरें उलटि गये भाव। तर मुण्डी ऊपर भये पांव॥ १०॥ नलिनी दृढ़ पकरै पुनि रहै। मुखतें बचन दीनता कहै॥ कोउ न बनमें छुड़ावनहार। नलनी पकरहि करहि पुकार॥ ११॥ पढत रहै गुरुके सब बैन। जे जे हितकर सिखये ऐन॥ सुवटा वनमें उड़ निज जाहु। जाहु तो भूल खता निज खाहु॥ १२॥ नलनीके जिन जइयो तीर। जाहु तो तहां न बैठहु बीर॥ जो बैठो तो दृढ़ ना गहो। जो दृढ़ गहो तो पकरि न रहो॥१३॥ जो पकरो तो चुगा न खइयो। जो तुम खावो तो उलट न जइयो। जो उलटो तो तज भज धइयो। इतनी सीख हृदयमें लहियो॥ १४॥ ऐसे वचन पढ़त पुन रहै। लोभ नलनि तज भज्यो न चहै॥ आयो दुर्जन दुर्गत रूप। पकड़े सुवटा सुन्दर सूप॥ १५॥ डारे दुखके जाल मझार। सो दुख कहत न आवै पार॥ भूख,प्यास बहु संकट सहै। परवस परे महा दुख लहै॥ १६॥ सुवटाकी सुधि बुधि सब गई। यह तो बात और कछु भई॥ आय परे दुख सागर माहिं। अब इतनैं कितको भज जाहिं॥ १७॥ केतो काल गयो इह ठौर। सुवटै

जियमें ठानी और ॥ यह दुख जाल कटे किहं भांति । ऐसी मनमें उपजी खांति ॥ १८ ॥ रात दिना प्रभु सुमरन करै । पाप जाल काटन चित धरै ॥ क्रम क्रम कर काट्यो अघ जाल । सुमरन फल भयो दीनदयाल ॥ १६ ॥ अब इततैं जो भजके जाऊं । तौ नलनी-पर बैठ न खांऊं ॥ पायो दाव भज्यो ततकाल । तज दुर्जन दुर्गति जञ्जाल ॥ २० ॥ आये उड़त बहुर बनमाहिं ॥ बैठे नरभव द्रुमक छाहिं ॥ तित इक साधु महा मुनिराय ॥ धर्म देशना देत सुभाय ॥२१॥ यह संसार कर्मवन रूप । तामहि चेतन सुआ अनूप ॥ पढ़त रहै गुरु वचन विशाल । तो हूं न अपनी करे संभाल ॥२२॥ लोभ नलिनतैं बैठे जाय । विषय स्वाद रस लटके आय । पकरहि दुर्जन दुर्गति परै । तामैं दुःख बहुत जिय भरै ॥ २३ ॥ सो दुख कहत न आवे पार । जानत जिनवर ज्ञानमझार ॥ सुनतैं सुवटा चौंक्यो आप । यह तो मोहि परो सब पाप ॥ २४ ॥ ये दुख तौ सब मैं ही सहे । जो मुनिवरने मुखतैं कहे ॥ सुवटा सोचो हिये मझार । ये गुरु सांचे तारनहार ॥ २५ ॥ मैं शठ फिरियो करम बन माहिं । ऐसे गुरु कहुं पाये नाहिं ॥ अब मोहि पुण्य उदय कछु भयो । सांचे गुरुको दर्शन लयो ॥२६॥ गुरुकी गुणस्तुति बारम्बार । सुमिरै सुवटा हिये मझार ॥ सुमरत आप पाप भज गयो । घटके पट खुल सम्यक थयो ॥२७॥ समकित होत लखी सब बात । यह मैं यह परद्रव्य विख्यात ॥ चेतनके गुण निजमहि धरे । पुद्गल रागादिक परिहरे ॥२८॥ आप मगन अपने गुण माहिं । जन्म मरण भय जियको नाहिं ॥ सिद्ध-समान निहारत हिये । कर्म कलंक सबहिं तज दिये ॥२९॥ ध्यावत आप माहिं जगदीश । दुहुंपद एक विरा-

जत ईश ॥ इहविधि सुवटा ध्यावत ध्यान । दिन दिन प्रति प्रगटत कल्यान ॥३०॥ अनुक्रम शिवपद जियका भया । सुख अनन्त विलसत नित नया ॥ सतसंगति सबको सुख देय । जो कुछ हियमें ज्ञान धरेय ॥३१॥ केवलिपद आतम अनुभूत । घट घट राजत ज्ञान संजूत ॥ सुख अनंत विलसै जिय सोय । जाके निजपद परगट होय ॥३२॥ सुवा बत्तीसी सुनहु सुजान । निजपद प्रगटन परम निधान ॥ सुख अनंत विलसहु ध्रुव नित्त । 'भैयाकी' विनती धर चित्त ॥ ३३ ॥ संवत सत्रह त्रेपन माहिं । आश्विन पहिले पक्ष कहाहिं ॥ दशमी दशों दिशा परकास । गुरु संगति तैं शिव सुखभास ॥३४॥

# ७६ नामावली स्तोत्र

छन्द १६ मात्रा ।

जय जिनंद सुख कंद नमस्ते । जय जिनंद जिन फंद नमस्ते ॥ जय जिनंद वरबोध नमस्ते । जय जिनंद जित क्रोध नमस्ते ॥ १ ॥ पाप ताप हर इन्दु नमस्ते । अर्ह वरन जुत विन्दु नमस्ते ॥ विष्टाचार विशिष्ट नमस्ते । इष्ट मिष्ट उतकृष्ट नमस्ते ॥ २ ॥ पर्म धर्म वर शर्म नमस्ते । मर्म भर्म घन धर्म नमस्ते ॥ दृगविशाल वर भाल नमस्ते । हृद दयाल गुनमाल नमस्ते ॥३॥ शुद्धबुद्ध अविरुद्ध नमस्ते । रिद्धिसिद्धि वर वृद्ध नमस्ते ॥ वीतराग विज्ञान नमस्ते । चिद्विलास धृत ध्यान नमस्ते ॥४॥ स्वच्छ गुणांबुधि रत्न नमस्ते । सत्व हितंकर यत्न नमस्ते ॥ कुनयकरी मृगराज नमस्ते । मिथ्या खग वर बाज नमस्ते ॥५॥ भव्य भवोदधि पार नमस्ते । शर्मामृत

सित सार नमस्ते ॥ दरश ज्ञान सुखवीर्य नमस्ते। चतुरानन धर धीर्य नमस्ते ॥ ६ ॥ हरिहर ब्रह्मा विष्णु नमस्ते। मोह मर्द मनु विष्णु नमस्ते ॥ महादान महभोग नमस्ते। महा ज्ञान मह जोग नमस्ते ॥ ७ ॥ महा उग्र तप सूर नमस्ते। महा मौन गुण भूरि नमस्ते। धरम चक्रि वृप केतु नमस्ते। भवसंमुद्र शत सेतु नमस्ते ॥ ८ ॥ विद्याईश मुनींश नमस्ते। इन्द्रादिक नुत शील नमस्ते ॥ जय रत्नत्रय राह नमस्ते। सकल जीव सुखदाय नमस्ते ॥९॥ अशरण शरण सहाय नमस्ते। भव्य सुपन्थ लगाय नमस्ते ॥ निराकार आकार नमस्ते। एकानेक अधार नमस्ते ॥ १० ॥ लोकालोक विलोक नमस्ते। त्रिधा सर्व गुण थोक नमस्ते ॥ सल्ल दल्ल दल मल्ल नमस्ते। कल्ल मल्ल जित लल्ल नमस्ते ॥ ११ ॥ भुक्ति मुक्ति दातार नमस्ते। उक्ति सुक्ति शृंगार नमस्ते ॥ गुण अनन्त भगवन्त नमस्ते। जै जै जै जयवन्त नमस्ते ॥ १२ ॥

इति पठित्वा जिनचरणाग्रे परि पुष्पांजलिंक्षिपेत्।

## ७७ हुक्कानिषेध पच्चीसी।

दोहा—वंदो वीर जिनेश पद,कहो धर्म जगसार। वरते पंचम कालमें,जगत् जीव हितकार ॥ १ ॥ ताहि न त्यागे धूम सो, जारे उर निज जान। देखो चतुर विचारके, तिनसम कौन अयान ॥२॥

चौपाई छन्द—हैं जगमें पुरुषारथ चार, तिनमें धर्म पदारथ सार। जाके सधें होय सब सिद्ध, या विन प्रगटै एक न रिद्ध ॥३॥ सो पुनि दया रूप जिन कहो, करुणाविन कहुं धर्म न लहो। यामें छहों कायकी घात; लहिये कहां दयाकी वात ॥४॥ सो अव

सुनां सबै विरतंत, सुनिके त्याग करो मतिवन्त। हरित कायकी उत्पत्ति येह, अग्नि संयोग भूमि गनिलेह ॥५॥ अग्नि नीर है याको साज, इन बिन सरै नहीं यह काज। काढत धूम वदन तैं जान, होय समीर कायकी हान ॥६॥ इह विधि थावर दया न होई, त्रसको त्रास होय सुनि सोई। कुन्थू आदि जीव या माहिं, खैंचत स्वांस सबै मरजाहिं ॥७॥ उपजें जीव गुड़ाखू बीच। हुई है तहां त्रसनकी मीच। हिंसा होय महा अघ संच, ऐसे दया पले नहिं रंच ॥ ८ ॥ यही बात जानै सब कोय; जहां हिंसा तहां धर्म न होय। बहुरि धर्म नाश भयो जहां, सकल पदारथ विनसे तहां ॥६॥ तातें निंद्य जानि यह कर्म, पापमूल खोवैं धन धर्म। यामें कोई न दीसे स्वाद, प्रात होत ही आवे याद ॥ १० ॥ भव्य जीव सामायक करें, सब जीवन सों समता धरें। यह जोरे सब याको साज, और सकल विसरे वर काज ॥११॥ सेवें याहिं पुरुष उर अन्ध, यातें मुख आवे दुर्गन्ध। उत्तम जीवनको नहि काम। सिलगे हलक होय उर श्याम ॥१२॥ जाको कोई ना आदरे। सो कुवस्तु सब यामें परे। यातें सब पवित्रता जाई। परकी जूंठ गहे मन लाई ॥१३॥ यासों कछू पेट नहिं भरे, हाथ जरें मुख कडुवो परे। गिने न याकर रैनी सवार, बुरो व्यसन है देख विचार ॥ १४ ॥

दोहा—स्वाद नहीं स्वारथ नहीं, परमारथ नहीं होय।
क्यों झपटे जग जूठको, यही अचम्भो मोय ॥१५॥

चौपाई छन्द।

साधरमी जन बैठे जहां, सोहे नहीं पुरुष वह तहां। जिमि हंसनकी गोट मझार, काग न शोभा लहे लगार ॥१६॥ यामें नफा

नहीं तिल मान, प्रकट हानि है शैल समान। यह विवेक बुध हिरदय धरो, ऐसो मानि भूल मत करो ॥ १७ ॥ इतनो विनती पे हठ गहे, मोह उदय त्याग नहिं कहे। तासों मेरी कछु न बसाय, लाठी लेय न मारो जाय ॥ १८ ॥

दोहा—सरल चित्त सुनि भेद यह तजे आपसों आप। हठग्राम। हठगहि रहे, जिनके पोते पाप ॥ १९ ॥ हठी पुरुष प्रति हित वचन, सवे अकारथ जाहिं। ज्यों कपूरको मेलिये, कूकरके मुंख मांहि ॥ 'भूधरदास' मनसों कही, यही यथारथ बात। सुहित जान हिरदे धरो, कोप करो मत भ्रात ॥ २१ ॥ सबहीको हित सीख है, जात भेद नहिं कोय। अमृतपान जोई करें, ताहीको गुण होय ॥२२॥

कवित्त तमाखूके विषयमें ॥

जहरकी सासु दुष्ट दुलही हलाहलकी बीछोकी बहिन पर तंचरूप साजी है। नाती करियारीकी धतूरेको ममानी पितियानी वच्छनागकी जहानमें विराजी हैं। कहें गंगादत्त वह पचावे धन्य प्राणी औ अफीमकी जिठानी विषखोपरेकी आजी है। माहुरकी मौसी महतारी सिंघियाकी यह तमाखू दईमारीको किन्ने उपराजी है ॥ २३ ॥ चित्तको भ्रमाय देत मनको लुभाय लेत गुणको न देखें कछु खायें क्या भलाई है। दशन विनाश करे मुखमें दुर्गन्धि लहे उष्णताकी बाधाने रक्तता सुखाई है। गर्दभके मूत्रवत जामन लगाय कर कुम्भीकार वोय पुनि समूह करि तपाई है। धन्य है खवय्यनको खायं जो तमाखूको सभामांझ दूर होय थुकथुकी लगाई है ॥२४॥

लावनी—धर्म भूल आचरण बिगाड़ा इसका हेतु नहीं रहा

इलम। विवेक जाता रहा हियेसे सबकी जूंठी पियें चिलम ॥टेक॥ प्रथम तमाखू महा अशुचि है, म्लेच्छ इसको बनाते हैं। छूने योग्य नहीं बिलकुलके अपना तोय लगाते हैं। डंडी चिलममें धूम योगतें जोव असंख्य बताते हैं। पीते ही मर जांय सभी यह यह जिन श्रुतिमें गाते हैं॥ होती इसमें अपार हिंसा जरा दया नहीं आती गिलम। विवेक जाता०॥ कौमरिजालोंके साथ पीते गई आबरू ये क्या बनी है। हया दूर कर धर्म लजाते उन्हींमें जा उनकी मत सनी है॥ व चर्स गांजा पियें पिलावेंउन्होंने बुद्धि तेरी ये हनी है। स्वास प्रगट कर बदन जलाता प्राण हरणको ये हरफनी है॥ लगाना दमका बहुत बुरा है पीते तनमें पड़े खिलम। विवेक०॥ थावर त्रसकर सहित भरा जल कुवास है प निधान हुक्का। सुनोय परते सुजीव मरते है पापका ए निधान हुक्का॥ रोग भिन्न हो जाय कहें भर पीते हैं हम यह जान हुक्का। शुद्ध औषधि करो ग्रहण तुम अशुचि दूर करिये जान हुक्का। सीख सुगुरुकी यही रूपचन्द त्यागो जल्द मत करो चिलम। विवेक०॥

## ७८ नेमि व्याह।

(विनोदीलाल कृत सवैया।)

मोर धरो शिर दूलहके कर कंकण बांध दई कस डोरी। कुंडल काननमें झलकें अति भालमें लाल विराजत रोरी॥ मोतीनकी लड़ शोभित है छवि देखि लजें वनिता सब गोरी। लाल विनोदीके साहिबको मुख देखनको दुनियां उठ दौरी॥ १॥ छत्र फिरे शिर दूलहके तब वारत रत्न शिवादेवी मैया। कृष्ण इते बल-

भद्र उते कर ढोरत चमर चले दोऊ भैया॥ भूप समुद्र विजय सब संग चले वसुदेव उछाह करैया। लाल विनोदके साहिबकी वनिता सब ही मिलि लेत बलैया॥ २॥ गोंड़े गये जब नेम प्रभू पशु पक्षिन खेंच पुकार करी है। नाथसे नाथनके प्रतिपाल दयाल सुनो विनती हमरी है॥ वन्दि पड़े बिललायं सवे विन कारण विपदा आनि परी है। पूछत लाल विनोदीके साहिब सारथी क्यों इन बन्दि भरी है॥ ३॥ सारथीने कर जोड़ कहो सुन नाथ इन्हें जु बिदारेंगे अब। यादव संग जुरे सबरे तिन कारण ये सब मारेंगे अब॥ इनके बच्चा वनमें बिलपें इनको वे आज संघारेंगे अब। ताते तुमसे फर्याद करें हमरो गति नाथ सुधारेंगे अब॥ ४॥ वात सुनी उतरे रथसे पशु पक्षिनको सब वन्दि छुड़ाई। जावो सबै अपने थलको हमरो अपराध क्षमा करो भाई॥ धृक् है ऐसो जीनो जगमें तबही प्रभु द्वादश भावना भाई। देव लोकान्तिक आय गये जिन धन्य कहैं सब यादव राई॥ ५॥ प्रभु तो विन ऐसी कौन करै औ॰को जगमें यह वात विचारे। कौन तजे सुत बन्धु वधू अरु को जगमें ममता निर्वारे॥ को वसु कर्मनि जीत सके अरु आप तरे अरु औरन तारे। लाल विनोदके साहबने यश जीत लयो जग जीतन हारे॥ ६॥ नेम उदास भये जबसे कर जोड़के सिद्धका नाम लयो है। अम्बर भूषण डार दिये शिर मौर उतारके डार दयो है। रूप धरों मुनिका जब ही तब ही चढ़िके गिरिनारि गयो है। लाल विनोदीके साहिबने तहां पंच महाव्रत योग ठयो हैं॥ ७॥ नेमकुमारने योग लयो जब होनेको सिद्ध करी मन इक्षा। या भवके सुख जान अनित्य सो आदर

एक उद्दण्डकी भिक्षा ॥ स्नेह तजो घरवार तजो नहीं भोग विलासनकी मन शिक्षा। लाल विनोदीके साहिबके संग भूप सहस्र लई तब दिक्षा ॥ ८ ॥ काहूने जाय कही सुनो राजुल तेरो पिया गिरिनारि चढ़ो है। इतनी सुन भूमि पछार लई मानो तन सेती जीव कढ़ो है ॥ सो उग्रसेनसे जाय कही सुन तात विधाता अनर्थ गढ़ो है। लाज सबै सुध भूल गई पिय देखनको जु उछाह बढ़ो है ॥ ९ ॥ लाड़ली क्यों गिरनारि चढ़े उस ही पति तुल्य सुघी वर लाऊं। प्रोहितको पठावाऊं अभी बहु भूपरके सब देश ढुंढाऊं ॥ ब्याह रचौं फिरिके तुम्हरो महि मण्डलके सब भूप बुलाऊं। लाल विनोदीके नाथ विना द्युतिवंतको कंत तुझे परणाऊं ॥ १० ॥ काहे न बात सम्हाल कहो तुम जानत हो यह बात भली है। गालियां काढ़त हो हमको सुनो तात भली तुम जीभ चली है। यैं सबको तुम तुल्य गिनों तुम जानत ना यह बात रली है। या भवमें पति नेमि प्रभू वह लाल विनोदीको नाथ बली है ॥ ११ ॥ मेरा पिया गिरनारि चढ़ो सुन तात मैं भी गिरिनारि चढ़ोंगी। संग रहों पियके वनमें तिन ही पियको मुख नाम पढ़ोंगी ॥ और न थान सुहाय कछू पियकी गुणमाल हियेमें पढ़ोंगी। कंत हमारे रचें शिवसे शिव थानको मैं भी सिवान चढ़ोंगी ॥ १२ ॥ इति ॥

## ७६ लावनी।

धन्य दिवस धनि घड़ी आजकी जिन छवि नजर पड़ी। स्वपर भेद बुधि प्रगट भई उर भर्म बुद्धि विसरी ॥ टेक—नासिकाग्र है द्रष्टि मनोहर वर विराग सुथरी। आतम शुद्ध सुराजत मानो अनु-

भव सुरस भरी ॥ १ ॥ शांत्याकृति निरखत ही परकी आरति सर्व गरी । चिर मिथ्या तम नाश करनको मानो अमृत झरी ॥ २ ॥ वीतराग ताको सुहेतु सुनि मोह भुजग विसरी । पट भूषण विनवै सुन्दरता नाहीं रंक हरी ॥३॥ जाकी द्युति शत कोट चन्द्रने अद्भुत जग विस्तरी । तारक रूप निहारि देव छवि माणिक नमन करी ॥४॥

## ८० वेश्या कुटलाई

मत करो प्रीति वेश्या विष बुझी कटारी । है यही सकल रोगनकी खान हत्यारी ॥ टेक ॥ औषधि अनेक हैं सर्प डसेकी भाई । पर इसके काटेकी नहिं कोई दवाई ॥ गर लगे बान तो जीवित हू रहि जाई । पर इसके नैनके बानसे होय सफाई ॥ है रोम रोम विष भरी करो ना यारी । है यही सकल रोगनकी खान हत्यारी ॥ १ ॥ यह तन मन धन हर लेय मधुर बोलीमें । बहुतोंका करे शिकार उमर भोलीमें ॥ कर दिये हजारों लोटपोट होलीमें । लाखोंका दिल कर लिया कैद चोलीमें ॥ गई इसी कर्ममें लाखों ही जमीदारी । है यही सकल रोगनकी खान हत्यारी ॥ २ ॥ हो गये हजारोंके बल वीर्य छारा । लाखोंका इसने वंश नाश कर डारा ॥ गठिया प्रमेह आतिशने देश बिगारा । भारत गारत हो गया इसीका मारा ॥ कर दिये हजारों इसने चोर और ज्वारी । है यही सकल दुर्गुणकी खानि हत्यारी ॥ ३ ॥ इसही ठगनीने मद्य मांस सिखलाया । सब धर्म कर्मको इसने धूर मिलाया ॥ और दया क्षमा लज्जाको मार भगाया । ईश्वर भक्तीका मूल नाश करवाया । हों इसके उपासक रौरवके अधिकारी । है यही० ॥ ४ ॥ वह नव-

युवकोंको नैन सैनसे खावे। और धनवानोंको चट्ट गट्ट कर जावे ॥ धन हरण करै फिर पीछे राह बतावे। करै तीन पांच तो जूते भी लगवावे ॥ पिटवा कर पीछे ल्यावै पुलिस पुकारी। है यही० ॥ ५ ॥ फिर किया पुलिसने खूब अतिथि सत्कारा। हो गई सजा मिला मजा इश्कका सारा ॥ जो झूठ होय तो सज्जन करो विचारा। दो त्याग झूठ करो सत्य वचन स्वीकारा ॥ अब तजो कर्म यह अति निन्दित दुखकारी। है यही सकल रोगोंकी खानि हत्यारी ॥६॥

## ८१ प्रतिमा चालीसी

दोहा—दुःख हरण सब सुखकरण श्रीजिन मुद्रासार। नित-प्रति वंदें भव्य जन नागा करें गंवार ॥१॥ प्रतिमा आगे विघ्नक्षय मङ्गल होय हजूर। जैसे आँधी मेटके घन वर्षें भरपूर ॥ २ ॥ दर्शन चिन्ता कोटि फल करते कोटा कोर। कोटा कोटी कोट पथ फल अनंत प्रभु ओर ॥३॥

चौपाई।

अब जो ढूंढ़िया करत है आन। प्रतिमा निन्दाचार विधान ॥
प्रथम अचेतन कृत्रिम दोष। पचेंद्री अरु आरम्भ होय ॥ ४ ॥
(उत्तर दोहा)—तासों जैनी कहत है उत्तर चार विचार।
सांच होय तो पूजियो तज झूंठा हंकार ॥ ५ ॥

( अचेतनका उत्तर ) चौपाई।

वाणी श्रीजिनवरकी होय। पुद्गलमई अचेतन सोय ॥ तिनके सुनते प्रगटे ज्ञान। यूं प्रतिमा लख उपजै ध्यान ॥६॥ जिनवर अमर भये

शिव पाय। रहों अचेतन जड़मय काय॥ सो पूजी वंदी सुर राय। बहुविधि नाचे गाय बजाय ॥७॥

( कृत्रिमका उत्तर ) चौपाई।

उत्तम स्तवन अनेक प्रकार। ढाल बीनती आदिक सार॥
पढ़ते सुनते पुण्य बढ़ाय। ज्यों प्रतिमा तें निर्मल भाय ॥८॥

( एकेन्द्रका उत्तर—दोहा )

वनस्पती कागद कलम, स्याही अग्नि सुभाय।
एकेन्द्री पुस्तक प्रगट, क्यों मानो शिर नाय ॥९॥

( प्रश्नोत्तर दोहा )

पोथी पञ्चेन्द्री लिखे, ताते कही मनोज्ञ। प्रतिमा पञ्चेन्द्री घड़े सो क्यूं नांही योग्य॥ १० ॥ पोथी ज्ञानी पढ़त है, ताते उपजे बोध। पूजा व्रती करत है, आरत रौद्र निरोध ॥११॥

( आरम्भका उत्तर ) गीता छन्द।

जिन गर्भ होत नगर बनायो न्हवन जन्म कल्याणमें। तपमें करी वर्षा पहुपकी बाग सरवर ज्ञानमें॥ निर्वाण होत शरीर दाहा इन्द्र हरष सुरमें गया। यह पञ्चकल्याणक भक्ति कर एक अवतारी भया॥ १२ ॥

( व्रतीको आरम्भका फल-चौपाई )

भरत समकिती गृह व्रत धार। सेना सहित नाग असवार॥
पूज्यो आदीश्वर जिनराय। अवधि ज्ञान पायो सुखदाय ॥ १३ ॥
भरत जाय कैलाश पहार। परे बहत्तर जिनग्रह सार॥ तामें धरे बहत्तर बिम्ब। मुक्त भये तजके जगडिम्ब ॥१४। श्रेणिक हो हाथी

असवार। महावीर पूजो जिनसार॥ बांध्यो शुभ तीर्थंकर गोत। आरम्भको फल प्रगट उद्योत ॥१५॥

दोहा—साधु वन्दने जात हो, जूती पहिन हमेश। राह पाप तुमको लगे, किधों साधुको लेश ॥ १६ ॥ जो पातक तुमको चढ़े, क्यों जावो हो वीर। जो मुनिवरको लगत हैं, मने करे किन धीर ॥१७॥ पूजामें हिंसा सहल,पुण्य अनन्त अपार। विष कनिका नहिं कर सके, सागर दोष लगार ॥ १८ ॥ पैसेका टोटा जहां, पड़ना लाख किरोर। सो व्यापार करे नहीं, सोच कहो तज थोर ॥१९॥ चित्र लिखी नारी लखे मन गहला बहु हात। मूर्ति शांति जिनेशकी, देखे ज्ञान उद्योत ॥ २० ॥ यह वातें प्रगटे सुनी, ज्वाब दियो नहिं जाय। हार मानके यूं कहो, हम नहिं माने माय ॥२१॥

चोपाई—नाम थापना द्रव्यरु भाव। निक्षेपे हैं चार सुभाव॥ तीनों मानत हो महाराज। थापन नहिं मानो किह काज ॥ २२ ॥ पैंतालीसों आगम माहिं। प्रतिमा पूजा है सब थाहिं॥ सो तुम साधु सुनी सब लोय। नरभव सफल करो भ्रम खोय ॥२३॥ जीवा अभिगम ग्रन्थ मझार। सुरविजय इन्द्र नामनेसार॥ अक्रितम प्रतिमाकी बहु करी। पूजा भक्ति विनय बहु धरी ॥२४॥ उववाईमें कथन निहार। अंवड़ संन्यासो व्रत धार॥ जिन पूजा वंदना सो करी। है कि नहीं तुम भाषो खरी ॥२५॥ ज्ञातृ कथामें देखो वीर। सती दौपदीने घर धीर॥ कृत्रिम प्रतिमा पूजा करी। महा सतीमें सो गुण भरी ॥ २६ ॥ नाम उपाशक दशा प्रधान। दशाथानकने क्रिया प्रधान॥ परतीर्थ परदेवक रमे। निज तीरथ निजदेव सो रमें ॥२७॥ सूत्र कृतांग माहिं विस्तार। प्रतिमा भेजी अक्षयकुमार।

आर्द्रकुमार मीतको जान । तिसतें पायो सम्यक् ज्ञान ॥२८॥ सूत्र भगौती माहिं विचार । जंघा चारण विद्या चार ॥ अक्रितम प्रतिमा पूजा करी । महामुनोंने श्रुतिरस भरी ॥

दोहा—इन्हें आदि बहु शाखा हैं, तुम आगममें वीर ।
सांचोंके झूठी कहो पक्षपात तज धीर ॥ ३० ॥

( प्रतिमा मानी तिसका वचन ) दोहा ।

प्रतिमा दर्शन योग्य है, दीप चढ़ावन वीर ।
दीप धूप फल फूल चरु चन्दन अक्षत धीर ॥ ३१ ॥

(उत्तर) दोहा—आठो आरम्भके किये, गरा स्वर्ग जे जाहिं ।
तिनकी कथा प्रसिद्ध है, जिन-आगमके माहिं ॥ ३२ ॥

( पूजा फल ) कवित्त ।

नीरके चढ़ाये भवनीर तीर पावे जीव चंदन चढ़ाये चंदसेवे दिन रात है । अक्षत सों पूजते न पूजे अक्षदुख जाको फूलन सों पूजे फूल जातमें न जात है ॥ दीजे नैवेद्य ताते लीजे निर्वेदपद दीपक चढ़ाये ज्ञान दीपक विकसात है । धूपके खेयते भ्रमदौर धूप जाय जैसे फल सेती मोक्ष फल अर्घ अघघात है ॥ ३३ ॥

सवैया—साधुहुंकी पूजातें हजार गुणा फल जिन जिनते हजार गुणा फल पूजा सिद्ध को ॥ सिद्ध तें हजार गुण फल पूजा प्रतिमाकी तिहुंकाल दाता आठो नवो निधिसिद्धिको ॥ शांत मुद्रा देख साधु अरहन्त सिद्ध भये प्रतिमा ही कर्ता है पांचो पद वृद्धिकी । करे न बखान सिद्ध होनको है यही ध्यान मोक्षफल देय कौन बात स्वर्ग ऋद्धिकी ॥ ३४ ॥

( कुण्डली ) छन्द— चूल्हा चक्की ऊखली नीर बुहारो पञ्च ।

छट्टा द्रव्य उपावना छहों कार्य अवसंच ॥ हरण इन्होंके पाप अर्थ षटकर्म बखानूं। जिन पूजा गुरु सेव पढ़त समय तप दान ॥ सबमें पहिले प्रात उठत पूजा सुख मूला । कर पूजा जिनराज काज नज चक्की चूल्हा ॥ ३५ ॥

सवैया—धन्य जिन भवन करे हैं सोभी धन्य बिम्ब धरे दोनों निस्तरें यह संघई कहावई । कोऊ पूजा करे जाय कोऊ न्हौन देखे आय गन्धोदक पाय लाय आनन्द बढ़ावई ॥ कोई द्रव्य लावे कोई पढ़े कोई नमे ध्यावे कोई छत्र चामर सिंहासन चढ़ावई। कोई नाचे गावे वा बजावे भक्तिको बढ़ावे पुण्य तीन लोकमें न पूजा सम पावई ॥ ३६ ॥

दोहा—तीन लोक तिहुंकालमें, पूजा सम नहिं पुन्य ।
ग्रहवासीको प्रात हो बिन पूजा घर सुन्य ॥ ३७ ॥

अड़िल्ल—ढूंढक मतके शास्त्र उक्त बातें कही। निज मत पोषा नाहीं न परनिंदा गही ॥ समझे सज्जन सत बसाय न मूढसों । ज्ञान हियेमें नाहिं लगे हैं रूढ़ सों ॥ ३८ ॥

दोहा—थोरासा यह कथन है। लेहु बहुत कर मान।
नित प्रति पूजा कीजिये, यह परभव सुखदान ॥ ३९ ॥

चौपाई—दिल्ली तत्त्व वरत परकाश। सत्रहसे इक्यासी मास ॥
जेठ शुक्ल कुरुचन्द उदोत द्यानत प्रगट्यो प्रतिमा जोत ॥ ४० ॥

मूढ़ दशा सवैया।

ज्ञानके लखन हारे बिरले जगत् माहीं ज्ञानके लिखनहारे जगत्में अनेक हैं। भाषे निरपक्ष बैन सज्जन पुरुष कोई दीसत बहुत जिन्हें वचनकी टेक हैं। चूक परे रिस खात ऐसे जीव बहु

भ्रात और अचूक थोरे धरे जो विवेक हैं। ज्ञाता जन थोरे मूढ़-मति वहुतेरे नर जाने नहिं ज्ञान सर कूप कैसे भेक हैं।

# पांचवां अध्याय ।

## ८३ समुच्चय चतुर्विंशति जिनपूजा

छंद कवित्त—वृषभ अजित संभव अभिनंदन, सुमति पद्म सुपास जिनराय। चंद पुहुप शीतल श्रेयांस नमि, वासपूज्य पूजित सुरराय॥ विमल अनंत धरम जस उज्ज्वल, शांति कुंथु अर मल्लि मनाय। मुनिसुव्रत नमि नेमि पास प्रभु, वर्द्धमान पद पुष्प चढ़ाय ॥१॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तचतुर्विंशतिजिनसमूह अत्र अवतर, अवतर, संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ॥

अष्टक—मुनि मनसम उज्ज्वल नीर, प्रासुक गंधभरा। भरि कनक कटोरी धीर, दीनों धार धरा॥ चौवीसौ श्रीजिनचंद, आनंदकंद सही। पदजजत हरत भवफंद, पावत मोक्ष मही ॥१॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय ॥ जलं० ॥ गोशीर कपूर मिलाय, केशररंग भरी। जिन चरनन देत चढ़ाय, भव आताप हरी॥ चौवीसौ० ॥ २ ॥ ओं ह्रीं वृषभादि वीरान्तेभ्यो भवताप विनाशनाय ॥ चंदनं० ॥ तंदुल सित सोमसमान, सुन्दर अनियारे। मुकता फलको उनमान, पुञ्ज धरों प्यारे ॥ चौ० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्योऽक्षयपद प्राप्तये अक्षतान् ॥ वर कंज कदंब करंड, सुमन सुगंध भरे। जिन अग्र धरौं गुनमंड, काम कलंक हरे ॥ चौ० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यः काम-बाणविध्वंसनाय पुष्पं ॥ मनमोहन मोदक आदि, सुन्दर सद्य बने। रस पूरित प्रासुक स्वाद, जजत छुधादि हने ॥ चौ० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यः क्षुधारोगविनाशनाय ॥ नैवेद्यं ॥ तम-खंडन दीप जगाय, धारों तुम आगे। सब तिमिरमोह छै जाय, ज्ञानकला जागे ॥ चौ० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यो मोहान्धकार विनाशनाय ॥ दीपं ॥ दश गंध हुताशनमाहिं, हे प्रभु खेवत हों। मिस धूम करम जरि जांहि, तुम पद सेवत हों ॥ चौ० ॥७॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्योऽष्टकर्मदहनाय ॥ धूपं ॥ शुचि पक्व सरस फल सार, सब ऋतुके ल्यायौ। देखत दृगमनको प्यार, पूजत सुख पायो ॥ चौ० ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादिवीरान्तेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये ॥ फलं नि० ॥ जलफल आठों शुचिसार, ताको अर्घ करौं। तुमको अरपों भवतार, भवतरि मोक्ष वरौं ॥ चौ० ॥ ओं ह्रीं श्रीवृषभादि चतुर्विंशतितीर्थंकरेभ्यो अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं ॥

जयमाला।

दोहा—श्रीमत तीरथनाथ पद, माथ नाय हितहेत।
गावों गुणमाला अवै, अजर अमर पद देत ॥ १ ॥

छंद—जय भवतम भंजन जन मन कंजन; रंजन दिन मनि स्वच्छ करा। शिवमग परकाशक अरिगन नाशक, चौवीसों जिन-राज वरा ॥ २ ॥

छंद पद्धरी—जय रिषभदेव रिषिगन नमंत। जय अजित

जीत वसु अरि तुरंत। जय संभव संभय करत चूर। जय अभिनंदन आनंद पूर ॥ ३ ॥ जय सुमति २ दायक दयाल। जय पद्म पद्मद्युति तन रसाल ॥ जय जय सुपास भव पाशनाश। जय चंद चंद तन द्युति प्रकाश ॥ ४ ॥ जय पुष्पदन्त द्युति दंत सेत। जय शीतल शीतल गुणनिकेत ॥ जय श्रेयनाथ नुतसहसभुज्ज। जय वासव पूजित वासुपुज्ज ॥ ५ ॥ जय विमल विमल पद देनहार। जय जय अनंत गुणगन अपार ॥ जय धर्म धर्म शिवशर्म देत। जय शांति शांति पुष्टी करेत ॥ ६ ॥ जय कुंथ कुंथवादिक रखेय। जय अर जिन वसुअरि छय करेय ॥ जय मल्लि मल्ल हत मोह मल्ल। जय मुनिसुव्रत व्रत सल्ल दल्ल ॥ ७ ॥ जय नमि नित वासव नुत सपेम। जय नेमनाथ वृष चक्रनेम ॥ जय पारसनाथ अनाथ नाथ। जय वर्द्धमान शिवनगर साथ ॥ ८ ॥

घत्ता छंद—चौवीस जिनंदा आनंद कन्दा पापनिकंदा सुखकारी।
तिनपद जुगचंदा उदय अमंदा, वासववंदा हितधारी ॥ ९ ॥

ओंह्रीं श्रीवृषभादि चतुर्विंशतिजिनेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

सोरठा—भुक्तिमुक्ति दातार, चौवीसौ जिनराज वर।
तिनपद मन वचधार, जो पूजै सो शिव लहैं ॥ १० ॥

इत्याशीर्वादः ( पुष्पांजलिं क्षिपेत् )

## ८३ श्रीचंद्रप्रभजिनपूजा।

चारुचरन आचरन, चरन चितहरन चिहनचर। चंदचंदतन चरित, चंदथल चहत चतुर नर ॥ चतुक चन्ड चकचूरि, चारि चिद चक्र गुनाकर। चञ्चल चलित सुरेश, चूल नुत चक्र धनु-

महर ॥ चर अचररहित तारनतरन, सुनत चहकि चिरनन्द शुचि ।
जिनकंदचरन चरच्यो चहन, चित चकोर नचि रचि रुचि ॥ १ ॥

दोहा—धनुष डेढ़ सौ तुंग तन, महासेन नृपनंद ।
मातुलछमानउर जये, थापों चंद्रजिनंद ॥ २ ॥

ओं ह्रीं श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर । संवौषट् । अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः । अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ॥

अष्टक—गङ्गाहदनिरमलनीर, हाटकभृङ्गभरा । तुम चरन जजों वरवीर, मेटो जनमजरा ॥ श्रीचंदनाथदुति चंद, चरनन चंद लगै मनवचतन जजत अमन्द, आतमजोति जगै ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं । श्रीखण्डकपूर सुचङ्ग, केशररङ्ग भरी । घसि प्रासुकजलके सङ्ग, भव आताप हरी ॥ श्रो० ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय भवातापविनाशनाय चन्दनं निर्वपामि । तदुंलि सित सोम समान, सोले अनियारे । दिय पुञ्ज मनोहर आन, तुम पद तर प्यारे ॥ श्रो० ॥ ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेंद्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् । सुरद्रुमके सुमन सुरङ्ग, गन्धित अलि आवै । तासों पद पूजत चङ्ग, कामविथा जावै श्री० ॐ ह्रीं चन्द्रप्रभजिनेंद्राय कामवाणविध्वंशनाय पुष्पं । नेवज नानापरकार, इंद्रियबलकारी । सो लै पद पूजों सार, आकुलता हारी ॥ श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं । तम भञ्जन दीप संवार, तुम ढिग धारतु हों । मम तिमिरमोह निरवार, यह गुन धारतु हों ॥ श्रो० ॥ ॐ ह्रीं श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं । दशगन्धहुताशनमाहि, हे प्रभु खेवतु हों । मम दुष्ट करम जरि जांहि, यातें सेवतु हों । श्रो० ॐ ह्रीं श्रीचन्द्र-

प्रभजिनेंद्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं। अति उत्तमफलं सु मंगाय, तुम गुन गावतु हौं। पूजों तनमन हरषाय, विघन नशावतु हौं। श्री० ॐ ह्रीं श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं। सजि आठो दरब पुनीत, आठों अङ्ग नमों। पूजों अष्टमजिन मीत, अष्टम अवनि गमों श्री०। ॐ ह्रीं श्रीचंद्रप्रभजिनेंद्राय अनर्घ्य पद प्राप्तये अर्घ्यं॥

पञ्चकल्याणक।

छन्द तोटक—कलि पञ्चमचैत सुहात अली। गरभागम मङ्गल मोद भली। हरि हर्षित पूजत मातु पिता। हम ध्यावत पावत शर्मसिता॥ १॥ ॐ ह्रीं चैत्रकृष्णपञ्चम्यां गर्भमङ्गलप्राप्ताय अर्घं। कलि पौष इकादशि जन्म लयो। सब लोक विषै सुखथोक भयो सुर ईश जजें गिरशीश तबै। हम पूजत हैं नुत शीश अबै॥२॥ ॐ ह्रीं पौष कृष्णैकादश्यां जन्ममङ्गलप्राप्ताय अर्घं। तप दुद्धर श्रीधर आप धरा। कलि पौष इग्यारसि पर्व वरा॥ निज ध्यानविषै लवलीन भये। धनि सो दिन पूजत विघ्न गये॥ ३॥ ॐ ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां निःक्रमणमहोत्सवमण्डिताय अर्घं। वर केवलभानु उद्योत कियो। तिहुं लोक तणों भ्रम मेट दियो॥ कलिफाल्गुण सप्तमि इंद्र जजे॥ हम पूजहिं सर्व कलङ्क भजे॥ ४॥ ॐ ह्रीं फाल्गुणकृष्ण सप्तम्यां मोक्षमङ्गलमण्डिताय अर्घं। सित फाल्गुण सप्तमी मुक्ति गये॥ गुणवन्त अनन्त अबाध भये॥ हरि आय जजे तित मोद धरे॥ हम पूजत ही सब पाप हरे॥५॥ ॐ ह्रीं फाल्गुणशुक्लसप्तम्यां मोक्षमङ्गलमण्डिताय अर्घं।

जयमाला।

दोहा—हे मृगांकअंकितचरण, तुम गुण अगम अपार।

गणधरसे नहिं पार लहिं तो को वरनत सार ॥१॥
पै तुम भगति हिये मम, प्रेरै अति उमगाय।
तातैं गाऊं सुगुण तुम तुमही होउ सहाय ॥२॥

छन्द पद्धरि ( १६ मात्रा )

जय चन्द्र जिनेन्द्र दयानिधान। भवकानन हानन दवप्रमान ॥ जय गरमजनम मङ्गल दिनंद। भवि जीवविकाशन शर्मकंद ॥ ३ ॥ दशलक्षपूर्वकी आयु पाय। मनवांछित सुख भोगे जिनाय ॥ लखि कारण ह्वै जगतैं उदास। चिन्त्यौं अनुप्रेक्षा सुखनिवास ॥ ४ ॥ तित लौकांतिक बोध्यो नियोग। हरि शिविका सजि धरियो अभोग ॥ तापै तुम चढ़ि जिनचन्दराय। ताछिनकी शोभाको कहाय ॥ ५ ॥ जिन अङ्ग सेत सित चमर ढार। सित छत्र शीस गलगुलकहार ॥ सित रतनजड़ित भूषण विचित्र। सित चन्द्रचरण चरचैं पवित्र ॥ ६ ॥ सित तन द्युति नाकाधीश आप। सित शिविका कांधे धरि सुचाप ॥ सित सुजस सुरेश नरेश सर्व। सित चितमें चिन्तत जात पर्व ॥ ७ ॥ सित चन्दनगरतें निकसि नाथ। सित वनमें पहुंचे सकलसाथ ॥ सितशिलाशिरोमणि स्वच्छछांह। सित तप तित धार्यो तुम जिनाह ॥ सित पयको पारण परमसार। सित चन्द्रदत्त दीनों उदार ॥ सित करमें सो पयधार देत। मानों बांधत भवसिंधुसेत ॥९॥ मानों सुपुण्यधारा प्रतच्छ। तित अचरज पन सुर किय ततच्छ ॥ फिर जाय गहन सित तपकरंत। सित केवल ज्योति जग्यो अनन्त ॥ लहि समवसरण रचना महान। जाके देखत सब पापहान ॥ जहं तरु अशोक शोभै उतंग। सब शोकतनो चूरै प्रसंग ॥११॥ सुर सुमनवृष्टि नभतैं सुहात। मनु मन्मथ तज

हथियार जात ॥ बानी जिन मुखसों खिरत सार। मनुतत्वप्रकाशन मुकुर धार ॥१२॥ जहं चोसठ चमर अमर ढुरन्त। मनु सुजस मेघ भरि लगिय तंत। सिंहासन है जहं कमल जुक्त मनु शिवसरवरको कमलशुक्त ॥१३॥ दुंदुभि जितवाजत मधुर सार। मनु करमजीतको है नगार ॥ शिर छत्र फिरै त्रय श्वेत वर्ण मनु रतन तीन त्रयताप हर्ण ॥१४॥ तनप्रभातनो मण्डल सुहात। भवि देखत निजभव सात सात ॥ मनु दर्पणद्युति यह जगमगाय। भविजन भव मुख देखत सुआय ॥१५॥ इत्यादि विभूति अनेक जान। बाहिज दीसत महिमा महान ॥ ताकों वरणत नहिं लहंत पार। तौ अंतरङ्गको कहै सार ॥१६॥ अनअंत गुणनिजुत करि विहार। धरमोंपदेश दे भव्य तार ॥ फिर जोगनिरोध अघाति हान। सम्मेद थकी लिय मुकतिथान ॥१७॥ वृन्दावन वन्दत शीश नाथ। तुम जानत हो मम उर जु भाय ॥ तातैं का कहौं सु वार वार। मनवांछित कारज सार सार ॥१८॥

छन्द घत्तानन्द।

जय चन्दजिनन्दा आनंदकंदा, भवभयभञ्जन राजै हैं ॥ रागादिकद्वंदा हरि सब फंदा, मुकतिमांहि थिति साजै हैं ॥१९॥

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

छंद चौबोला—आठों दरब मिलाय गाय गुण, जो भविजन जिनचन्द जजैं॥ ताके भवभवके अघ भाजैं, मुक्तसार सुख ताहि सजै ॥२०॥ जमके त्रास मिटैं सब ताके, सकल अमंगल दूर जजैं। वृन्दावन ऐसो लखि पूजत, जातैं शिवपुरि राज रजैं ॥ २१ ॥

[इत्याशीर्वादः परिपुष्पांजलिं क्षिपेत्।

# ८४ शांतिनाथ जिनपूजा ।

या भवकाननमें चतुरानन, पापपनानन घेरि हमेरी। आतम-ज्ञान न मान न ठान न, वान न होन दई सठ मेरी ॥ तामद भानन आपहि हो, यह छान न आन न आननटेरी। आन गही शरनागतको अब श्रीपतजी पत राखहु मेरी ॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्र ! अत्र अवतर अवतर। संवौषट ॥

हिमगिरिगतगंगा-धार अभंगा, प्रासुक संगा भरि भृंगा। जरमरनमृतंगा, नाशि अघंगा, पूजि पदंगा मृदुहिंगा ॥ श्रीशांतिजिनेशंनुत शक्रेशं वृष चक्रेशं चक्रेशं चक्रेशं। हनि अरि चक्रेशं हे गुनधेशं दयामृतेशं मक्रेशं ॥ १ ॥ वर बावनचंदन, कदलीनंदन, घन आनंदन सहित घसों। भवताप निकन्दन, एरा नन्दन, वंदि अमंदन, चरनवसों ॥ श्री० ॥ २ ॥ ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय भवतापविनाशनाय चंदनं ॥ हिमकरकरि लज्जत, मलयसुसज्जत, अच्छतजज्जत, भरिथारी। दुखदारिद गज्जत, सदपदसज्जत, भवभय भज्जत, अतिभारी ॥ श्री० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतं ॥ मंदार सरोजं, कदली जोजं, पुंज भरोजं, मलयभरं भरि कंचनथारी, तुम ढिग धारी, मदनविदारी, धीरधरं ॥ श्री० ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं ॥ पकवान नवीने, पावन कीने, षटरससभीने, सुखदाई। मनमोदनहारे, छुधा विदारे, आगे धारे गुनगाई ॥ श्री० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्यं ॥ तुम ज्ञानप्रकाशे, भ्रमतम नाशे, ज्ञेयविकाशे

सुखरासे । दीपक उजियारा यातें धारा, मोहनिवारा, निज भासे ॥ श्री० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं ॥ चन्दन करपूरं, करि वरचूरं, पावक भूरं माहि जुरं, तसु धूम उड़ावैं; नांचत जावे, अलि गुंजावे, मधुरसुरं ॥ श्री० ॥ ॥ ७ ॥ ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनायं धूपं निर्वपामीति ॥ बादाम खजूरं दाड़िम पूरं, निंबुक भूरं, ले आयो। तासों पद जज्जों, शिवफल सज्जों, निजरसरज्जों, उमगायो ॥ श्री० ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं । वसु द्रव्य संवारी तुम ढिग धारी, आनंदकारी, दृगप्यारी । तुम हो भवतारी, करुनाधारी, यातें थारी शरनारी ॥ श्री० ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अनर्घ्यपद प्राप्तये अर्घं ॥

पञ्चकल्याणक ।

असित सातंय भादवं जानिये । गरभमंगल तादिन मानिये ॥ सचि कियो जननी पद चर्चनं हम करें इत ये पद अर्चनं ॥ १ ॥ ओं ह्रीं भाद्रपदकृष्णसप्तम्यां गर्भमंगलमण्डिताय अर्घं नि० ॥ जनम जेठ चतुर्दशि श्याम हैं । सकलइन्द्र सुआगत धाम है ॥ गजपुरे गज साजि जबै तबै । गिरि जजे इत मैं जजि हों अबै ॥ २ ॥ ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां जन्म मंगलप्राप्ताय अर्घं ॥ २ ॥ भव शरीर सुभोग असार हैं । इमि विचार तबै तप धार हैं ॥ भ्रमर चौदश जेठ सुहावनी । धरमहेत जजों गुन पावनी ॥३॥ ओं ह्रीं ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दश्यां निः क्रमहोत्सवमण्डिताय अर्घं ॥ ३ ॥ शुकलपौष दशैं सुखराश है । परम केवल ज्ञान प्रकाश है ॥ भवसमुद्रउधारन देवकी । हम करै नित मंगल सेवकी ॥ ४ ॥ ओं ह्रीं पौषशुक्ल-

दशम्यां केवलज्ञानप्राप्ताय अर्घं ॥ ४ ॥ असित चौदस जेठ हने अरी। गिरि समेद थकी शिव-तिय वरी सकल इन्द्र जजैं तित आईकें। हम जजैं इत मस्तक नाईकें ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं ज्येष्ठकृष्णा-चतुर्दश्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय अर्घं ॥ ५ ॥

छन्द—शान्ति शान्तिगुनमंडिते सदा। जाहि ध्यावत सुपंडिते सदा ॥ मैं तिन्हें भगत मंडिते सदा पूजि हों कलुषहंडिते सदा ॥१॥ मोच्छहेत तुमही दयाल हो। हे जिनेश गुनरत्नमाल हो। मैं अबै सुगुनदाम ही धरों। ध्यावते तुरित मुक्ति-ती वरों ॥ २ ॥

छंद पद्धरि ( १६ मात्रा )

जय शांतिनाथ चिद्रूपराज। भवसागरमें अद्भुत जहाज ॥ तुम तजि सरवारथसिद्ध थान। सरवारथजुत गजपुर महान ॥१॥ तित जनम लियो आनंद धार। हरि ततछिन आयो राजद्वार ॥ इन्द्रानी जाय प्रसूतथान। तुमको करमें ले हरष मान ॥ २ ॥ हरि गोद देय सो मोदधार। सिर चमर अमर ढारत अपार ॥ ॥ गिरि-राज जाय तित शिलापांडु। तापै थाप्यो अभिषेक मांड ॥ ३ ॥ तित पंचम उदधितनों सु वार। सुर कर कर करि ल्याये उदार ॥ तब इन्द्र सहसकर करि अनंद। तुम सिर धारा ढार्‌यो सुनंद ॥ ४ ॥ अघ घघ घघ घघ धुनि होत घोर। भभ भभ भभ घघ घघ कलश शोर ॥ द्रुमद्रुम द्रुमद्रुम वाजत मृदंग। झन नन नन नन नन नूपुरङ्ग ॥ ५ ॥ तन नन नन नन नन तनन तान। घन नन नन नन घंटा करत ध्वान ॥ ताथेई थेई थेई थेई थेई सुचाल। जु त नाचत नावत तुमहि भाल ॥ ६ ॥ चट चट चट अटपट नटत नाट। झट झट झट हट नट शट विराट ॥ इमि नाचत राचत

भगत रंग । सुर लेत जहां आनंद संग ॥७॥ इत्यादि अतुल मंगल सुठाट । तित बन्यौ जहां सुरगिरि विराट पुनि करि नियोग पितु सदनं आय । हरि सौंप्यो तुम तित वृद्धि थाय ॥ पुनि राजमाहिं लहि चक्ररत्न । भोग्यौ छ खंड करि धरम जत्न ॥ पुनि तप धरि केवलरिद्धि पाय ॥ भवि जीवनकों शिव मग बताय ॥ शिवपुर पहुंचे तुम हे जिनेश । गुनमंडित अतुल अनन्त भेष ॥ मैं ध्यावतु हौं नित शीश नाय । हमरी भवबाधा हरि जिनाय ॥ १० ॥ सेवक अपनों निज जान जान । करुना करि भौभय भान भान ॥ यह विघन मूल तरु खंड खंड । चितचिन्तित आनंद मंड मंड ॥ ११ ॥

घत्तानंद छंद ( मात्रा ३१ ) ।

श्रीशान्ति महंता, शिवतियकंता, सुगुन अनंता, भगवन्ता। भवभ्रमन हनंता सौख्य अनंता, दातारं तारनवन्ता ॥ १ ॥ ओं ह्रीं शांतिनाथजिनेन्द्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

छंद रूपक सवैया ( मात्रा ३१ ) ।

शांतिनाथजिनके पदपंकज, जो भवि पूजै मनवचकाय । जनम जनमके पातक ताके, ततछिन तजिकैं जाय पलाय ॥ मनवांछित सुख पावै सो नर, बाँचै भगति भाव अति लाय । तातैं वृन्दावन नित वंदै, जातै शिवपुरराज कराय ॥ १ ॥

इत्याशीर्वादः पुष्पांजलिं क्षिपेत् ।

## ८५ श्रीपार्श्वनाथपूजा

वर सुरग आनतको विहाय सुमातवामा सुत भये । विस्वसेनके पारस जिनेसुर चरन तिनके सुर नये ॥ नव हाथ उन्नत

तन विराज उरग लच्छन अनिलशं । थापूं तुम्हें जिन आय तिष्ठ करम मेरे सब नशे ॥१॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्र ! अत्र अवतर संवौषट । ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेंद्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट ।

छन्द नाराच ।

क्षीर सोमके समान अंबुसार लाइये हेमपात्र धारकेसु आपको चढ़ाइये ॥ पार्श्वनाथ देव सेव आपकी करूं सदा। दीजिये निवास मोक्ष, भूलिये नहीं कदा ॥ १ ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा

चन्दनादि केशरादि स्वच्छ गंध लीजिये । आप चर्न चर्च मोह तापको हनीजिये ॥ पार्श्वनाथदेव सेव आपकी करूं सदा दीजिये निवास मोक्ष भूलिये नहीं कदा ॥ २ ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्र भवातापविनाशनाय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा ॥

फेन चन्द्के समान अक्षते मगाइकें । पादके समीप सार पूजको रचाइकें । पार्श्वनाथ० ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अक्षयपद्प्राप्तये अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा ॥

केवड़ा गुलाब और केतकी चुनाइये । धारचर्नके समीप कामको नसाइये । पार्श्वनाथ० ॥४॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पंनिर्वपामीति स्वाहा ॥

घेवरादि बावरादि मिष्ट सर्पिमें सने । आप चर्नचर्चते क्षुधादि रोगको हने । पार्श्वनाथ० ॥ ५ ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय क्षुधा रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

लाय रत्न दीपको सनेह पूरके भरू । वातिका कपूरवारि मोह

ध्वांतको हरूं । पार्श्वनाथ० ॥ ६ ॥ ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेंद्राय मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ धूप गंध लेयके सुअग्नि संग जारिये । तास धूपके सुसंग अष्टकर्म वारिये ॥ पार्श्व-नाथ० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति० ॥ खारिकादि चिर्भटादि रत्नथालमें धरूं । हर्ष-धारके जजूं सुमोक्ष सुक्खकूं वरूं ॥ पार्श्वनाथ० ॥ ८ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्ताय फलं निर्वपामीति० ॥ नीर गंध अक्षतं सुपुष्प चारु लीजिये । दीप धूप श्रीफलादि अर्घतैं जजीजिये ॥ पार्श्व० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अनर्घ्य-पदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपामी० ॥

पंच कल्याणक—चाल छन्द ।

शुभआनत स्वर्ग विहाये । वामा माता उर आये । वैशाखतनी दुति कारी, हम पूजैं विघ्न निवारी ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं वैशाखकृष्ण-द्वितीयायां गर्भमङ्गलप्राप्ताय श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपा-मीति स्वाहा ॥ १ ॥ जनमे त्रिभुवन सुखदाता, एकादशि पौष विख्याता । श्यामातन अद्भुत राजै । रवि कोटिक तेजसु लाजै ॥ ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां जन्ममङ्गलमण्डिताय श्रीपार्श्व-नाथजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ कलि पौष इकादशि आई, तब बारह भावना भाई । अपने कर लौंच सुकीना । हम पूजें चर्न जजीना ॥ ३ ॥ ॐ ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां तपकल्याण-मंडिताय श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ३ ॥ कलि चैत चतुर्थी आई, प्रभु केवलज्ञान उपाई ॥ तब प्रभु उपदेश जु कीना, भवि जीवनको सुख दीना ॥ ४ ॥ ॐ ह्रीं चैत्रकृष्ण-

चतुर्थीदिने केवलज्ञानप्राप्ताय श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥ सित श्रावन सातैं आई, शिवनारि वरी जिनराई। सम्मेदाचल हरि माना, हम पूजैं मोच्छ कल्याना ॥ ५ ॥
ॐ ह्रीं श्रावणशुक्लसप्तमीदिने मोक्षमङ्गलमण्डिताय श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ५ ॥

जयमाला।

कवित्त—पारसनाथ जिनेंद्रतने वच पौनभखी जरते सुनपाये। कियो सरधान लियो पद आन भये पद्मावती शेष कहाये। नामप्रताप टरे संताप सुभव्यनको शिव शर्म दिखाये। हो विश्वसेनके नंद भले गुन गावतु हैं तुमरे हरखाये ॥ १ ॥

दोहा—केकीकंठ समान छवि, वपु उतंग नव हाथ।
लच्छन उरग निहार पग, वंदू पारसनाथ ॥ २ ॥

छन्द मोतीदाम।

रची नगरी षट मास अगार। बने बहुं गोपुर शोभ अपार ॥ सुकोट तनी रचना छवि देत। कंगूरनपे लहके बहुकेत ॥ ३ ॥ बनारसकी रचना छवि सार। करी बहु भांति धनेश तयार ॥ तहां विश्वसेन नरेन्द्र उदार। करैं सुख वाम सुदे पटनार ॥ ४ ॥ तज्यो तुम आनत नाम विमान। भये तिनके घर नंदन आन ॥ तबै पुर इन्द्र नियोग सु आय। गिरिंद करी विधि न्होन सु जाय ॥ ५ ॥ पिता घर सौंपि गये निज धाम। कुबेर करै वसु जाम सुकाम ॥ बढ़ैं जिन दौज मयङ्क समान। रमैं बहु बालक निर्जर आन ॥ ६ ॥ भये जब अष्टम वर्ष कुमार। धरे अणुव्रत्त महा सुखकार ॥ पिता जब आन करी अरदास। करो तुम व्याह वरो मम आश ॥ ७ ॥

करूं तव नाहिं कहे जगचन्द । किये तुम काम कषाय जु मंद ॥
चढ़े गजराज कुमारन संग । सुदेखत गंगतनी सु तपङ्ग ॥ ८ ॥
लख्यो इक रंग करै तप घोर । चहुं दिशि अग्नि बले अति जोर ॥
कही जिननाथ अरे सुन भ्रात । करै बहु जीव तनो मत घात ॥९॥
भयो तव कोपि कहै कित जीव । जले तब नाग दिखाय सजीव ॥
लख्यो इह कारन भावन भाय । नये दिव ब्रह्म ऋषीश्वर आय ॥१०॥
तबै सुर चार प्रकार नियोगि । धरी शिविका निज कंध मनोगि ॥
कियो वन माहि निवास जिनन्द । धरे व्रत चारित आनंदकंद॥११॥
गहे तहं अष्टमके उपवास । गये धनदत्त तने जु अवास ॥ दियो पयदान महासुख सार । भई पण वृष्टि तहां तिहं बार ॥१२॥ गये तब कानन माहि दयाल । धर्यो तुम योग सबै अघ टाल ॥ तबै वह धूम सुकेत अज्ञान । जयो कमठावरको सुर आन ॥१३॥ करै नभगौन लखे तुम धीर । सुपूरब वैर विचार गहीर ॥ कियो उपसर्ग भयानक घोर । चली बहु तीक्षण पौन झकोर ॥ १४ ॥ रह्यो दशहूं दिशिमें तप छाय । लगो बहु अग्नि लखी नहिं जाय ॥ सुरुंडनके विन मुण्ड दिखांय । परै जल मूसलधार अथाय ॥ १५ ॥ तबै पद्मावतिकंथ धनिंद । गहे जुग आय तहां जिनचन्द ॥ भग्यो तब रंक सुदेखत हाल । लह्यो तब केवल ज्ञान विशाल ॥ १६ ॥ दियो उपदेश महा हितकार । सुभव्यनि वोधि समेद पधार ॥ सुवर्णहभद्र सुकूट प्रसिद्ध । वरी शिवनारि लही वसुरिद्ध ॥ १७ ॥ जजूं तुम चर्न दूहू कर जोर । प्रभु लखिये अब ही मम ओर ॥ कहै 'बख्तावर रत्न' बनाय । जिनेश हमें भव पार लगाय ॥१८॥

घत्ता—जै पारस देवं सुरकृतसेवं वंदत चर्न सु नागपती ।

करुणाके धारी पर उपगारी शिवसुखकारी कर्म हती ॥ १६ ॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

छन्द—जो पूजे मन लाय भव्य पारस प्रभु नित ही। ताके दुःख सब जाय भीति व्यापै नहिं कितही ॥ सुख संपति अधिकाय पुत्रमित्रादिक सारे। अनुक्रमते शिव लहै 'रत्न' इमि कहे पुकारे॥२

इत्याशीर्वादः।

## ८६ महावीर स्वामी

(पं० रामचरितजी उपाध्याय)

जय महावीर जिनेन्द्र जय, भगवन ! जगत्‌रक्षा करो।

निज सेवकोंके भव-जनित सन्तापको कृपया हरो ॥

हैं तेजके रवि आप, हम अज्ञान तममें लीन हैं।

हैं दयासागर आप हम, अति दीन हैं बलहीन हैं ॥१॥

दानी न होगा आप सा, हम सा न अज्ञानी कहीं।

अवलम्ब केवल हैं हमारे, आप ही दूजा नहीं ॥

भवसिन्धुके भव भ्रमरमें हम डूबते हैं हे प्रभो।

झटपट सहारा दीजिये, हम ऊबते हैं हे प्रभो ॥ २ ॥

गिरिको अंगूठेसे हिलाया आपने तो क्या किया ॥

यदि इन्द्रके मदको मिटाया आपने तो क्या किया ॥

यदि कमलको गजने हिलाया तो प्रशंसा क्या हुई।

यदि सिंहने गीदड़ भगाया तो प्रशंसा क्या हुई ॥ २ ॥

अपकारियोंके साथ भी उपकार करते आप थे।

मनमें न प्रत्युपकारकी कुछ चाह रखते आप थे ॥

बड़वाग्नि वारिधिके हृदयको है जराता नित्य ही।
पर जलधि अपनाये उसे है क्रोध कुछ करता नहीं ॥४॥
शुभ स्वावलम्बनका सुपथ सबको दिखाया आपने।
दृढ़ आत्मबलका मर्म भी सबको सिखाया आपने ॥
समता सभीके साथ सब दिन आपकी रहती रही।
इस हेतु सेवा आपकी निश्छल मही करती रही ॥ ५ ॥
यद्यपि अहिंसा कम सभीने श्रेष्ठ मत माना सही।
पर वास्तविक उसके विधानोंको कभी जाना नहीं ॥
किस भांति करना चाहिये जगमें अहिंसा धर्मको।
अतिशय सरल करके दिखाया आपने इस मर्मको ॥६॥
करके कृपा यदि अवतरित होते न भू पर आप तो।
मिटता नहीं संसारका त्रयकालमें त्रय ताप तो ॥
जितकाम हो निष्काम हो अरु शांतिके सुखधाम हो।
योगीश भोगोंसे रहित गुणहीन हो गुणग्राम हो ॥ ७ ॥
जय जय महावीर प्रभो! जगको जगाकर आपने।
संसारके हिंसा-जनित भयको भगाकर आपने ॥
इस लोकको सुरलोकसे भी परम पावन कर दिया।
अज्ञान-आकर विश्वको प्रज्ञानका सागर किया ॥८॥*

## ८७ मेरी भावना।

( बाबू जुगलकिशोरजी कृत )

जिसने रागद्वेषकामादिक जीते, सब जग जान लिया,
सब जीवोंको मोक्षमार्गका निस्पृह हो उपदेश दिया।

* सरस्वतीसे उद्धृत।

बुद्धि, वीर जिन, हरि, हर, ब्रह्मा या उसको स्वाधीन कहो,
भक्ति-भावसे प्रेरित हो यह चित्त उसीमें लीन रहो ॥१॥
विषयोंकी आशा नहीं जिनके, साम्य-भाव धन रखतेहैं,
निज-परके हित साधनमें जो निशदिन तत्पर रहते हैं ॥
स्वार्थत्यागकी कठिन तपस्या बिना खेद जो करते हैं,
ऐसे ज्ञानी साधु जगतके दुखसमूहको हरते हैं ॥ २ ॥
रहे सदा सत्संग उन्हींका, ध्यान उन्हींका नित्य रहे,
उन ही जैसी चर्यामें यह चित्त सदा अनुरक्त रहे ।
नहीं सताऊं किसी जीवको, झूठ कभी नहिं कहा करूं,
परधन-वनिता पर न लुभाऊं, संतोषामृत पिया करूं ॥ ३ ॥
अहंकारका भाव न रक्खूं, नहीं किसी पर क्रोध करूं,
देख दूसरोंकी बढ़तीको कभी न ईर्षा भाव धरूं ।
रहे भावना ऐसी मेरी, सरल-सत्य-व्यवहार करूं,
बने जहांतक इस जीवनमें औरोंका उपकार करूं ॥ ४ ॥
मैत्रीभाव जगतमें मेरा सब जीवोंसे नित्य रहे,
दीन-दुखी जीवोंपर मेरे उरसे करुणास्रोत बहे ।
दुर्जन-क्रूर-कुमार्गरतों पर क्षोभ नहीं मुझको आवे,
साम्यभाव रक्खूं मैं उन पर, ऐसी परिणति हो जावे ॥५॥
गुणीजनोंको देख हृदयमें मेरे प्रेम उमड़ आवे,
बने जहांतक उनकी सेवा करके यह मन सुख पावे ।
होऊं नहीं कृतघ्न कभी मैं, द्रोह न मेरे उर आवे,
गुण ग्रहणका भाव रहे नित, दृष्टि न दोषोंपर जावे ॥६॥

कोई बुरा कहो या अच्छा, लक्ष्मी आवे या जावे,
लाखों वर्षों तक जीऊं या मृत्यु आज ही आजावे।
अथवा कोई कैसा ही भय या लालच देने आवे,
तो भी न्याय मार्गसे मेरा कभी न पद डिगने पावे ॥७॥
होकर सुखमें मग्न न फूले, दुखमें कभी न घबरावे,
पर्वत-नदी-श्मशान-भयानक अटवीसे नहिं भय खावे।
रहे अडोल-अकंप निरन्तर, यह मन, दृढ़तर बन जावे,
इष्टवियोग-अनिष्टयोगमें सहनशीलता दिखलावे ॥८॥
सुखी रहें सब जीव जगतके, कोई कभी न घबरावे,
वैर-पाप अभिमान छोड़ जग नित्य नये मंगल गावे।
घरघर चर्चा रहे धर्मकी, दुष्कृत दुष्कर हो जावें,
ज्ञान-चरित उन्नत कर अपना मनुज-जन्मफल सब पावें ॥९॥
ईति-भीति व्यापे नहिं जगमें वृष्टि समय पर हुआ करे,
धर्मनिष्ठ होकर राजा भी न्याय प्रजाका किया करे।
रोग मरी दुर्भिक्ष न फैले, प्रजा शांतिसे जिया करे,
परम अहिंसा-धर्म जगतमें, फैल सर्वहित किया करे ॥१०॥
फैले प्रेम परस्पर जगमें मोह दूरपर रहा करे,
अप्रिय-कटुक-कठोर शब्द नहिं कोई मुखसे कहा करे।
बनकर सब 'युग-वीर' हृदयसे देशोन्नति रत रहा करें,
वस्तुरूप विचार खुशीसे सब दुख-संकट सहा करें ॥११॥



काशीनिवासी कविवर वृन्दावनविरचित

# ८८ अरहंतपासाकेवली।

दोहा—श्रीमत वीरजिनेशपद, वंदों शीस नवाय। गुरु गौतमके चरन नमि, नमों शारदा माय॥ १॥ श्रेणिक नृपके पुण्यतें, भाषी गणधरदेव। जगतहेत अरहंत यह, नाम 'केवली' सेव॥ २॥ चंदनके पासाविषै, चारों ओर सुजान। एक एक अक्षर लिखौ, श्री 'अरहंत' विधान॥ ३॥ तीन वार डारो तवै, करि वर मंत्र उचार। जो अक्षर पांसा कहै, ताको करो विचार॥ ४॥ तीन मंत्र हैं तासुके, सात सात ही वार। थिर ह्वै पांसा डारियो, करिकै शुद्ध उद्धार॥ ५॥ जानि शुभाशुभ तासुतें, फल निज उदय-नियोग। मन प्रसन्न ह्वै सुमरियो, प्रभुपद सेवहु जोग॥ ६॥

प्रथममंत्र—ओं ह्रीं श्रीं बाहुबलि लंबबाहु ओं क्षां क्षीं क्षूं क्षें क्षैं क्षों क्षः ऊर्ध्व भुजा कुरु कुरु शुभाशुभं कथय कथय भूतभविष्यत्-वर्तमानं दर्शय दर्शय सत्यं ब्रूहि सत्यं ब्रूहि स्वाहा।

( प्रथम मंत्र सात वार जपना )

दूसरा मंत्र—ओं ह्रः ओं सः ओं क्षः सत्यं वद सत्यं वद स्वाहा।

( सात वार जपना * )

तीसरा मंत्र ओं ह्रीं श्रीं विश्वमालिनि विश्वप्रकाशिनि अमोघ-वादिनि सत्यं ब्रूहि सत्यं ब्रूहि राह्यहि राह्यहि विश्वमालिनि स्वाहा।

---

* मन एकत्र करि विनयसहित अपना अभिप्राय विचारकरि श्रीअर्हंत भगवान के नामाक्षरका पांसा तीन वेर डालना। जो जो वरन पड़ें तिसो वरनका भेद पाके फलका निश्चय करना। जिन मार्गमें यह बड़ा निमित्त है।

वा पराया उपकार होय।) (प्रकाशक)

(यह मंत्र भी सात वार जपना)

## अथ अकरादि प्रथम प्रकरण।

अअअ। जो परे तीन अकार। तो जानि सुखविस्तार। कल्याणमंगल होय। सम्मान बाढ़ै सोय ॥ १ ॥ लक्ष्मी वसै नित धाम। व्यापारमें बहु दाम। परदेशमें धनलाभ। संग्राममें जय-लाभ ॥ २ ॥ नृपद्वारमें सम्मान। संकष्ट कटैं प्रमान। सब रोग अरु दुर्भागि। ततकाल जावैं भागि ॥ ३ ॥ प्रगटैं सकल कल्यान यामें न संशय जान। यह महा उत्तम अंक। फल अटल जासु निसंक ॥ ४ ॥

चौपाई छंद।

अअर। दोअकारपर परै रकार। मध्यम फल है सुनो बि-चार। जो कारज चिंतो मनमाहिं। सो तौ शीघ्र होनको नाहिं॥५॥ पूरब पाप उदय है जानि। सोई करत काजकी हानि। तातैं इष्टदेव आराधि। कुलदेवीको पूजि सुसाधि ॥ ६ ॥ तासु जजन आराधन किये। किंचित् होय काज सुनि हिये। मध्यम प्रश्न पर्यो है येह। मति मानो यामें संदेह ॥ ७ ॥

पद्धड़ी छंद।

अअहं। जहँ दो अकारके अंत माहिं। हंकार परै सो शुभ कहाहिं। धन धान्य समागम लाभ होय। परदेश गयो जो चहै सोय ॥८॥ तो मनवांछितकी सिद्धि जान। अरु मित्र बंधुसों प्रीति मान। तत्काल शत्रुको होय नास। सब विघ्न मिटैं अनयास तास ॥ ९ ॥ घरमें प्रगटै मंगलविभूति। तब पुण्यप्रभाव प्रबल अकूत।

**अअत** । जहं दुइ अकार पर है नकार । तहं शुभ फल जानो है उदार । बहु मित्र मिलें भू वस्त्र तादि । अरु पुत्र पौत्र है सदनमाहिं ॥११॥ रोगीको रोग विनाश होय क्रूरग्रहको निग्रह भि होय । जो मित्र बंधु परदेश होय, घर आवै अति मन मुदित सोय ॥ १२ ॥ कुलवृद्धि तथा सज्जन महान । तिनसों नित प्रीति बढ़ै सयान । दिन दिन अति लाभ मिलै पुनीत । यह प्रश्न केवली कहत प्रीति ॥ १३ ॥

**अरअ** । दुइ अकारके मध्य रकार । पांसा परै तासु सुविचार । उत्तम फलकारी यह होत । नित नव मंगल होत उदोत ॥१४॥ पूरब जो धन गयो नसाय । सो सब तोहि मिलेगो आय । राजा करहिं बहुत सनमान । वसन भूमि,हय देवहिं दान ॥१५॥ भ्राता मित्र समागम होहि । सब विधि सदनमहोच्छव तोहि । सकल पापको होय विनाश । धर्मवृद्धि नित करै प्रकाश ॥ १६ ॥

**अरर** । जो अरर प्रगटै वरन । तो सकल मंगल करन । धन लाभ सूचत येह । दशदिश विमल जस तेह॥१७॥जहं जाय यह मतिवंत । तहं लहै पूजा संत । है इष्टबंधुमिलाप । उद्यमविषै श्री आप ॥ १८ ॥ जल चोर पावक मरी । ये सकहिं नहिं कछु करी । सब शत्रु कीजे हान । प्रगटै सकल कल्यान ॥ १९ ॥ जिनधरमके परभाव । यह जान है सद्भाव । उत्तम कहत फल अंक । उत्तम गहो निःशंक ॥ २० ॥

**अरहं** । अरहं परे जो वरन । सौभाग्यसंपतिकरन । तो जो मनोरथ होइ । अनयास पूजै सोय ॥२१॥ कछु क्लेश है घरमाहिं

तसु रंच ही भय नाहिं। निज इष्ट पूजहु जाय। सब विघन जांय नसाय ॥ २२ ॥ मन सोच तजि थिर होहि। आनन्द मङ्गल तोहि। सब सिद्धि ह्वै है काज। अरहं कहत महाराज ॥ २३ ॥

**अरत**। जब अरत पांसा ढरै। तब सकल सुख विस्तरै। तोहि तिया प्रापति होय। सुत होय पौत्रपि होय ॥२४॥ कुलगोत सब सोभंत। तव भाल तिलक लसंत। जहँ जाहुगे तुम मीत। तहँ लहहु पूजा नीत ॥२५॥ जनमध्य हो तुम केम। तारा विषैं शशि जेम। यह रुचिर प्रश्न सुजान। मनमें धरो प्रभुध्यान ॥२६॥

**अर्हंअ**। जो अर्हंअ छवि देय। तो सुनहु पूछक भेय। पहिले कछुक दुख होइ। फिर नाश ह्वैं है सोय॥२७॥धनलाभ दिन दिन बढ़ै। अरु सुजनसंगम चढ़ै। जो काम चिंतहु वृद्ध। सो सकल ह्वै है सिद्ध ॥ २८ ॥

**अर्हंर**। जब अर्हंर सु दरसाय। तब अरथलाभ कराय। जसलाभ पृथिवीलाभ। यह देख परत सुलाभ (?) ॥२९॥ राजादि बंधूवर्ग। सब करहिं आदर सर्ग। भ्रातादि इष्टमिलाप। धन-धान्य आगम व्याप ॥३०॥ व्यवहार अरु परदेस। सब ओर उत्तम तेस। सब सोच संशय हरहु। शुभ तुमहिं धीरज धरहु ॥३१॥

**अर्हंहं**। जो अर्हंहं है अंक। सो कहत है फल वंक। दीखै न कारज सिद्ध। यह काज तोर सुबुद्ध॥३२॥धन नाश ह्वै है तोहि। तन क्लेस पीड़ा होहि। व्यापारमें धनहान। परदेश सिद्धि न जान ॥३३॥ तिहिहेत कर भविजीव। जिन जजन भजन सदीव। जप दान होम समाज। तब होइ कछु इक काज ॥३४॥

**अर्हंत** । अक्षर अर्हंत परै । तब सकल शुभ विस्तरै । कल्याणमंगल धाम । सुन भ्रात मिलहि सुदाम॥३५॥ उद्यमविषै धनधान्य । संपतिसमागम मान्य । रनकेविषै सब जीत । नोहि लाभ निश्चय मीत ॥ ३६ ॥ अरु होय बंदीमोच्छ । निरबाध है यह पच्छ । तुव ह्वै मनोरथ सिद्ध । मति मान संशय बृद्ध ॥ ३७ ॥

**अतअ** । यह अतअ भाषत बरन । कल्याणमंगलकरन । उद्यममैं श्रीविस्तरन । सब विघ्नग्रहभयहरन ॥ ३८ ॥ सुतपौत्रलाभ निहार । वांछित मिलै मनिहार । दिन आठयें कछु तोहि । कछु श्रेष्ठ भाषो होइ ॥ ३९ ॥

**अतर** । जो अतर अक्षर ढरै । तो सकल मंगल करै । वाजित्र सबद सुनाय । घरमाहिं अनंद बधाय ॥ ४० ॥ प्रियबंधुचिंता होहि । तसु मोद मंगल होहि । धनधान्यसंजुत होय । घर शीघ्र आवै सोय ॥ ४१ ॥ गजबाजि रथआरूढ़ । भूषन बसनजुत मूढ़ । संजुत अमित कल्यान । निरभै मिलै मयभान ॥४२॥

**अर्हंस** । अतह ढरै जो अंक । सो अशुभ कहत निशंक । नहिं लाभ दीखत भाय । धन हाथहूको जाय ॥ ४३ ॥ है इष्टबंधुवियोग । तियतनयसंपतियोग । राजादि चोररु मरी । है शत्रु सबही घरी ॥ ४४ ॥ तिहि विघननाशन हेत । कर देवजजन सुचेत । तिहि पुण्यके परभाव । घर होइ मंगलभाव ॥४५॥

**अतत** । जइ अतत आवै बरन । धनलाभ तइ बुधि बरन । संपदा सुखविस्तरन । सब सिद्धि वांछित करन ॥ ४६ ॥ प्रिय इष्ट बंधू मिलन । सब लाभ दिन प्रति दिनन । उद्यम तथा रनथान

तुव धुव विजय बुधिवान ॥ ४७ ॥ वादानुवादमंझार। तुव जीत होय उदार। यामें न संशय करहु। शुभ जानि धीरज धरहु ॥४८॥

## अथ रकारादि द्वितीय प्रकरण।

**रअअ।** आदिरकार अकार दुइ, जब ये प्रगटें वर्न। तब धनसंपतिलाभ बहु, सुजनसमागम कर्न ॥ ४९ ॥ सोना रूपा ताम्र बहु, वसनाभरन सुरत्न। प्राप्त होय निश्चय सकल, चिंतित वित्त जुतजत्न ॥ ५० ॥ अन्तरैन दीखै सुपन, माला सुमन सुजान। हय-गजरथ आरूढ़ अरु, देवागमन विमान ॥ ५१ ॥

**रअर।** आदि रकार अकार पुनि, तापर परै रकार। सुनि पूछक तैं तासु फल, है अभिमतदातार ॥ ५२ ॥ देश प्रजाको लाभ है, खेती वर व्यापार। धन पावै परदेशमें, घरमें सब सुखसार ॥५३॥ संगर संकट घोरमें, कुलदेवी सुखदाय। करै सहाय प्रसाद तसु, सब विधि सिद्धि लहाय ॥ ५४ ॥

**रअहं।** आदि रकार अकार पर, हं प्रगटै जब आय। भय-कारी धनहानि यह, क्लेश अशेष कराय ॥५५॥ यह कारज कर्तव्य नहिं, लाभ नाहिं या माहिं। बांधवमित्र वियोगता, अस यह सगुन कहाहिं ॥ ५६ ॥ जहं कहुं जाहु विदेश तहं सिद्ध न होवै काज। तातैं थिर ह्वै कछुक दिन, सुमिरहु श्रीजिनराज ॥ ५७ ॥

**रअत।** रअत परै पाँसा कहै, मग धन लूटहिं चोर। द्रव्यहानि होवहि बहुत, अशुभ फलहि चहुं ओर ॥ ५८ ॥ नाव बुझै पावक लगै, रोगरु कष्ट कुजोग। कियो काज विनशै सकल, अशुध करमके भोग ॥५९॥ तातैं शोक न कीजिये, भावीगति बल-वान। थिर ह्वै निशदिन सुमिरिये, कृपासिंधुभगवान ॥ ६० ॥

ररअ । ररअ अंक आवै जहां तब ऐसो फल जान । तब चित चंचल चपल अति, सुनि प्रेच्छक मतिमान ॥ ६१ ॥ तें चाहत अर्थागमन, मूलनाश तसु होइ । राजदण्ड चौराग्निभय, ततदुख तोहि बहोइ ॥६२॥ तनय तिया बांधवनिसों है है तोहि वियोग । अरतें निसरे वरसमहं, कटहिं सकलदुखभोग ॥ ६३ ॥

ररर । तिहुं रकारको फल सुनो, मनवांछित फलदाय । धन धान्य धनलाभ तोहि, मिलहि वस्तु सब आय॥६४॥तिया तनय सुत वधू धन, इष्टबंधुसंजोग । कुल उत्तम कल्याण तोहि, मिलें सकल संभोग ॥ ६५ ॥ महालाभ उद्यमविषैं, सदन तथा परदेश । सुफल काज तुव होय नित, यामें भ्रम नहिं लेश ॥६६॥

ररहं । दुइ रकारपर हं परै, तब मनवांछित होय । शोभनीक सुखसंपदा, सहज मिलावै सोय॥६७॥मंगल दुंदुभि होइ धुनि, अरथलाभ बहु तोहि । मिलि है वसुधा देश पुर, यह प्रतिभासत मोहि ॥६८॥ जौन काज तुम चित धरउ, तुरित होइ है तौन भूपति अति आनन्द करै, तिन प्रति मंगलभौन ॥६९॥

ररत । ररत परत यह कहत हैं, सुन पूछक चित लाय । परतियको अभिलापतें, कियो अनर्थ उपाय ॥ ७० ॥ अरथनाश तातैं भयो, अरु विग्रह घरमाहिं । राजदंड तैंने सहे, यामें संशय नाहिं ॥ ७१ ॥ तातैं परतिय परिहरहु, शुभमारग पग देहु । अहनरजजुत प्रभु भजो, नरभवको फल लेहु ॥ ७२ ॥

रहंअ । रहंअकार आवै जहां, तहं उत्तम फल जान । वनितापुत्रधनागमन, बंधुसमागम मान ॥७३॥ अरथलाभ जसलाभ

पुनि, धर्मलाभ ह्वै तोहि। रन विशेश व्यापारमें, विजय तुरंतहि होहि ॥ ७४ ॥

रहंर । रहंर आवै जबहिं तब, विषम काज जिय जान। उद्यम सुफल न होय कछु, घर बाहर हैरान ॥७५॥ शत्रु बहुत सुख कतहुं नहिं; तातें तजि यह काज। जग सुख निष्फल जानि जिय, भजो सदा जिनराज ॥ ७६ ॥

रहंहं । हंजुग आदिरकार कह, सुनिये पूछनहार। अशुभ उदय फल अशुभ है,जानहु निज उर धार॥७७॥ मंत विश्वास करो हिये, मित्र बंधु जिय जानि। शत्रु होय ये परिनवहिं करहिं वित्तकी हानि ॥ ७८ ॥ धनचिन्ता नित करत हो, सो सुपनेहु नहिं होइ। धरम चिन्ति कुल देव जजि, तातैं कछु सुख जोइ ॥ ७९ ॥

रहंत । रहं तासुपर प्रगट त;सुनि फल पूछनहार। याको फल मैं कहा कहों; सब सुखको दातार ॥ ८० ॥ विद्या लाभ कवित्तता; सुफल लाभ व्यवहार। वनिता सुतको लाभ है, द्रव्यलाभ व्यापार ॥ ८१ ॥ मित्रबंधु वसनाभरण, सहित समागम होइ। बहहु सुखित परिवार सों, कुलदेवीकृत जोइ ॥८२॥

रतश्र । रत श्र वरन पांसा कहत, तुव सम्मुख सौभाग। अरथागम कल्याणकर, असन सुखद अनुराग ॥ ८३ ॥ मंत्रजंत्र औषधविषैं, सकल सिद्ध ध्रुव होइ। चित चिन्तित पुत्रादि सुख, निश्चय पैहैं सोइ ॥ ८४ ॥

रतर । रतर वरन पासा कहत, सुनि पूछक गहि मौन। उद्यममें लक्ष्मी वसै, ज्यों पंखेमें पौन॥८५॥ तातैं उद्यम करहु तुम,

अरथलाभ नहं होइ। तनय घरनि भरतो मिले, नृप सनमानें सोय ॥ ८६ ॥ वसन मिले घोड़ा मिले, अनायास हू काज। शुभ-मंगल तोहि सर्वदा, सेयें श्रीजिनराज ॥ ८७ ॥

रतहं। रतहं कहत प्रचारिके, सुनि पूछक दे कान। प-हिले कष्ट बहुत सहे, सो अब गये सुजान॥८८॥धनकी चिंता रहत-चित, सो सब पूरन होहि। वनिता सुत वसनाभरन निश्चल मिलि-हैं तोहि ॥८९॥ आधिव्याधि दुख नसहिं सब, चिंता करहु न कोय। देवधर्म परसादसों, काज सफल सब होय ॥९०॥

रतत। रतत वरन सुनि पूछक,सकल सुफल तुव काम। मनवांछित धनसंपदा, पै हो अति अभिराम ॥९१॥ जो कारज चि-तवन रह्यो, अनायास सो होय। मनमें मति संशय करो, धर्मवृद्धि फल जोय ॥९२॥ शिवहित चाहत तप धरन, तामहं है है सिद्धि। गहो जिनेश्वर कथित तप ज्यों होवै सुखवृद्धि ॥९३॥

## अथ हंकारादि तृतीय प्रकरण।

हं अअ। हं अअ वर्ने परै जहँ आई। तासु सुनो फल है दु-चिताई। सूचत कष्ट चित्त विनाशं। लोकविषै निरआदरभासं॥९४॥ संगरमें नहिं जीत दिखावे। उद्यममें नहिं लाभ लहावे। जासु जहां कछु कारज हेती। सिद्ध न होय तहां तुम सेती ॥९५॥ त्याग करो यह कारज यातें। सेवहु श्रीजिनधर्मसुधा तें। धर्म विना सुखको नहिं लेखा। श्रीभगवान कहैं जिन देखा ॥९६॥ रोग निवार अरोग शरीरं। पुष्ट महा बलपौरुष धीरं। चाहत हो परदेश सिधारो। होय मिलाप तहां शुभ सारो ॥९७॥

हंश्रर । हंअर भापत है सुख सारा । होय मनोरथ सिद्ध तुमारा । अर्थ तिया सुदमंगलताई । आनंदसंजुत बांधव भाई । ॥९८॥ उद्यममें धन प्रापति जानो । देशविदेश जहां मनमानो । रोगीको रुज जाय नसाई । बांधवमित्र मिलै सब आई ॥९९॥ देव अराधहु भाव लगाई । सो मनवांछित सिद्ध कराई । ज्यों बिनमूल पादपै जानो । त्यों बिनधर्म न आनंद पानो ॥१००॥

हंश्रहं । हं अरहंमथि जब अकारं । तो सुनि पूछनहार विचारं । कोमल चित्त तुमार दिखाई । शत्रु सुमित्र गिनो समताई ॥ १०१ ॥ तासहितैं धन आप गंवायो । कालसुभाव नहीं लख पायो । है कलिकालकराल पियारे । तैं अति साधु सुभाव सुधारे ॥१०२॥ जो कछु पूर्व भयौ धन हान । सो सब तोहि मिलै सुखदान है तुमको नित प्रापति आगे । निश्चय जान अर्थ अनुरागे ॥१०३॥

हंश्रत । हं अत आय जनावत तातैं । मंगल मंजु समाजसुयातैं । पुत्र सुमित्र समागम होई । देशाराधन लाभ वहोई ॥१०४॥ धनकी चिन्ता करत हो, शीघ्रहि पैहो सोय । द्रव्य पुत्र वनिता वसन, सकल प्रापती होय ॥ १०५ ॥ क्लेशव्याधि अब मिट गई, देव धरम परसाद । सुफल काज नित जानि जिय, भजहु जिनेसुरपाद ॥ १०६ ॥

हंरंश्र । हंरअ आय दिखावत ऐसो । चिंतित काज सरै तुव तैसो ॥धान्यधनादिक लाभ दिखाई । कोरत देश दिशांतर जाई । ॥ १०७ ॥ भूर करै सन्मान तुम्हारा । देश धरा धन देइ उदारा ॥ प्रीति करै तुमसों सब कोई । यामहं संशय रंच न होई ॥ १०८ ॥

हंररर। हंरर अक्षर भाषत सांचा। तो मनमें उद्वेग उमाचा। चित्त कछू अब छीजत भाई। पीछे होय सुखी अधिकाई ॥१०६॥ संपत संतत मित्र पियारे। होहिं सदा तोहिं मंगलकारे॥ अर्थ बढ़ै धरमें सुखदाई। कीरति देशदिशांतर जाई॥११०॥ श्री-जिन धर्मप्रभाव विचारो। हैं सब कारज सिद्ध तुमारो॥ यामें संशय रंच न मानो। सेवहु श्रीजिनराज सयानो॥ १११॥

हंरहं। मध्यरकार जहां छवि देई। हं जुग आदिरु अन्त परेई॥ उत्तम लाभ लसै फल ताको। पुत्र विवाह भविष्यति जाको ॥ ११२॥ नारि मिलै घर संपत आवै। वैर मिटै हित प्रीति जनावै॥ संगर वाद विवादमंझारी। होय विजय तुव आनंदकारी ॥ ११३॥ दीखत है शुभभाग तिहारो। यामें संशय रञ्च न धारो॥ श्री जिनचन्द्पदाम्बुज ध्यावो। ताकरि पूरण पुन्य कमावो॥११४॥

हंरत। हंरत वर्न बखानत ऐसे। कारज सिद्ध लसै सब जैसे। उद्यममें लछमी विरलाभं जुद्धजूत विजै तुम सागं॥११५॥ लाभ लसैं सब ठौर तुमारे। हानि हमें नहिं दीखत प्यारे। किंचित सोच बसै मनमाहीं। तासु हमें कछु संशय नाहीं॥११६॥ शीघ्र मिटै यह शोच तुमारा। है घर मङ्गल मंजुल सारा। श्रीजिनधर्म अराधहु जाई। संजम दान करो सुखदाई ॥११७॥

हंहंअ। हं जुग अन्त अकार उचारो। कारज सिद्ध समस्त तुमारो॥ धामविषें धन है अधिकाई। पुत्र सुपौत्र बढ़ै सुखदाई ॥११८॥ बांधवमित्रसमागम सूचै। जो परदेश विषैं अविगूचौ (?)। संवत एकमंझार पियारे। है लछिलाभ तुमें अधिकारे ॥११॥ इष्ट

पदांवुज सेवहु जाई। सर्व मनोरथ सिद्ध कराई॥ मङ्गल प्रश्न हिये रखि लीजे। श्रीजिनवैनसुधारस पीजे॥ १२०॥

हंहंर। हं जुग अन्त रकार पुकारे। मंगल मोद समस्त तुम्हारे॥ पुत्रविवाह अवश्यक होऊ। जन्न विधान वनै कछु सोऊ॥ १२१॥ तासु प्रसाद सु संपति भूरी। ह्वै धन धान्य वस्त्र परचूरी॥ मङ्गलधाम वढ़ै अधिकाई। जाहु जहां तहं लाभ लहाई॥ १२२॥ देव जजो जपि दान करीजे। संजम होम सबै विधि कीजें॥ पुन्य किये सुख संपति नाना। वालगुपाल सबै यह जाना॥ १२३॥

हंहंहं। हं तिहुं आय परै जव पासा। है तहं मङ्गलमन्दिर खासा॥ सर्व मनोरथ सिद्धि प्रकासै। अर्थ सुलाभ प्रजाजुत भासै॥ १२४॥ भूमि मिलै रनमें जय पावै। उद्यममें वहु लच्छि कमावै॥ बांधव मित्रनसों अति नेहं। रोपत है वरधर्म सुगेहं॥ १२५॥ आनन्द सर्व भविष्यति तोही। यों प्रतिभासत है सुनि मोही॥ कारज सिद्धि समस्त तुमारा। सेवहु धर्म लहो भव पारा॥ १२६॥

हंहंत। हं जुग अन्ततकार दिखाई। उत्तम लाभ सबै तसु भाई॥ चाहत हौ परदेश पधारे। है तहं सिद्धि मनोरथ प्यारे॥ १२७॥ खेतो वानिजमें सब ठांई। सर्व फलो मनवांछित भाई॥ श्रीधनधान्य सुकंचन आदी। जे सुख संपति अर्थ अनादी॥१२८॥ ते सब तोहि मिलैं मनमाने। देव गुरूपदभक्ति विधाने॥ यों सुनि चित्तविषै थिर होई। श्रीजिनराज भजो भ्रम खोई॥ १२९॥

हंतअ । हंतअ वरन परै जब पासा । तो सुनि अर्थ प्रतच्छ प्रकासा ॥ तैं चितमें परसंपति चाहै । लोभ बढ्यो ताहि देखन का है ॥१२०॥ लोभ किये धन प्रापति होई, वेद पुरान पुकारत योंई ॥ लोभ निवारि करो सब चिंतं । भावि जु होय सो होवहि मिंतं ॥ ॥ १२१ ॥ जाय वितीतै जब कछु काला । अर्थ नुलाभ नवै तुव भाला ॥ यामैं संशय रंच न आनो । भाषत श्रीअरहंत प्रमानो ॥

हंतर । हंतर यों दरशावत आई । तो मनमें परवित्त बसाई ॥ चिंतत है सोइ प्रापति होई । ताकरि संपति आनि मिलोई ॥१२२॥ अर्थ समागम कीर्ति अनिद्या । प्रापति है तोहि सुन्दर विद्या ॥ जो कछु पूरब द्रव्य गंवायौ । सो सब आनि मिले मन भायौ ॥ ॥ १२४ ॥ जो तुम कारज चेतहु प्यारे । सो सब होई सिद्धि तुमारे ॥ यों जिय जानि तजो दुचिताई । सेवहु श्रीपरमातम जाई ॥ १२५ ॥

हंतहं । हं जुगके मधि होइ तकारं । तासु सुनो फल पूछन-हारं ॥ तो मनमें विपरीत लसी है । चोरि जूथकी नाप वसी है ॥ ॥ १२६ ॥ ता करिके दुःख पाप सहे हो । लोकविषै अपकीर्ति लहै हो ॥ नास भयो जसरास तुमारो । यों लघु सीख सुनो उर धारो ॥ १२७ ॥ अन्य कछू करतव्य विचारो । तामहं वांछित सिद्ध तुमारो ॥ अर्थ बढ़े धन धर्म बढ़ाई । यों दरसावत श्रीगुरु भाई ॥ १२८ ॥

हंतत । हंतत भाषत उत्तम तोही । जो मन वांछहु होवहि सोही ॥ मंगल धाम मिले धन धान्यं । जाहु विदेश तहां बहु

मान्यं ॥ १३९ ॥ मंत्र सु जंत्रह भेव जताई । सैन्य सुथंभन मोहन भाई ॥ और जिती जगमें वर विद्या । तोहि मिलैं भ्रम त्याग निषिद्या ॥ १४० ॥

## अथ तकारादि चतुर्थ प्रकरण ।

**तअअ** । जहं तअअ वरन पासा ढरंत । तहं सुनि पूछक जो फल कहंत ॥ जो करहु देव पूजा पुनीत । तो पैहो अभिमत फल विनीत ॥ १४१ ॥ सुत पौत्र सुबद्द धन धान्य लाहु । यह मिलैं तोहि वांछित उछाहु ॥ व्यापारमाहिं वहु मिलै दर्व । अरु जूत विजय तैं लहै सर्व ॥ १४२ ॥ यामें मति चिन्ता मानु मित्त । निज इष्ट देव पद भजहु नित्त ॥ विन पुन्य नहीं सुख जगत माहिं । जिमि वीज विना नहिं तरु लगाहिं ॥ १४३ ॥

**तअर** । जब तअर प्रगट होवे सुजान । तब मध्यम फल जानो निदान ॥ चित चाहहु वनिता पुरुष आदि । सो आस तजहु सुनि भेदवादि ॥ १४४ ॥ निजभावीवश ये मिलहिं सर्व । परिवार कुटुं-वादिक सुदर्व ॥ पहिले जो कछु धन भयो हान । सोऊ न मिलै अब ही सयान ॥ १४५ ॥ कछु काल व्यतीत भये समस्त । है अथ लाभ तुमको प्रशस्त ॥ यह जान हिये निरधारवीर । भजि श्रीपति पद सब टरै पीर ॥ १४६ ॥

**तअहं** । तत्ता अकार हंकार आय । हे पूछक तोसों इमि कहाय ॥ दिनरात तोहि धनहेत चाह । मनमें यह वर्तत है कि नाह ॥१४७॥ सो पुन्य विना कहु केम होय । हैं दिन तेरे अति नष्ट जोय ॥ कछु दिवस वितीत भये प्रमान । धनलाभ होय तोको निदान ॥१४८॥

तातैं जो सुख चाहहु विनीत। तो पुन्यहेत कर जनन मीत ॥
जिनराजपद्माम्बुजभृंग होय। अनअन्य शरण हैं सेव सोय ॥

तश्रत—यह तश्रत कहत फल प्रगट आय। सुनि पूछक तैं मन मुदित काय ॥ मन वांछित हों सो होय सिद्ध। परदेशतीर्थ-यात्रा प्रसिद्ध ॥१५०॥ इक मास व्यतीत भये प्रमान। तोहि अर्थ परापत हैं सुजान। अरु तन निरोगजुत पुष्ट होय। आनंद लहै संशय न कोय ॥ १५१ ॥

तरश्र—यह तरश्र कहत डंका बजाय। धनचिन्ता तेरैं मन बसाय। तैं कौन चहत परदेश गौन। यह जातहि कारज सिद्ध तौन ॥ १५२ ॥ बहु वस्त्र आभरन अर्थ आद। तिय तनय लाभ है है अबाद ॥ पितु मातु बंधुसों मिलन होय। यह गुरुसेवा फल जान सोय ॥ १५३ ॥ तातैं नित प्रति हे चतुर जीव। सुखकारन सेवो प्रभु सदीव। कल्यानखान भगवान एक। तिनको सुमिरो तजि कुमति टेक ॥ १५४ ॥

ततर—यह ततर प्रकाशत प्रगट मित्त। सुनि पूछक तुव चित दुखित नित्त ॥ तुव घर दरिद्र अति ही दिखाय। तातें नित चाहत धन उपाय ॥ १५५ ॥ निशिवासर चिन्ता यही तोहि। किहि भांति होहि धनलाभ मोहि। वह तीन बरष जब बीत जाय। तब सब सुन्दरफल तोहि मिलाय ॥१५६॥ जो और काज मद धरहु तौन। हैं लाभ तासुमहं सुजसभौन। तातें जो सुखकी धरहु चाह। तो नाहिं जिनेसुर सो निवाह ॥ १५७ ॥

तरहं—तरहं अक्षर भाषत प्रतच्छ। कल्याणसंपदा स्वच्छ

लच्छ ॥ सब विघ्न निघ्न पलमाहिं होय। जिन धर्म प्रभाव सुजान सोय ॥ १५८ ॥ अरथागम अरु वर पुत्र होय। रनमहं तोहि जीति सके न कोय। बांधवसह प्रीति बढ़ै अपार। घरमें नहिं कछु विग्रह लगार ॥ १५९ ॥ सब पापताप तेरो विलाय। नित धर्म बढ़ै आनंददाय। तातैं सुखहित है चतुरजीव। भगवान चरन सेवो सदीव ॥ १६० ॥

तरत—यह तरत कहत फल सुन विनीत। तुव मन धनकारन दुखित मीत। बहु दिनतैं सोच रहत शरीर। मन समाधान अब करहु वीर ॥१६१॥ मङ्गलमुदजुत धनलाभ होय। प्रियबंधुसमागम सहज सोय। परदेशगमन जो करहु तत्र। धनलाभ होहि सुखदाय जत्र ॥१६२॥ वादानुवादमें विजय जान। है सम्यशिरमणिशशि समान। यह मङ्गलीक शुभ सगुनराज। तैं जपि नित श्रीजिनमहाराज ॥१६३॥

तहंअ—त बरनपर हं तापर अकार। जब प्रगटै तब सुनिये विचार। सब विघ्नमूल सङ्कट नशाय। जहं जाहु तहां वांछित मिलाय ॥१६४॥ धन धान्य वसन गो महिषि घोट। सब मिलहि तोहि हितहेत जोट। जात्रा तीरथ परदेश सार। रनरङ्ग शैल अरु उदधिपार ॥१६५॥ जहं जाहु तहां सब सुफलकाज। मनमें संदेह न करहु आज। यह पुन्यकल्पतरु-फल सुआन। भजि चरणकमल करुनानिधान ॥१६६॥

तहंर—त बरनपर हं तापर रकार। ताको फल कटुक सुनो विचार। है दुःखक्लेश पुनि अर्थहानि। भयरोगव्याधि उपजै

निदान ॥१६७॥ सुत मित्र वियोग अशुभनियोग। पुनि जैहो कहुं नहं विपतभोग। तुव सदनमाहिं बरनन कलेश। कलिहारी नारी कुटिलभेश ॥१६८॥ यह पाप तोहि दुख देन आय। अब तोष गहो मनवचनकाय। अरहन्तदेवसों करहु प्रीति। जिमि मिलै सकल सुख सहजरीति ॥१६९॥

तहंहं—तत्तापरहं हं ढरै आय। तव सुनि पूछक फल चित्त लाय। रनजूतविवादविषं कदाप। मति जाहु केवली कहत आप ॥ १७० ॥ तहं गये हानि है विजय नाहिं। है क्लेशकठिन नितके कहाहिं। यह देवीदोष लखै सुजान। धर्मार्थवस्तुको करत दान ॥ १७१ ॥ उद्वेग कलह तुव सदनमाहिं। सुत बंधु मित्र अरि सम लखाहिं। सब पाप उदय यह जानि लेहु। दुख हेत धरमसो करहु नेहु ॥१७२॥

तहंत—तत मध्य परै हंकार पास। तव मध्यम प्रश्न करै प्रकाश। जो मनमें वांछा करहु मित्त। नहिं सिद्ध होइ सो कुदिन कित्त ॥ १७३ ॥ मति खेद करो अघउदय जान। भावीगत अमिट प्रबल प्रमान। मति मरन चेत जड़बुद्धि त्याग। सुख चाहसि तु करि प्रभुसों सुराग ॥१७४॥

ततअ—जब ततअ बरन प्रगटै अकोप। तव शुभफल कहत निशान रोप। तोहि महा सौख्यको लाभ होय। धनधान्यसमागम मिलै सोय ॥१७५॥ राजा दे बसनाभरन ओट। व्यापारमाहिं धन लाभ पोट। दुहिता विवाह सुतजनम संग। मङ्गल सब तोकहं है अभङ्ग ॥१७६॥

**ततर**— यह ततर वरन पासा अनंत। आनन्द सदा ध्रुव तोहि सन्त। सुत बंधु धरा धनधान्यलाह। परदेश जाहु तहं अति उछाह ॥१७७॥ बहु मित्रवन्धुसों होय प्रीति। भय शत्रुजनित सब ह्वै वितीत। गो महिष अश्व द्वारे वन्धाय। यामें न मोहि संशय दिखाय ॥१७८॥

**ततहं**। ततहं अक्षर तोहि कहत एहु। भो पूछक तू उद्यम करेहु। तहं होहि लाभ तोको प्रसिद्धि। चितचिन्तित सब विधि होय वृद्धि ॥ १७६ ॥ तीरथ हिण्डन पूजन विधान। सब ह्वै है तेरे मनसमान। रोगीको रोग विनाश होय। भोगीको भोग मिलै सु जोय ॥१८०॥ मनमें मति खेद करो पुमान। तोहि होय सकल कल्याणखान। नित देवधर्म गुरु ग्रन्थ सेव। मनवांछित सुखसंपदा लेव ॥१८१॥

**ततत**। तीनों तकार जब उदय होय। तब अकल सकल फल कहत सोय। मनवांछित कारज सिद्ध जानि। कल्याणकारनी प्रश्न मानि॥१८२॥घर पुत्र पौत्रको जनम होय। धन आगम सुखद विवाह सोय। पहिले जो अरथ गयो विनास। सो आन मिलै अनयास प्रास ॥ १८३ ॥ वैरीको वैर मिटै समस्त। तोहि मिलहिं मित्र बांधव प्रशस्त। नित धर्मवृद्धि ह्वै है सयान। सर्वथा जान संशय न आन ॥१८४॥

## कविनामकुलनामादि।

दोहा—**लालविनोदीने** रची, संस्कृतवानीमाह।
**वृन्दावन** भाषा लिखी, कछु इक ताकी छाहँ ॥१८५॥

भूल चूक उर छिमा करि, लीजो पण्डित शोध।
बालबुद्धि मोहि जानिकै, मति कीजो उर क्रोध ॥१८६॥
श्रीमनवीरजिनेशपद, वंदों वारम्वार।
विघ्नहरन मंगलकरन, अशरन शरन उदार ॥१८७॥
धरमचंद के नन्दको, वृन्दावन है नाम।
अग्रवाल गोती जगत, गोइल है सरनाम ॥१८८॥
काशीवासी तासुने, भाषा भाषो एह।
जिनमतके अनुसार करि, श्रीजिनवरपदनेह ॥१८९॥
सम्वतसर विक्रमविगत, चन्द रन्ध्र द्विग चन्द।
माघकृष्ण आठैं गुरु, पूरन जयतिजिनंद ॥१९०॥ ॥ इति ॥

## ८६ श्रीसम्मेदशिखरमाहात्म्य

दोहा।

स्वयंसिद्ध परमातमा, सहजसिद्ध हैं सार।
तिनको वंदों भावसों, निश्चय करि निरधार ॥१॥
वैरभाव सब छोड़करि, निजस्व-भावमें लीन।
होय होय मुकती गये, समझ देख परवीन ॥२॥
सब तीर्थनमें सार है, श्रीसमेदगिरिराज।
बीस जिनेश्वर और बहु, मोक्ष गये मुनिराज ॥३॥
ताकी कथनी वारता, जिन आगम अनुसार।
कहता हूं कुछ वचनसों, सुनहु भविकजन सार ॥

इस मध्यलोकमें एक लाख योजनका जम्बूद्वीप है, उसके बीचमें एक सुदर्शन मेरु है, उसकी दक्षिण दिशामें एक भरतनामक क्षेत्र है, उसमें छह खंड हैं उनमें यह आर्यखण्ड अधिक प्रसिद्ध है, मगधदेशकी राजगृह नगरीमें एक श्रेणिक नामका राजा अपनी रानी चेलना सहित राज्य करता था।

राजगृही नगरीके पास विपुलाचल, उदयगिरि, सोनागिरि, रतनागिरि और विहारगिरि नामके पांच पर्वत हैं, विपुलाचल पर्वतपर श्री १००८ महावीर भगवानका समवसरण आया, वनमालीने राजाके समीप जाकर निवेदन किया कि, महाराज! विपुलाचलपर त्रिलोकीनाथ वर्द्धमान भगवानका समवसरण आया है, सुनकर राजा इतना प्रसन्न हुआ कि उसने अपने शरीरपरके सर्व आभूषण उतारकर मालीको दे दिये, और सिंहासनसे उतरकर सात पैंड़ (कदम) परवतको ओर चलकर साष्टांग नमस्कार किया और शहरमें घोषणा करा दो कि, महावीर भगवानका समवसरण आया है इसलिये सब लोग दर्शन पूजनके लिये चलो और आप स्वयं भी हाथीपर आरूढ होकर वन्दनाके निमित्त चला, दूरहीसे समवसरण देख हाथीसे उतर पड़ा पश्चात समीप जाकर भावपूर्वक वन्दना की मनुष्योंके कोठेमें बैठकर भगवान्‌की दिव्यध्वनि द्वारा धर्मामृतका पान किया, तत्पश्चात् अवसर पाकर हाथ जोड़ खड़ा होकर पूछा, भगवन्! श्रीऋषभदेव, अजितनाथ आदि तीर्थङ्कर किस क्षेत्रसे मोक्षको प्राप्त हुए हैं और आपका निर्वाण कहांसे होगा? इसके सिवाय पूर्वकालमें जो अनन्तानन्त चौवीसी मोक्ष गई हैं, सो किन २ क्षेत्रोंसे गई हैं, भविष्यमें अनन्तानन्त

तीर्थंङ्कर मोक्ष जावेंगे, सो किस क्षेत्रसे जावेंगे ? सो उन तीर्थङ्करोंके मध्यवर्ती समयमें कौन २ मुक्ति गये हैं, चौवोस तीर्थङ्कर जिस क्षेत्रसे मोक्ष जाते है, उस क्षेत्रके दर्शनसे क्या फल होता है और आगे ऐसी यात्रा किस २ ने की है, तथा उन्हें क्या २ फल मिले हैं, इन सब प्रश्नोंके उत्तर आप कृपा करके विस्तार पूर्वक कहिये। यह सुनकर भगवान्की दिव्यध्वनि हुई कि, राजा श्रेणिक ! तुमने बहुत अच्छे प्रश्न किये अब तुम उनका उत्तर चित्तको समाधान करके सुनो।

पूर्वकालमें अनन्तानन्त चौवोस तीर्थङ्कर श्रीसम्मेदशिखरपर्वतपरसे मोक्षको प्राप्त हुए हैं और आगे ( भविष्यमें ) भी जो अनंतानन्त चोवोस तीर्थङ्कर होंगे, वे श्रीसम्मेदशिखरसे ही मोक्ष जावेंगे। इसी प्रकार चौवोसों तीर्थङ्करोंका जन्म भी श्रीअयोध्यानगरीमें होता है, और होवेगा परन्तु वर्तमानकालमें केवल २० ही तीर्थङ्कर इस सम्मेदशिखरसे मोक्ष गये हैं, क्योंकि श्रीऋषभदेव कैलास पर्वतसे, वांसुपूज्य चम्पापुरसे तथा नेमिनाथ गिरनारसे मोक्ष जा चुके हैं, और हम पावापुरीसे मोक्ष जावेंगे, शेष बीस तीर्थङ्कर सम्मेदशिखरजीसे निर्वाण प्राप्त हुए हैं इसी प्रकारसे वर्तमानकालमें अयोध्यानगरीमें केवल ५ तीर्थङ्करोंका जन्म हुआ है शेष १६ का अन्यान्य नगरियोंमें हुआ है।

यह सुनकर राजा श्रेणिकने पूछा भगवन् ! ऐसा होनेका क्या कारण है एक ही स्थानमें जन्म और एक ही स्थानमें मोक्ष होनेका जो नियम है, उसका भङ्ग क्यों हुआ ?

भगवान्‌ने उत्तर दिया, कि—राजन्! यह एक कालका दोष है अनन्तानन्त कोड़ाकोड़ी उत्सर्पिणीकाल व्यतीत होनेपर कोई एक ऐसा ही काल आ जाता है, जिसमें इस नियमका उल्लंघन हो जाता है अर्थात् उसके प्रभावसे अनेक तीर्थङ्करोंका जन्म और निर्वाण अन्य २ स्थानोंसे हो जाता है। ऐसे कालको हुंडावसर्पिणी कहते हैं, इस विषयमें तुम कुछ सन्देह मत करो यथार्थमें चौवीसों तीर्थङ्करोंकी जन्मभूमि अयोध्या है और निर्वाणभूमि श्रीसम्मेदशिखरजी ही है।

राजा श्रेणिक—भगवन्! आपने जिस प्रकार कहा, वही सत्यार्थ है,अब कृपा करके यह बतलाइये कि, श्रीऋषभदेवसे लगाकर आप तकके निर्वाण क्षेत्रोंकी वन्दनाका फल क्या है, और शिखरजीकी यात्रा करके आगे किस२ को क्या २ फल मिले तथा आगे क्या २ मिलेंगे?

वीरभगवान्—हे राजन्! कैलास पर्वतसे दस हजार मुनि मोक्षको प्राप्त हुए हैं, और श्रीसम्मेदशिखरजीपर वीस टोंकें हैं उनमेंसे सिद्धवरकूटसे श्रीअजितनाथ तीर्थंकर एकअरब अस्सीकरोड़ चोवनलाख एक हजार मुनियोंसहित मोक्ष गये हैं, इस टोंककी वन्दनाका फल बत्तीस करोड़ उपवासके बराबर है, दूसरे धवलदत्त कूटसे संभवनाथ तीर्थंकर नौ कोड़ाकोड़ी बहत्तरलाख ब्यालीस हजार पांचसै मुनियोंकेसहित मोक्ष पधारे हैं, इसकूटके दर्शन करनेका फल ब्यालीस लाख उपवास करनेके बराबर है, तीसरे आनन्द कूटसे श्रीअभिनन्दन तीर्थंकर

तीस कोड़ाकोड़ी सत्तर करोड़ सत्तर लाख वियालीस हजार सात सौ मुनियोंकेसहित निर्वाण प्राप्त हुए हैं, इस कूटके दर्शन करनेका फल एक लाख उपवासके फलके तुल्य है। चौथे **अविचलकूटसे** सुमतिनाथ तीर्थंकर एक कोड़ाकोड़ी चौरासी करोड़ बहत्तरलाख इक्यासी हजार सात सौ मुनियोंसहित मोक्ष पधारे हैं। इस कूटके दर्शन करनेका फल एक करोड़ उपवास करनेके समान है। पांचवें **मोहनकूटसे** पद्मप्रभ तीर्थंकर निन्यानवै कोड़ाकोड़ी सत्तानवै करोड़ सत्तासी लाख बियालीस हजार सातसौ मुनिसहित मोक्ष प्राप्त हुए हैं। इस कूटके दर्शनका फल एक करोड़ उपवास करनेके तुल्य है। छठे **प्रभास** कूटसे सुपार्श्वनाथ तीर्थंकर चौरासी कोड़ाकोड़ी चौरासी करोड़ बहत्तर लाख सात हजार सात सौ ब्यालीस मुनिसहित मुक्ति गये हैं। इस कूटके दर्शन करनेका फल बत्तीस कोड़ाकोड़ी उपवासके बराबर है। सातवें **ललितकूटसे** चन्द्रप्रभ तीर्थंकर हजार मुनिसहित मोक्ष प्राप्त हुए हैं। इनके सिवाय वहांसे चौरासी अरब बहत्तर करोड़ अस्सीलाख चौरासी हजार पांच सौ पचपन मुनि और भी मुक्ति गये हैं। इस कूटके दर्शन करनेका फल सोलहलाख उपवासके तुल्य है। आठवें **सुप्रभ** कूटसे श्रीपुष्पदन्त तीर्थंकर हजार मुनिसहित मुक्ति पधारे हैं तथा निन्यानवें करोड़ नव्वेलाख सात हजार चार सौ अस्सी मुनि और भी वहांसे मुक्ति गये हैं। इस कूटके दर्शन करनेका फल एक करोड़ उपवासके बराबर है। नवमें

**विद्युतवर** कूटसे शीतलनाथ तीर्थंकर एक हजार मुनिसहित मोक्ष गये हैं औरभी वहांसे अठारह कोड़ाकड़ी बियालीस करोड़ बत्तीस लाख बियालीस हजार नौसे पांच मुनियोंने मुक्ति पाई है। इस कूटके दर्शनका फल भी एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है। दशवें **संकुल** कूटसे श्रेयांसनाथ तीर्थंकर एक हजार मुनिसहित मोक्ष गये हैं और तथा छ्यानवे कोड़ाकोड़ी छ्यानवें करोड़ छ्यानवें लाख नवहजार पांच सौ बियालीस मुनियोंने और भी वहांसे मुक्ति पाई है। इसकूटके दर्शन करनेका फल भी एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है।

**चंपापुरसे** वासुपूज्य तीर्थंकर हजार मुनिसहित मोक्ष पधारे हैं। सम्मेदशिखरके ग्यारहवे **वीरसंवल** कूटसे विमलनाथतीर्थंकर हजार मुनिसहित मोक्ष गये हैं। और छह हजार छहसौ तथा सत्तर कोड़ाकोड़ी साठ लाख छह हजार सात सौ बियालीस मुनि औरभी मुक्ति गये हैं। इसकूटके दर्शनका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है। बारहवें **स्वयंभू** कूटसे अनंतनाथ तीर्थंकर हजार मुनिसहित मोक्ष गये हैं। इनके सिवाय पचहत्तर हजार, सातसौ तथा छ्यानवे कोड़ाकोड़ी सत्तर लाख सत्तरहजार सात सौ मुनि और भी मोक्ष गये हैं। इस कूटके दर्शनका फल एक करोड़ उपवास करनेके तुल्य है। तेरहवें **सुदत्तवर** कूटसे धर्मनाथ तीर्थंकर आठसौ एक मुनिसहित मोक्ष प्राप्त हुए हैं। तथा इसी कूटसे उन्नीस कोड़ाकोड़ी उन्नीस करोड़ नौ लाख नौ हजार सात सौ पंचानवे मुनि और भी मुक्त

हुए हैं, दर्शन करनेका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है, चौदहवें शान्तिप्रभ कूटसे श्रीशांतिनाथ तीर्थंकर नौ सौ मुनिसहित मुक्तिधामको गये हैं, तथा इसी कूटसे नौ सौ कोड़ा-कोड़ी छयानवे करोड़ बत्तीस लाख छयानवें हजार सात सौ बियालीस मुनियोंने और भी पंचमगति पाई है। इसके दर्शन करनेका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है। पन्द्रहवें ज्ञानधर कूटसे कुंथुनाथ तीर्थंकर हजार मुनिसहित मोक्ष पधारे हैं। तथा छयानवे कोड़ाकोड़ी छयानवें करोड़ बत्तीसलाख छयानवे हजार सात सौ ब्यालीस मुनि और भी मोक्षधामको गये हैं। दर्शनकरनेका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है। सोलहवें नाटक कूटसे अरनाथ तीर्थंकर हजार मुनि-सहित मोक्ष गये हैं, तथा निन्यानवे करोड़ निन्यानवें लाख निन्यानवे हजार मुनियोंने और भी मुक्ति लक्ष्मी प्राप्त की है। इस कूटके दर्शन करनेका फल छयानवे करोड़ उपवास करने-के बराबर है। सत्रहवें संवलकूटसे श्रीमल्लिनाथ तीर्थंकर पांच सौ मुनियोंके सहित मुक्ति गये हैं। तथा छयानवे करोड मुनि औरभी वहांसे परमपदको प्राप्त हुए हैं। इसका दर्शन करना एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है, अठारहवें निर्जर कूटसे मुनिसुव्रतनाथ तीर्थंकर हजार मुनि सहित मुक्त हुए हैं तथा निन्यानवे कोड़ाकोड़ी, सत्तानवे करोड नौ लाख नौ सौ निन्यानवे मुनि औरभी वहांसे मुक्त धामको गये हैं। इस टोंकके दर्शनका फल एक करोड़ उपवास करनेके समान है। उन्नीसवें

**मित्रधर** कूटसे नमिनाथ तीर्थंकर हजार मुनिसहित निर्वाण प्राप्त हुए हैं, तथा नौ सौ कोड़ाकोड़ी पैंतालिस लाख सात हजार नौ सौ बियालीस मुनि औरभी कर्मोंसे छूटे हैं। इस टोंकके दर्शनका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है।

गिरनार पर्वतसे श्रीनेमिनाथ तीर्थंकर पांच सौ छत्तीस मुनि सहित मोक्ष प्राप्त हुए हैं। तथा बहत्तर करोड़ सात सौ मुनि और भी गिरनार पर्वतसे मुक्त हुए हैं।

सम्मेदशिखरके बीसवें सुवर्ण भद्रकूटसे श्रीपार्श्वनाथ तीर्थंकर पांच सौ छत्तीस मुनिसहित परमधामको सिधारे हैं। तथा चौरासी लाख मुनि और भी वहांसे मुक्त गयेहैं। इस कूटके दर्शन करनेका फल एक करोड़ उपवास करनेके बराबर है।

इसके पश्चात् श्रीगौतमगणधर बोले, हे राजन्! ये महावीर भगवान् पावापुरीके पद्मसरोवरमेंसे छत्तीस मुनियोंके सहित मोक्ष जावेंगे। तथा शिखरजीकी जिन्होंने पूर्वकालमें यात्रा की है, उनमेंसे थोड़ेसे नाम मैं कहता हूं। सगर, सागर, मघवा, सनत्कुमार, आनन्द, प्रभसेन, ललितदंत, कुंदसेन, सेनादत्त, वरदत्त, सोमप्रभ, चारुसेन, आदि इनके सिवाय और भी हजारों राजाओंने यात्राकी है, परन्तु उनमेंसे दर्शन केवल उन्हींको हुए हैं, जो भव्य थे, अभव्योंको दर्शन नहीं मिलते।

**श्रेणिक**—हे भगवन्! शिखरजीकी यात्रा करनेका फल जो कुछ आपने कहा, सो तो यथार्थ है परन्तु उससे अधिक तथा सम्पूर्ण फल और क्या है, वह कृपा करके कहो।

**गौतमस्वामी**—हे राजन्! शिखरजीकी यात्रा करनेवाला फिर संसारमें अधिक नहीं भटकता। उनचास भव लेकर यह जीव पचासवें भव अवश्य ही सिद्धस्थानमें जाकर अजर अमर अखंड सदा जागती जोत होकर अचल रहता है, यह नियम है। इसके सिवाय यात्रा करनेवाला नरक तिर्यंच गतिमें तथा स्त्रीपर्यायमें भी जन्म नहीं लेता।

**श्रेणिक**—यदि ऐसा है, तो भगवन् रावणने शिखरजीकी यात्रा की थी, फिर उसे नरकगति क्यों प्राप्त हुई?

**गौतम०**—रावण शिखरजीकी यात्रा करनेके लिये नहीं किन्तु त्रैलोक्यमंडल हाथीको पकड़नेके लिये मधुवन गया था। इसलिये वह यात्राके फलका भागी न हो सका।

**श्रेणिक**—भगवन्! यदि कोई बिना भावसे शिखरजीकी यात्रा करे, तो उसकी नरक तिर्यंच गति छूटे कि नहीं?

**गौतम०**—राजन! जिस प्रकारसे बिना भावसे खाई हुई मिश्री मीठी लगती है, और दवाई रोगको शांत करती है, उसी प्रकारसे बिना भावसे की हुई यात्रा भी ऐसा नहीं है कि, फलवती न हो।

**श्रेणिक**—भगवन्! आपने कहा कि, भव्यको यात्रा होती है, परन्तु अभव्यको नहीं होती, सो यह बतलाइये कि, खास शिखरजीमें भीलादिक तथा पृथ्वी जल वनस्पति एकेन्द्रियादिक जीव राशि हैं, वे सब भव्य हैं अथवा अभव्य?

**गौतम**०-सम्मेदशिखरपर जितने जीवराशि हैं, वे सब भव्यराशि हैं।

**श्रेणिक**-भव्य किसे कहते हैं ?

**गौतम**०-जिस जीवको जिनेन्द्रके वचनोंमें भ्रम उत्पन्न न हो, उसे भव्य कहते हैं।

इस प्रकार राजा श्रेणिक श्रीसम्मेदशिखर सिद्धक्षेत्रका माहात्म्य सुनकर बहुत आनन्दित हुआ और अपनी रानी चेलना सहित यात्राके लिये चला परन्तु ज्यों ही पर्वतके निकट पहुंचा। त्यों ही वहांके निवासी दशलाख व्यन्तर देवोंने चारों ओर घोर अन्धकार कर दिया। धूलवृष्टि, मेघ गर्जन, पाषाणवृष्टि आदि अनेक प्रकारके और भी विघ्न किये तब रानी चेलणाने समझाया नाथ! आपको यात्रा नहीं होवेगी क्योंकि जिस समय आपने दिगम्बरमुनिराजके गलेमें मरा हुआ सर्प डाला था, उसी समय आपको नरक गतिका बंध पड़ चुका है। इसलिये इस पर्यायमें तीर्थराजके दर्शन होना असम्भव है। यह सुनकर राजा अपने कर्मोंकी गति जानकर अपने नगरको लौट गया।

दोहा—सिद्ध क्षेत्र सुप्रसिद्ध है, जिन आगममें सार।
धर्मदास क्षुल्लक कहै, श्रीसमेदगिरि पार ॥ १ ॥
नाकी कथनी वारता, कह गये श्रीमुनिराज।
अब ताहीकी वचनिका, यह कीनी निज काज ॥ २ ॥

## ६० मोहरस स्वरूप।

भव वन भटकत पथिकजन, हाथी काल कराल। पीछे लागो

हो दुःखित, पड़ो कूप विकराल ॥ पकड़ शाख वट वृक्षकी, लटको मुंह फैलाय ॥ ऊपर मधु छत्ता लगा, पड़ो बूंद मुंह आय ॥ निश दिन दो चूहे लगे, काटत आयू डाल ॥ नीचे अजगर फाड़मुख है निगोद भव जाल ॥ चार सर्प चारों गती, चारों ओर निहार ॥ है कुटुम्ब माखी अधिक, काटत तन हर वार ॥ श्री गुरु विद्याधर मिले, देख दुःखी भव जीव ॥ हो दयाल टेरत उसे, मत मद दुःख अतीव ॥ बून्द मधू है विषय सुख, ताके लालच काज । मानत नहिं उपदेशको, कर रह्यो आतम अकाज ॥ आयु डाल कुछ कालमें कट जावेगी हाय । नीचे पा बहु काल लौं, भुगतै फल दुःख दाय ॥

## ९१ लेश्या स्वरूप

माया क्रोधरु लोभ मद है कषाय दुःखदाय, तिनसे रंजित भाव जो, लेश्या नाम कहाय ॥ षट लेश्या जिनवर कही, कृष्णनील कापोत ॥ तेज पद्म छट्टी शुकल, परिणामहिं ते होत । कठियारे षट भाव धर लेन काष्ठको भार । वन चाले भूखे हुए, जामन वृक्ष निहार ॥ कृष्ण वृक्ष काटन चहे, नील जु काटन डाल, लघु डाली कापोत उर, पीत सबै फल डाल ।प द्म चहै फल पक्वको, तोडूं खाऊं सार शुक्र चहे धरती गिरे, लूं पक्के निरधार ॥ जैसी जिनकी लेश्या, तैसा बांधे कर्म, श्रीसद्गुरु संगति मिले, मनका जावे भर्म ॥

## ९२ कुदेवादिकी भक्तिका फल

अन्तर बाहर ग्रन्थ नहिं, ज्ञान ध्यान तप लीन । सुगुरु बिन कुगुरु नमैं पड़े नर्क हो दीन ॥ दोष रहित सर्वज्ञ प्रभु, हित उपदेशी नाथ । श्री अरहन्त सुदेव है, तिनको नमिये माथ ॥ राग दोष

मल कर दुःखी, हैं कुदेव जग रूप, तिनकी वन्दन जो करें, पड़े नर्क भव कूप ॥ आत्म ज्ञान वैराग्य सुख, दया क्षमा सत शील। भाव नित्य उज्ज्वल करै, है सुशास्त्र भव कील ॥ राग द्वेष इन्द्री विषय, प्रेरक सर्व कुशास्त्र, तिनको जो वन्दन करें। लहै नर्क विट गात्र ॥

## ९३ भोजनोंकी प्रार्थनायें

( प्रातःकालके समय )

परमेष्ठी सुमरण कर हम सब बालक गण नित उठा करें, स्वस्थ होय फिर देव धर्म गुरु, की स्तुति सब किया करें। करना हमें आज क्या क्या है। यह विचार निज काज करें। कायिक शुद्धि क्रिया करके फिर जिन दर्शन स्वाध्याय करें। मौन धार कर तोषित मनसे क्षुधा वेदना उपशम हित, विघ्न कर्मके क्षयोपशमसे, भोजन प्राप्त करें परिमित। हे जिन हो हित कर यह भोजन तन मन हमरे स्वस्थ रहें। आलस तज कर दीप उमंगसे निज पर हित में मगन रहें ॥

( सन्ध्या समय )

जय श्री महावीर प्रभुको कह, अरु निज कर्त्तव पूरण कर, सध्या प्रथम मौन धारण कर भोजन करें शांत मन कर। परमित भोजन करें ताकि नहिं आलश अरु दुःस्वप्न दिखें ॥ दीप समय पर प्रभु सुमरण कर सोवें जगें स्व कार्य लखें ॥

## ९४ शिक्षित माताका पुत्रीको उपदेश

आज हुई मेरी बेटी पराई, सास ससुर घर जाना होगा।टेक।

सास ससुर परिजनकी सेवा, पति पूजा चित लाना होगा। आज हुई० ॥ १ ॥ धर्म करमका साधन निशदिन, सारा धर्म निभाना होगा। आज हुई० ॥ २ ॥ पहिले उठना, पीछे सोना, दिन भर हाथ हिलाना होगा। आज हुई ॥ ३ ॥ भोजनकी विधि सांच समझ कर, पानी छान बरतना होगा। आज हुई० ॥ ४ ॥ लोभ, मान अरु माया, ममता क्रोधकी आग बुझाना होगा। आज हुई० ॥५॥ कुछ मर्य्यादा नहिं विसरना, लाज शरम मन भाना होगा। आज हुई० ॥ ६ ॥ धन दौलतका गर्व गमाकर, अन धन दान दिलाना होगा। आज हुई० ॥ ७ ॥ वस्त्र-भूषण गहना गांठा, इनका हट नहीं करना होगा। आज हुई० ॥ ८ ॥ आमदसे गम उठाकर, दुःख निवारण करना होगा। आज हुई० ॥ ९ ॥ शील रतनको घटमें धरकर पंचाणुव्रत धरना होगा। आज हुई० ॥१०॥ क्रोधित होय पती जो कदाचित्, भाव विनीत बताना होगा। आज हुई० ॥ ११ ॥ विद्या पढ़कर निज हित करना, देव धर्म गुरु लखना होगा। आज हुई० ॥ १२ ॥ धर्म नारिका ग्रन्थनमें, जो नाहीं धर शिव पाना होगा। आज हुई० ॥ १३ ॥ बालक को शिक्षा मन धर कर, घर घर मंगल गाना होगा। आज हुई मेरी बेटी पराई सास ससुर घर जाना होगा ॥ १४ ॥

## ९५ किसका जन्म सफल है !

चाल गजल ( न छेड़ो हमें हम सताये...... )

जो जिनराजसे प्रीति लाये हुये हैं। वो फल जिन्दगीका उठाये हुये हैं ॥ टेर ॥ निरखने जो मूरत परम वीतरागी। वो

वैराग्यता दिलमें लाये हुये है ॥ १ ॥ समझते हैं संसारको झूंठा सपना। जो जिनदेवसे लौ लगाये हुये हैं ॥ २ ॥ न यां पर खतर है न आगेका डर है। जो निज रूपमें रूप लाये हुये हैं ॥ ३ ॥ जिनेश्वरकी भक्ती हो जिस दिलमें हरदम। वह मुक्तीकी डिगरी लिखाये हुये हैं ॥ ४ ॥ मनुष्य जन्म "धालक" सफल है उन्हींका। जिनागमकी श्रद्धा जो लाये हुये हैं ॥ ५ ॥

## १६ जीव प्रति उपदेश।

चाल—( लीजो लीजो खबरिया...... )

जिया भक्ती तू कर ले जिनवरकी तेरी करनी सफल हो भव भव की ॥ टेर ॥ करनेसे घोर पाप आय नरकमें पड़े। शीत उष्ण भूख प्यास रोगसे सड़े ॥ जिया भक्ती० ॥ १ ॥ प्रपञ्चके रचे तिर्यंच योनिको धरे। नाक कानको छिदा बन्धनमें पड़ मरे ॥ जिया भक्ती० ॥ २ ॥ शुभ कर्मके प्रसाद, स्वर्ग मांहि सुर हुवा। परके विभवको देख आप झूरता मुवा ॥ जिया भक्ती० ॥ ३ ॥ अति-पुण्यके प्रभावसे, नरभव रतन लहा। विषयोंके मांहि मत गवाँ तू मानले कहा ॥ जिया भक्ती० ॥ ४ ॥ निज रूपको विचारके नरभव-सफल करो। "धालक" प्रभूकी सीखधार मुक्तिको वरो ॥ ५ ॥ जिया भक्ती तू करले जिनवरकी तेरी करनी सफल हो भव भव की ॥

॥ प्रथम खण्ड समाप्त ॥

# दूसरा खण्ड

## पाँचवाँ अध्याय

### ( १ ) दुःख हरण विनती ।

श्रीपति जिनवर करुणा इतनी दुख हरण तुम्हारा बाना है। मत मेरी वार अवार करो मोहि देहु विमल कल्याणा है॥ टेक॥ त्रैकाल्यक वस्तु प्रत्यक्ष लखो तुम सों कछु बात न छाना है। उर आरत मेरे जो वरते निश्चय सो तुम सब जाना है॥ अघ लोपो व्यथा मत मौन गहो नहीं मेरा कहीं ठिकाना है। हो राज विलोचन सोच विमोचन मैं तुम सों हित ठाना है।१। सब ग्रन्थनमें निर्ग्रन्थनमें निर्धार यही गणधार कही। जिननायकजी सब लायक हो सुखदायक क्षायक दान मई॥ यह बात हमारे कान पड़ी जब आन तुम्हारी शरण गही। मत मेरी वार अवार करो जिननाथ सुनो यह बात सही।२। काहू को भोगमनोग करो काहूको स्वर्ग विमाना है। काहूको नाम नरेशपती काहूको ऋद्ध निधाना है॥ अब मो पर क्यों न कृपा करते यह क्या अंधेर जमाना है॥ इन्साफ करो मत देर करो सुखवृन्द भजो भगवाना है।३। दुख कर्म मुझे हैरान किया जब तुम सों आनि पुकारा है। समरत्थ सची विधि सों तुम हो तुम ही लग दौर हमारा है॥ खल घायल पालक बालक क्या नृप नीति यही जगसारा है॥ तुम नीति निपुण त्रैलोकपती

तुम्हरी शरणागत धारा है ॥ ४ ॥ जबसे तुम से पहिचान भई तब से तुम ही को जाना है । तुम्हरे ही शासन का स्वामी हमको शरणा सरधाना है । जिन को तुम्हरी शरणागत है तिनको यमराज डराना है । यह सुयश तुम्हारे सांचे का यश गावत वेद पुराना है ॥५॥ जिसने तुमसे दिल दर्द कहा तिस का दुःख तुम ने हाना है । अब छोटा मोटा नाश तुरत सुख दिया तिन्ह मन माना है । पावक से शीतल नीर किया अरु चीर किया असमाना है । भोजन था जिसके पास नहीं सो किया कुवेर समाना है ।६। चिंतामणि पारस कल्पतरु सुखदायक यह परधाना है ॥ तुम दरसन के सब दास य ही हमरे मन में ठहराना है । तुम भकन को सुर इन्द्रपती फिर फिर चक्रवती पद पाना है । क्या बात कहों विस्तार बढ़े वे पावें मुक्ति ठिकाना है । ७ । गति चार चौरासी लाख विषें चिन्मूरति मेरा भटका है । हो दीनबन्धु करुणानिधान अबलों न मिटी यह खटका है ॥ जब योग मिलो शिव साधन को तब विघन कर्मने हटका है । अब विघ्न हमारा दूर करो सुख देहु निराकुल घटका है । ८ । गज ग्राह ग्रसित उद्धार लिया अरु अंजन तस्कर तारा है । ज्यों सागर गोपद रूप किया मैना का संकट टारा है ॥ ज्यों शूलीसें सिंहासन और वेड़ी को काटि विडारा है । त्यों मेरा संकट दूर करो प्रभु मोंको आश तुम्हारा है । ९ । ज्यों फाटक टेकत पांव खुला अरु सर्प सुमन कर डाला है । ज्यों खड्ग कुसुम का माल किया वालकका जहर उतारा है ॥ ज्यों सेठ विपति चकचूर पूर अरु लक्ष्मी सुख विस्तारा है । त्यों मेरा संकट दूर करो प्रभु मोको आश तुम्हारा है । १० । यद्यपि तुम्हरे रागादि नहीं

और सत्य सर्वथा जाना है। चिन्मूरति आप अनन्त गुणी नित शुद्धि दिशा शिव थाना है॥ तद्दु भकनको भयभीत हरो सुख देत तिन्हें जु सुहाना है। वह शक्ति अचिन्त्य तुम्हारेको क्या पावे पार सयाना है। ११। दुख खण्डन श्रीसुख मण्डनको तुम्हरा यश परम प्रमाना है। वरदान दिया यश कीरतको तिहुं लोक ध्वजा फहराना है॥ कमलाकरजी कमलाधरजी करिये कमला अमलाना है। अब मेरी व्यथा अब लोपो रमापति रंच न वार लगाना है।१२। हो दीनानाथ अनाथ! हितू जिन दीनानाथ पुकारी है। उदयागत कर्म विपाक हलाहल मोह व्यथा निरवारी है। तो और आप भव जीवनको तत्काल व्यथा निरवारी है। वृन्दावन अब ये अर्ज करे प्रभु आज हमारी बारी है। १३।

दोहा—प्रभु तुम दीनानाथ हो, मैं अनादि दुखकंद।
सुनि सेवककी वीनती, हरो जगत दुख फंद॥

## ( २ ) जिनेन्द्र स्तुति।

### गीता छन्द।

मंगल सरूपी देव उत्तम तुम शरण्य जिनेशजी। तुम अधम तारण अधम मम लखि मेट जन्म कलेश जी। टेक। तुम मोह जीत अजीत इच्छातीत शर्मामृत भरे। रजनाश तुम वरभास दृग नभ ज्ञेय सब इक उड़चरे॥ रटरास क्षति अति अमित वीर्य सुभाव अटल सरूप हो। सब रहित दूषण त्रिजग भूषण अज अमल चिद्रूप हो। १। इच्छा विना भवभाग्य तें तुम ध्वनि सुहोय निर-क्षरी। षट द्रव्य गुण पर्यय अखिल युत एक क्षणमें उच्चरी॥ एकान्त वादी कुमति पक्ष विलिस इम ध्वनि मद हरी संशय तिमिर

हर रविकला भव शस्य कों अमृत भरो ॥ २ ॥ वस्त्राभरण विन शांति मुद्रा सकल सुरनर मन हरे । नाशाग्र दृष्टि विकार वर्जित निरखि छवि संकट टरे ॥ तुम चरण पंकज नख प्रभा नभ कोटि सूर्य प्रभा धरे । देवेन्द्र नाग नरेन्द्र नमत सुमुकुटमणि द्युति विस्तरे ॥ ३ ॥ अंतर बहिर इत्यादि लक्ष्मी तुम असाधारण लसे । तुम जाप पाप कलापनासे ध्यावते शिव थल वसे मैं सेय कुदृग कुबोध अव्रत चिरभ्रमो भववन सवे ॥ दुख सहे सर्व प्रकार गिर समसुख न सर्षप सम कवे ॥ ४ ॥ पर चाह दाह दह्यो सदा कबहूं न साम्य सुधा चखो । अनुभव अपूरव स्वादु विन नित विषय रस चारो भखो ॥ अब वसो मो उर में सदा प्रभु तुम चरण सेवक रहों । वर भक्ति अतिदृढ़ होहु मेरे अन्य विभव नहीं चहों ॥ ५ ॥ एके-न्द्रियादिक अन्तग्रिवक तक तथा अन्तर घनी । पाये पर्याय अनन्त-वार अपूर्व सो नहिं शिव धनी ॥ संसृत भ्रमण तें थकित लखि निज दासकी सुन लीजिये । सम्यक दरश वर ज्ञान चारित पथ विहारी कीजिये ॥ ६ ॥

## ( ३ ) विनती भूधर कृत ।

गीता छन्द

पुलकंत नयन चकोर पक्षी हंसत उर इन्दीवरो । दुर्बुद्धि चकवी विलख विछुड़ी निवड़ मिथ्या तम हरो ॥ आनंद अम्बुज उमग उछरो अखिल आतम निरदले । जिम वदन पूरण चन्द्र निरखत सकल मन वांछित फले ॥ १ ॥ मुझ आज आतम भयो पावन आज विघ्न नशाइयो । संसार सागर तीर निवटो अखिल

तत्व प्रकाशियो ॥ अब भई कमला किंकरी मुझ उभय भव निर्मल ठये। दुख जरो दुर्गति वास निवरो आज नव मंगल भयो ॥ २ ॥ मनहरण मूरति हेर प्रभुकी कौन उपमा ल्याइये। मम सकल तनके रोम हुलसे हर्ष और न पाइये। कल्याण काल प्रत्यक्ष प्रभुको लखें जो सुर नर घने। तिस समयकी आनन्द महिमा कहत क्यों मुखसे वने ॥ ३ ॥ भर नयन निरखे नाथ तुमको और वांछा ना रही। मम सव मनोरथ भये पूरण रङ्क मानो निधि लही ॥ अब होहु भवभव भक्ति तुम्हरी कृपा ऐसी कीजिये। कर जोर भूधरदास विनवे यही वर मोहि दीजिये ॥ ४ ॥ इति ॥

## (४) विनती भूधरदास कृत।

अहो जगत गुरु देव सुनिये अर्ज हमारी। तुम प्रभु दीन दयालु मैं दुखिया संसारी ॥१॥ इस भव वनके माहिं काल अनादि गमायो। भ्रमत चतुर्गति मांहि सुख नहिं दुख वहु पायो ॥२॥ कर्म महा रिपु जोर ये कलकान करेंजी। मन माने दुख देह काहूसे नाहिं डरेंजी ॥ ३ ॥ कवहूं इतर निगोद कवहूं कि नर्क दिखावें। सुर नर पशुगति मांहि वहु विधि नाच नचावें ॥४॥ प्रभु इनको परसंग भव भव मांहि वुरो जी। जो दुख देखे देव तुमसे नाहिं दुरो जी ॥५॥ एक जन्मकी वात कहि न सकों सव स्वामी। तुम अनन्त पर्याय जानत अन्तर यामी ॥ ६ ॥ मैं तो एक अनाथ ये मिल दुष्ट घनेरे कियो वहुत वेहाल सुनिये साहव मेरे ॥ ७ ॥ ज्ञान महानिधि लूट रङ्क निवल कर डारो। इन ही मो तुम मांहि हे प्रभु अन्तर पारो ॥८॥ पाप पुण्य मिल दोय पायन वेरी डारी। तन कारागृह मांहि मूंद दियो दुख भारी ॥९॥ इनको नेक विगार मैं कुछ नाहिं करोजी

विन कारण जगवन्धु वहुविधि वैर धरो जी ॥१०॥ अव आयो तुम पास सुन कर सुयश तुम्हारो । नीति निपुण महाराज कीजे न्याय हमारो ॥ ११ ॥ दुष्टन देहु निकास साधुनको रख लीजे ॥ विनवे भूधरदास हे प्रभु ढील न कीजे ॥ १२ ॥

## (५) विनती नाथूराम जी कृत ।

दोहा—चौवीसो जिन पद कमल, वन्दन करों त्रिकाल ।
करो भवोदधि पार अव, काटो वहु विधि जाल ॥ १ ॥

छन्द ।

ऋषभनाथ ऋषि ईश तुम ऋषि धर्म चलायो । अजित अजित अरि जीत वसु विधि शिवपद पायो ॥ संभव संभ्रम नाशि वहु भवि वोधित कीने । अभिनन्दन भगवान अभिरुचि कर व्रत दीने ॥ ३ ॥ सुमति सुमति वरदान दीजे तुम गुण गाऊं । पद्म- प्रभु पदपद्म उर धर शीश नवाऊं ॥ ४ ॥ नाथ सुपारस पास राखो शरण गहोंजी । चन्द्रप्रभू मुखचन्द्र देखत वोध लहोंजी ॥ ५ ॥ पुष्पदन्त महाराज विकसत दन्त तुम्हारे॥ शीतलशीतल वैन जग दुःखहरण उचारे ॥ श्रेयान्सनाथ भगवान् श्रेय जगतको कर्त्ता । वासपूज्य पद वास दीजे त्रिभुवन भर्त्ता ॥ ७ ॥ विमल विमल पद पाय विमल किये वहु प्राणी । श्रीअनन्त जिनराज गुण अनन्त के दानी ॥ ८ ॥ धर्मनाथ तुम धर्मतारण तरण जिनेश । शान्तिनाथ अघ ताप शान्ति करो परमेश॥ कुंथुनाथ जिनराज कुंथु आदि जिय पाले । अरह प्रभू अरि नाश वहु भव के अघ टाले ॥१०॥ मल्लिनाथ क्षण मांहि मोह मल्ल क्षय कीना । मुनिसुव्रत व्रतसार मुनि गण

को प्रभु दीना॥ ११ ॥ नमि प्रभुके पद पद्म नवत नशें अघ भारी। नेमि प्रभू तज राज जाय वरी शिव नारी॥ १२ ॥ पारसवर्ण सरूप कहु भविक्षण में कीने। वीर वीर विधि नाश ज्ञानादिक गुण लीने॥ १३ ॥ चार बीस जिनदेव गुण अनन्त के धारी। करों त्रिविध पद सेव मैटो व्यथा हमारी॥ १४ ॥ तुम सम जगमें कौन ताका शरण गहीजे। यासे मांगो नाथ निज पद सेवा दीजे॥१५॥

दोहा—नाथूराम जिन भक्त का, दूर करो भव वास।
जब तक शिव अवसर नहीं, करो चरण का दास॥

## ( ६ ) विनती भूदरदास कृत।

वे गुरु मेरे उर वसो तारण तरण जहाज। वे गुरु मेरे उरवसो॥ आप तरें पर तार ही ऐसे ऋषिराज। वे गुरु मेरे उर वसो॥टेक॥

मोह महा रिपु जीत के, छोड़ो है घरबार। भये दिगम्बर बन बसे, आतम शुद्ध विचार॥ १ ॥ रोग मदन तन ध्यावही, भोग भुजङ्ग समान। कदली तरु संसार है, इम छोड़े सब जान॥ २ ॥ रत्नत्रय निज उर धरें, वर निरग्रन्थ त्रिकाल। मारो काम खबीस को, स्वामी परम दयाल॥ ३ ॥ धर्म धरें दशलक्षणी भावन भाव सार। सहें परीषह बीस दो, चारित्र रत्न भण्डार॥ ४ ॥ ग्रीषम ऋतु रवि तेज से सूखे सरवर नीर। शैल शिखर मुनि तप तपें, ठाड़े अचल शरीर॥ ५ ॥ पावस रैनि भयावनी बरसै जलधर धार। तरु तल निवसें साहसी चाले झंझा बयार॥ ६ ॥ शीत पड़े रवि मद गले दहे दाहे सब वनराय। ताल तरङ्गिणी तट विषै, ठाड़े ध्यान लगाय॥ ७ ॥ इस विधि दुर्द्धर तप तपें, तीनो काल मंझार। लागे सहज स्वरूप में, तन से ममता टार॥ ८ ॥

रङ्ग महल में सोवते, कोमल सेज बिछाय। सो अब पश्चिम रैनि में पोढे सम्वर काय ॥ ९ ॥ गज चढ़ चलते गर्व से सेना सज चतुरङ्ग। निरख निरख भूपद धरे। पालें करुणा अङ्ग ॥ १० ॥ पूर्व भोग न चिन्तवें, आगे वांछा नाहि। चहुं गति के दुख से डरे सुरति लगी शिव मांहि ॥ ११ ॥ ते गुरु चरण जहां धरे तहं, तहं तीरथ होय। सो रज मम मस्तक चढ़ो भूधर मांगे सोय ॥ १२ ॥

## ( ७ ) क्यारें भाषा

दोहा—श्रीजिनवर चौवीसवर कुनयध्वांत हर भान।
अमित वीर्य्य दृग बोध सुख युत तिष्ठो इह थान। १।
( परि पुष्पांजलि क्षिपेत ) इति स्थापनम्।

त्रिभङ्गी छन्द

गिरीश शीश पाण्डु पै सतीश ईश थापियो। महोत्सवो आनन्द कन्द को सबै तहां कियो ॥ हमें सो शक्ति नाहिं व्यक्तदेखि हेतु आपना। यहां करें जिनेन्द्र चन्द्रकी सु विम्ब थापना। २।

सुन्दरी छन्द।

कनक मणिमय कुम्भ सुहावने। हरि सुक्षीर भरे अति पावने ॥ हम सुवासित नीर यहां भरे। जगत् पावन पांय तरें धरे ॥ २ ॥ ॥ इति कलश स्थापना ॥

गीताका छन्द।

शुद्धोपयोग समान भ्रम हर परम सौरभ पावनो। आकृष्ट भ्रङ्ग समूह गङ्ग समुद्भवो अति पावनो ॥ मणि कनक कुम्भ निशुम्भ किल्विष विमल शीतल भरि धरो। श्रम स्वेद मल निरवार जिन-त्रय धार दे पायन परों ॥ ४ ॥ ॥ इति जल धारा ॥

अति मधुर जिन ध्वनि सम सुप्रीणित प्राणि वर्ग स्वभावसों। बुध चित्त समहर पित्त नित्त सुमिष्ट इष्ट उछाव सों। तत्काल इक्षु समुत्थ प्राशुक रत्न कुम्भ विषें भरों॥ यम त्रास तात निवार जिन त्रय धार दे पांयन परों॥५॥ इति इक्षु रस धारा॥

निघ्रत क्षिप्त सुवर्ण मद दमनीय ज्यों विधि जैनकी। आयु प्रदा बल बुद्धिदा रक्षा सु यों जिय सेनकी॥ तत्काल मंथित क्षीर उत्थित प्राज्य मणि भारी भरों। दीजे अतुल बल मोहि जिन त्रय धार दे पांयन परों॥ इति घृत धारा॥

शरदाभ्र शुभ्र सुहाटक द्युति सुरशि पावन सोहनो। क्लैव्यक्त हर बल धरन पूरन पय सकल मन मोहनो॥ कद उष्ण गोधन तें समाहृत घट जटित मणि में भरों। दुर्बल दशा मो मेट जिन त्रय धार दे पायन परों॥ ७॥ इति दुग्ध धारा॥

वर विशद जैनाचार्य्य ज्यों मधुराम्ल कर्कशिता धरै। शुचि कर रसिक मथन विमथित नेह दोनों अनुसरै॥ गो दधि सुमणि भृङ्गार दूरन ल्याय करि आगे धरों। दुख दोप कोप निवार जिन त्रय धार दे पायन परों॥ ८॥ इति दधि धारा॥

दोहा—सर्वौषधी मिलाय के, भरि कञ्चन भृङ्गार।
यजो चरण त्रय धार दे, तारि तार भवतार॥ ६॥
॥ इति सर्वौषधी धारा॥

## (८) प्रातःकालकी स्तुति।

वीतराग सर्वज्ञ हितंकर भविजनकी अब पूरो आस॥
ज्ञानभानुका उदय करो मम मिथ्यातमका हो अब नाश॥१॥
जीवोंकी हम करुणा पालें झूठ वचन नहीं कहें कदा॥

परधन कबहुं न हरहूं स्वामी ब्रह्मचर्य व्रत रहे सदा ॥२॥
तृष्णा लोभ बढ़ न हमारा तोष सुधा निधि पिया करें ॥
श्री जिन धर्म हमारा प्यारा तिसकी सेवा किया करें ॥३॥
दूर भगावें बुरी रीतियां सुखद रीतिका करें प्रचार ॥
मेल मिलाप बढावें हमसब धर्मोन्नतिका करें प्रचार ॥ ४ ॥
सुखदुखमें हम समता धारें रहें अचल जिमि सदा अटल ॥
न्याय मार्गको लेश न त्यागें वृद्धि करें निज आतमबल ॥५॥
अष्टकर्म जो दुःख हेतु हैं तिनके छयका करें उपाय ॥
नाम आपका जपें निरंतर विघ्नशोक सब ही टल जाय ॥६॥
आतम शुद्ध हमारा होवे पाप मैल नहीं चढ़े कदा ॥
विद्याकी हो उन्नति हममें धर्म ज्ञान हूं बढ़े सदा ॥ ७ ॥
हाथ जोड कर शीप नवावे तुमको भविजन खड़े खड़े ॥
यह सब पूरो आस हमारी चरण शरणमें आन पड़े ॥ ८ ॥

## (६) सायंकालकी स्तुति

हे सर्वज्ञ ! ज्योतिमय गुणमणि बालक जनपर करहु दया
कुमति निशा अंधयारीकारी सत्य ज्ञानरवि छिपा दिया ॥ १॥
क्रोध मान अरु माया तृष्णा यह बटमार फिरे चहुं ओर ॥
लूट रहे जग जीवनको यह देख अविद्या तमका जोर ॥ २ ॥
मारग हमको सूझे नांही ज्ञान विना सब अन्ध भये ।
घटमें आप विराजो स्वामी बालक जन सब खड़े नये ॥ ३ ॥
सतपथ दर्शक जनमंन हर्षक घट घट अंतरयामी हो ॥
श्री जिनधर्म हमारा प्यारा तिसके तुम ही स्वामी हो ॥ ४ ॥

घोर विपतमें आन पड़ा हूं मेरा बेरा पार करो ॥
शिक्षाका हो घर घर आदर शिल्पकला संचार करो ॥ ५ ॥
मेलमिलाप बढ़ावें हम सब द्वेष भावकी घटा घटी ॥
नहीं सतावें किसी जीवको प्रती क्षीरकी गटागटी ॥ ६ ॥
मातपिता अरु गुरुजनकी हम सेवा निशदिन किया करें ॥
स्वारथ तजकर सुखदें परको आशिश सबकी लिया करें ॥७॥
आतम शुद्ध हमारा होवे पाप मैल नहिं चढ़े कदा ॥
विद्याकी हो उन्नति हममें धर्म ज्ञान हूं बढ़े सदा ॥८॥
दोऊ कर जोरे बालक ठाड़े करें प्रार्थना सुनिये दास ॥
सुखसे बीते रैन हमारी जिनमतका हो शीघ्र प्रकाश ॥ ९ ॥
मातपिताकी आज्ञा पालैं गुरुकी भक्ति धरें उरमें ॥
रहें सदा हम करतब तत्पर उन्नति कर निज २ पुरमें ॥१०॥

## ( १० ) सङ्कटहरण विनती

हो दीनबन्धु श्रीपति करुणा निधानजी। अब मेरी व्यथा क्यों ना हरो बार क्या लगी ॥ टेक ॥ मालिक हो दो जहानके जिनराज आप ही। ऐबो हुनूर हमारा कुछ तुम से छिपा नहीं ॥ बेजान में गुनाह जो मुझ से बन गया सही। ककरी के चोर को कटार मारिये नहीं ॥ हो दीन० १ ॥ दुख दर्द दिलका आप से जिस ने कहा सही। मुशकल कहर बहर से लई है भुजा गही ॥ सब वेद और पुराणमें परमाण है यही। आनन्द कन्द श्रीजिनन्द देव है तुही ॥ हो दीन० २ ॥ हाथी पे चढ़ी जाती थी सुलोचना सती। गंगामें गिराहने गही गज राज की गती ॥ उस वक्तमें पुकार किया था तुम्हें सती। भयटारके उभार लिया हो कृपा पती ॥ हो

दीन०३ ॥ पावक प्रचण्ड कुण्डमें उमण्ड जव रहा । सीतासे सत्य लेनेको जव रामने कहा ॥ तुम ध्यान धरके जानकी पग धारती तहां । तत्काल ही सर स्वच्छ हुआ कमल लहलहा ॥ दी० ॥ जय चीर द्रौपदीका दुशासनने था गहा सबरे सभा के लोग कहते थे हा हा हा ॥ उस वक्त भीर पीरमें तुमने किया सहा । पड़दा ढका सती का सुयश जगत में रहा ॥ दी० ॥ सम्यक्त शुद्ध शीलवन्ति चन्दनासती । जिस के नजीक लगती थी जाहर रती रती । वेड़ीमें पड़ी थी तुमें जव ध्यावती हुती ॥ तव वीरधीर ने हरी दुःख द्वन्द की गती ॥ दी० ६ ॥ श्रीपालको सागर विखें जव सेठ गिराया । उसकी रमासे रमने को आया था वेहया ॥ उस वक्त के संकट सती तुमको जो ध्याया । दुःख द्वन्दफन्द मेटके आनन्द बढ़ाया ॥ दी० । हरषेण की माता को जव शोक सताया । रथ जैनका तेरा चले पीछे से वताया ॥ उस वक्त के अनशन में सती तुमको जो ध्याया । चक्रेश हो सुत उसके ने रथ जैन चलाया ।, दी० ८ ॥ अव अंजना सतीको हुआ गर्भ उजाला । तव सासु ने कलंक लगा घरसे निकाला ॥ वन वर्गके उपसर्गमें सती तुमको चितारा । प्रभु भक्तियुत जानके भय देव निवारा ॥ दी०९ ॥ सोमा से कहो जो तू सती शील विशाला । तो कुम्भमें से काढ़ भला नाग ही काला ॥ उस वक्त तुम्हें ध्यायके सती हाथ जो डाला । तत्काल ही वो नाग हुआ फूलकी माला ॥ दी० १० ॥ जव राज-रोग था हुवा श्रीपाल राजको । मैना सती तव आपकी पूजा इलाज को ॥ तत्काल ही सुन्दर किया श्रीपालराज को । वह राज भोग२ गया मुक्तिराजको ॥ दी० ११ ॥ जव सेठ सुदर्शन को मृषा दोष

लगाया । रानीके कहे भूपने शूली पै चढ़ाया ॥ उस वक्त तुम्हें सेठ ने निज ध्यान में ध्याया । शूली से उतार उसको सिंहासन पै बिठाया ॥ हो० १२ ॥ जब सेठ सुन्नाजी को बापी में गिराया । ऊपर से दुष्ट था उसे वह मारने आया ॥ उस वक्त तुम्हें सेठने दिल अपने में ध्याया । तत्काल ही जंजाल से तब उसको बचाया ॥ हो० १२ ॥ एक सेठके घरमें किया दारिद्र ने डेरा । भोजन का ठिकाना भी था नहीं सांझ सवेरा ॥ उस वक्त तुम्हें सेठ ने जब ध्यान में घेरा । घर उसके तबकर दिया लक्ष्मी का बसेरा ॥ हो० १४ ॥ बलि वादमें मुनिराज सों जब पार न पाया । तब रातको तलवार ले शठ मारने आया । मुनिराज ने निज ध्यानमें मन लीन लगाया । उस वक्त हो परतक्ष तहां देव बचाया ॥ हो० १५ ॥ जब रामने हनुमन्त को गढ़लङ्क पठाया । सीता की खबर लेनेको विफौर सिधाया ॥ मग बीच दो मुनिराज की लख आगमें काया । झटवार मूसलधारसे उपसर्ग बुझाया ॥ हो० २६ ॥ जिननाथ ही को माथ नवाता था उदारा । घेरेमें पड़ा था वह कुम्भकरण विचारा ॥ उस वक्त तुम्हें प्रेमसे संकटमें उचारा । रघुवीरने सब पीर तहां तुरत निवारा ॥ हो० १७ ॥ रणपाल कुंवर के पड़ी थी पांयमें बेरी। उस वक्त तुम्हें ध्यानमें ध्याया था सबेरी। तत्काल ही सुकुमार की सब झड़ पड़ी बेरी । तुम राजकुंवरको सभी दुख द्वन्द निवेरी ॥ हो० १८ ॥ जब सेठके नन्दन को डसा नाग जु कारा । उस वक्त तुम्हें पीरमें धरधीर पुकारा ॥ तत्काल ही उस बालका विषभूरि उतारा । वह जाग उठा सोके मानो सेज सकारा ॥ हो० १९ ॥ मुनि मानतुङ्गको दई जब भूपने पीरा । तालेमें किया

चन्द भरी लोहे जंजीरा । मुनीशने आदीशको थुत की है गम्भीरा । चक्रेश्वरी तब आनके झट दूर की पीरा ॥ हो०२० ॥ शिव कोटने हठता किया समन्तभद्र सो । शिवपिण्डकी वन्दन करो संको अभद्र सो ॥ इस वक्त स्वयम्भू रचा गुरु भाव भद्र सो । जिन चन्द्रकी प्रतिमा तहां प्रगटी सुभद्र सो ॥ हो० २१ ॥ सूवेने तुम्हें आनके फल आम चढ़ाया । मैंडक ले चला फूल भरा भक्त का भाया ॥ तुम दोनोंको अभिराम स्वर्गधाम बसाया । हम आपसे दातारको लख आज ही पाया ॥ २२ ॥ कपि स्वान सिंह नवल अज बैल विचारे। तिर्यंच जिन्हें रञ्च न था बोध चितारे इत्यादिको सुरधाम दे शिवधाममें धारे । हम आपसे दातारको प्रभु आज निहारे ॥ हो० २३ ॥ तुमहीं अनन्त जन्तु कार भय भीड़ निवारा । वेदो पुराणमें गुरु गणधरने उचारा । हम आपकी शरणागतिमें आके पुकारा । तुम हो प्रत्यक्ष कल्प वृक्ष इच्छु अहारा हो० २४ ॥ प्रभु भक्त व्यक्त जक्त भुक्त मुक्तके दानी । आनन्द कन्द वृन्दको हो मुक्तिके दानी । मोहि दान ज्ञान दीनबन्धु पातक भानी संसार विषय तार तार अन्तर यामी ॥हो० २५॥ करुणा निधान वानको अब क्यों न निहारो । दानी अनन्त दानके दाता हो संभारो वृष चन्द नन्द वृन्दका उपसर्ग निवारो। संसार विषमक्षारसे प्रभु पार उतारो ॥ हो दीनबन्धु श्रीपति करुणा निधानजी । अब मेरी व्यथा क्यों न हरो वार क्या लगी ॥ २६ ॥

## (११) स्तोत्र भूदरदास कृत

दोहा—कर जिन पूजा अष्ट विधि, भाव भक्ति बहु भाय ।
अब सुरेश परमेश थुति, करत शीश निज नाय ॥१॥

किस कर्मके उदयसे कौनसी परिषह होती है ।

ज्ञानावरणीतैं दोय प्रज्ञा अज्ञान होय एक महामोह तें अदर्शन वखानिये, अन्तराय कर्म सेती उपजै अलाभ दुःख सप्त चारित्र मोहनी केवल जानिये। नग्न निषध्यानारी मान सन्मान गारि याचना अरति सब ग्यारह ठीक ठानिये। एकादश बाकी रहीं वेदनी उदयसे कही बाईस परीषह उदय ऐसे उर आनिये।

अडिल्ल छन्द—एकबार इन माहिं एक मुनिके कही। सब उन्नीस उत्कृष्ट उदय आवें सही॥ आसन शयन विहार दोइ इन माहिकी। शीत उष्णमें एक तीन ये नाहिंकी॥

## (१६) बारहमासा मुनिराजजीकी।

राग मरहटी—मैं वन्दूं साधु महन्त बड़े गुणवन्त सभी चित लाके। जिन अथिर लखा संसार वसे वन जाके॥ टेक॥

चित चैतमें व्याकुल रहे काम तन दहे न कछु बन आवे। फूली वनराई देख मोह भ्रम छावे। जब शीतल चले समीर स्वच्छ हो नीर भवन सुख भावे। किस तरह योग योगीश्वरसे बन छावे॥

(झड़)—तिस अवसर श्रीमुनि ज्ञानी, रहें अचल ध्यानमें ध्यानी। जिन काया लखी पयानी। जग अद्ध खाक समजानी॥ उस समय धीर धर रहैं अमर पद लहैं ध्यान शुभ ध्याके। जिन अथिर लखा संसार वसे वन जाके॥ १॥

जब आवत है वैसाख होय तृण खाक तापसे जलके। सब करैं धाम विश्राम पवन झलझलके॥ ऋतु गर्मीमें संसार पहिन नर नार वस्त्र मलमलके। वे जलसे करते नेह जो हैं जी थलके॥

लागे तहां फूल ॥ सो कबहू विन भक्ति कुठार। कटै नहीं दुख फल दातार ॥ १३ ॥ कल्प सरोवर चित्रा बेलि। काम पोरवा नव निधि मेल॥ चिन्तामणि पारस पाषाण। पुण्य पदारथ और महान ॥१४ ॥ ये सब एक जन्म संयोग। किञ्चित सुख दातार नियोग। त्रिभुवननाथ तुम्हारी सेव। जन्म २ सुखदायक देव ॥ १५ ॥ तुम जग बांधव तुम जग तात। अशरण शरण विरद विख्यात ॥ तुम सब जीवन रक्षापाल। तुम दाता तुम परम दयाल ॥ १६ ॥ तुम पुनीत तुम पुरुष प्रमान। तुम सम दर्शी तुम सब ज्ञान। जयमुनि यज्ञ पुरुष परमेश ॥ तुम ब्रह्मा तुम विष्णु महेश ॥ १७ ॥ तुम जग भर्त्ता तुम जग जान। स्वामि स्वयम्भू तुम अमलान ॥ तुम विन तीन काल तिहुं लोय। नाहीं शरण जीवको होय॥ १८ ॥ इससे अब करुणानिधि नाथ। तुम सन्मुख हम जोड़ें हाथ॥ जबलों निकट होय निर्वाण। जग निवास छूटै दुख दान ॥१९॥ तब लों तुम चरणाम्बुज बास। हम उर होय यही अरदास ॥ और न कछु वांछा भगवान। हो दयालु दीजे वरदान ॥ २० ॥

दोहा—इस विधि इन्द्रादिक अमर, कर बहु भक्ति विधान।
निज कोठे बैठे सकल, प्रभु सन्मुख सुख मान ॥२१॥
जीति कर्म रिपु ये भये, केवल लब्धि निवास।
सो श्रीपार्श्व प्रभू सदा, करो विघ्न घन नाश॥

## ( १२ ) अरिहन्त परमेष्ठी मंगल।

वन्दों श्रीअरिहन्त सिद्ध आचार्यजी। उपाध्याय नमि साधु भवधर आर्यजो। पंच परमपद श्रेष्ठ जगति में ये कहे। इन ही के सुप्रसाद भव्यजन सुख लहे॥ लहे लेत लेंयगे सुख मुक्ति

रमनीके सही ॥ अहमेन्द्र इन्द्र नरेन्द्र सुखकी तास उपमा है नहीं ॥ यासे तिन्होंके एक सौ तिरकाल गुण नित ध्याइये। उर नेम धरके पंच पदके पंच मंगल गाइये ॥ १ ॥ सम चतुर संस्थान सुगन्धित तन लसे। एक सहस्र गणि आठ सुलक्षण शुभ वसे ॥ मल मूत्र नहीं होय पसेव न होइये। क्षीर वर्ण वर रुधिर अतुल बल जोइये ॥ जोइये हितमित वचन सुन्दर रूपका ना पार जी। लख वज्र वृषभ नाराच्य संहनन जन्म दश गुण धारजी ॥ सुरभिक्ष योजन एक शतलों चार दिश जानिये। छाया विवर्जित चार आनन गगण गमन बखानिये ॥ २ ॥ नहीं बढ़ें नख केश सकल विद्याधनी। प्राणी बाधा रहित सहिज अतिशय बनी ॥ नहिं होय उपसर्गाहार कवला नहीं। नेत्र नहीं टमकार ज्ञान गुण दश सही ॥ सही सब ही जीव केरे भाव मैत्री तहां बसें। सकलार्थ मागधी होय भाषा सुनत सब संशय नशें ॥ सब लोक में आनन्द वर्तें भूमि दर्पण सम छजे। आकाश निर्मल धान्य सब ही एकठे हो नीपजे ॥ ३ ॥ छः ऋतु के फल फूल फलें इकवार ही। भू तृण कंटक आदि रहित सुखकार हो ॥ मन्द सुगन्धि चले पवन सकल जन मन हरें। गंधोदक की वृष्टि गगणसे सुर करें ॥ करें जय जय कार मुख से शब्द सुर आकाश में। सुर हेम कमल विहार करते धरत पद तल जास में। अष्ट मङ्गल द्रव्य राजय धर्म चक्र चले तहां। ये देव कृत गुण जात चौदह जोड़ सब चौंतिस यहां। सोहे वृक्ष अशोक शोक हर लेत है। दिव्य ध्वनि सुन जीव मिथ्या तज देत हैं ॥ सुरकृत पुष्प सुवृष्टि चमर चौंसट दुरें। भामण्डल सुर गगण नाद दुंदुभी करें ॥ करें अपने हेतु को ये छत्रत्रय

शिर सोहना ॥ मणि जटित सिंहासन कनकमय लोकत्रय मन मोहना ॥ ये प्रातिहार्य मिलाय आठों जोड़ गुण ब्यालीस जी। ये ही जनावत प्रगट तुम को तीन जग के ईशजी ॥ दर्शन ज्ञान अनन्त विषें षट द्रव्य से। गुण पर्याय अनन्त लखें दृष्टि सबके ॥ राजत सुक्ख अनन्तानन्त केवल धनी। अनन्त चतुष्टय जोड़ सकल छालिस गुणी। गणिये सुछालिस गुण विराजित देव अरिहंत सो लखो। गुण और कयलों कहों कैसे बुद्धि थोरी में रखों ॥ इन्द्र गणधर आदि जिन गुण गणत पार न पाइयो। गणि दोष अष्टादश जिनेश्वर मूल से जु नशाइयो। क्षुधा तृषा मद मोह जरा चिन्ता दरी। आरति विस्मय रोग शोक निद्रा हरी ॥ स्वेद खेद भय रोग हनो पुन द्वेषजी। जन्म मरण का दुख नहीं लव-लेश जी ॥ लवलेश इनका नाहिं यासे मोहि तारण तरणजी। भव दुख निवारण सुक्ख कारण मोहि अशरण शरणजी ॥ याते सदा ही प्रात उठ छालीस गुण नित ध्याइये। उर नेम धर पद पद्म में अरिहन्त मङ्गल गाइये ॥ ७ ॥

## (१३) श्रीसिद्ध परमेष्ठी मंगल।

तिहुं जग शिरतन वात वलय में जानियो। प्रारम्भ नभ क्षेत्र तहां उर आनियो ॥ मनुज क्षेत्र सम क्षेत्र महा अद्भुत सही। हाटक मणिमय मुक्ति शिला तासम कही ॥ कही तिहुं जग शीर्ष ऊपर क्षत्रके आकार जी। मध्य भाग योजन आठ मोटी अन्त अनुक्रम डारजी। तापर विराजत सिद्ध शिव थल काय विन चिन रूपजी। लख पूर्व तन से ऊन किंचित आतमरूप अनूप जी ॥१॥

एक सिद्धके माँहि अनन्ते सिद्ध हैं। राजत गुण समुदाय लिये निज ऋद्धि हैं॥ किंचित कायोत्सर्ग और पद्मासनं। सकल सिद्ध सम शीर्ष विराजत भासनं॥ भासना आकार काजै लखो इक दृष्टान्त जी। सांचो करो इक मोम को फिर गारा लेप धरन्त जी॥ सुकवाय ताको अग्नि देकर मोम काढ़न ठानिये। पोलारवा में रहै जैसी सिद्ध आकृति जानिये॥ २॥ पौने सोलह सौ धनु महा गिनाय जी। वात वलय तन की सुलखो मोटाय जी। पन्द्रह सौ का भाग देव ताको सही। सवा पांच सौ धनुष होंय संशय नहीं॥ संशय नहीं अवगाहना उत्कृष्ट सिद्धन की लखो। तन वातकी मोटाई पुनः भाग नव लख का रखो॥ अवगाहनादि जघन्य गिनले हाथ साढ़े तीन जी। पुनः मध्य भेद अनेक हैं अवगाहनाके चीत जी॥ ३॥ मोहनी नामाकर्म महा वलवन्त जी। कीन्हीं वातिल बुद्धि सकल जग जन्तु जी॥ ताहि मूल से नाश शुद्ध सम्पति लही। प्रगटी गुण सम्यक्त्व प्रथम अद्भुत सही॥ सहीगुण यह जगतिके दुख नाशने को मूल है। या विना सव ही अकारथ वासना विन फूल है॥ विन नीव मन्दिर मूल विन तरु नीर विन सागर यथा। सम्यक्त्व गुण विन सकल करणी सफल नाहीं सर्वथा॥४॥ ज्ञानावरणी कर्म क्यो सव टार जी। हस्त रेख सम-लोक अलोक निहार जी॥ दूजे गुण तव ज्ञान शुद्ध सुप्रगट लहो। यासम और न कोइ जगति में गुण कहो॥ कहो तीजो कर्म नामो दर्शना वरणी लखो। दीखे नहीं जाके उदय जिमि वस्त्र पर ढाकन रखो॥ इस कर्मको विध्वंस करके लहो केवल दर्शना। गुण होय मिटे तव ही वस्तु देखन तर्सना॥ ५॥ अन्तराय वलवान महा

दुःख देत है। जग जीवोंकी शक्ति सभी हर लेत है॥ याको हति निज वीर्य अनन्त लहाय जी। सो चौथा गुण वीर्य लखो मन ल्याय जी॥ मन ल्याय तिहुं जग मांहिं जानो नाम कर्म महान हैं। इस कर्म वश जग जीव चहुंगति भटकते हैरान हैं॥ याको हनो तव ही अमूर्त्ति भयो आतमराम है। सो मत्त गुण तव होत जगमें बहुर नाहीं काम है॥ ६॥ आयु कर्म से जोव चहूं गतिमें वसे। वंदीखाने मांह यथा कैदी फंसे॥ याहि हरत गुण प्रगट होत अवगाहना। एक सिद्ध में सिद्ध अनन्त सम्भावना॥ सम्भावना जग जीव सव ही गोत्र विधि के वश परें। पद ऊंच नीच लहैं सुबहु विधि दुःख दावानल जरें॥ इस गोत्र कर्म विनाशने से भाव सम प्रगटे सदा। सो गुण अगुण लघु होय तव हीं ऊंच नीच न रहें कदा॥ ७॥ वेदनी कर्म वशाय जगति के जीव जी। भोगे दुःख अपार अचिंत सदीव जी॥ अव्यावाध गुण होइ हरे जर्य याहिजी। सुख दुःख दोनों रहित नहीं कछु चाह जी॥ चाह तिहुं जगकाल तिहुंके सुख इकट्ठे कीजिये। तिनसे अनन्तः सुख है इक समय मांहि लहीजिये॥ यासे तिन्हों के आठ गुण को प्रात उठ नित ध्याइये। उर नेम धर के पंचपद में सिद्ध मंगल गाइये॥ ८॥

## ( १४ ) श्री आचार्यपरमेष्ठी मंगल।

दर्शन मोह विनाश आप दर्शन लहो। सोही दर्शनाचार भिन्न परसे कहो॥ स्वपर भेद लख ज्ञान थकी निज लीन जी। सो हो ज्ञानाचार लखो सु प्रवीणजी॥ प्रवीण निज पद माहिं थिर हो यही चरित्र गुण सही। इच्छा अभ्यन्तर रोक अनसन वाह्य गुण

तप जानहीं ।। जब कष्ट बहु विधि आवता नहिं टरें यह गुण वीर्य जी। आचरें पंचाचार यह गुण लहें बहु धर धीर्य जी ॥१॥ वर्ष अयन ऋतु मास पक्ष आदिक तनी। करें सदा उपवास लहें गुण अनसनी ॥ पूर्ण ग्रास बत्तीस अन्न जलके गुणी। लेय तामें ऊन ऊनोद्र सो मुनी ॥ मुनिचर्या निमित्त घनमें व्रत अटपटे धर चलें। व्रत परि संख्या कहो यह गुण और जनसे ना पलें ॥ कोई रसको तजें कबहुँ सर्व रस तज देत हैं। गुण जान रस परित्याग सुन्दर महा अद्भुत भजत है ॥ २ ॥ गिरि कन्दर एकान्त रहत सु मसान में। धरें ध्यान अनागार लीन निज ज्ञान में ॥ विव्यक्त शय्यासन सो कहत गुण याहि जी। साहस ऐसा धार ममत्व सो नाहिं जी ॥ नाहिं तनको तनक सो भी ममत तिनके उर बसे। पावस समय तरुके तले धरें ध्यान पातक सब नसे ॥ हेमन्त सरिता ग्रीषम गिरि शिर उग्र जो तप करें। गुण लखो काय कलेश येही सकल दुखको परिहरें ॥ ३ ॥ प्रात: धरें व्रत जेह सम्हाले सांझजीं। कोई लागो दोष लखें ता मांझ जी ॥ गुरुसे कह सब दोष दण्डको आचरें। प्रायश्चित्त गुण येह महा सुखको करें ॥ करें मन वच काय सेती देव गुरु श्रुतिका विनय। अरु पूजनीक पदार्थ तिनकी विनय गुण तप के गिनय ॥ रोगातियुत या वृद्ध मुनिवर देख वैयावृत धरें। उन्माद मद तज लखें वैयावृत्य गुण तब विस्तरें ॥ ४ ॥ पंच भेद स्वाध्याय आप नित ही करें। बोध बंधके हेतु परनको उच्चरें ॥ सो ही गुण स्वाध्याय सकलमें सारजी । नाशा दृष्टि लगाय खड़े अनगारजी ॥ अनगार दोनों कर लुमायें लीन निज आतम विषें।

गुण यही कायोत्सर्ग कहिये ममत तनसे ना दिखें ॥ ध्यान धर्मरु शुक्ल ध्यावें आर्त रौद्र निवार जी । यह ध्यान गुण शिव कर-नहारा कम रिपु क्षयकार जी ॥ ५ ॥ क्रोध महारिपु जीति क्षमा गुण आदरें । मार्दव गुण अजव होय अष्ट मदको हरें ॥ कूट कपट विष नाश होय आर्यव गुणी । झूंठ वचन परित्याग सत्य गुण लें मुनी ॥ मुनी धोवें लोभ मलको शौच्य गुण तब ही धरें । मन का विकार पांच इन्द्री जीति संयम गुण करें ॥ अनसनादिक ठानके तपशील गुण कर निर्मलो । त्याग अन्तर्बाह्य परिग्रह त्याग गुण लीनो भलो ॥ ६ ॥ निज पर भिन्न लखाव यही आकिञ्चना । ब्रह्मचर्य्य त्रिय त्याग सकल विधि से भना ॥ शत्रु मित्र सम भाव धरें समता गना । देव गुरू श्रुति वन्दे यह गुण वन्दना ॥ वन्दन स्तुति देव श्रुति गुरु करें स्तवन गुण धारके । प्रतिक्रमण गुणकर निवारें लगे दोप विचारके ॥ पढ़ें निज श्रुति पर पढ़ावें यही गुण स्वाध्याय जी । कायोत्सर्ग धराय निज पद ध्यान शुद्ध लगाय जी ॥७॥ मन वन्दरको रोक गुप्ति मनकी लहैं । वचन गुप्ति गुण काज नहीं विकथा कहैं ॥ काय गुप्ति तब होय करें तन क्षीणजी । निज आतमलवलीन करें पर हीन जी ॥ पर हीन करके आप अपनी सम्पदा परखें अक्षय । आचार्य्य सोई श्रेष्ठ जगमें तासु उपमा को रखय ॥ यासे तिन्होंके प्रात उठ छत्तीस गुण नित ध्याइये । उर नेमधर पद पद्ममें आचार्य्य मङ्गल गाइये ॥ ८ ॥

श्रीआचार्य्य परमेष्ठी मंगल सम्पूर्णम् ।

---

# (१५) श्रीउपाध्याय परमेष्ठी मंगल

आचाराङ्ग पद सहस अठारह जानियो। सूत्र काङ्ग छत्तीस सहस्र पद मानियो॥ स्थानाङ्ग पद जान सहस व्यालिस सदा। समवायाङ्ग इकलाख सहस चौंसठ पदा॥ पदागिन दो लाख ऊपर धर अट्ठाइस सहस जी। व्याख्या प्रज्ञप्ति तामें प्रश्नकी है रहस्य जी॥ पद पांच लाख हजार छप्पन जान ज्ञात्र कथाङ्गके। पद लाख ग्यारह सहस सत्तर उपासका ध्यानाङ्ग के॥१॥ अतः कृता दशाङ्ग लाख तेवीस जी। सहस अट्ठाइस जोड़ सकल पद दीस जी। पद गिन बाजने लाख सहस चवाल जी। अनुत्तर उत्पाद दशाङ्ग सम्हाल जी। सम्हाल लाख तिरानवे पद जोड़ सोलै हजार जी। लख लेव प्रश्न व्याकरण माहीं धर्म कथन विचार जी। एक कोड़ि ऊपर धर चौरासी लाख सब गण लीजिये। ये ही सूत्र विपाकके पदका कथन लख लीजिये। २। येही ग्यारह अङ्ग-एकादश गुण कहे। इन सबके पद जोड़ सकल कितने लहे। कोड़ि चार गनि लेहु लाख पन्द्रह रखो। दो सहस्र मिलवाय सकल संख्या लखो॥ अब उत्पाद पूर्व एक कोड़ि जो पद तनी। पद लाख छानवे गिनो ताके पूर्वको अग्रायनी। पद लाख सत्तर लखो ताके पूर्व वीर्यानुवादजी॥ लखि अस्ति नास्ति प्रवादके पद साठ लाख मर्याद जी ॥ ३ ॥ पूर्व ज्ञान प्रवाद पञ्चमा जानजी। एक कोड़ि पद माहिं एक पद हानि जी॥ षष्ठम सत्य प्रवाद पूर्व पहिचानियो। एक कोड़ि पद पैसु अधिक पट मानियो॥ मानियो आत्म प्रवाद पूर्व कोड़ि पद छव्वीस जी। पद पूर्व कर्म प्रवाद

इकसौ असीलाख कहीसजी ॥ गिनलो चौरासी लाख पदका पूर्व प्रत्याख्यान जी । विद्यानुवादनु कोड़िइकपर लाख दश पद ठान-जी ॥ ४॥ पूर्व लख कल्याण वाद कहलाय जी । पद गिन कोड़ि छब्बीस सकल दरशायजी ॥ प्राणवाद लख पूर्व कोड़ि तेरह पदा क्रिया विशाल पद जानि कोड़ि नव सवदा ॥ गिन त्रैलोक बिन्दु-सार पूर्व खास जी । पद कोड़ि द्वादश पर धरावे लाख गिनो पचास जी ॥ पद पूर्व चौदहके इकट्ठे जोड़ गिन मन ल्यायजी । साढ़े पचानवे कोड़ि ऊपर पांच पद धरवायजी ॥ ५ ॥ एकादश लख अङ्ग पूर्व चौदह गने । पद दोनोंके जोड़ सकल इतने भने ॥ कोड़ि निन्यानवे और लाख पैंसठ धरो । सहस्र दोइ पद पांच जोड़ निश्चय करो ॥ करो गिनती एक पदमें किते अक्षर हैं सही । धर अर्व सोलह कोड़ि चौंतिस अरु तिरासी लाख ही ॥ हजार सात-सु आठ शत पै गिन अठासी फिर रखो । एक पदके कहे सो लख सकल पद इस सम रखो । ६ । अङ्गपूर्वको सकल भयो है ज्ञानजी ये ही गुण पच्चीस मुख्य पहिचान जी ॥ सो ही तिहुं जग श्रेष्ठ लखो उपझाय जी । पर परिणतसे भिन्न आतमलव ल्याय जी ॥ लव ल्याय निज गुण सम्पदामें मग्न निशि दिन ही रहैं । भवसिन्धु तारण तरण नवका और उपमाको कहैं । यासे तिन्होंके प्रात उठ पच्चीस गुण नित ध्याइये । उर नेम धर पद पञ्चमें उपाध्याय मङ्गल गाइये ॥ ७ ॥

## (१६) श्रीसाधु परमेष्ठी मंगल ।

मन वच पट कायतनी करुणा धरैं । यही अहिंसा व्रत सु

प्रथम गुण आचरें ॥ करें झूंठ परित्याग वचन मन काय जी। कृतकारित अनुमोद भङ्ग सब गाय जी ॥ सब गाय अनृत त्याग गुण यह सर्व साधुनके लखो। इस ही सुविधिसे त्याग चोरी व्रतास्तेय सुनो रखो ॥ चेतन अचेतन नारि तजना भेद सहस्र अठार से। सो ही है व्रत ब्रह्मचर्य्य साधु धरत हर्ष अपार से ॥१॥ बाह्याभ्यन्तर त्याग परिग्रह का करें। सो ही परिग्रह त्याग महाव्रत आदरे ॥ चलत पन्थ लख शुद्ध हाथ गनि चार जी। ईर्या समिति सु व्रतहि दया चित धार जी ॥ चित धार करुणा वचन बोलत स्वपर हित मर्याद से। यह व्रत भाषा समिति साधू धरत उर अहलादसे ॥ गिन ले छयालिस दोष वर्जित लेत शुद्ध अहार जी ॥ सो जान ईषणा समिति सुन्दर व्रत महा सुखकार जी ।२। वस्तु उठावत बार भूमि दृगसे लखें। तैसे भूमि निहार वस्तु विधिसे रखें ॥ आदान निक्षेपना समिति या को कहें। धारें श्री-मुनिराज महा सुखको लहें ॥ लहें नाहीं जीव बाधा भूमि ऐसी देखके। प्रति स्थापन समिति यह मल मूत्र क्षेपें पेख के ॥ तज स्नान विलेपनादिक नाहिं तन संस्कार जी। तन क्षीण कर स्पर्शनेन्द्री शोर्यणा सविकार जी। ३। आम्ल मिष्ट कटुकादि स्वादि रसना तनो। तजें मुनी रसनेन्द्रिय रोधन तप भनो ॥ सुगन्ध अरु दुर्गन्ध विषय नाशा तजे। घ्राणेन्द्रीय निरोध नाम तप तब भजे ॥ भजें इन्द्रिय रोध चक्षु दृष्टि नाशापर धरें। युत राग दृगसे निरखवो रूपादि सब ही परिहरें। नहिं सुनें वचन विकार कर्त्ता कानसे बहिरे भये। यह करण इन्द्रिय रोध तप धर सुनें जिन वच रुचि लिये ।४। तृण कञ्चन अरि मित्र सु महल मसान जी।

सुख दुःख जीवन मरण लखे जु समान जी। समतावश्यक नाम यही गुण जान जी॥ धारें सो मुनिराज महा सुख खान जी॥ सुख खान लख गुण वन्दना है देव श्रुति गुरुकी चहैं। इन आदि बन्दन योग्य पदको वन्दना कर गुण लहैं॥ स्तुति देव श्रुति गुरु आदि देकर पूजनीक जु पदतनी। मन वचन तनसे करें मुनिवर श्रुति आवश्यक सोभनी॥ ५॥ प्रायश्चित्त ले दोष लगे दूरी करें प्रतिक्रमण गुण येह सर्व साधू धरें॥ पञ्च भेद स्वाध्याय करें नित ही तहां। सो ही गुण स्वाध्याय लहैं निज सम्पदा॥ निज सम्पदाके अर्थ मुनिवर करें कायोत्सर्गजी। धर दृष्टि नाशा भुज लुवायें ममत्व हन तन वर्ग जी॥ तृण कण्टकादिक शुद्ध भूपर अल्प निद्रा लेंय जी। लख रैन पिछली नाम तप यह भूमि शयन कहेय जी॥६॥ उर उज्जवल तन मलिन तजें स्नान जी। स्नान त्याग व्रत येह कह्यो पहिचान जी॥ मात गर्भसे जन्म समान स्वरूप जी। सो ही गुण तन वस्त्र त्याग सो अनूप जी॥ अनूप पंच सेती मुष्टी लुंच कचका करत हैं। और करुणाधार उरकच लुंच व्रत मुनि धरत हैं॥ गुण एकवार आहार लघुलें दोष विन विन राग जी। सो एकदा लघु भक्त तप है धरें मुनि बड़ भाग जी॥ ७॥ खड़े लेंय आहार पात्र करका करें। चरें गाय सम वृत्य खड़ा गुण सो धरें॥ आनन मल संयुक्तसूग आने नहीं। करो दंतवन त्याग सुव्रत जानो सही॥ जानो सही गुण गिन अट्ठाइस सर्व ही साधू लहो। यह श्रेष्ठ तीनों भुवन माहीं तरण तारणपद कहो॥ यासे तिन्होंके प्रात उठकर गुण अट्ठाइस ध्याइये उरनेम धरकैं पंच पदमें साधु मङ्गल गाइये॥ ८॥

# छठा अध्याय

## १७ बारहमासा सीताजीका ।

सती सीता विनवे शिर नाय । नाथ कर कृपा हरो दुःख आय ॥ टेक ॥ महीना आसाढ़का आया। जनक गृह जन्म मैंने पाया। हरा सुर भ्रातन की दाया। मात-पित को दुख उपजाया ॥ दोहा ॥ रथनूपुर विजयार्द्ध पर, ता वनमें सुर जाय। रखा लखा सो भूप चन्द्र गति हितसे लिया उठाय। पुत्र कर पाला प्रेम बढ़ाय। नाथ कर कृपा करो दुख आय ॥१॥ चढ़े श्रावण मलेच्छ भारी। पिता दुख पायो अधिकारी। बुलाये दशरथ हितकारी। राम तिनकी सेना मारी ॥ दोहा ॥ तब रघुपतिको तातने करी सगाई मोर। विधिवश खगपति भगड़ा ठानो आने धनुष कठोर। चढ़ा रघुवर परणी गृह ल्याय। नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ २ ॥ भये भादोंमें शुभ्र वैराग। राज रघुवर को देने लाग॥ केकई माँगो वर दुर्भाग। भरतको राज लिया तिन मांग ॥ दोहा ॥ तब पति चले विदेशको धनुपबाण ले हाथ। सङ्ग चले प्रिय लक्ष्मण देवर मैं भी चाली साथ॥ चले दक्षिणको चरण उठाय। नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ३ ॥ क्वार दण्डक वन पहुंचे जाय। हना शंबुक लक्षण असि पाय ॥ फेरि मारा खरदूषण धाय ॥ तहां मैं हरी लंकपति आय ॥ दोहा— मार जटायू मोहि ले दशमुख पहुंचो लङ्क। मित्र भये सुग्रीव राम के हनुमत वीर निशंक ॥ लेन

सुधि पठये श्रीरघुराय । नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ४ ॥ मिली कार्तिकमें सुधि मेरी । राम लक्ष्मण लंका घेरी ॥ घोर रण भयो वहुत वेरी । लगो वहु मृतकनकी ढेरी ॥ दोहा ॥ तहां लङ्कपतिको हनो दियो विभीषण राज । मोहि साथ ले गृहको आये लिया राज रघुराज ॥ भरत तप धरा भये शिव राय । नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ५ ॥ कियो अगहनमें गर्भाधान । तवे वंटवायो किमिच्छा दान ॥ कर्म वश लोगों गिल्हा ठान । लगाया दूषण मोहि निदान ॥ दोहा ॥ तव पति पठयो विपिनमें तीरथका मिसि ठान ॥ वज्रजङ्घ गृह रोवति देखी ले गयो वहिन वखान ॥ रखो पुर पुन्डरीकमें जाय । नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ६ ॥ पूत लवणांकुश जन्मे वाल । वढ़े क्रमसे सो भये विशाल ॥ गये वन क्रीड़ा दोनों लाल । मिले नारद वतलायो हाल ॥ दोहा ॥ तव दोनोंकी रिस वढ़ी भये पिता पर क्रुद्ध । समझाये सो एक न मानी चले करनको युद्ध ॥ चतुर्विध सेना सङ्ग सजाय । नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ७ ॥ माघमें चले लड़न युग वीर । करे डेरा सरयूके तीर ॥ सुनत आये लड़ने रघुवीर । चलाये खेंच विविध शर धीर ॥ दोहा ॥ प्रवल युद्ध पुत्रन किया हरि वल मुहरा फेर । चक्र चलाया तव लक्ष्मणने विकल भयो सो हेर ॥ विचारा येही हरि वलराय । नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ८ ॥ फागमें भामण्डल हनुमान ॥ कही ये सीता सुत वलवान् ॥ मिले तव हरिवल आनन्द ठान । अवधमें वाढ़ो हर्ष महान् ॥ दोहा ॥ तव सवने विनती करी सीता लेहु वुलाय । सो स्वीकार करी रघुवरने सव नृप लाये धाय ॥ मिलनको चलीं

सिया हर्षाय ॥ नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ९ ॥ चैत्रमें बोले राम रिसाय। धीज विन लिये न आवो धाय ॥ तबै बोली सीता विलखाय। कहो सो लेहु धीज दुख दाय ॥ दोहा ॥ विष खाऊं पावक जलूं करूं जो आज्ञा होय। कही राम पावकमें पैठो सीता मानी सोय ॥ दयो तब पावक कुण्ड जलाय। नाथकर कृपा हरो दुख आय ॥ १० ॥ जपति वैसाखमें प्रभुका नाम। अग्निमें पैठी रघुवर भाम ॥ शील महिमासे देव तमाम। अग्निका कीना जल तिस ठाम ॥ दोहा ॥ कमलासन पर जानकी बैठारी सुर आय। बढ़ा नीर जल डूबन लागे करते भये विलाप ॥ करो रक्षा हम सीता माय। नाथ कर कृपा हरो दुख आय ॥ ११ ॥ जेठमें राम मिलन चाले। लूंचि कच सिय सन्मुख डाले ॥ लयी दिक्षा अणुव्रत पाले। किया तप दुर्द्धर अघ जाले ॥ दोहा ॥ त्रिया लिङ्ग हनि दिव भयो सोलम स्वर्ग प्रतेन्द्र। अनुक्रमसे अब शिवपुर पै है भापी एम जिनेन्द्र ॥ कहैं यों दयाराम गुण गाय। नाथ कर कृपा हरो दुःख आय ॥ १२ ॥

## ( १८ ) बाईस परिषह।

क्षुधा तृषा हिम उष्ण दंशमंशक दुःखमारी। निरावरण तन अरति खेद उपजावत नारी ॥ चर्या आसन शयन दुष्टवायक वध बंधन। याचें नहीं अलाभ रोग तृण स्पर्श निबन्धन। मलज नित मान सन्मान वशप्रज्ञा और अज्ञानकर। दर्शन मलिन बाईस सब साधु परीषह जान नर ॥

दोहा—सूत्रपाठ अनुसार ये, कहे परीषह नाम।
इनके दुख जे मुनि सहैं, तिन प्रति सदा प्रणाम ॥

१ क्षुधापरीषह—अनशन ऊनोदर तप पोषत हैं पक्ष मास दिन बीत गये हैं। जो नहीं बने योग्य भिक्षा विधि सूख अंग सब शिथिल भये हैं॥ तब तहां दुस्सह भूखकी वेदन सहित साधु नहीं नेक नये हैं। तिनके चरण कमल प्रति प्रति दिन हाथ जोड़ हम सीस नये हैं॥

२ तृषा परीषह—पराधीन मुनिवरकी भिक्षा पर घर लेय कहैं कछु नाहीं। प्रकृति विरुद्ध पारणा भुंजत बढ़त प्यासको त्रास तहां ही॥ ग्रीषमकाल पित्त अति कोपे लोचन दोय फिरे जब जाहीं। नीर न चहैं तीस से मुनिवर जयवन्तों वरतो जग माहीं॥

३ शीत परीषह—शीतकाल सब ही जन कम्पें खड़े जहां वन वृक्ष दहे हैं। झंझा वायु वहे वर्षा ऋतु वर्षत बादल झूम रहे हैं॥ तहां धीर तटिनी तट चौपट ताल पालपर कर्म दहे हैं। सहैं सम्हाल शीत की बाधा ते मुनि तारण तरण कहे हैं॥

४ उष्ण परीषह—भूख प्यास पीड़ उर अन्तर प्रज्वले आंत देह सब दागे। अग्नि स्वरूप धूप ग्रीषमकी ताती वायु झालसी लागे॥ तपे पहाड़ ताप तन उपजै कोप पित्त दाहज्वर जागे। इत्यादिक गर्मीकी बाधा सहैं साधु धैर्य्य नहिं त्यागे॥

५—दंशमशक परीषह—दंश मशक माखी तनु काटें पीड़े वन पक्षी बहुतेरे। डसें व्याल विषहारे विच्छू लगें खजूरे आन घनेरे॥ सिंघ स्याल शुण्डाल सतावें रीछ रोज दुःख देंय घनेरे। ऐसे कष्ट सहैं समभावन ते मुनिराज हरो अब मेरे।

६ नग्न परीषह—अन्तर विषय वासना वर्त्तें बाहिर लोक लाज भय भारी। तातैं परम दिगम्बर मुद्रा धर नहिं सकें दीन

संसारी। ऐसी दुर्द्धर नग्न परीषह जीतें साधु शील व्रतधारी। निर्विकार बालकवत् निर्भय तिनके पायन धोक हमारी॥

७ अरति परीषह—देश कालको कारण लहिके होत अचैन अनेक प्रकारैं। तब तहां खिन्न होयें जगवासी कलवलाय थिरता-पन छारैं। ऐसी अरति परीषह उपजत तहां धीर धैर्य्य उर धारैं। ऐसे साधुनके उर अन्तर बसो निरन्तर नाम हमारे॥

८ स्त्री परीषह—जे प्रधान केहर को पकड़ैं पन्नग पकड़ पान से चम्पत। जिनकी तनक देख भौं बांकी कोटिन सूर दीनता जम्पत॥ ऐसे पुरुष पहाड़ उठावन प्रलय पवन त्रिय वेद पयम्पत॥ धन्य धन्य ते साधु साहसी मन सुमेरु जिनको नहिं कम्पत॥

९ चर्य्या परीषह—चार हाथ परिमाण निरख पथ चलत दृष्टि इत उत नहीं तानें। कोमल पांव कठिन धरती पर धरत धीर बाधा नहिं मानें। नाग तुरङ्ग पालकी चढ़ते ते स्वाद उर याद न आनें यों मुनिराज सहें चर्य्या दुःख तब दृढ़ कर्म्म कुलाचल भानें॥

१० आसन परीषह—गुफा मसान शैल तरु कोटर निवसें जहाँ शुद्ध भू हेरें। परिमित काल रहें निश्चल तन बारबार आसन नहिं फेरें॥ मानुषदेव अचेतन पशु कृत वैठे विपत आन जब घेरें ठौरन तजैं भजें थिरता पद ते गुरु सदा बसो उर मेरे॥

११ शयन परीषह—जे महान् सोनेके महलन सुन्दर सेज सोय सुख जोवें। ते अब अचल अङ्ग एकासन कोमल कठिन भूमिपर सोवें॥ पाहन खण्ड कठोर कांकरी गड़त कोर कायर नहीं होवें। ऐसी सयन परीषह जीतत ते मुनि कर्म कालिमा धोवें॥

१२ आक्रोश परीषह—जगत् जीवयावन्त चराचर सबके हित

सबको सुखदानी। तिन्हे देख दुर्वचन कहे शठ पाखण्डी ठग यह अभिमानी। मारो याहि पकड़ पापीको तपसी भेष चोर है छानी। ऐसे कुवचन बाणकी विरियां क्षमा ढाल ओढ़ें मुनि ज्ञानी ॥

१३ वध बन्दन परीषह—निरपराध निर्वैर महामुनि तिनको दुष्ट लोग मिल मारैं। कोई खैंच खम्भसे बांधे कोई पावकमें परजारैं ॥ तहां कोप नहिं करैं कदाचित पूरब कर्म विपाक विचारैं। समरथ होय सहैं वध बन्धन ते गुरु सदा सहाय हमारे ॥

१४ याचना परीषह—घोर वीर तप करत तपोधन भये क्षीण सूखी गलबांही। अस्थिचाम अवशेष रहे तनु नसा जाल झलके जिस मांही ॥ औषधि असन पान इत्यादिक प्राण जांय पर याचित नाहीं। दुर्द्धर अयाचिक व्रत धारै करहिं न मलिन धर्म परछांहीं ॥

१५ अलाभ परीषह—एकवार भोजनकी विरियां मौन साध बस्तीमें आवैं। जो नहिं बने योग भिक्षा विधि तो महन्त मन खेद न लावें। ऐसे भ्रमत बहुत दिन बीतें तब तप वृद्ध भावना भावैं। यों अलाभकी कठिन परीषह सहैं साधु सोही शिव पावैं ॥

१६ रोग परीषह—वात पित्त कफ श्रोणित चारों ये जब घटैं बढ़ैं तनु माहीं। रोग संयोग शोक तब उपजत जगत् जीव कायर हो जाहीं ॥ ऐसी व्याधि वेदना दारुण सहैं सूर उपचार न चाहीं। आतमलीन विरक्त देहसे जैन यती निज नेम निवाहीं ॥

१७ तृण स्पर्श परिषह—सूखे तृण और तीक्ष्ण कांटे कठिन कांकरी पांय विदारैं। रज उड़ आन पड़े लोचनमें तीर फांस तनु पीर विथारैं ॥ तापर पर सहाय नहीं वांछत अपने करसों काढ़

न डारें। यों तृणस्पर्श परीषह विजयी ते गुरु भव भव शरण हमारे॥

१८ मल परीषह—यावज्जीव जल न्हौन तजो तिन नग्न रूप वन थान खड़े हैं। चलै पसेव धूपकी विरियां उड़त धूल सब अङ्ग भरे हैं॥ मलिन देहको देख महा मुनि मलिन भाव उर नाहिं करे हैं। यों मल जनित परीषह जीतैं तिन्हैं पाय हम सीस धरे हैं॥

१९ सत्कार तिरस्कार परीषह—जे महान विद्यानिधिविजयी चिर तपसी गुण अतुल भरे हैं। तिनकी विनय वचन सों अथवा उठ प्रणाम जन नाहिं करे हैं॥ तौ मुनि तहां खेद नहिं मानें उर मलीनता भाव हरे हैं। ऐसे परम साधुके अहनिशि हाथ जोड़ हम पांय परे हैं॥

२० प्रज्ञा परीषह—तर्क छन्द व्याकरण कलानिधि आगम अलङ्कार पढ़ जानें। जाकी सुमति देख परवादी विलखे होंय लाज उर आनैं॥ जैसे सुनत नाद केहरिको वन गयन्द भाजत भय मानैं। ऐसी महाबुद्धिके भाजन ये मुनीश मद रञ्च न ठाने॥

२१ अज्ञान परिषह—सावधान वर्तैं निशि वासर संयम शूर परम वैरागी। पालत गुप्ति गये दीरघ दिन सकल सङ्ग ममतापर त्यागी॥ अवधिज्ञान अथवा मनपर्य्यय केवल ऋद्धि न आजहूं जागी! यों विकल्प नहिं करें तपोधन सो अज्ञान विजयी बड़ भागी॥

२२ अदर्शन परीषह—मैं चिरकाल घोर तप कीनो अजहुं ऋद्धि अतिशय नहिं जागे। तप बल सिद्ध होय सब सुनियत सो कछु बात झूंठसी लागे॥ यों कदापि चितमें नहिं चिन्तत समकित शुद्ध शान्तिरस पागे। सोई साधु अदर्शन विजयीताके दर्शनसे अघ भागे।

किस कर्मके उदयसे कौनसी परिषह होती है।

ज्ञानावरणीतैं दोय प्रज्ञा अज्ञान होय एक महामोह तें अदर्शन बखानिये, अन्तराय कर्म सेती उपजै अलाभ दुःख सप्त चारित्र मोहनी केवल जानिये । नग्न निषध्यानारी मान सन्मान गारि याचना अरति सब ग्यारह ठीक ठानिये । एकादश बाकी रहीं वेदनी उदयसे कही बाईस परीषह उदय ऐसे उर आनिये ।

अडिल्ल छन्द—एकबार इन माहिं एक मुनिकैं कही । सब उन्नीस उत्कृष्ट उदय आवें सही ॥ आसन शयन विहार दोइ इन माहिकी । शीत उष्णमें एक तीन ये नाहिंकी ॥

# (१६) बारहमासा मुनिराजजीकी ।

राग मरहटी—मैं बन्दूं साधु महन्त बड़े गुणवन्त सभी चित लाके । जिन अथिर लखा संसार बसे बन जाके ॥ टेक ॥

चित चैतमें व्याकुल रहे काम तन दहे न कछु बन आवे । फूली बनराई देख मोह भ्रम छावे । जब शीतल चले समीर स्वच्छ हो नीर भवन सुख भावे । किस तरह योग योगीश्वरसे बन छावे ॥

( झड़ )—तिस अवसर श्रीमुनि ज्ञानी, रहें अचल ध्यानमें ध्यानी । जिन काया लखी पयानी । जग ऋद्ध खाक समजानी ॥ उस समय धीर धर रहैं अमर पद लहैं ध्यान शुभ ध्याके । जिन अथिर लखा संसार बसे बन जाके ॥ १ ॥

जब आवत है वैसाख होय तृण खाक तापसे जलके । सब करैं धाम विश्राम पवन झलझलके ॥ ऋतु गर्मीमें संसार पहिन नर नार वस्त्र मलमलके । वे जलसे करते नेह जो हैं जी थलके ॥

( झड़ )—जिस समय मुनी महराजे, तन नग्न शिखर गिरि राजे। प्रभु अचल सिंहासन राजै, कहो क्यों न कर्म दल लाजे। जो घोर महा तप करें मोक्षपद धरैं बसे शिव जाके। जिन अथिर लखा संसार बसे बन जाके ॥ २ ॥

जब पड़े ज्येष्ठमें ज्वाला होय तन काला धूपके मारे। घर बाहर पग नहिं धरे कोई घरवारे ॥ पानीसे छिड़कें धाम करैं विश्राम सकल नर नारी। धर खसकी टटिया छिपें लूहकी मारी ॥

( झड़ )—मुनिराज शिखिर गिर ठाड़े, दिन रैन ऋद्धि अति बाढ़े। अति तृषा रोग भय बाढ़ें, तब रहैं ध्यानमें गाढ़े ॥ सब सूखे सरवर नीर जलें शरीर रहैं समझाके। जिन अथिर लखा संसार बसे बन जाके ॥ ३ ॥

आषाढ़ मेघका जोर बोलते मोर गरजते बादल। चमके बिजली कड़ कड़े पड़े धारा जल ॥ अति उमड़ें नदियां नीर गहर गम्भीर भरे जलसे थल। भोगीको ऐसे समय पड़े कैसे कल ॥

( झड़ )—उस समय मुनी गुणवन्ते, तरुवट तट ध्यान धरन्ते ॥ अति काटें जीव अरु जन्ते, नहीं उनका सोच करन्ते। वे काटें कर्म जंजीर नहीं दिलगीर रहैं शिव पाके। जिन अथिर लखा संसार बसे बन जाके ॥ ४ ॥

श्रावणमें हैं त्यौहार झूलती नार चढ़ी हिंडोले। वे गावें राग मल्हार पहन नये चोले ॥ जग मोह तिमिर मन बसे सर्व तन कसे देत झकझोले। उस अवसर श्रीमुनिराज बनत हैं भोले ॥

( झड़ )—वे जीतें रिपुसे लरके, कर ज्ञान खड्ग ले करके। शुभ शुक्ल ध्यानको धरके, परफुल्लित केवल वरके ॥ नहीं सहैं वो

शीतल चले समीर देह थरांवे ॥ शृङ्गार करें कामिनी रूप रसठनी सान्हने आवे। उस समय कुमति वन सबका मन ललचावे ॥

( झड़ )—योगीश्वर ध्यान धरे हैं, सरिताके निकट खरे हैं कहां ओले अधिक परे हैं, मुनि कर्मका नाश करे हैं। जब पड़े बर्फ घनघोर करें नहीं शोर लखी दृढ़ताके। जिन० ॥ ९ ॥

यह पौष महीना भला शीतमें घुला काँपती काया। वे धन्य गुरु जिन इस ऋतु ध्यान लगाया ॥ बरबारी घरमें छिपें वस्त्र तन लिपें रहे औंढाया। तज वस्त्र दिगम्बर हो मुनि ध्यान लगाया ॥

( झड़ )—जलके तट जग सुखदाई, महिमा सागर मुनिराई। धर धीर खड़े हैं भाई निज आतमसे लवलाई ॥ है यह संसार असार वे तारणहार सकल वसुधाके जिन० ॥ १० ॥

है माघ बसन्त बसन्त नार अरु कन्त युगल सुख पाते। वे पहिने वस्त्र बसन्त फिरें मदमाते ॥ जब चहुँ मयनकी शयन पड़ें नहीं चैन कुमति उपजाते। हैं बड़े धीर जन बहुधा वे डिग जाते ॥

( झड़ )—तिस समय गुरु हैं मुनि ज्ञानी, जिन काया लखी पयानी। भवि डूबत बोधे प्रानी, जिन ये बसन्त जिय जानी ॥ चेतन सो खेलें होरी ज्ञान पिचकारी योग जल लाके। जिन०

जब लगे महीना फाग करें अनुराग सभी नरनारी। ले फिरें फेंटमें गुलाल कर पिचकारी ॥ जब श्रीमुनिवर गुणधार अचल धर ध्यान करें तप भारी। कर शील सुधारस कर्मन ऊपर डारी ॥

( झड़ )—कीर्ति कुमकुमें बनावें, कर्मोंसे फाग रचावे। जो बारहमासा गावें, सो अजर अमर पद पावें ॥ यह भाखें जियालाल धर्म गुणमाल योग दर्शाके। जिन अथिर लखा ॥ १२ ॥

# ( २० ) बाईस परीषह ।

## ( रत्नचन्द कृत सवैया इकतीसा )

क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण दंशमशकादि नग्न, अरति, व स्त्री, चर्या, निषद्या बखानिये । शय्या, आक्रोश, वधबंधन, त्रदलस ही याचना, अलाभ, रोग, तृणस्पर्श जानिये । मलस्पर्श सत्कार तिरस्कार प्रज्ञा कही एकवीस अज्ञान यह अनुमानिये । अदर्शन सहित ये बाईस परीषह भेद भिन्न २ कहूं अन भूप उर आनिये ॥

१ क्षुधा परीषह पाखमास उपवास ठानत श्रीमुनिराई । धारें अति दृढ़ ध्यान क्षुधा सहैं अधिकाई ॥ सूकें गल और बांही तन पिंजर हो जाई । तब भी चिगते नाहीं बन्द तिनके पाई ॥

२ तृषा परीषह—लागे प्यास अपार ग्रीष्म ऋतुके मांही कोपै उर अति पित्त सूके कंट तहां ही ॥ ध्यान सुअमृत सीच तीक्षण तृषा निवारै । चलै चित्त तिन नांहि तिन पद हम सिर धारैं ॥

३ शीत परीषह—शीतकालके मांहि जगजन कपै सोई । तरवर कानन माहिं हिम सो सूखें जोई ॥ वहेझुझका वाह सर सरिता तट ठाढ़े । बाधा सहैं अपार ते मुनि ध्यानहिं माढ़े ॥

४ उष्ण परीषह—ग्रीष्म ताप प्रचण्ड मारुत अग्नि समाना । सूखैं सरवर नीर दुःखको नाहि प्रमाना ॥ सैल शिखर मुनि ध्यान धारैं कर्म नसावैं । सहैं परिषह उष्ण तिनके हम गुन गावैं ॥

५ दंशमशक परीषह—दंशमशक अहि व्याल पीड तनु बहुतेरे । मृगपति भल्लक स्याल वृश्चिका और गुहेरे ॥ सहत कष्ट इमिघोर लौ निज आतमलागी । दंशमशक इहि भांति जीतत ते बड़भागी ॥

६ नग्न परीषह—लोकलाज सब छाड़ विहरत नग्न महीपै। धरैं दिगम्बर रूप हिये विकार न दीप॥ शील सव्रत दृढ़ लीन ध्यावत ते शिवनारी। निर्भय बाल समान तिन प्रति धोक हमारी

७ अरति परीषह—उपजे काल जु आई जो कहुं देश मंझारा तो जगवासी जीव विकलप करे अपारा॥ धीरज तजहिं न साधते परमातम ध्यावैं। विजई अरति परीष वे गुरु शिवपद पावैं॥

८ स्त्री परीषह—( छन्दहरी गीता ) जे शूर पन्नगको गहैं कर पकर मृगपतिको रहैं। वक्र भौंह विलोकि जिनकी कोटि योधा भय गहैं॥ रूप सुन्दर जोषिता युत करति क्रीड़ा मन रमैं। ते साधु निश्चल कनक नग सम तिनहिके हम पद नमैं॥

९ चर्य्या परीषह—चार कर सोधत सुपथ ते दृष्टि इत उत नहिं करें। महा कोमल पाद जिनके कठिन धरती पर धरें॥ चढ़ते ते यह नाग शिवका तासु याद न लावहीं। सहैं चर्य्या दुःख वह गुरु तिनहि हम सिर नावहीं॥

१० निषद्या परीषह—शैल सीस समान कानन गुफा मध्य बसें तदा। तहां आन उपजहिं कष्ट कौनहुं कर्म योगनतें सदा। मनुष्य सुर पशु अरु अचेतन विपत आन सतावही। ठौर तज नहिं भजें ही थिर पद निषद विजयी कहाव ही॥

११ शय्या परीषह—हेम महलन चित्रसारी सेज कोमल सोवते। विकट वनमें एकले ह्वै कठिन भुव तज जोवते॥ गड़त पाहन खण्ड अति ही तासुको कायर नहीं। ऐसी परीषह सयन जीतन नमो तिनके पद तहीं।

१२ आक्रोश परीषह—जगत् जन मुनि देखिके तिन दुर वचन

भाषै कुधी। पाखण्डी ठग अति है जु तस्कर मारिये यह दुरवधी॥ वचन ऐसे सुनत जिनके क्षमा ढाल जु ओढ़ हीं। तिनहीं के हम पद सुपरसहिं मान मद जे छोड़ हीं॥

१३ वधवन्धन परीषह—गहैं समता भाव सव सौं दुष्ट मिल मारैं जिन्हैं। वांधई पुनि खम्भ सौं ते अग्निमें जारैं तिन्हैं॥ करति कोप कदाचि नाहीं पूर्व कर्म विचार हीं। सहैं वध वन्धन परीषह ते सकल अघटारहीं॥

१४ याचना परीषह—रोग कवहुं जो आनि उपजै तन सकल दुरवल भयो। नसाजाल जु रुधिर सूखै अस्थि चाम सु रहिगयो॥ सहैं घोर जु कष्ट वे मुनि महा दुर्द्धर व्रत धरैं॥ असन भेषज पान आदिक याचना कभु ना करैं॥

१५ अलाभ परीषह—एक वार अहार विरियां मौनलै वस्ती-धसैं॥ जो मिलै नहिं योग भिक्षा तौ न खेद हिये लसैं॥ भ्रमत वहु दिन वीत जांई भावना भावें खरे। सो अलाभ परीष विजयी ते सु शिवरमनी वरे॥

१६ रोग परीषह ( पद्धरी छन्द ) तन वात पित्त कफ रक्त आदि। वाढै तन जय वहु लहि विषाद॥ ते सहैं वेदना मुनि अगाध। आतम सुलीन मैं नमो साध॥

१७ तृणस्पर्श परीषह—तीक्षण कांटे कंकर अपार। सुखे तृण तिनके पद विदार॥ रज उड़ि लोचनमें परहि आय। काढैं न, न चाहैं पर सहाय॥

१८ मल परीषह—जल न्हौन तजो जावत सु एव। पुनि चलै अङ्गमें वहु पसेव॥ उठि कै जु धूल लिपटै सुअङ्ग। तिनके सुभाव वरते अभङ्ग॥

१९ सत्कार तिरस्कार परीषह—जो विद्या निधि विजई महान, चिर तपसी गुनको नहिं प्रमान॥ नहिं करहिं विनय तिनकी जु कोय। तो विकलप उर आनें न सोय॥

२० प्रज्ञा परीषह ( हरिगीता छन्द ) तर्क छन्द जु व्याकरण गुन कला आगम सब पढ़ें। देखि जाकी सुमतिवादी विलप लज्यों में बढ़ें॥ सुनत जैसे नाद केहर वन गयन्द जु भाजही। महा मुनि इमि प्रज्ञा भाजन रञ्च मद नहि छाजही॥

२१ अज्ञान परीषह—करो दीरघ काल बहु तप कष्ट नानाविधि सहो। तीन गुप्ति सम्हार निश दिन चित्त इत उत नहिं बहो॥ अवध मनपर्य्यय जु केवल ज्ञान अज हूं नहि जगे। तऊ इहि विधि साधु विकलप ते सुनिज आतम पगे॥

२२ अदर्शन परीषह—काल बहु व्रत नेम पाले सावधान रहे सदा। होय तप सो सिद्ध शिवकी झूठ सो लागे कदा॥ यह भाव मुनि उरमें न आने परम समता धारहीं। सो आदर्श परीष विजई सकल कर्म निवारहीं॥

२३ परीषह उदय—ज्ञानावर्णीके उदय प्रज्ञा व अज्ञान युग्म दर्शना वर्ण त आदर्शन बखानिये। अन्तरायके प्रकाश उपजै अलाभ जास बरनो चारित्र मोह सातों ठीक ठानिये॥ नग्न निष अरति स्त्रीक्रोस याचना सत्कार तिरस्कार जु एकादश जानिये। एकादश बाकी रही वेदनी उदयसे कही बाईस परीषह सब ऐसी भांति मानिये॥ अडिल्ल—एकबार इन मांहि एक मुनिके कही। सब उन्नीस उत्कृष्ट उदय आवे सही। आसन सयन बिहार दोह इन मांहिने। शीत उष्णमें एक तीन ये नाहिंने॥

# (२१) बारहमासा राजुल।

राग मरहटी ( झड़ी )

मैं लूंगी श्रीअरहन्त सिद्ध भगवन्त साधु सिद्धान्त चारका सरना। निर्नेम नेम विन हमें जगत् क्या करना ॥ टेक ॥

आषाढ़ मास ( झड़ी )

सखि आया आषाढ़ घन घोर मोर चहुं ओर मचा रहे शोर इन्हे समझावो। मेरे प्रीतम की तुम पवन परीक्षा लावो। हैं कहां मेरे भरतार कहां गिरनार महाव्रत धार बसे किस वनमें। क्यों बांध मोड़ दिया तोड़ क्या सोची मनमें ॥

( झर्वटें )—जा जारे पपैया जारे प्रीतमको दे समझारे। रही नौ भव संग तुम्हारे, क्यों छोड़ दई मझधारे ॥

(झड़ी)—क्यों विना दोष भये रोष नहीं सन्तोष यही अफसोस बात नहिं बूझी। दिये जादों छप्पन कोड़ छोड़ क्या सूझी। मोहि राखो शरण मंझार मेरे भर्तार करो उद्धार क्यों दे गये झुरना। निर्नेम नेम विन हमें जगत् क्या करना ॥

श्रावण मास ( झड़ी )

सखि श्रावण संवर करे समन्दर भरे दिगम्बर धरे क्या करिये। मेरे जी में ऐसी आवे महाव्रत धरिये। सब तजूं हार शृंगार तजूं संसार क्यों भव मंझार में जी भरमाऊं। क्या पराधीन तिरियाका जन्म नहिं पाऊं ॥

( झर्वटें ) सब सुन लो राज दुलारी। दुख पड़ गया हम पर भारी। तुम तज दो प्रीति हमारी कर दो संयम की त्यारी।

( झड़ी )—अब आगया पावस काल करो मत टाल भरे सब

ताल महा जल बरसे। विन परसे श्रीभगवन्त मेरा जी तरसै। मैं तज दई तीज सलौन पलट गई पौन मेरा है कौन मुझे जग तरना। निर्नेम नेम विन हमें जगत क्या करना॥

भादों मास (झड़ी)

सखि भादों भरे तलाव मेरे चितचाव करूंगी उछाव से सोलहकारण। करूं दसलक्षण के व्रत से पाप निवारण। करूं रोट तीज उपवास पञ्चमी अकास अष्टमी खास निशल्य मनाऊं। तपकर सुगन्ध दशमी को कर्म जलाऊं॥

(झर्वटे)—सखि दुद्धर रसकी धारा। तजिहार चार परकारा। करूं उग्र उग्र तप सारा। ज्यों होय मेरा निस्तारा।

(झड़ी)—मैं रत्नत्रय व्रत धरूं चतुर्दशी करूं जगत् से तिरूं करूं पखवाड़ा। मैं सब से छिमाऊं दोष तजूं सब राड़ा। मैं सातों तत्व विचार कि गाऊं मल्हार तजा संसार तो फिर क्या करना। निर्नेम नेम विन हमें जगत् क्या करना॥

आसोज मास (झड़ी)

सखि आगया मास कुवार लो भूषण तार मुझे गिरनार का दे दो आज्ञा। मेरे पाणिपात्र आहारकी है परतिज्ञा। लो तार ये चूड़ामणी रतनकी कणी सुनो सब जनी खोल दो वैनी। मुझको अवश्य परभातहि दीक्षा लैनी॥

(झर्वटे)—मेरे हेतु कमण्डल लावो। इक पीछी नई मंगावो मेरा मत ना जो भरमावो। मम सूते कर्म जगावो॥

(झड़ी)—है जगमें असाता कर्म बड़ा बेशर्म मोहके भरमसे धर्म न सूझै। इसके वश अपना हित कल्याण न बूझै। जहां मृग

तृष्णाकी धूर वहां पानी दूर भटकना भूर कहां जल झरना। निर्नेम नेम विन हमें जगत क्या करना ।

कार्तिक मास ( झड़ी )

सखि कार्तिक काल अनन्त श्रीअरहन्तकी सन्त महन्तने आज्ञा पाली । धर योग यत्न भव भोगकी तृष्णा टाली । सजे चौदह गुण अस्थान स्वपर पहचान तजे रु मकान महल दिवाली । लगा उन्हें मिष्ट जिन धर्म अमावस काली ॥

(झर्वटे)—उन केवल ज्ञान उपाया । जगका अन्धेर मिटाया। जिसमें सब विश्व समाया । तन धन सब अथिर बताया ॥

( झड़ी )—है अथिर जगत सम्बन्ध अरी मतिमन्द जगत्का अन्ध है धुन्ध पसारा । मेरे प्रीतमने सत जानके जगत् बिसारा । मैं उनके चरणकी चेरी तू आज्ञा दे मा मेरी । है मुझे एक दिन मरना । निर्नेम नेम० ॥

अगहन मास ( झड़ी )

सखि अगहन ऐसी घड़ी उदय में पड़ी मैं रह गई खड़ी दरस नहिं पाये । मैंने सुकृत के दिन विरथा योंही गंवाये ।

नहीं मिले हमारे पिया न जप तप किया न संयम लिया भटक रही जगमें । पड़ी काल अनादिसे पापकी बेड़ी पगमें ॥

( झर्वटे )—मत भरियो मांग हमारी । मेरे शीलको लागे गारी । मत डारो अञ्जन प्यारी । मैं योगन तुम संसारी ॥

( झड़ी )—हुये कन्त हमारे जती मैं उनकी सती पलट गई रती तो धर्म नहिं खण्डू । मैं अपने पिताके वंशको कैसे भंडू । मैं मण्डा शील सिङ्गार अरी नथ तार गये भर्तारके संग आभरना निर्नेम नेम विन० ॥

पौष मास ( झड़ी )

सखि लगा महीना पोह ये माया मोह जगत्से द्रोह रु प्रीत करावै । हरे ज्ञानावरणी ज्ञान अदर्शन छावे । पर द्रव्यसे ममता हरे तो पूरी परे जु सम्वर करे तो अन्तर टूटे । अस ऊंच नीच कुल नामकी संज्ञा छूटे ॥

( झर्वटें )—क्यों ओछी उमर धरावै । क्यो सम्पतिको विल गावै । क्यों पराधीन दुःख पावे । जो संयममें चित लावे ॥

( झड़ी )—सखि क्यों कहलावे दीन क्यों हो छवि छीन क्यों विद्याहीन मलीन कहावै । क्यों नारि नपुंसक जन्मे कर्म नचावै । ये तजें शील श्रृङ्गार रुले संसार जिने दरकार नरकमें पड़ना । निर्न०

माघ मास ( झडी )

सखि आगया माह वसन्त हमारे कन्त भये अरहन्त वो केवल-ज्ञानी । उन महिमा शील कुशीलकी ऐसे वखानी । दिये सेठ सुदर्शन सूल भई मखतूल वहां वरसे फूल हुई जयवाणी वे मुक्ति गये अरु भई कलङ्कित राणी ॥

( झर्वटें )—कीचकने मन ललचाया । द्रुपदीपर भाव धराया । उसे भीमने मार गिराया । उन किया जैसा फल पाया ॥

( झड़ी )—फिर गह्या दुर्योधन चीर हुई दिलगीर जुड़ गई भीर लाज अति आवे । गये पाण्डु जुयेमें हार न पार वसावै । भये परगट शासन वीर हरी सब पीर वन्धाई धीर पकर लिये चरना । निर्नम नेम विन० ॥

फागुन मास ( झडी )

सखि आया फाग वड़ भाग तो होरी त्याग अठांही लाग कै

मैनासुन्दर। हरा श्रीपालका कुष्ट कठोर उदम्बर। दिया धवल सेठने डार उदधिकी धार तो होगये पार वे उस ही पलमें। अरु जापरणी गुणमाल न डूबे जलमें॥

( झर्वटें )—मिली रैन मंजूषा प्यारी। जिन ध्वजा शील की धारी। परी सेठ पै मार करारी। गया नर्कमें पापाचारी॥

( झड़ी )—तुम लखो द्रोपदी सती दोष नहिं रती कहैं दुर्मती पद्मके बन्धन। हुआ धातकी खण्ड जरूर शील इस खण्डन। उन फूटे घड़े मंझार दिया जल डाल तो वे आधार थमा जल झरना। निर्नेम नेम विन०॥

चैत्र मास ( झड़ी )

सखि चैत्रमें चिन्ता करे न कारज सरे शीलसे टरे कर्मकी रेखा। मैंने शीलसे भीलको होता जगत् गुरु देखा। सखी शीलमें सुलसां तिरी सुतारा फिरी खलासी करी श्रीरघुनन्दन। अरु मिली शील परताप पवनसे अञ्जन॥

( झर्वटें )—रावणने कुमत उपाई। फिर गया विभीषण भाई। छिनमें जा लंक गमाई। कुछ भी नहिं पार बसाई॥

( झड़ी )—सीता सती अग्निमें पड़ी तो उस ही घड़ी वह शीतल पड़ी चढ़ी जल धारा। खिल गये कमल भये गगनमें जय जय कारा। पद पूजे इन्द्र धरेन्द्र भई शीतेन्द्र श्रीजिनेन्द्रने ऐसा वरना। निर्नेम नेम विन०॥

बैशाख मास ( झड़ी )

सखी आई बैशाखी भेष लई मैं देख ये ऊरध रेख पड़ी मेरे करमें। मेरा हुआ जन्म युहीं उग्रसेनके घरमें। नहिं लिखा करम

में भोग पडा है जोग करो मत सोग जाऊं गिरनारी। है मात पिता अरु भ्रातसे क्षमा हमारी ॥

( झर्वटें )—मैं पुण्य प्रताप तुम्हारे। घर भोगे भोग अपारे। जो विधिके अङ्क हमारे। नहिं टरैं किसीके टारे ॥

( झड़ी )—मेरी सखी सहेली वीर न हो दिलगीर धरो चित धीर मैं क्षमा कराउं। मैं कुलको तुम्हारे कबहु न दाग लगाऊं। वह ले आज्ञा उठ खडी थी मङ्गल घड़ी वनमें जा पड़ी सुगुरुके चरना। निर्नेम नेम बिन० ॥

जेठ मास ( झड़ी )

अजी पड़े जेठकी धूप खड़े सब भूप वह कन्या रूप सती बड़ भागन। कर सिद्धनको प्रणाम किया जग त्यागन। अजि त्यागे सब संसार चूड़ियां तार कमण्डलु धार कै लई पिछोठी। अरु पहर कै साड़ी स्वेत उपाटी चोटी ॥

( झर्वटें )—उन महाउग्र तप कीना। फिर अच्युतेन्द्र पद लीना। है धन्य उन्हींका जीना। नहिं विषयनमें चित दीना ॥

(झड़ी)—अजी त्रिया वेद मिट गया पाप कट गया पुण्यचढ़ गया बढ़ा पुरुषारथ। करे धर्म अरथ फल भोग रचे परमारथ, वो स्वर्ग सम्पदा भुक्ति जायगी मुक्ति जैनकी उक्तिमें निश्चय धरना। निर्नेम नेम० ॥

जो पढ़े इसे नर नारि बढ़े परिवार सब संसारमें महिमा पावैं। सुन सतियन शील कथान विघ्न मिट जावैं। नहिं रहैं सुहागिन दुखी होय सब सुखी मिटै बेरुपी करैं पति आदर। वे होंय जगत् में महा सतियोंकी चादर ॥

( झवंटें )—मैं मानुष कुलमें आया । अरु जाति यती कहलाया । है कर्म उदयकी माया । विन संयम जन्म गवाया ॥

( झड़ी )—ग्राम संवत् कविवंश नाम—

है दिल्ली नगर सुवास वतन है खास फाल्गुन मास अठाहीं आठैं । हों उनके नित कल्याण छपाकर बाटैं । अजी विक्रम अब्द उनीस पे धर पैंतीस श्रीजगदीशका ले लो शरणा । कहै दास नैनसुख दोष पै दृष्टि न धरना । मैं लूंगी श्रीअरहन्त सिद्ध भगवन्त साधु सिद्धान्तचार का सरना । निर्नेम नेम विन० ॥ १३ ॥

## ( २२ ) बारह भावना

( भैयालाल कृत )

चौपाई—पंच परम गुरु वन्दन करूं । मन वच भाय सहित उर धरूं । बारह भावना पावन जान । भाऊं आतम गुण पहिचान ॥१॥ थिर नहीं दीखे नयनो वस्त । देहादिक अरु रूप समस्त थिर विन नेह कौनसे करूं । अथिर देख ममता परिहरूं ॥ २ ॥ अशरण तोहि शरण नहिं कोय । तीन लोकमें दृग धर जोय ॥ कोई न तेरो राखन हार । कर्म वसे चेतन निरधार ॥ ३ ॥ अरु संसार भावना येह । पर द्रव्यनसे कैसे नेह ॥ तू चेतन वे जड़ सर्वंग । तातें तजो परायो संग ॥४॥ जोव अकेला फिरे त्रिकाल । ऊरध मध्य भवन पाताल ॥ दूजा कोई न तेरे साथ । सदा अकेला भ्रमे अनाथ ॥ ५ ॥ भिन्न सदा पुद्गलसे रहे । मर्म बुद्धिसे जड़ता गहे ॥ वे रूपी पुद्गलके खन्ध । तू चिन्मूरति सदा अवन्ध ॥ ६ ॥ अशुचि देख देहादिक अङ्ग । कौन कुवस्तु लगी तो संग ॥ अस्ति चाम रुधिरादिक गेह । मल मूत्रनि लख

तजो स्नेह ॥७॥ आश्रव परसे कीजे प्रीत। ताते बंध पड़े विपरीत॥ पुद्गल तोहि अपन यो नाहि। तू चेतन यह जड़ सब आहि ॥८॥ सम्वर परको रोकन भाव। सुख होवेको यही उपाय ॥ आवे नहीं नये जहां कर्म। पिछले रुक प्रगटे निज धर्म ॥ ९ ॥ थिति पूर्ण ह्वै खिर खिर जाय। निर्जर भाव अधिक अधिकाय ॥ निर्मल होय चिदानंद आप। मिटे सहज परसंग मिलाप ॥१०॥ लोक मांहि तेरी कछु नाहिं। लोक अन्य तू अन्य लखाहि ॥ वह सब षट द्रव्यनका धाम। तू चिन्मूरति आतमराम ॥११॥ दुर्लभ परको रोकन भाव। सो तो दुर्लभ है सुन राव। जो तेरे है ज्ञान अनन्त। सो नहिं दुर्लभ सुनो महन्त ॥ १२ ॥ धर्म स्वभाव आप ही जान। आप स्वभाव धर्म सोई मान ॥ जब वह धर्म प्रगट तोहि होइ। तब परमातम पद लख सोइ ॥ १३ ॥ ये ही बारह भावन सार। तीर्थंकर भावें निर्धार। होय विराग महाव्रत लेय। तब भव भ्रमण जलांजलि देय ॥१४॥ भैया भावो भाव अनूप। भावत होय तुरत शिव भूप। सुख अनन्त विलसो निशि दीश। इम भावो स्वामी जगदीश ॥ १५ ॥

दोहा—प्रथम अथिर अशरण जगत्, कहेअन्य अशुचान।
आश्रव संवर निर्जरा, लोक बोध तुम मान ॥ १६ ॥

## ( २३ ) बारह भावना भूधरदास कृत।

दोहा—राजा राणा छत्रपति, हथियनके असवार। मरणा सब को एक दिन, अपनी अपनी वार ॥१॥ दल बल देवी देवता, मात पिता परिवार। मरती विरियां जीव को, कोई न राखनहार ॥२॥ दाम विना निर्धन दुःखी, तृष्णा वश धनवान। कहीं न सुख

संसारमें, सब जग देखो छान ॥ ३ ॥ आप अकेला अवतरे, मरे अकेला होय। यूं कबहूं इस जीवका, साथी सगा न कोय ॥ ४ ॥ जहां देह अपनी नहीं,तहां न अपना कोय। पर संपति पर प्रगटये, पर हैं परिजन लोय ॥ ५ ॥ दिपे चाम चादर मढ़ी, हाड़ पींजरा देह। भीतर या सम जगतमें, और नहीं घिन गेह ॥ ६ ॥

सोरठा—मोह मोदके जोर, जगवासी घूमें सदा। कर्म चोर चहुं ओर, सरवस लूटें सुध नहीं ॥७॥ सत्गुरु देय जगाय, मोहि नींद जब उपशमैं। तब कुछ बने उपाय,कर्म चोर आवत रुकें ॥८॥

दोहा—ज्ञान दीप तप तेल भर, घर सोधैं भ्रम छोर। या विधि बिन निकसे नहीं, बैठे पूर्व चोर ॥९॥ पंचमहाव्रत संवरण, सुमति पंच परकार। प्रबल पञ्च इन्द्री विजय, धार निर्जरा सार ॥ १० ॥ चौदह राजु उतंग नभ, लोक पुरुष संठान। तामें जीव अनादिसे, भरमत हैं बिन ज्ञान ॥ ११ ॥ याचे सुर तरु देय सुख, चिन्तन चिन्ता रैन। बिन याचे बिन चिन्तवे, धर्म सकल सुख दैन ॥ २ ॥ धन कन कंचन राज सुख, सबै सुलभ कर जान। दुर्लभ है संसारमें एक यथारथ ज्ञान ॥ १३ ॥ सम्पूर्ण ॥

## (२४) बारह भावना बुधजनद्वारा कृत

गीता छन्द—जेती जगतमें वस्तु तेती अथिर पर्ययते सदा। परणमन राखन नाहिं समरथ इन्द्रचक्री मुनि कदा॥ तन धन यौवन सुत नारी पर कर जान दामिन दमकसा। ममता न कीजे धारि समता मानि जलमें नमकसा ॥ १ ॥ चेतन अचेतन परिग्रह सब हुआ अपनी तिथि लहैं। सो रहैं आप करार माफिक अधिक

राखे ना रहे ॥ अब शरण काकी लेयगा जब इन्द्र नाही रहत हैं। शरण तो इक धर्म आत्म जाहि मुनिजन गहत हैं ॥ २ ॥ सुर नर नरक पशु सकल हेरे कर्म चेरे बन रहे। सुख शाश्वता नहीं भासता सब विपतिमें अति सन रहे ॥ दुःख मानसी तो देवगतिमें नारकी दुःख ही भरे। तिर्यंच मनुज वियोग रोगी शोक संकटमें जरे ॥ ३ ॥ क्यों भूलता शठ फूलता है देख पर कर थोकको ॥ लाया कहां ले जायगा क्या फौज भूषण रोक को। जन्मन मरण तुझ एकले को काल केता होहेगा। संग अरु नाहीं लगे तेरे सीख मेरी सुन भगा ॥ ४ ॥ इन्द्रीनसे जाना न जावे तू चिदानन्द अलक्ष है। स्व सम्वेदन करत अनुभव हेत तब प्रत्यक्ष है। तन अन्य जन जानो सरूपी तू अरूपी सत्य है। कर भेद ज्ञान सो ध्यान धर निज और बात असत्य है ॥ ५ ॥ क्या देख राचा फिरे नाचा रूप सुन्दर तन लिया। मल मूत्र भाड़ा भरा गाढ़ा तू न जाने भ्रम गया ॥ क्यों सूग नाहीं लेत आतुर क्यों न चातुरता धरे। तोहि काल गटके नाहि अटके छोड़ तुझको गिर परे ॥६॥ कोई खरा अरु कोई बुरा नाहीं वस्तु विविधि स्वभाव हैं। तू वृथा विकलप ठान उरमें करत राग उपाव है॥ यूं भाव आश्रव बनत तू ही द्रव्य आश्रव सुन कथा। तुझ हेतु ते पुद्गल करम बन निमित्त हो देते व्यथा ॥ ७ ॥ तनभोग जगत् सरूप लख डर भविक गुरु शरणा लिया। सुन धर्म धारा भर्म गारा हर्ष रुचि सन्मुख भया। इन्द्री अनिन्द्री दाबि लीनी त्रस स्थावर वध तजा। तब कर्म आश्रव द्वार रोके ध्यान निजमें जा सजा ॥ ८ ॥ तज शल्य तीनो बरत लीनों बाह्य, भ्यन्तर तप तपा। उपसर्ग सुरनर जड़ पशु कृत सहा निज आतम

जपा ॥ तब कर्म रस वन होन लागे द्रव्य भावन निर्जरा । सबकां हर के मोक्ष वरके रहत चेतन ऊजरा ॥ ९ ॥ विच लोकनन्तालोक माहीं लोक में द्रव सब भरा । सब भिन्न भिन्न अनादि रचना निमित्त कारणकी करा ॥ जिन देव भासा तिन प्रकाशा भर्म नाशा सुन गिरा । सुर मनुप तिर्यंच नारकी है ऊर्ध्व मध्य अधोधरा ॥ १० ॥ अनन्त काल निगोद अटका निकस थावर तन धरा । भूवारि तेज बयार व्है के वे इन्द्रिय त्रस अवतारा ॥ फिर हो ते- इन्द्री वा चौ इन्द्री पंचेन्द्री मन विना बना । मन युत मनुप गति होना दुर्लभ ज्ञान अति दुर्लभ घना ॥ ११ ॥ न्हाना धोना तीर्थ जाना धर्म नाही जप जपा । नग्न रहना धर्म नाहीं धर्म नाहीं तप तपा ॥ वर धर्म्म निज आत्म स्वभावा ताहि विन सब निष्फला । बुध जन धर्म निज धार लीना तिन ही कीना सब भला ॥ १२ ॥

दोहा । अथिर शरण संसार है, एकत्व अनित्यहि जान ।
अशुचि आश्रम संवरा, निर्जन लोग वखान ॥ १३ ॥
बोध औ दुर्लभ धर्म ये, बारह भावन जान ।
इनको ध्यावे जो सदा, क्यों न लहैं निर्वाण ॥ १४ ॥

॥ इति बारह भावना बुधजन कृत सम्पूर्ण: ॥

## (२५) बारह भावना रत्नचन्द्रजी कृत

सवैया ॥ ३१ ॥

भोग उपभोग जे कहे हैं संसार रूप रमाधन पुत्र ओकलत्र आदि जानियें ॥ ज्यूं ही जल बुद बुद प्रत्यक्ष है लखाव तनु विद्युत् चमत्कार स्थिर न रहानिये । त्यूं ही जग अथिर विलास को असार ज्ञान थिर नहीं दीसे सो अनादि अनुमानिये ॥ यह जो

विचारे सो अनित्य अनुप्रेक्षा कह प्रथम ही भेद जिनराज जो बखानिये ॥ १ ॥ निर्जन अरण्य माहिं अहे मृग सिंह धाय शरण न दीसे अशरण ताहि कहिये । हरिहरादि चक्रवर्त्ति पदत्यूं अथिर गिनो जन्म मरण सा अनादि ही ते लहिये ॥ याहीको विचारिये असार संसार जान एक अवलंब जिन धर्म ताहि गहिये । दृढ़ता हिये धार निज आतमाको कर विचार तजके विकार सब निश्चल हो रहिये ॥ २ ॥ कर्मकाण्ड दाही थकी आतम भ्रमण करे नट जैसी नाटक अनन्तकाल करे है । पिता हू ते पुत्र होय जनक होय सुत हूंते स्वामी हूते दास भ्रत्य स्वामी पद धरे हैं । माता हू ते त्रिया होय कामिनी ते माय होय भववन मांहि जीव यूंही संसरे है ॥३॥ भ्रमूं जो एकाकी सदा देखिये अनन्तकाल एकाकी जन्म मृत्यु बहु दुख सहो हैं । रोगन ग्रसों हैं एकै पाप फल भुंजे बनो एकै शोकवन्तको उदुती नाहीं सहो है । स्वजन न तात मात साथी नहिं कोय यह रत्नत्रय साथी निज ताहि नहिं गहो है । एकै यह आतम ध्यावे एकै तपसा करावे होय शुद्ध भावे तब मुक्ति पद लहो है ॥४॥ आतम है अन्य और पुद्गल हूं अन्य लखो आतम मात तात पुत्र त्रिया सब जानरे । जैसे निशि माहिं तरहूपै खग मेलं होंय प्रात उड़ जांय ठौर ठौर तिमि आनरे ॥ तैसे विनाशीक यह सकल पदार्थ हैं हाट मध्य जन अनेक होंय मेले आनरे । इन हूंते काज कछु सरैनेगो नाहीं भैया अनित्यानुप्रेक्षरूप यह पहचानरे ॥५॥ त्वचा पल अस्तनसाजाल मल मूत्र घाम शुक्र मल रुधिर कुधातु सप्तमई है । ऐसो तन अशुचि अनेक दुर्गन्ध भरो श्रवै नव-द्वार तामें मूढ़ मत दई है । ऐसी यह देह ताहि लखके उदास रहो

मानो जीव एक शुद्ध बुद्ध परणई है। अशुचि अनुपेक्षा यह धारे जो इसी ही भांति तज के विकार तिन मुक्ति रमालई है ॥६॥

चौपाई ।

आश्रव अनुपेक्षा हिय धारं । सत्तावन आश्रवके द्वारं ॥ कर्माश्रम पैसारज्जु होय । ताको भेद कहूं अब सोय ॥ मिथ्या अविरत योग कषाय । यह सत्तावन भेद लखाय ॥ बंधो फिरे इनके वश जीव । भवसागरमें रुले सदीव ॥ विकल्प रहित ध्यान जब होय । शुभआश्रव की कारण सोय । कर्म शत्रु को कर संहार । तब पावै पञ्चम गति सार ॥७॥ आश्रवको निरोध जो ठान । सोई सम्वर कहै बखान ॥ सम्वर कर सुनिर्जरा होय । सो है द्वय परकारहि जोय ॥ इक स्वयमेव निर्जरा पेख । दूजी निर्जरा तपहि विशेष ॥८॥ पूर्व सकल अवस्था कही । संवर कर जो निर्जरा सही ॥ सोय निर्जरा दो परकार । सविपाकी अविपाकी सार ॥ सविपाकी सब जीवन होय । अविपाकी मुनिवर के जोय ॥ तपके बल कर मुनि भोगाय । सोई भाव निर्जरा आय ॥ बंधे कर्म छुटे जिह घरी । सोई दव्य निर्जरा खरी ॥९॥ अधो मध्य अरु ऊरध जान । लोकत्रय यह कहे बखान ॥ चौदह राजू सबे उतङ्ग । वात त्रय वेढ़े सर बङ्ग ॥ घनाकार राजू गण ईस । कहे तीन सै तैंतालीस ॥ अधोलोक चौकूटो जान । मध्य लोक भालरी समान ॥ ऊरध लोक मृदङ्गाकार । पुरुषाकार त्रिलोक निहार ॥ ऐसो निज घर लखे जु कोय । सो लोकानुप्रेक्ष यह होय ॥१०॥ दुर्लभ ज्ञान चतुर्गति माहिं । भ्रमत भ्रमत मानुष गति पाहिं ॥ जैसे जन्म दरिद्री कोय । मिलो रत्न निधि ताको सोय ॥ त्यूं मिलियो यह नर परयाय ।

आर्य्यखण्ड ऊंच कुल पाय॥ आयु पूर्ण पचइन्द्रा भोग। मन्द कषाय धर्म संयोग॥ यह दुर्लभ है या जग मांहि। इन विन मिले मुक्तपद नाहिं॥ ऐसो भावना भावे सार। दुर्लभ अनुप्रेक्षा सु विचार॥११॥ पाले धर्म यत्न कर जोय। शिव मन्दिर ते लहै जु सोय॥ धर्म भेद दश विधि निर्धार। उत्तम क्षमा पुन मार्दव सार आर्जव सत्य शौच पुन जान। सञ्जम तप त्यागहि पहिचान॥ आकिञ्चन ब्रह्मचर्य्य गनेव। यह दश भेद कहे जिनदेव॥ धर्महिते तीर्थंकर गतो। धर्महि ते होवे सुरपती॥ धर्मही ते चक्रेश्वर जान धर्मही ते हरि प्रतिहरि मान॥ धर्मही ते मनोज अवतार॥ धर्म ही ते हो भवदधिपार॥ रत्नचन्द यह करे वखान। धर्म ही ते पावे निर्वान॥ इति॥

## (२६) वैराग्य भावना।

दोहा—वीज राग फल भोगवे, ज्यों किसान जग मांहि।
त्यों चक्री सुख ह्वै मगन, धर्म विसारे नाहिं॥

योगीरासा वा नरेन्द्र छन्द।

इस विधि राज्य करे नरनायक भोगे पुण्य विशाल। सुख सागर मैं मग्न निरन्तर जात न जानो काल॥ एक दिवस शुभकर्म योगसे क्षेमंकर मुनि वंदे। देखे श्रीगुरुके पद पङ्कज लोचन अलि आनन्दे॥१॥ तीन प्रदक्षिणा दे शिर नायो कर पूजा स्तुति कीनी। साधु समीप विनय कर बैठो चरणोंमें दृष्टि दीनी॥ गुरु उपदेशो धर्म शिरोमणि सुन राजा वैरागो। राज्यरमा वनतादिक जो रस सो सब नीरस लागो॥२॥ मुनि सूरज कथनी किरणावलि लगत भर्म बुधि भागी। भव तन भोग स्वरूप विचारो परम धर्म अनुरागी॥

या संसार महावन भीतर भ्रमत छोर न आवे। जन्मन मरन जरायों दाहे जीव महा दुःख पावे ॥३॥ कवहूं कि जाय नर्क पद भुंजे छेदन भेदन भारी। कवहूं कि पशु पर्याय धरे तहां वध वन्धन भयकारी ॥ सुरगतिमें परि सम्पति देखे राग उदय दुख होई। मानुष योनि अनेक विपति मय सर्व सुखी नहीं कोई ॥ ४ ॥ कोई इष्ट वियोगी विलखे कोई अनिष्ट संयोगी। कोई दीन दरिद्री दीखे कोई तनका रोगी ॥ किस ही घर कलिहारी नारी के वैरी सम भाई। किस हीके दुख बाहर दीखे किसही उर दुचिदाई ॥ ५ ॥ कोई पुत्र विना नित झूरे होय मरै तव रोवै। खोटी सन्ततिसे दुख उपजे क्यों प्राणी सुख सोवै ॥ पुण्य उदय जिनके तिनको भी नाहिं सदा सुख साता। यह जग वास यथारथ दीखे सबही हैं दुःख दाता ॥६॥ जो संसार विषैं सुख होते तीर्थंकर क्यों त्यागे। काहेको शिव साधन करते संयमसे अनुरागे। देह अपावन अथिर विनावनी इसमें सार न कोई। सागरके जलसे शुचि कीजै तोभी शुद्धि न होई ॥ ७ ॥ सप्त कुधातु भरी मलमूत्र चर्म लपेटी सोहै। अन्तर देखत या सम जगमें और अपावनको है ॥ नव मल द्वार श्रवैं निश वासर नाम लिये घिन आवे। व्याधि उपाधि अनेक जहां तहां कौन सुधी सुख पावे ॥ ८ ॥ पोषत तो दुख दोष करै अति सोचत सुख उपजावे। दुर्जन देह स्वभाव बराबर मूरख प्रीति बढ़ावे ॥ राचन योग्य स्वरूप न याको विरचन योग्य नहीं है। यह तन पाय महातप कीजै इसमें सार यही है ॥ ९ ॥ भोग बुरे भवरोग बढ़ावे वैरी हैं जग जीके। वे रस होंय विपाक समय अति सेवत लागे नीके ॥ वज्र अग्नि विषसे विषधरसे हैं अधिक

दुखदाई। धर्म रत्नको चोर प्रबल अति दुर्गति पन्थ सहाई ॥१०॥ मोह उदय सह जीव अज्ञानी भोग भले कर जाने। ज्यों कोई जन खाय धतूरा सब सो सब कञ्चन माने॥ ज्यों ज्यों भोग संयोग मनोहर मन वांछित जन पावे। तृष्णा नागिन त्यों त्यों फंके लहर लोभ विष लावे॥११॥मैं चक्री पद पाय निरन्तर भोगै भोग घनेरे॥ सो भी तनक भये ना पूरण भोग मनोरथ मेरे। राज समाज महा अघ कारण वैर बढ़ावन हारा। वेश्या सम लक्ष्मी अति चञ्चल इसका कौन पत्यारा॥१२॥ मोह महा रिपु वैर विचारे जग जीव सङ्कट डारे। घर कारागर वनिता वेड़ी परजन है रखवारे॥ सम्य ग्दर्शन ज्ञान चरण तप ये जियको हितकारी। ये ही सार असार और सब यह चक्री जिय धारी॥१३॥ छोड़े चौदह रत्न नवोनिधि और छोड़े सङ्ग साथी। कोड़ी अठारह घोड़े छोड़े चौरासी लख हाथी॥ इत्यादिक सम्पति बहु तेरी जीर्ण त्रणवत त्यागी। नीति विचार नियोगी सुतको राज्य दिया बड़ भागी॥ १४॥ होइ निस्सल्य अनेक नृपति संग भूषण वसन उतारे। श्रीगुरु चरण धरी जिन मुद्रा पञ्च महाव्रत धारे॥ धन्य यह समझ सुबुद्धि जगोत्तम धन्य यह धैर्यधारी। ऐसी सम्पति छोड़ बसे वन तिन पद धोक हमारी॥१५॥

दोहा—परिग्रह पोट उतार सब, लीनो चारित्र पंथ।
निज स्वभाव में स्थिर भये, वज्र नाभि निर्ग्रन्थ॥

## (२७) समाधिमरण।

(कवि द्यानतराय कृत)

गौतम स्वामी वन्दो नामी मरण समाधि भला है। मैं कब

पाऊं निसदिन ध्याऊं गाऊं वचन कला है ॥ देव धरम गुरु प्रीति महा दृढ़ सात व्यसन नहीं आने । त्यागि बाइस अभक्ष संयमी बारह व्रत नित ठाने ॥१॥ चक्की उखरी चूलि बुहारी पानी त्रस न विराधे । वनिज करे पर द्रव्य हरे नहिं छहो करम इमि साधे ॥ पूजा शास्त्र गुरुनकी सेवा संयम तप चहुं दानी । पर उपकारी अल्प अहारी सामायक विधि ज्ञानी ॥ २ ॥ जाप जपे तिहुं योग धरे दृग तनकी ममता टारे । अन्त समय वैराग्य सम्हारे ध्यान समाधि विचारे ॥ आग लगे अरु नाव डुबे जब धर्म विघन जब आवे । चार प्रकार अहार त्यागिके मन्त्र सु मनमें ध्यावे ॥३॥ रोग असाध्य जहाँ बहु देखे कारण और निहारे । बात बड़ी है जो बनि आवे भार भवन को डारे ॥ जो न बने तो घरमें रह करि सबसों होय निराला । मात पिता सुत त्रियको सोंपे निज परिग्रह इहि काला ॥४॥ कछु चैत्यालय कछु श्रावक जन कछु दुखिया धन देई । क्षमा क्षमा सबहो सों कहिके मनकी शल्य हनेई ॥ शत्रुन सों मिलि निज कर जोरे मैं बहु करी है बुराई । तुमसे प्रीतम को दुख दीने ते सब बकसो भाई ॥५॥ धन धरती जो मुख सो मांगे सो सब दे संतोषे । छहो कायके प्राणी ऊपर करुणा भाव विशेषे ॥ ऊंच नीच घर बैठ जगह इक कछू भोजन कछू पेंले । दूधा धारी क्रम क्रम तजिके छाछ अहार पहेले ॥ ६ ॥ छाछ त्यागिके पानी राखे पानी तजि संथारा । भूमिमांहि फिर आसन माड़े साधर्मी ढिग प्यारा ॥ जब तुम जानो यह न जपै है तब जिनवानी पढ़िये । यों कहि मौन लियो सन्यासी पंच परम पद गहिये ॥७॥ चौ आराधन मनमें ध्यावे बारह भावन भावे । दश लक्षण मन धर्म विचारे रत्नत्रय मन लावे ॥ पैंतिस सोलह षट पन

चौ दुइ इक वरन विचारे। काया तेरी दुखकी ढेरी ज्ञान मई तू सारे॥ ८॥ अजर अमर निज गुण सो पूरे परमानन्द सुभावे। आनन्द कन्द चिदानन्द साहब तीन जगतपति ध्यावे॥ क्षुधा तृषादिक होइ परीषह सहै भाव सम राखै। अतीचार पांचो सब त्यागे ज्ञान सुधारस चाखै॥९॥ हाड़ मांस सब सूखि जाय जब धरम लीन तन त्यागे। अद्भुत पुण्य उपाय सुरगमें सेज उठे ज्यों जागे। तहं तैं आवे शिवपद पावे विलसे सुख अनन्तो। द्यानत यह गति होय हमारी जैन धरम जयवन्तो॥ १०॥

## (२८) अठारहनाते लिख्यते।

( श्रीयुत कुन्दनलाल कृत )

कोई किसीका सगा नहीं झूंठी सब नातेदारी। अठारह नाते हुए हैं एक जन्मही में जारी॥ टेक॥ मालवदेश उज्जैन शहरमें सेठ सुदत्त वसें भारी, वसन्ततलिका वेसवा जिन्होंने निज घरमें डारी। रोग सहित जब भई वेसवा सेठि अरुचि चितमें धारी, गर्भवतीको महलसे छिनमें कर दीनी उनने न्यारी॥

शैर—निरादर हो गणिका वहां से घर अपने आई है। बड़ी दिलगीर हो सोचें पड़ी कैसी तवाही है॥ जने लड़का और लड़की जोड़ले ऐसी भाई है। जुदे इनको करूं घरसे जभी मेरी रिहाई है॥ सुतडारा उत्तरदिशि माहीं तनुजा दक्षिणदिशि डारी। अठारह नाते हुए हैं एक जन्मही में जारी॥१॥ प्रयागवासी वनजारेकी लड़की पर जा नजर पड़ी। उठा गोदमें नाम कमला जा रक्खा तिसी घड़ी॥ दूजे वनजारे सुभद्रकी लड़के पर जा दृष्टि पड़ी। उठा गोदमें नाम धनदेव रखा परवरिस करी॥ ले लड़का अरु लड़की दोनों वे

अपने घर आए हैं। परवरिस पा बढ़े हुये ब्याहने योग्य पाए हैं॥ बनी दुलहिन कमला दुलहा धनदेव भाई है। मिला संयोग जुर ऐसा बहिन भाई बियाहे हैं॥ भोग भोगवें भाई बहिन मिलि विधना तेरी बलिहारी। अठारह नाते हुये हैं एक जन्महो में जारी ॥ २ ॥ समय पाय व्योपार हेत धनदेव गया उज्जैन नगर। दैव योगसे भई निज मातासे दो चार नजर॥ अनरथ ऐसा हुआ किया बिभचार जु दोनोंने मिलकर। भेद न जाना भोगने भोग लगे माता सुत जुर॥ कई दिन तक वहां धनदेवको गणिका रमाया में। रोग संयोग जुग ऐसा वरुण इक लाल जाया है। कहीं कमलाने यह सब भेद मुनिवर सेती पाया है। पालना झूलता बालक वरुण जहँ पर बताया है। पहुंची सो उज्जैन नगर जहँ रचना देखी संसारी। अठारह नाते हुये हैं एक जन्महो मैं जारी ॥ ३ ॥ हाय हाय सो करै अरे विधना तूने कीनी ख्वारी। होते ही से मुझे क्यों नहिं तूने गर्दन मारी ॥ क्या कहके अब झुलाऊं इस बीरनको बता विधातारी। छै नाते हैं मेरे इस बालकसे सुन महतारी॥ प्रथम तो पुत्र है मेरा जु मुझ भरतार से उपजा। तनुज धनदेव भाईका लगा जिससे भतीजा है॥ मेरी तेरी एक है माता लगा इस रीतिसे भ्राता है। मेरे मालिकका लघु भाई लगा देवरका नाता है॥ माता मेरीका तू देवर चचा इस तरह होता है। सौतके पुत्रका तू पुत्र इस नातेसे पोता है॥ छहनातेकर विरन झुलाऊं कथा करी जाहर सारी। अठारह नाते हुए हैं एक जन्म ही मैं जारी ॥४॥ गणिका पतिसे हुआ पिता जिसलघु भाई मुझ चाचा है। चचा पिता सो सगा धनदेव लगा मो दादा है॥ मेरा मालिक

हुआ धनदेव जिसने मुझे व्याहा है। मेरी तेरी है मात एक जिससे लगता तु भाया है॥ वेश्या सौत है मैं हूं धनदेव पुत्र मेरा है। मैं गणिकासुत वधू गनिकापति यों लगा ससुरा है॥ कहे धनदेवसे नाते जताया भेद सारा है। सुना अहवाल घबराके शब्द हाहा पुकारा है॥ देखा जगका हाल हुए कैसे कैसे अचर जकारी। अठारह नाते हुए हैं एक जन्महीमें जारी॥ ५॥ प्रथम पैदा किया मुझको इस नाते महतारी हैं। मेरे भाईकी स्त्री है जिस करके मुझ भावी है। पिता मुझ धनदेव हैं जिसकी माता तू दादी हैं॥ सौत भी है वह तु मेरे मालिककी प्रिय प्यारी हैं॥ सौत पुत्र वधू गणिका सो मेरी भी वधू जाहिर। मैं उसके पुत्रकी स्त्री लगी मेरी सासू सरासर। कहे नाते अठारह अंतमें इक सुगुरु सीख है। छुटा जगजालसे यहां कर्म शत्रुका बड़ा डर है। कुंदन ऐसे अनर्थ माया विधना जगमें विस्तारी। अठारह नाते हुए हैं एक जन्म ही में जारी॥ ६॥ * इति *

# (२६) अठारह नाते की कथा

मालवदेश उज्जयनीविषैं राजा विश्वसेन तहां सुदत्त नाम श्रेष्ठी वसै सो सोलह कोटिको धनी, सो वसन्ततिलका नाम वेश्यापर आशक्त होय ताहि अपने घरमें राखी, सो गर्भवती भई, जब रोगसहित देह भई, तब घरमेंसे काढ़ि दई बहुरि वसन्ततिलका दुखी हो कर अपने घर आई सो उसके गर्वतें एक पुत्र और एक पुत्री साथही जुगल उत्पन्न होने के कारंण खेद खिन्न हुई

तब क्रोधित हो कर तिन दोऊ बालकनको जुदे २ कम्बलमें लपेटि पुत्रीको तो दक्षिण द्वारपर डाली सो प्रयागनिवासी वनजारे ने लेकर अपनी स्त्रीको सौंपा कमलानाम धरा, अरु पुत्रको उत्तर द्वारपैर डाला सो साकेतपुरके एक सुभद्र वनजारेने अपनी स्त्री सुव्रताको दिया और धनदेव नाम धरा बहुरि पूर्वोपार्जित कर्मके वशतैं धनदेव और कमलाके साथ विवाह हुआ स्त्री भरतार हुए, पाछे धनदेव व्यापार करने वास्ते उज्जयनी नगरी गया तहां वसन्ततिलका वेश्यासों लुब्ध भया तब ताके संयोगतैं वसन्ततिलकाके पुत्र भया वरुण नाम धरा,उधर एक दिन कमला ने निमित्तज्ञानी मुनिसे इसकी कुशल वार्ता पूंछी सो मुनिने पूर्वभवसों लेकर वर्तमान तक सकल वृत्तान्त कहा।

## इनका पूर्वभव वर्णन।

इसी उज्जयनी नगरीविषैं सोमशर्म्मा नाम ब्राह्मण ताक काश्यपी नाम स्त्री तिनकें अग्निभूत सोमभूत नामके दोय पुत्रसो दोनों कहीं तैं पढ़ कर आवैं थे, मार्गमें जिनदत्तमुनिको ताकी माता जो जिनमती नाम अर्जिकाकूं शरीर समाधान पूछंता देखा और जिनभद्रनामा मुनिकों सुभद्रानामा अर्जिका पुत्रकी स्त्री थी सो शरीर समाधान पूछंती देखी तहां दोनों भाई ने हास्य करी कि तरुणकें तौ वृद्धस्त्री और वृद्धकें तरुणी स्त्री, विधाता ने अच्छी विपरीति रचना करी सो हांस्यके पापतैं सोमशर्म्मा तौ वसन्ततिलका वेश्या हुई बहुरि अग्निभूत दोनो भाई मरिकरि वसन्ततिलकाकैं पुत्र पुत्री जुगल हुये तिनने कमला अरु धनदेव नाम

पाये बहुरि काश्यपी ब्राह्मणीका जीव धनदेवके संयोग तैं वरुण नाम पुत्र भया इस प्रकार पूर्वभवका उज्जयनी नगरीविषैं सकल वृत्तान्त सु्नने से कमला को पहिले जन्म का जातीस्मरण हुआ तब वह वसन्ततिलकाके घर गई तहां वरुण पालनेमें झूलै था सो ताको कहती भई कि हे बालक! तेरे साथ मेरे छे नाते हैं सो सुन

१ प्रथम तो मेरा भरतार जो धनदेव ताके संयोगतैं तू पैदा भया सो मेरा भी (सौतेला) पुत्र है—२ दूजे धनदेव मेरा भाई है ताका तूं पुत्र तातैं मेरा भतीजा भी है।—३ तीजे तेरी माता वसन्ततिलका सो ही मेरी माता है तिस तैं सहोदर भी है—४ चौथे तू मेरे भरतार धनदेवका छोटा भाई तिसकारण मेरा देवर भी है—५ पांचवें धनदेव मेरी माता वसन्ततिलकाका भरतार है तातैं धनदेव मेरा पिता भया ताका तूं छोटा भाई तातैं मेरा चाचा भी है—६ छठयें मैं वसन्ततिलकाकी सौतिन तातैं धनदेव मेरा पुत्र ताका तूं पुत्र तातैं तू मेरा पोता भी है।

इस प्रकार वरुणके साथ छह नाते कहतो हती सो वसन्ततिलका तहां आई और कमलाको बोली कि तूं कौन है सो मेरे पुत्रसों इस प्रकार छे नाते सुनावै है? तव कमला बोली तेरे साथ भी मेरे छह नाते हैं सो सुन—

१ प्रथम तो तू मेरी माता है क्योंकि धनदेवके साथ तेरे ही उदरसे युगल उपजी हूं—२ दूजे धनदेव मेरा भाई ताकी तू स्त्री तातें मेरी भौजाई भी है—तीजे तू मेरी माता ताका भर्तार धनदेव मेरा पिता भया ताकी तू माता तातैं मेरी दादी भी है—४ चौथे मेरा भरतार धनदेव ताको तू स्त्री तातें मेरी सौतिन

भी है—५ पांचवें धनदेव तेरा पुत्र सो मेरा भी पुत्र ताकी तू स्त्री तातैं मेरी पुत्रवधू भी है—६ छट्ठें मैं धनदेवकी स्त्री तू धनदेवकी माता सो मेरी सासू भी है।—इस प्रकार वेश्या छै नाते सुनकर चित्तमें विचारने लगी त्यों ही तहां धनदेव आया ताकों देखि कमला वोली कि तुम्हारे साथ भी मेरे छह नाते हैं सो सुनो—१ प्रथम तो तूं और मैं इसी वेश्याके उदर सों जुगल उपजे सो मेरा भाई है—२ दूजे तेरा मेरा विवाह भया सो मेरा पति भी है—२ तीजे वसन्ततिलका मेरी माता ताका तू भरतार तातैं मेरा पिता भी है—४ चौथे वरुण तेरा छोटा भाई सो मेरा काका भया ताका तू पिता सो काकाका पिता सो मेरा दादा भी भया—५ पांचव मैं वसन्ततिलकाकी सौति अरु तू मेरा सौतिनि पुत्र तातैं तू मेरा भी पुत्र है—६ छट्ठे तू मेरा भरतार तातैं तेरी माता वसन्ततिलका मेरी सासु भई और सासु के तुम भरतार तातैं मेरे ससुर भी भये।

इस प्रकार एक ही जन्ममें इन प्राणियोंके परस्पर अठारह नाते भये ताको उदाहरण (दृष्टांत) कहा कि इस भांति इस संसार की विचित्र विडंबना है इसमें कुछ सन्देह नहीं।

इस प्रकार अठारह नातेका व्योरा समाप्त।

## (३०) चौबीस तीर्थकरोंके चिन्ह।

१ ऋषभनाथके वैल २ अजित नाथके हाथी ३ संभवनाथके घोड़ा ४ अभिनन्दन नाथके वन्दर ५ सुमति नाथके चकवा ६ पद्म-प्रभके कमल ७ सुपार्श्वनाथके सांथिया ८ चन्द्रप्रभके चन्द्रमा ९ पुष्पदन्तके नाकू १० शीतलनाथके कल्पवृक्ष ११ श्रेयांसनाथ

के गेंडा १२ वासुपूज्यके भैंसा १३ विमलनाथके सुअर १४ अनंत नाथके सेही १५ धर्मनाथके वज्रदण्ड १६ शान्तिनाथके हिरण १७ कुंथनाथके बकरा १८ अरहनाथके मच्छी १९ मल्लिनाथके कलश २० मुनिसुव्रतनाथके कछवा २१ नमिनाथके कमल २२ नेमिनाथके शंख २३ पार्श्वनाथके सर्प २४ महावीरके सिंह।

## ( ३१ ) बारह चक्रवर्त्ती।

भरतचक्री, २ सगरचक्री, ३ मघवाचक्री ४ सनत्कुमारचक्री ५ शान्तिनाथचक्री ( तीर्थंकर), ६ कुन्थनाथचक्री, ( तीर्थंकर ),७ अरनाथचक्री ( तीर्थंकर ), ८ सभूमचक्री; ९ पद्मचक्री वा महापद्म १० हरिषेणचक्री, ११ जयचक्री, १२ ब्रह्मदत्तचक्री।

## ( ३२ ) नव नारायण।

१ त्रिपृष्ट, २ द्विपृष्ट, ३ स्वयंभू, ४ पुरुषोत्तम, ५ पुरुषसिंह, ६ पुण्डरीक, ७ दत्त ८ लक्ष्मण, ९ कृष्ण।

## ( ३३ ) नव प्रतिनारायण।

१ अश्वग्रीव, २ तारक, ३ मेरक. ४ मधु (मधुकैटभ) ५ निशुंभ, ६ बली, ७ प्रह्लाद, ८ रावण, ९ जरासंघ।

## ( ३४ ) बलभद्र

१ अचल, २ विजय, ३ भद्र, ४ सुप्रभ ५ सुदर्शन, ६ आनंद, ७ नंदन (नंद), ८ पद्म (रामचन्द्र), ९ राम (बलभद्र)।

## ( ३५ ) नव नारद।

१ भीम, २ महाभीम, ३ रुद्र, ४ महारुद्र, ५ काल, ६ महाकाल ७ दुर्मुख, ८ नरकमुख, ९ अधोमुख।

## [ ३६ ] ग्यारह रुद्र।

१ भीमवली २ जितशत्रु ३ रुद्र ४ विश्वानल ५ सुप्रतिष्ठ ६ अचल ७ पुण्डरीक ८ अजितधर, ९ जितनाभि, १० पींठ, ११ सात्यकी

## ( ३७ ) चौवीस कामदेव।

१ वाहुवली, २ अमिततेज, ३ श्रीधर ४ दशभद्र, ५ प्रसेनजित्, ६ चंद्रवर्ण, ७ अग्निमुक्ति, ८ सनत्कुमार (चक्रवर्त्ती) ९ वत्सराज, १० कनकप्रभ, ११ सेघवर्ण, १२ शांतिनाथ (तीर्थंकर), १३ कुंथु नाथ (तीर्थंकर), १५ विजयराज, १६ श्रीचंद्र, १७ राजा नल, १८ हनुमान, १९ वलराजा, २० वसुदेव, २१ प्रद्य म्न, २२ नागकुमार, २३ श्रीपाल, २४ जंबूस्वामी।

## [ ३८ ] चौदह कुलकर

१ प्रतिश्रुति, २ सन्मति, ३ क्षेमंकर, ४ क्षेमंधर, ५ सीमंकर, ६ सीमंधर, ७ विमलवाहन, ८ चक्षुष्मान ९ यशस्वी, १० अभिचंद्र, ११ चंद्राभ, १२ मरुदेव, १३ प्रसेनजित् १४ नाभिराजा।

## ( ३९ ) वारह प्रसिद्ध पुरुष

१ नाभि, २ श्रेयांस, ३ वाहुवली, ४ भरत, ५ रामचन्द्र, ६

नोट—तीर्थंकर, चक्रवर्ती, नारायण, प्रतिनारायण वलभद्र यह त्रेषठ शलाका पुरुष कहाते हैं तथा नारद, रुद्र, कामदेव, कुलकर, और तीर्थंकरोंके मातापिता १६९ पुन्य पुरुष कहाते हैं।

हनुमान्, ७ सीता, ८ रावण, ९ कृष्ण, १० महादेव, ११ भीम, १२ पार्श्वनाथ।

## (४०) विदेहक्षेत्रके २० विद्यमान तीर्थंकर।

१ सीमन्धर, २ युगमंधर, ३ बाहु, ४ सुबाहु, ५ सुजात, ६ स्वयंप्रभ, ७ वृषभानन, ८ अनन्तवीर्य, ९ सूरप्रभ, १० विशाल-कीर्त्ति, ११ वज्रधर, १२ चंद्रानन, १३ चन्द्रबाहु, १४ भुजंगम, १५ ईश्वर, १६ नेमप्रभ (नमि), १७ वीरसेन, १८ महाभद्र, १९ देवयश, २० अजितवीर्य।

## (४१) भूतकालकी चौबीसी

१ श्रीनिर्वाण, २ सागर, ३ महासिंधु, ४ विमलप्रभ, ५ श्रीधर ६ सुदत्त, ७ अमलप्रभ, ८ उद्धर, ९ अंगिर, १० सन्मति, ११ सिंधुनाथ, १२ कुसुमांजलि, १३ शिवगण, १४ उत्साह, १५ ज्ञाने-श्वर, १६ परमेश्वर, १७ विमलेश्वर १८ यशोधर, १९ कृष्णमति, २० ज्ञानमति, २१ शुद्धमति, २२ श्रीभद्र, २३ अतिक्रांत, २४ शांति।

## ४२ भविष्यकी चौबीसी।

१ श्रीमहापद्म, २ सुरदेव, ३ सुपार्श्व, ४ स्वयंप्रभ, ५ सर्वा-त्मभू, ६ श्रीदेव, ७ कुलपुत्रदेव, ८ उदकदेव, ९ प्रोष्ठिलदेव, १० जयकीर्ति, ११ मुनिसुव्रत, १२ अरह (अमम) १३ निष्पाप, १४ निःकषाय, १५ विपुल, १६ निर्मल, १७ चित्रगुप्त, १८ समाधिगुप्त, १९ स्वयंभू, २० अनिवृत्त, २१ जयनाथ, २२ श्रीविमल, २३ देव-पाल, २४ अनन्तवीर्य।

## ( ४३ ) गुणस्थान

१ मिथ्यात्व, २ सासादन, ३ मिश्र, ४ अविरत सम्यक्त्व, ५ देशव्रत, ६ प्रमत्त, ७ अप्रमत्त, ८ अपूर्वकरण, ९ अनिवृत्तिकरण, १० सूक्ष्मसांपराय, ११ उपशांतकषाय वा उपशांतमोह, १२ क्षीण कषाय वा क्षीणमोह, १३ संयोगकेवली, १४ अयोगकेवली।

## (४४) सोलहकारण भावना

१ दर्शनविशुद्धि, २ विनयसंपन्नता, ३ शीलव्रतेष्वनतिचार, ४ अभीक्ष्णज्ञानोपयोग, ५ संवेग, ६ शक्तिस्त्याग, ७ तप ८ साधु-समाधि, ९ वैय्यावृत्य, १० अर्हद्भक्ति, ११ आचार्यभक्ति, १२ बहुश्रुतभक्ति, १३ प्रवचनभक्ति, १४ आवश्यकपरिहाणी, १५ मा॰-प्रभावना, १६ प्रवचनवात्सल्य।

## ( ४५ ) श्रावकोंके उत्तरगुण।

१ लज्जावंत, २ दयावंत, ३ प्रसन्नता, ४ प्रतीतिवन्त, ५ पर-दोपाच्छादन, ६ परोपकारी, ७ सौम्यदृष्टि, ८ गुणग्राही, ९ मिष्ट-वादी, १० दीर्घविचारी, ११ दानवंता १२ शीलवंत, १३ कृतज्ञ, १४ तत्वज्ञ, १५ धर्मज्ञ, १६ मिथ्यात्व रहित, १७ संतोषवंत १८ स्याद्वाद भाषी, १९ अभक्ष्यत्यागी, २० षटकर्मप्रवीण २१।

## ( ४६ ) श्रावकको ५३ क्रिया।

८ मूलगुण, १२ व्रत, १२ तप, १ समताभाव, ११ प्रतिमा, ४ दान, ३ रत्नत्रय, जल छाणन क्रिया, १ रात्रिभोजन त्याग और दिनमें अन्नादिक भोजन शोधकर खाना अर्थात् छानबीन कर देख भालकर खाना।

**श्रावकके ८ मूलगुण**—५ उदंबर। ३ मकार।

**१२ व्रत**—५ अणुव्रत, ३ गुणव्रत, ४ शिक्षाव्रत।

**५ अणुव्रत**—१ अहिंसा अणुव्रत, २ सत्याणुव्रत, ३ परस्त्री त्याग अणुव्रत, ४ (अचौर्य) चोरी त्याग अणुव्रत, ५ परिग्रहप्रमाण अणुव्रत।

**३ गुणव्रत**—१ दिगव्रत २ देशव्रत, ३ अनर्थदंडत्याग।

**४ शिक्षाव्रत**—१ सामायिक, २ प्रोषधोपवास, ३ अतिथि-संविभाग, भोगोपभोगपरिमाण।

## १२ तप

आचार्यके ३६ गुणोंमें लिखे हैं। इनके भी वही नाम। श्रावकोंके अणुव्रत कम परीषहवाले।

**११ प्रतिमा**—दर्शनप्रतिमा, व्रत, सामायिक, प्रोषधोपवास, सचित्तत्याग, रात्रिभुक्ति त्याग, ब्रह्मचर्य, आरम्भ त्याग, परिग्रहत्याग, अनुमति, त्याग, उद्दिष्ट त्याग।

**चारदान**-आहारदान, औषधदान, शास्त्रदान, अभयदान

**३-रत्नत्रय**-सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र।

**दातारके २१ गुण**-९ नवधाभक्ति, ७ गुण ५ आभूषण। यह २१ गुण दातारके हैं अर्थात् दान देनेवाले दातामें यह २१ गुण होने चाहिये।

**नवधाभक्ति**-पात्रको देख बुलाना, उच्चासनपर बैठाना,

चरण धोना, चरणोदक मस्तकपर चढ़ाना, पूजा करना, मन शुद्ध रखना, विनयरूप बोलना, शरीर शुद्ध रखना शुद्ध आहार देना।

**दातारके सात गुण**—श्रद्धावान्, शक्तिवान्, अलोभी, दयावान्, भक्तिवान्, क्षमावान् और विवेकवान्।

**दाताके पांच भूषण**—आनन्दपूर्वक देवे, आदरपूर्वक देवे प्रिय वचन कहकर देवे, निर्मल भाव रखे, जन्म सफल माने।

**दाताके पांच दूषण**—विलम्बसे देवे, विमुख होकर देवे, दुर्वचन कहकर देवे, निरादर करके देवे, देकर पछतावे।

## ( ४७ ) ग्यारह प्रतिमाओंका सामान्य स्वरूप।

प्रणम पंच परमेष्टि पद, जिन आगम अनुसार; श्रावकप्रतिमा एक दश, कहु' भविजन हितकार ॥ १ ॥ सवैया ३१ ॥ श्रद्धाकर व्रत पाले सामयिक दोष टाले, पौसौ मांठ सचित कौं त्यागेलों घटायकैं रात्रिभुक्त परिहरै, ब्रह्मचर्य नित धरै, आरम्भको त्याग करै मन वच कायकैं। परिग्रह काज टारै अघ अनुमत छारैं, स्वनिमित कृत टारैं असत वनायकै। सब एकादश येह प्रतिमा ज्ञु शर्म्म गेह, धारैं देशव्रती उर हरष वढ़ायकैं।

### दर्शन प्रतिमा

अष्ट मूलगुण संग्रह करै, विशुन अभक्ष्य सवै परिहरै॥
युत अष्टांग शुद्ध सम्यक्त, धरहिं प्रतिज्ञा दरशन रक्त॥ १ ॥

### व्रत प्रतिमा स्वरूप

अणुव्रतपन अतिचार विहींन, धारह जो पुन गुणव्रत तीन,
शिक्षाव्रत संजुत जो सोय; व्रत प्रतिमा धर श्रावक होय ॥२॥

**सामायक प्रतिमा स्वरूप**-गीतका छंद-सब जियन में समभाव धर शुभ भावना संयममहीं, दुरध्यान आरत रौद्र तज कर त्रिविध काल प्रमाणहीं। परमेष्टि पन जिन वचन निज वृष बिम्ब जिन जिनग्रह तनी, वंदन त्रिकाल करह सुजानहु भव्य सामायक घनो ॥ ३ ॥

**प्रोषध प्रतिमा स्वरूप**- ( पद्धरी छद— वर मध्यम जघन्य त्रिविध धरेय, प्रोपध विधि युत निजवल प्रमेय, प्रति मास चार पर्वो मझार, जानहु सो प्रोपध नियम धार ॥४॥

**सचित्तत्याग प्रतिमा स्वरूप**-चौपाई—

जो परि हरे हरीं सब चीज, पत्र प्रवाल-कंद फल-बीज,
अरु अप्रासुक जल भी सोय, सचित्त-त्याग प्रतिमा धर होय

**रात्रिभुक्तत्याग प्रतिमा स्वरूप**-अडिल्ल छन्द—

मन वच तन कृत कारित अनुमोदे सही, नवविध मैथुन दिवस माहिं जो वर्जे ही। अरु चतुर्विध आहार निशा माहो तजै, रात्रिभुक्ति परित्याग प्रतिमा सो सजै ॥ ६ ॥

**ब्रह्मचर्यप्रतिमा स्वरूप**—चौपाई—

पूर्व उक्त मैथुन नव भेद, सब प्रकार तजै निरखेद,
नारि कथादिक भी परिहरे ब्रह्मचर्य प्रतिमा सो धरे ॥ ७ ॥

**आरंभ त्याग प्रतिमा स्वरूप**—चौपाई—

जो कछु अल्प बहुत अघ काज, ग्रह संबंधी सो सब त्याज,
निरारम्भ व्है वृष रत रहै, सो जिय अष्टमो प्रतिमा वहै ॥८॥

## परिग्रहत्याग प्रतिमा स्वरूप—चौपाई

वस्त्र मात्र रख परिग्रह अन्य, त्याग करे जो व्रतसंपन्न,
तापे पुनः मूर्छा परहरै, नवमी प्रतिमा सो भवि धरै ॥९॥

## अनुमतत्याग प्रतिमा स्वरूप—चौपाई

जो प्रमाण अघमय उपदेश, देय नहीं परको लवलेस, ॥
अरु तसु अनुमोदन भी तजे, सोही दशमी प्रतिमा सजै ॥१०॥

## उद्दिष्टत्याग प्रतिमास्वरूप—चौपाई—

ग्यारम थान भेद हैं दोय, इक क्षुल्लक इक ऐलक सोय,
खण्ड वस्त्रधर प्रथम सुजान, युत कोपीनहि दुतिय प्रधान॥११॥
प ग्रह त्याग मुनिन ढिग रहैं, वा मठ, मन्दिरमें निवसहै,
उत्तर उदण्ड उचित आहार, करहिं शुद्ध अंत्रायन वार ॥
दोहा—इम सब प्रतिमा एकदश दोल देशव्रत थान,
ग्रहै अनुक्रम मूल सह, पालै भवि सुखदान ॥

## ( ४८ ) श्रावकोंके १७ नियम ।

१ भोजन,२ अचित वस्तु, ३ गृह, ४ संग्राम, ५ दिशागमन, ६ औषधिविलेपन,७ तांबूल,८ पुष्पसुगन्ध, ९ नाच, १० गीतश्रवण ११ स्नान, १२ ब्रह्मचर्य, १३ आभूषण, १४ वस्त्र १५ शय्या, १६ औषध खानी, १७ घोड़ा बैलादिककी सवारी ।*

* नोट—प्रतिदिन जिन २ चीजोंकी जरूरत हो उसका प्रमाण करे कि आज यह करूंगा ; शेषका प्रतिदिन त्याग करे ।

## ( ४६ ) सात व्यसनका त्याग।

जूवा, मांस, मदिरा, गणिका, शिकार चोरी परस्त्री।

## ( ५० ) वाईस अभक्ष्यका त्याग।

पांच उदम्बर—१ उदम्बर ( गूलर ), २ कटूम्बर, ३ बड़फल, ४ पीपलफल, ५ पाकर फल ( पिलखन फल )।

**तीन मकार**—१ मांस, २ मधु, ३ मदिरा।

**शेष १४ अभक्ष्य**—ओला, विदल, रात्रि भोजन, बहुबीजा, बेंगन, कन्दमूल, वगैर जाना फल, अचार, विष, माटी, बरफ, तुच्छ फल, चलित रस, माखन।

## (५१) श्रावकके षट कर्म।

देव पूजा, गुरुसेवा, स्वध्याय, संयम, तप, दान यह छह कर्म प्रत्येक श्रावकको करना चाहिये।

## (५२) दशलक्षण धर्म।

उत्तम क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग आकिंचन, ब्रह्मचर्य।

# ( ५३ ) लघु अभिषेक पाठ।

श्रीमज्जिनेन्द्रमभिवन्द्यजगत्त्रयेशं स्याद्वादनायकमनन्तचतुष्टयार्हम्।
श्रीमूलसंघसुदृशां सुकृतैकहेतु जैनेन्द्रयज्ञविधिरेष मयाऽभ्यधायि॥

(इस श्लोकको पढ़कर जिनचरणोंमें पुष्पांजलि छोड़नी चाहिये)

श्रीमन्मन्दरसुन्दरे शुचिजलैर्धौते सदर्भाक्षतैः
पीठेमुक्तिवरंनिधाय, रचित त्वपादपद्मस्रजः
इन्द्रोऽहंनिजभूषणार्थकमिदं यज्ञोपवीतं दधे।

मुद्राकङ्कणशेखरान्यपि तथा जैनाभिषेकोत्सवे ॥

(इस श्लोकको पढ़कर अभिषेक करनेवालोंको यज्ञोपवीत तथा नाना प्रकारके सुन्दर आभूषण धारण करना चाहिये । )

सौगन्धसंगतमधुव्रतझंकृतेन, सौवर्ण्यमानमिव गंधमनिंधमादौ । आरोपयामि विबुधेश्वरवृन्दवन्द्य पादारविन्दमभिवन्द्य जिनोत्तमानां

इसे पढ़कर अभिषेक करनेवालोंको अङ्गमें चन्दनके नवतिलक करना चाहिये ।

ये सन्ति केचिदिह दिव्यकुलप्रसूता नागाः प्रभूतबलदर्पयुता विबोधाः । संरक्षणार्थममृतेन शुभेन तेषां प्रक्षालयामि पुरतः स्नपनस्य भूमिम् ॥

( इसको पढ़कर अभिषेकके लिये भूमिका प्रक्षालन करे )

क्षीरार्णवस्य पयसां शुचिभिः प्रवाहैः, प्रक्षालितं सुरवरैर्यदनेकवारम् । अत्युद्यमुद्यतमहं जिनपादपीठं प्रक्षालयामि भवसंभव तापहारि ॥

(जिस सिंहासन पर विराजमान करके अभिषेक करना हो उसका प्रक्षालन करे

श्रीशारदासुमुखनिर्गतबीजवर्णं श्रीमङ्गलीकवरसर्वजनस्य नित्यं । श्रीमत्स्वयं क्षयतयस्य विनाशविघ्नं श्रीकारवर्णं लिखितं जिनभद्रपीठे ।

( इस श्लोकको पढ़कर पीठपर श्रीकार लिखना चाहिये । )

इन्द्राग्निदंडधरनैर्ऋतपाशपाणि वायूत्तरेशशशिमौलिफणीन्द्र चन्द्राः । आगत्य यूयमिहसानुचराः सचिन्हाः स्वं स्वं प्रतीच्छत बलिं जिनपाभिषेके ॥

( नीचे लिखे मंत्रोंको पढ़कर क्रमसे दश दिक्पालोंके लिये अर्घ चढ़ाओ )

१ ॐ आँ क्रौं ह्रीं इन्द्र आगच्छ आगच्छ इन्द्राय स्वाहा ।

२ ॐ आँ क्रौं ह्रीं अग्ने आगच्छ आगच्छ अग्नये स्वाहा।

३ ॐ आँ क्रौं ह्रीं यम आगच्छ आगच्छ यमाय स्वाहा।

४ ॐ आँ क्रौं ह्रीं नैऋत आगच्छ आगच्छ नैऋताय स्वाहा।

५ ॐ आँ क्रौं ह्रीं वरुण आगच्छ आगच्छ वरुणाय स्वाहा।

६ ॐ आँ क्रौं ह्रीं पवन आगच्छ आगच्छ पवनाय स्वाहा।

७ ॐ आँ क्रौं ह्रीं कुवेर आगच्छ आगच्छ कुवेराय स्वाहा।

८ ॐ आँ क्रौं ह्रीं ऐशान आगच्छ आगच्छ ऐशानाय स्वाहा।

९ ॐ आँ क्रौं ह्रीं धरणीन्द्र आगच्छआगच्छ धरणीन्द्रायस्वाहा

१० ॐ आँ क्रौं ह्रीं सोम आगच्छ आगच्छ सोमाय स्वाहा।

इति दिक्पाल मन्त्राः।

दध्युज्वलाक्षतमनोहरपुष्पदीपः पात्रार्पितं प्रतिदिनं महतादरेण। त्रैलोक्यमङ्गलसुखानलकामदाह मारार्तिकं तवविभोरवतारयामि॥ [ दधि अक्षत पुष्प और दीप रकावीमें लेकर मङ्गलपाठ तथा अनेक वादित्रोंके साथ त्रैलोक्यनाथकी आरती उतारनी चाहिये।]

यः पांडुकामलशिलागतमादिदेवमस्नापयन्सुरवराः सुरशैल मूर्ध्नि। कल्याणमिप्सुरहमक्षततोय पुष्पैः संभावयामि पुरएव तदीयबिंम्बम्॥

जल अक्षत पुष्प क्षेपकर श्रीकार लिखित पीठपर जिनबिम्बकी स्थापना करना चाहिये।

सत्पल्लवार्चितमुखान्कलधौतरूप्य ताम्रारकूटघटितान्पयसासुपूर्णान्। संवाह्यतामिव गतांश्चतुरः समुद्रान् संस्थापयामि कलशान् जिनवेदिकान्ते।

जलपूरति सुन्दर पत्तोंसे ढके हुए सुवर्णादि धातुके चार कलश वेदोके कोनोंमें स्थापन करना चाहिये ।

आभिः पुण्याभिरद्भिः परिमलबहुले नामुना चन्दनेन,
श्रीदृक्पेयैरमीभिः शुचिसदलचयैः उद्गमैरेभिरुद्धैः ।
हृद्यैरेभिर्निवेद्यैर्मखभवनमिमैदीपयद्भिः प्रदीपैः
धूपैः प्रायोभिरेभिः पृथुभिरपि फलैरेभिरीशं यजामि ॥

( इस मंत्र गर्भित श्लोकको पढ़कर यजामि शब्दके पूर्ण होते होते अर्घ चढ़ा देना चाहिये । )

दूरावनम्रसुरनाथकिरीटकोटी संलग्नरत्नकिरणच्छविधूसराङ्घ्रिम् ।
प्रस्वेदतापमलमुक्तमपि प्रकृष्टैर्भक्त्या जलैर्जिनपतिं बहुधा भिषिञ्चे ॥
(इसे पढ़कर जिन प्रतिमापर जलके कलशसे धारा छोड़नी चाहिये)
उत्कृष्टवर्णनवहेमरसाभिराम देहप्रभावलयसङ्गमलुप्तदीप्तिम्। धारां ।
घृतस्य शुभगन्धगुणानुमेयां वन्देऽर्हतां सुरभिसंस्नपनोप युक्ताम् ॥
( इस श्लोकको पढ़कर घृतके कलशके स्नपन करना चाहिये ॥ )
सम्पूर्णशारदशशाङ्कमरीचिजालस्यन्दैरिवात्मयशसामिव सुप्रवाहैः । क्षीरैर्जिनः शुचितरैरभिषिच्यमाणाः सम्पादयन्तुमम चित्त-समीहितानि ॥
( इस श्लोकको पढ़कर दुग्धके कलशसे अभिषेक करना चाहिये)
दुग्धाब्धिवीचिपयसंचितफेनराशिपांडुत्वकान्तिमवधारयतामतीव
दध्नागताजिनपतेप्रतिमांसुधारासम्पद्यतांसपदि वांछितसिद्धयेव॥
( इस श्लोकको पढ़कर दधिके कलशसे अभिषेक करना चाहिये )
भक्त्या ललाटतटदेशनिवेशितोच्चैः हस्तैश्च्युताः सुरवराऽसुर-

मर्त्यनाथः। तत्कालपीलितमहेक्षु रसस्यधारा सद्यः पुनातु जिन-विम्ब गतैव युष्मान् ॥

(इस श्लोकको पढ़करइक्षुरसके कलशसे अभिषेक करना चाहिये)

संस्नापितस्यघृतदुग्धदधीक्षु वाहैः सर्वाभिरोषधिभिरर्हतमुज्व लाभिः। उद्वर्तितस्य विदधाम्यभिषेकमेला कालेयकुङ्कुमरसोत्क टवारिपूरैः ॥

( इसको पढ़कर सर्वोषधीके कलशसे अभिषेक करना चाहिये।)

द्रव्यैरनल्पघनसारचतुः समाद्यै रामोदवासितसमस्त दिगान्तरालैः मिश्रीकृतेनपयसा जिनपुङ्गवानांत्र लोक्यपावनमहं स्नपनं करोमि ॥

(इस श्लोकको पढकर केसर कस्तूरी कर्पूरादिसे बनाये हुये सुगन्धित जलसे स्नपन करना चाहिये।)

इष्टैर्मनोरथशतैरिवभव्यपुंसां पूर्णैः सुवर्णकलशैर्निखिलैवसानैः। संसारसागरविलंघनहेतुसेतुमाप्लावयेत्रिभुवनैकपतिं जिनेन्द्रम् ॥

(इसे पढ़कर बचे हुये सम्पूर्ण कलशोंसे अभिषेक करना चाहिये।)

मुक्ति श्रीवनिताकरोदमिदं पुण्याङ्कुरोत्पादकम्।<br>
नागेन्द्रत्रिदशेन्द्रचक्रपद्वीराज्याभिषेकोदकम् ॥<br>
सम्यग्ज्ञानचरित्रदर्शनलता संवृद्धिसम्पादकम्।<br>
कीर्तिश्रीजयसाधकं तवजिन! स्नानस्य गन्धोदकम् ॥

(इस श्लोकको पढ़कर अपने अङ्गमें गन्धोदक लगाना चाहिये।)

इति श्री लघुभिषेक विधिः समाप्तः ॥

# ५४ विनय पाठ।

इहि विधि ठाड़ो होयके प्रथम पढ़ै जो पाठ ॥ धन्य जिनेश्वर

देव तुम नाशे कर्म जु आठ ॥ १ ॥ अनंत चतुष्टयके धनी तुमहो हों शिरताज ॥ मुक्ति वधूके कंथ तुम तीन भुवनके राज ॥ २ ॥ तिहुं जगकी पीड़ा हरण भवदधि शोषनहार ॥ ज्ञायक हों तुम विश्वके शिव सुखके करतार ॥ ३ ॥ हरता अघ अंधियारके करता धर्म प्रकाश ॥ थिरता पद दातार हो । धरता निजगुण रास ॥४॥ धर्मामृत उर जल धसों ज्ञान भानु तुम रूप । तुमरे चरण शरोजको नावत तिहुं जग भूप ॥ ५ ॥ मैं वंदों जिनदेवको कर अतिनिरमल भाव ॥ कर्म बंधके छेदने और न कोई उपाय ॥ ६ ॥ भविजनकों भवि कूपतैं तुमहो काढ़नहार ॥ दीनदयाल अनाथ पति आतम गुण भंडार ॥ ७ ॥ चिदानंद निर्मल कियो धोय कर्म रज मैल ॥ सरल करी या जगतमें भविजनको शिव गैल ॥८॥ तुम पद पङ्कज पूजतैं विघ्न रोग टर जाय ॥ शत्रु मित्रताको धरैं विष निरविषता थाय ॥९॥ चक्री खग धर इन्द्र पद मिलैं आपतैं आप ॥ अनुक्रम कर शिव पद लहै नेम सकल हन पाप ॥१०॥ तुम बिन मै व्याकुल भयो जैसे जल बिन मीन ॥ जन्म जरा मेरी हरो करो मोह स्वाधीन ॥ ११ ॥ पतित बहुत पावन किये गिनती कौन करेव ॥ अञ्जनसे तारे कुधो सु जय जय २ जिनदेव ॥१२॥ थकी नाव भवि दधि विषैं तुम प्रभु पार करेय ॥ खेवटिया तुम हो प्रभू सो जय जय २ जिनदेव ॥ १३ ॥ राग सहित जगमेंरुले मिले सरागी देव ॥ वीतराग भैटो अबै मेटो राग कुटेव ॥ १४ ॥ कित निगोद कित नारकी किय तिर्यञ्च अज्ञान ॥ आज धन्य मानुष भयो पायो जिनवर थान ॥ १५ ॥ तुमको पूजैं सुरपती अहिपति नरपति देव ॥ धन्य भाग मेरो भयो करन लगो तुम सेव ॥ १६ ॥

अशरणके तुम शरण हो निराधार आधार ॥ मैं डूबत भवसिन्धुमें खेओ लगायो पार ॥१७॥ इन्द्रादिक गणपति थकी तुम विनती भगवान ॥ विनती अपनी टारि के कीजे आप समान ॥ १८ ॥ तुमरी नेक सुदृष्टमें जग उतरत है पार ॥ हाहा डूबौ जात हौं नेक निहार निकार ॥ १९ ॥ जोमैं कहाहूं और सों तो न मिटै उर भार ॥ मेरी तो मोसो वनी तातैं करत पुकार ॥ २० ॥ वन्दों पाचौं परमगुरु सुरगुरु वंन्दत जास ॥ विघन हरन मङ्गल करन पूरत परम प्रकाश ॥ २१ ॥ चौवीसौं जिन पद नमों नमों सारदा माय ॥ शिवमग साधक साधु नमि रचौं पाठ सुखदाय ॥२२॥

## ( ५५ ) देवशास्त्रगुरुकी भाषा पूजा।

प्रथमदेव अरहन्त सु श्रुतसिद्धान्तजू। गुरु निरग्रन्थ महन्त मुकतिपुरपन्थजू ॥ तीन रतन जगमांहि सो ये भवि ध्याइये। तिनकी भक्तिप्रसाद परमपद पाइये ॥ १ ॥

दोहा-पूजों पद अरहन्तके, पूजों गुरुपद सार।
पूजों देवी सरस्वती, नितप्रति अष्टप्रकार।

ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुसमूह! अत्र अवतर २ संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट।

गीता छंद।

सुरपति उरग नरनाथ तिनकर, वन्दनीक सु पदप्रभा।
अति शोभनीकसुवरण उज्जल, देख छवि मोहित सभा ॥
वर नीर क्षीर समुद्रघटभरि, अग्र तसु वहुविधि नचूं।
अरहन्तश्रुतसिद्धांतगुरु निरग्रन्थ नितपूजा रचूं ॥ १ ॥

दोहा—मलिनवस्तु हर लेत सब, जलस्वभाव मलछीन।

जासों पूजों परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन ॥ १ ॥
ओ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय ॥ जलं ।
जे त्रिजग उदरमँझार प्रानी, तपत अति दुद्धर खरे ।
तिन अहितहरन सुवचन जिनके, परम शीतलता भरे ॥
तसु भ्रमरलोभित घ्राण पावन सरस चन्दन घसि सचूं ।अ०।
दोहा—चन्दन शीतलता करै, तपतवस्तु परवीन ।
जासों पूजों परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन ॥ २ ॥
ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यः संसारतापविनाशनाय चन्दनं ।
यह भवसमुद्र अपार तारणके निमित्त सुविधि ठई ।
अति दृढ़ परमपावन जथारथ, भक्ति वर नौका सही ॥
उज्जल अखण्डित सालि तन्दुल, पुंजधरि त्रयगुण जचूं । अ०
दोहा—तंदुल सालि सुगंधि अति, परम अखंडित बीन ।
जासों पूजों परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन ॥ ३ ॥
ओं ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् ।
दोहा—विविधभांति परिमल सुमन, भ्रमर जास आधीन ।
तासों पूजों परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन ॥ ४ ॥
ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यः कामवाणविध्वंसनाय पुष्पं ॥
अति सबल मद कंदर्प जाको, क्षुधा उरग अमान है ।
दुस्सह भयानक तासु नाशनको सु गरुड़ समान है ।
उत्तम छहों रस युक्त नित नैवेद्य करि घृतमें पचूं ॥अ०६॥
ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यः क्षुधारोग विनाशाय चरुं ॥
जे त्रिजग उद्यम नाश कीने मोहतिमिर महाबली ।
तिहि कर्मघाती ज्ञानदीप प्रकाशजोति प्रभावली ॥



श्रीवाहुवलिजी, श्रवणवेलगोला ।



श्री १०८ मुनि शान्तिसागरजी ।

इह भांति दीप प्रजाल कंचनके सुभाजनमेंखचूं। अ०।

दोहा—स्वपर प्रकाशक जोति अति, दीपक तमकरि हीन।
जासों पूजों परमपद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ ६॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं॥

जो कर्म-ईंधन दहन अग्निसमूह सम उद्धत लसै।
वर धूप तासु सुगन्धिताकरि सकल परिमलता हसै॥
इह भाँति धूप चढ़ाय नित भवज्वलनमांहीं नहिं पचूं। अ०।

दोहा—अग्निमाहिं परिमल दहन, चंदनादि गुणलीन।
जासों पूजों परम पद देव शास्त्र गुरु तीन॥ ७॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अष्टकर्मविध्वंसनाय धूपं॥

लोचन सुरसना घ्राण उर, उत्साहके करतार हैं।
मोपै न उपमा जाय वरणी, सकल फलगुणसार हैं॥
सो फल चढ़ावत अर्थ पूरन, परम अमृतरस सचूं॥अ०॥

दोहा—जे प्रधान फल फलविषैं, पंचकरण-रसलीन।
जासों पूजों परम पद, देव शास्त्र गुरु तीन॥ ८॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं॥

जल परम उज्जवल गंध अक्षत, पुष्प चरु दीपक धरूं।
वर धूप निरमल फल विविध, बहु जनमके पातक हरूं॥
इहभांति अर्घ चढ़ाय नित भवि,करत शिवपङ्कति मचूं। अ०

दोहा—वसुविधि अर्घ सँजोयके, अति उछाह मन कीन।
जासों पूजों परमपद देव शास्त्र गुरु तीन॥ ९॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अनर्घपदप्राप्तये अर्घ्यं॥

अथ जयमाला

देवशास्त्रगुरु रतन शुभ, तीन रतन करतार।

भिन्न भिन्न कहुं आरती, अल्प सुगुण विस्तार ॥ १ ॥

चऊकर्मकी त्रेसठ प्रकृति नाशि । जीते अष्टादशदोषराशि ।
जे परम सगुण हैं अनँत धीर ।कहवतके छयालिस गुण गँभीर ॥२

शुभ समवशरणशोभा अपार ।शत इन्द्र नमत कर शीस धार
देवाधिदेव अरहंत देव । वन्दो मनवचतन करि सु सेव ॥३॥

जिनकी धुनि है ओंकाररूप । निरक्षरमय महिमा अनूप ।
दश अष्ट महा भाषा समेत । लघु भाषा सात शतक सुचेत ॥४॥

सो स्यादवादमय सप्त भङ्ग । गणधर गूंथे बारह सुअङ्ग ।
रविशशि न हरैं सो तम हराय । सो शास्त्र नमों बहु प्रीति ल्याय ।

गुरु आचारज उवझाय साधु । तन नगन रयनत्रय निधि अगाध ।
संसारदेह वैराग धार । निरवांछि तपैं शिवपद निहार ॥ ६ ॥

गुण छत्तिस पच्चिस आठवीस । भवतारन तरन जिहाज ईस
गुरुकी महिमा वरनी न जाय । गुरु नाम जपों मन वचनकाय ॥ ७॥

सोरठा—कीजे शक्ति प्रमान, शक्ति विना सरधा धरै ।
'द्यानत' सरधावान, अजर अमर पद भोगवै ॥८॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

## ( ५६ ) वीसतीर्थंकर पूजा भाषा ।

द्वीप अढ़ाई मेरु पन, अब तीर्थंकर वीस ।
तिन सबकी पूजा करूं मनवच तन धरि शीस ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरा ! अत्र अवतर अवतर ।
तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः अत्र मम सन्निहितो भव भव । वषट् ।

इन्द्रफणींद्रनरेंद्रवन्द्य, पद निर्मलधारी । शोभनीक संसार, सारगुण हैं अविकारी ।

क्षीरोदधिसम नीरसों (हो) पूजों तृषा निवार ॥
सीमन्धर जिन आदि दे, बीस विदेह मँझार ॥
श्री जिनराज हो, भव तारण तरण जिहाज ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो जन्ममृत्युविनाशनाय जलं ॥

( इस पूजामें यदि वीस पुञ्ज करना हो तो इस प्रकार मन्त्र बोलना चाहिये। )

ॐ ह्रीं सीमन्धरयुग्मंधर-वाहु-सुवाहु-सुजात-स्वयंप्रभ-ऋषभानन अनन्तवीर्य्य-सूरप्रभ-विशालकीर्ति-वज्रधर-चन्द्रानन-चन्द्रवाहु-भुजंगम-ईश्वर-नेमिप्रभ-वीरषेण-महाभद्र-देवयशाऽजितवीर्य्येति-विंशतिविद्यमानतीर्थंकरोभ्यो जन्ममृत्युविनाशाय जलं ॥ १ ॥

तीन लोकके जीव,पाप आताप सताये। तिनकों साता दाता,
शीतल वचन सुहाये ॥ बावन चन्दनसों जजूं (२),भ्रमनतपन
निरवार। सीमं ॥२॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो भवातापविनाशनाय चन्दनं ॥

यह संसार अपार, महासागर जिनस्वामी।
तातैं तारे वड़ी भक्ति-नौका जग नामी ॥
तंदुल अमल सुगंधसों (हो) पूजों तुम गुणसार। सीमं० ॥३॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् ॥

भविक-सरोज-विकाश, निंद्यतमहर रविसे हो।
जतिश्रावकआचार कथनको, तुम्ही वड़ेहो ॥
फूलसुवास अनेकसों (हो), पूजों मदन प्रहार। सीमं० ॥४॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो कामवाणविध्वंसनायपुष्पं ॥

कामनाग विषधाम,—नाशको गरुड़ कहे हो।

क्षुधा महादवज्वाल, तासुको मेघ लहे हो॥
नेवज बहुघृत मिष्टसों (हो), पूजों भूख विडार। सीमं० ॥ ५ ॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं ॥
उद्यम होन न देत, सर्व जगमाहिं भस्रो हैं।
मोह महातम घोर, नाश परकाश करस्रो है॥
पूजों दीप प्रकाशसों (हो) ज्ञानज्योतिकरतार। सीमं० ॥ ६ ॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो: मोहान्धकारविनाशनाय नैवेद्यं
कर्म आठ सब काठ,-भार विस्तार निहारा।
ध्यान अगनि कर प्रगट, सरव कीनों निरवारा॥
धूप अनूपम खेवतें (हो), दुःख जलै निरधार। सीमं० ॥ ७ ॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽष्टकर्मविध्वंसनाय, धूपंनि०॥
मिथ्यावादी दुष्ट, लोभऽहंकार भरे हैं।
सबको छिनमें जीत, जैनके मेर खरे हैं।
फल अति उत्तमसों जजों (हो), वांछित फल दातार सी०॥८॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्यो मोक्षफल प्राप्तये फलं ॥
जल फल आठों दर्व, अरघ कर प्रीत धरी हैं।
गणधर इन्द्रनिहूतैं, थुति पूरी न करी हैं।
'द्यानत' सेवक जानके (हो), जगतैं लेहु निकार। सीमं०॥९॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽनर्घपदप्राप्तये अर्घंनि०

अथ जयमाला आरती।

सोरठा-ज्ञानसुधाकर चन्द, भविकखेतहित मेघ हो।
भ्रमतमभान अमन्द, तिर्थंकर बीसों नमों ॥ १ ॥
सीमन्धर सीमन्धर स्वामी। जुगमन्धर जुगमंधर नामी।

वाहु वाहु जिन जगजन तारे। करम सुवाहु वाहुवलदारे ॥१॥ जात सुजात केवलज्ञानं। स्वयंप्रभू प्रभु स्वयं प्रधानं। ऋषभानन ऋषि भानन दोषं। अनंत वीरज वीरजकोषं ॥२॥ सौरीप्रभ सौरीगुणमालं। सुगुण विशाल विशाल दयालं ॥ वज्रधार भवगिरिवज्जर हैं। चन्द्रानन चन्द्रानन वर हैं ॥ ३ ॥ भद्रवाहु भद्रनिके करता। श्रीभुजङ्ग भुजङ्गम भरता। ईश्वर सवके ईश्वर छाजे। नेमिप्रभू जस नेमि विराजैं ॥ ४ ॥ वीरसेन वीरं जग जाने। महाभद्र महाभद्र वखानै। नमों जसोधर जसधरकारी। नमों अजितवीरज वलधारी ॥ ५ ॥ धनुष पांचसै काय विराजै। आयु कोड़िपूरव सव छाजै। समवशरण शोभित जिनराजा। भवजलतारनतरन जिहाजा ॥६॥ सम्यक रत्नत्रयनिधि दानी। लोकालोकप्रकाशक ज्ञानी। शत इन्द्रनिकरि वन्दित सोहैं। सुरनर पशु सवके मन मोहैं ॥७॥

दोहा—तुमको पूजै वन्दना, करै धन्य नर सोय।
'ज्ञानत' सरधा मन धरै, सो भी धरमी होय ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थंकरेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ विद्यमान वीस तीर्थंकरोंका अर्घ।

उदकचन्दनतन्दुलपुष्पकैश्चरुसुदीपसुधूपफलार्घकैः।
धवलमङ्गलगानरवाकुले जिनगृहे जिनराजमहं यजे ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं सीमंधरयुगमंधरवाहुसुवाहुसंजातस्वयंप्रभऋषभाननअनन्तवीर्यसूरप्रभविशालकीर्तिवज्रधरचन्द्राननचन्द्रवाहुभुजंगमईश्वरनेमिप्रभवीरसेनमहाभद्रदेवयशअजितवीर्येतिविंशतिविद्यमानतीर्थंकरेभ्योऽर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

## ( ५७ ) अकृत्रिम चैत्यालयोंका अर्घं ।

कृत्याऽकृत्रिमचारुचैत्यनिलयान्नित्यं त्रिलोकीगतान्। वन्दे भावनव्यन्तरान्द्युतिवरान्कल्पामरान्सर्वगान । सद्गन्धाक्षतपुष्पदाम चरुकैर्दीपैश्च धूपैः फलै नीराद्यैश्च यजे प्रणम्य शिरसा दुष्कर्मणां शान्तये ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं कृत्रिमाकृत्रिमचैत्यालयसम्बन्धीजिनबिम्बेभ्योऽर्घ्यं ।

वर्षेषु वर्षान्तरपर्वतेषु नन्दीश्वरे यानि च मन्दरेषु । यावन्ति चैत्यायतनानि लोके सर्वाणि वन्दे जिन पुङ्गवानाम् ॥ १ ॥

अवनितलगतानां कृत्रिमाऽकृत्रिमाणां वनभवनगतानां दिव्य-वैमानिकानाम् । इह मनुजकृतानां देवराजार्चितानां जिनवरनि-लयानां भावतोऽहं स्मरामि ॥ २ ॥

जम्बूधातकिपुष्करार्द्धवसुधाक्षेत्रत्रये ये भवाश्चन्द्राम्भोजशि-खण्डिकण्ठकनकप्रावाङ्घनाभाजिनः । सम्यग्ज्ञानचरित्रलक्षण-धरा दग्धाष्टकर्मेन्धना भूतानागतवर्त्तमानसमये तेभ्यो जिनेभ्यो नमः ॥ ३ ॥ श्रीमन्मेरौ कुलाद्रौ रजतगिरिवरे शाल्मलौ जम्बूवृक्षो वृक्षारे चैत्यवृक्षे रतिकररुचिके कुण्डले मानुषाङ्के । इष्वाकारेऽञ्जनाद्रौ दधिमुखशिखरे व्यन्तरे स्वर्गलोके ज्योतिर्लोकेऽभिवन्दे भुवनमहितले यानि चैत्यालयानि ॥ ४ ॥ द्वौ कुन्देन्दुतुषा- रहा रधवलौ द्वाविन्द्रनीलप्रभौ द्वौ बन्धूकुसमप्रभौ जिनवृषौ द्वौ चप्रिय ङ्गुप्रभौ । शेषाः षोडशजन्ममृत्युरहिताः सन्तप्तहेमप्रभास्तेसंज्ञान-दिवाकराः सुरनुताः सिद्धिं प्रयच्छन्तु नः ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं त्रिलोकसम्बन्धअकृत्रिमचैत्यालयेभ्योऽर्घं निर्वपामि ॥

इच्छामिभंते-चेइयभत्ति काओसग्गो काओ तस्सालोचेओ अह-

लोय तिरियलोय उड्ढलोयम्मि किट्टिमाकिट्टिमाणि जाणि जिनचेइ-याणि ताणि सव्वाणि। तीसुविलोएसु भवणवासियवाणवितरजो तसियकप्पवासियत्ति चउविहा देवा सपरिवारा दिव्वेण गन्धेण दिव्वेण पुप्फेण दिव्वेण धुव्वेण दिव्वेण चुणणेण दिव्वेण वासेण दिव्वेण ह्नाणेण णिच्चकालं अच्चंति पुज्जंति वंदंति णमस्संति। अहमवि इह संतो तत्थ संताइ णिच्चकालं अच्चेमि पुज्जेमि वन्दामि णमस्सामि दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहिलाहो सुगइग-मणं समाहिमरणं जिणगुणसंपत्ति होउ मज्झं।

(इत्याशीर्वादः। परिपुष्पांजलिं क्षिपेत्)

अथ पौर्वाह्निकमाध्यान्हिकअपराणिदेववंदनायां पूर्वाचार्यानु क्रमेणसकलकर्मक्षयार्थं भावपूजावन्दनास्तवसमेतं श्रीपञ्चमहागुरु-भक्तिकायोत्सर्गं करोम्यहम्। (कायोत्सर्ग करना और नीचे लिखे मंत्रका नौ वार जाप करना)

णमो अरहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आयरीयाणं, णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं॥ ताव कायं पावकम्मं दुच्चरियं वोस्मरामि।

## आठवाँ अध्याय

## (५८) सिद्धपूजा।

ऊर्द्ध्वा धोरयुतं सबिन्दुसपरं ब्रह्मस्वरावेष्टितं वर्गापूरितदि-ग्गताम्बुजदलं तत्सन्धितत्त्वान्वितम्। अन्तःपत्रतटेष्वनाहत-युतं ह्रींकारसंवेष्टितं देवं ध्यायति यः स मुक्तिसुभगो वैरीभक-

ष्ठीरवः ॥ ॐ ह्रीं श्री सिद्धचक्राधिपते ! सिद्धपरमेष्ठिन् अत्र अवतर अवतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्।

निरस्तकर्मसम्बन्धं सूक्ष्मं नित्यं निरामयम्।
वन्देऽहं परमात्मानममूर्त्त मनुपद्रवम् ॥ १ ॥

( सिद्धयन्त्रकी स्थापना )

सिद्धौ निवासमनुगं परमात्मगम्यं हीनादिभावरहितं भववीत कायम्। रेवापगारवसरो-यमुनोद्भवानां नीरैर्यजे कलशगैर्वर-सिद्धचक्रम ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने जन्ममृत्युविनाशनाय जलं ॥

आनन्दकन्दजनकं घनकर्ममुक्तं सम्यक्त्वशर्मगरिमं जननार्तिवीतम्। सौरभ्यवासितभुवं हरिचन्दनानां गन्धैर्यजे परिमलैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ २ ॥ ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने संसारतापविनाशनाय चन्दनं। सर्वावगाहनगुणं सुसमाधिनिष्ठं सिद्धं स्वरूपनिपुणं कमलं विशालम्। सौगन्ध्यशालिवनशालि-वराक्षतानां पुञ्जैर्यजे शशिनिभैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ ३ ॥ ओं ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्। नित्यं स्वदेहपरिमाणमनादिसंज्ञं द्रव्यानपेक्षममृतं मरणाद्यतीतम्। मन्दार-कुन्दकमलादिवनस्पतीनां पुष्पैर्यजे शुभतमैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने कामबाणविध्वंस-नाय पुष्पं। ऊर्द्धस्वभावगमनं सुमनोव्यपेत ब्रह्मादिबीजसहितं गगनावभासम्। क्षीरान्नसाज्यवटकै रसपूर्णगर्भै—नित्यं यजे

चरुवरैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने क्षुधारोगविध्वंसनाय नैवेद्यं ॥

आतङ्कशोकभयरोगमदप्रशान्तं निर्द्वन्द्वभावधरणं महिमानिवेशम्। कर्पूरवर्तिबहुभिः कनकावदातै-र्दीपैर्यजे रुचिवरैर्वरसिद्धचक्रम् ॥६॥ ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिनेमोहान्धकारविनाशायदीपं पश्यन्समस्तभुवनंयुगपन्नितान्तं त्रैकाल्यवस्तुविषये निविडप्रदीपम्। सद्द्रव्यगन्धघनसारविमिश्रितानां धूपैर्यजे परिमलैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने अष्टकर्मदहनाय धूपं। सिद्धसुराधिपतियक्षनरेन्द्रचक्रै, र्ध्येयं शिवं सकलभव्यजनैः सुवन्द्यम्। नारिङ्गपुंगकदलीफलनारिकेलैः सोऽहं यजे वरफलैर्वरसिद्धचक्रम् ॥ ८ ॥ ओं ह्रीं सिद्धचक्राधि पतये सिद्धपरमेष्ठिने मोक्षफलप्राप्तये फलं। गन्धाढ्यं सुपयो मधुव्रतगणैः सङ्गं वरं चन्दनं पुष्पौघं विमलं सदक्षतचयं रम्यं चरुं दीपकम्। धूपं गन्धयुतं ददामि विविध श्रेष्ठं फलं लब्धये सिद्धानां युगपत्क्रमाय विमलं सोनोत्तरं वाञ्छितम् ॥ ९ ॥ ओं ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने अर्घ्यं। ज्ञानोपयोगविमलं विशदात्मरूपं सूक्ष्मस्वभावपरमं यदनन्तवीर्यम्। कर्मौघकक्षदहनं सुखशस्यबीजं वन्दे सदा निरुपमं वरसिद्धचक्रम् ॥ १० ॥ ओं ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने महार्घ्यं। त्रैलोक्येश्वरवन्दनीयचरणाः प्रापुः श्रियं शाश्वतीं यानाराध्य निरुद्धचण्डमनसः सन्तोऽपि तीर्थङ्कराः। सत्यसम्यक्त्वविबोधवीर्यविशदाऽव्याबाधताद्यैर्गुणै र्युक्तांस्तानिहतोष्टवीमि सततं सिद्धान् विशुद्धोदयान् ॥ ११ ॥ (पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्)

अथ जयमाला ।

विराग सनातन शान्त निरंश । निरामय निर्भय निर्मल हंस ॥
सुधाम विबोधनिधान विमोह । प्रसीद विशुद्ध सुसिद्धसमूह ॥१॥
विदूरितसंसृतभाव निरङ्ग । समामृतपूरित देव विसङ्ग ॥
अवन्ध कषायविहीन विमोह । प्रसीद् विशुद्ध सु सिद्धसमूह ॥ २ ॥
निवारितदुष्कृतकर्मविपास । सदामलकेवलकेलिनिवास ॥
भवोदधिपारग शान्त विमोह । प्रसीद्ध विशुद्ध सुसिद्ध समूह ॥३॥
अनन्तसुखामृतसागर धीर । कलङ्क रजोमलभूरिसमीर ॥
विखण्डितकाम विराम विमोह । प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध समूह ॥४॥
विकारविवर्जित तर्जितशोक । विबोधसुनेत्रविलोकित्रिलोक ॥
विहार विराव विरङ्ग विमोह । प्रसीद विशुद्ध सुसिद्धसमूह ॥ ५॥
रजोमल खेदविमुक्त विगात्र । निरन्तर नित्य सुखामृतपात्र ॥
सुदर्शनराजित नाथ विमोह । प्रसीद् विसुद्ध सुसिद्धसमूह ॥६॥
नरामरवन्दित निर्मलभाव । अनन्तमुनीश्वरपूज्य विहाव ॥
सदोदय विश्वमहेश विमोह । प्रसीद् विशुद्ध सुसिद्धसमूह ॥७॥
विदंभ वितृष्ण विदोष विनिन्द्र । परापर शङ्कर सार वितन्द्र ॥
विकोप विरूप विशङ्क विमोह । प्रसीद विशुद्ध सुसिद्धसमूह ॥८
जरामरणोज्झित वीतविहार । विचिन्तित निर्मल निरहङ्कार ॥
अचिन्त्यचरित्र विदर्प विमोह । प्रसीद् विशुद्ध सुसिद्धसमूह ॥९॥
विवर्ण विगंध विमान विलोभ । विमाया विकाय विशब्द विशोभ ॥
अनाकुल केवल सर्व विमोह । प्रसिद्ध विशुद्ध सुसिद्ध समूह ॥१०॥
असमयसमयसारं चारुचैतन्यचिन्हं । परपरणतिमुक्तं पद्मनंदीन्द्रवन्द्यम्
निखिलगुणनिकेतं सिद्धचक्रं विशुद्धं स्मरति नमति यो वा स्तौति सोऽभ्येति मुक्तिम् ॥ ११ ॥

ओंह्रीं सिद्धपरमेष्ठिभ्यो महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

अविनाशी अविकार परम रसधाम हो। समाधान सर्वज्ञ सहज अभिराम हो ॥ शुद्धबोध अविरुद्ध अनादि अनंत हो। जगतशिरोमणि सिद्ध सदा जयवंत हो ॥ १ ॥ ध्यानअगनि कर कर्म कलङ्क सबै दहे। नित्य निरञ्जनदेव सरूपी हो रहे ॥ ज्ञायकके आकार ममत्वनिवारिके। सो परमातम सिद्ध नमूं सिरनायकें ॥ २ ॥

दोहा—अविचलज्ञानप्रकाशतैं, गुण अनन्तकी खान।
ध्यान धरै सो पाइये परम सिद्ध भगवान ॥ ३ ॥

इत्याशीर्वादः ( पुष्पांजलिं क्षिपेत् )

## सिद्धपूजाका भावाष्टक।

निजमनोमणिभाजनभारया, समरसैकसुधारसधारया, सकलबोधकलारमणीयकं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ १ जलम् ॥

सहजकर्मकलङ्कविनाशनैरमलभावसुभावितचन्दनैः। अनुपमानगुणावलिनायकं, सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥२॥ चन्दनम्।

सहजभावसुनिर्मलतन्दुलैः सकलदोषविशालविशोधनैः। अनुपरोधसुबोधविनायकं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ३ ॥ अक्षतान्।

समयसारसुपुष्पसुमालया सहजकर्मकरेण विशोधया। परमयोगबलेन वशीकृतं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ४ ॥ पुष्पम्।

अकृतबोधसुदिव्यनैवेद्यकैर्विहितजातजरामरणांतकैः। निरवधिप्रचुरात्मगुणालयं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ५ ॥ नैवेद्यम् ॥

सहजरत्नरुचिप्रतिदीपकै रुचिविभूतितमः प्रविनाशनैः। निरवधिस्वविकाशविकाशनैः सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ६ ॥ दीपम्

निजगुणाक्षयरूपसुधूपनैः स्वगुणघातिमलप्रविनाशनैः। विश-

दृग्बोधसुदीर्घसुखात्मकं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ७ ॥ धूपम् ।

परमभावफलावलिसम्पदा सहजभावकुभावविशोधया । निज-गुणाऽऽस्फुरतात्मनिरंजनं सहजसिद्धमहं परिपूजये ॥ ८ ॥ फलम् ।

नेत्रोन्मीलिविकाशभावनिवहैरत्यन्तबोधाय वै
वार्गन्धाक्षतपुष्पदामचरुकैः संद्दीपधूपैः फलैः ।
यश्चिन्तामणिशुद्धभावपरमज्ञानात्मकैरर्चयेत्
सिद्धं स्वादुमगाधबोधमचलं संचर्चयामो वयम् ॥ ६ अर्घम्

## ( ६० ) सोलहकारणका अर्घ ।

उदकचन्दनतन्दुलपुष्पकैश्चरुसुदीपसुधूपफलार्घकैः ।
धवलमङ्गलगानरवाकुले जिनगृहे जिनहेतुमहं यजे ॥ १ ॥
ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यो अर्घ्यं ।

## ( ६१ ) दशलक्षणधर्मका अर्घ ।

उदचन्दनतन्दुलपुष्पकेश्चरुसुदीप सु धूपफलार्घकैः ।
धवलमङ्गलगानरवाकुले जिनगृहे जिनधर्ममहं यजे ॥२॥
ओं ह्रीं अर्हन्मुख कमलसतोत्तमक्षमामार्द्दवार्ज्जवसत्यशौचसंयमतपस्त्यागाकिञ्चन्यब्रह्मचर्यदशलक्षणिकधर्मेभ्यो अर्घं ।

## (६२) रत्नत्रयका अर्घ ।

उदकचन्दनतन्दुलपुष्पकैश्चरुसुदीपसुधूपफलार्घकैः ।
धवलमङ्गलगानरवाकुले जिनगृहे जिननाथमहं यजे ॥३॥
ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय त्रयोदशप्रकारसम्यक्चारित्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥३॥

# (६३) सोलह कारण पूजा

अडिल्ल—सोलहकारण भाय तीर्थंकर जे भये। हरषे इन्द्र अपार मेरूपे ले गये॥ पूजा करि निज धन्य लख्यौ बहु चावसौं। हमहू षोड़शकारण भावैं भावसौं॥१॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादि षोड़शकारणानि! अत्रावतरअवतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितोभव भव वषट्।

चौपाई—कंचनझारी निरमल नीर। पूजौं जिनवर गुणगंभीर।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परम गुरु हो॥
दर्शविशुद्धि भावना भाय। सोलह तीर्थंकर पद्पाय।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ १॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यो जन्ममृत्युविनाशाय जलं।

चंदन घसौं कपूर मिलाय, पूजौं श्रीजिनवरके पाय।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दर्श॰॥२॥

ॐ ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्यः चन्दनं॰।

तन्दुल धवल सुगन्ध अनूप,। पूजौं जिनवर तिहुँ जगभूप।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दर्शवि॰॥ ३॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोड़शकारणेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्।

फूल सुगन्ध मधुपगुंजार। पूजौं जिनवर जगदाधार।
परमगुरु हो जय जय नाथ परमगुरु हो॥ ४॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्ध्यादिषोडशकारणेभ्यः कामवण विध्वंसनायपुष्पं॥

सदनेवज बहुविध पकवान। पूजौं श्रीजिनवर गुणखान
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दर्शवि॰॥ ५॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोड़शकारणेभ्यक्षुधारोगविनाशनायनैवेद्य

दीपकजोति तिमर छयकार। पूजूं श्रीजिन केवलधार।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दर्शवि० ॥ ६ ॥

ॐह्रीं दर्शन विशुद्धयादिषोड़शकाणेभ्यो मोहांधकारविनाशायदीपं ॥

अगर कपूर गन्ध शुभ खेय। श्रीजिनवर आगें महकेय।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दर्श० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोड़शकारणेभ्यो अष्टकर्म दहनाय धूपं ॥

श्रीफल आदि बहुत फलसार। पूजों जिन वांछितदातार।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो॥ दर्शवि० ८ ॥

ओं ह्रीं दर्शन विशुद्धयादिषोड़शकारणेभ्यो मोक्षफलप्राप्तायेफलं

जल फल आठों दरब चढ़ाय। 'द्यानत' वरत करों मनलाय।
परमगुरु हो, जय जय नाथ परमगुरु हो ॥ दर्श० ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोड़शकारणेभ्योऽनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं ॥

अथ जयमाला।

दोहा—षोड़शकारण गुण करै, हरै चतुरगतिवास।
पाप पुण्य सब नाशकै, ज्ञान भान परकास ॥ १ ॥

चौपाई १६ मात्रा ।

दर्शविशुद्ध धरै जो कोई। ताको आवागमन न होई॥
विनय महा धारै जो प्रानी। शिववनिताकी सखी बखानी ।२।
शील सदा दिढ़ जो नर पालैं। सो औरनकी आपद टालैं॥
ज्ञानाभ्यास करै मनमाहीं। ताके मोहमहातम नाहीं॥ ३ ॥
जो संवेगभाव विस्तारै। सुरगमुकतिपद आप निहारै॥
दान देय मन हरष विशेखै। इह भव जस परभवसुखदेखै ॥४॥

जो तप तपै खपै अभिलापा। चूरै करमशिखर गुरु भापा॥
साधुसमाधि सदा मन लावै। तिहुँ जगभोग भोगि शिव जावे॥५।
निशदिन वयावृत्य करैया। सो निहचै भवनीर तिरैया॥
जो अरिहन्तभगति मन आनै। सो जन विपय कपाय न जानै॥६॥
जो आचारजभगति करै हैं। सो निर्मल आचार धरै हैं॥
बहुश्रुतवंतभगति जो करई। सो नर सम्पूरण श्रुत धरई॥७॥
प्रवचनभगति करै जो ज्ञाता। लहैं ज्ञान परमानँद दाता॥
षट्आवश्य काल जो साधै। सो ही रतनत्रय आराधै ८॥
धरमप्रभाव करें जे ज्ञानी। तिन शिवमारग रीति पिछानी॥
वात्सलअङ्ग सदा जो ध्यावै। सो तीर्थंकर पदवी पावै॥ ९॥
दोहा—एही सोलह भावना, सहित धरै व्रत जोय।

देवइन्द्रनरवन्धपद, 'द्यानत' शिवपद होय॥ १०॥

ओं ह्रीं दर्शनविशुद्धयादिषोड़शकारणेभ्यः पूर्णार्घ्यं निर्वपामि॥

## (६४) अथ दशलक्षणधर्मपूजा।

अडिल्ल—उत्तम छिमा मारदव आरजव भाव हैं। सत्य शौच सञ्जम तप त्याग उपाव हैं॥ आकिञ्चन ब्रह्मचरज धरम दश सार हैं। चहुँगतिदुखतैं काढ़ि मुकत करतार हैं॥ १॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्म! अत्रावतर अवतर! संवौपट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वपट्।

सोरठा—हेमाचलकी धार, मुनिचित सम शीतल सुरभ।
भवआताप निवार, दश लच्छन पूजों सदा॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय जलं निर्वपामि॥ १॥

चन्दन केशर गार, होय सुवास दशों दिशा । भवआ० ॥

ओं ह्रीं उत्तमादिदशलक्षणधर्माय चन्दनं निर्वपामि ॥ २ ॥

अमल अखण्डित सार, तन्दुल चन्द्र समान शुभ ॥ भवआ० ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय अक्षतान निर्वपामि ॥३॥

फूल अनेक प्रकार, महकें ऊरधलोक लों । भवआ० ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय पुष्पं निर्वपामि ॥ ४ ॥

नेवज विविध प्रकार, उत्तम षटरससंजुतं ॥ भवआ० ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय नैवेद्यं निर्वपामि ॥

वाति कपूर सुधार, दीपकजोति सुहावनी ॥ भवआ० ॥ ६ ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय दीप निर्वपामि ॥ ६ ॥

अगर धूप विस्तार, फैले सर्व सुगन्धता ॥ भवआ० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय धूपं निर्वपामि ॥ ६ ॥

फलकी जाति अपार, घ्राण नयन मनमोहने ॥ भवआ० ॥ ८ ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्माय फलं निर्वपामि ॥ ८ ॥

आठों दरव संभार 'द्यानत' अधिक उछाह सों ॥ भवआ० ॥ ६ ॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमादिदशलक्षणधर्मायार्घ्यं निर्वपामि ॥ ८ ॥

अंग पूजा ।

सोरठा—पीडैं दुष्ट अनेक, बांध मार बहुविधि करैं ।

धरिये छिमा विवेक, कोप न कीजे पीतमा ॥ १ ॥

चौपाई मिश्रित गीताछन्द ।

उत्तम छिमा गहो रे भाई । इहभव जस परभव सुखदाई ॥
गाली सुनि मन खेद न आनो । गुनको औगुन कहै अयानो ॥
कहि है अयानो वस्तु छीनै, बांध मार बहुविधि करै । धरतैं

निकारैं तन विदारैं, वैर जो न तहां धरै॥ जे करम पूरव किये खोटे, सहै क्यों नहिं जीयरा। अति क्रोध अगनि बुझाय प्रानी, साम्य जल ले सीयरा॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमाधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥१॥

मान महाविषरूप करहिं नीचगति जगत में। कोमल सुधा अनूप, सुख पावै प्रानी सदा॥२॥ उत्तम मार्दवगुन मन माना। मान करनको कौन ठिकाना॥ वस्यो निगोदमाहिं तैं आया। दमरी रूंकन भाग बिकाया॥ रूंकन बिकाया भागवशतैं, देव इकइन्द्री भया। उत्तम मुआ चण्डाल हूआ, भूप कीड़ोंमें गया। जीतव्य जोवन धनगुमान, कहा करै जलबुदबुदा। करि विनय बहुगुन बड़े जनकी, ज्ञानका पावै उदा॥

ओं ह्रीं उत्तममार्दवधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥२॥

कपट न कीजै कोय, चोरनके पुर ना वसे। सरल सुभावो होय ताके घर बहु सम्पदा॥३॥ उत्तमआर्जव रीति बखानी। रंचक दगा बहुत दुखदानी॥ मनमें हो सो वचन उचरिये। वचन होय सो तनसौं करिये॥ करिये सरल तिहुँ जोग अपने,देख निमल आरसी मुख करै जैसा लखै तैसा, कपट प्रीति अँगारसी॥ नहि लहै लछमी अधिक छलकरि, करमबंध विसेखता। भय त्यागि दूध बिलाव पीवै, आपदा नहिं देखता।

ओं ह्रीं उत्तमार्जवधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥३॥

धरि हिरदै सन्तोष, करहु तपस्या देहसों। शौच सदा निरदोष, धरम बड़ो संसारमें॥ उत्तम शौच सर्व जग जाना। लोभ पापको बाप बखाना॥ आसाफांस महा दुखदानी। सुख पावै सन्तोषी

प्रानी ॥ प्रानी सदा शुचि शीलजपतप, ज्ञान ध्यान प्रभावतैं। नित गंगजमुन समुद्र न्हाये, अशुचिदोष सुभावतैं। ऊपर अमल मल भरयो भीतर, कौन विध घट शुचि कहै ॥ वहु देह मैलो सगुन-थैली, शौचगुन साधू लहै ॥

ओं ह्रीं उत्तमशौचधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥

कठिन वचन मत बोल, परनिन्दा अरु झूंठ तज। सांच जवाहर खोल, सतवादी जगमें सुखी ॥ ५ ॥ उत्तम सत्य वरत पालीजै। परविश्वास घात नहिं कीजै। सांचे झूठे मानुष देखे। आपनपूत स्वपासन पेखे ॥ पेखे तिहायत पुरुष सांचेको, दरव सब दीजिये। मुनिराज श्रावककी प्रतिष्ठा,सांचगुन लख लीजिये। ऊंचे सिंहासन बैठ वसुनृप, धरमका भूपति भया। वसु झूंठसेती नरक पहुंचा सुरगमें नारद गया ॥

ओं ह्रीं उत्तमसत्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

काय छहों प्रतिपाल, पंचेन्द्री मन वश करो। संयम रतन संभाल, विषयचोर वहु फिरत हैं ॥६॥ उत्तम संजम गहु मन मेरे। भवभव के भाजैं अघ तेरे। सुरग नरक पशुगतिमें नाहीं। आलसहरन करन सुख ठाहीं ॥ ठाहीं पृथी जल आग मारुत, रूख त्रस करुना धरो। सपरसन रसना घ्रान नैना,कान मन सब वश करो ॥ जिस बिना नहिं जिनराज सीझे, तू रुल्यो जगकीचमें। इक घरी मत विसरो करो नित, आव जमसुख बीचमें ॥

ओं ह्रीं उत्तमसंयमधर्मांङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

तप चाहै सुरराय, करम शिखरको वज्र है। द्वादशविधि सुखदाय, क्यों न करै निज सकति सम ॥७॥ उत्तम तपःसवमांहि वखाना।

करमशिखरको वज्र समाना ॥ वस्यो अनादिनिगोदमझारा। भूमि-विकलत्रय पशुतन धारा ॥ धारा मनुष तन महादुर्लभ; सुकुल आयु निरोगता ॥ श्रीजैनवानी तत्त्वज्ञानी भई विषमपयोगता ॥ अति महा दुरलभ त्याग विषय, कषाय जो तप आदरैं। नरभव-अनूपम कनकघरपर, मणिमयी कलसा धरैं ॥

ओं ह्रीं उत्तमतपधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥७॥

दान चार परकार, चार संघको दीजिये। धन विजुली उनहार नरभव लाहो लीजिये ॥८॥ उत्तमत्याग कह्यो जगसारा। औषधि शास्त्र अभय आहारा ॥ निहचै रागद्वेष निरवारैं। ज्ञाता दोनों दान संभारैं ॥ दोनों संभारै कूपजलसम, दरव घरमें परिनया। निज हाथ दीजे साथ लीजे, खाया खोया वह गया ॥ धनि साध शास्त्र अभयदिवया, त्याग राग विरोधकों ॥ विन दान श्रावक साध दोनों, लहै नाहीं बोधकों ॥८॥

ओं ह्रीं उत्तमत्यागधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

परिग्रह चौवीस भेद, त्याग करै मुनिराजजी। तिसनाभाव उछेद, घटती जान घटाइये ॥९॥ उत्तम आकिंचन गुण जानो। परिग्रहचिन्ता दुख ही मानो ॥ फांस तनकसी तनमें सालै। चाह लंगोटीको दुख भालै ॥ भालै न समता सुख कभी नर विना मुनि मुद्रा धरैं। धनि नगनपर तन—नगन ठाड़े, सुर असुर पायन परैं ॥ घरमांहि तिसना जो घटावैं, रुचि नहीं संसारसौं। बहु धन बुराहू भला कहिये, लीन पर उपकारसौं ॥९॥

ओं ह्रीं उत्तमाकिञ्चन्यधर्माङ्गाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥९॥

शीलबाड़ि नौ राख, ब्रह्मभाव अंतर लखो। करि दोनों अभि

लाख करहु सफल नरभव सदा ॥१०॥ उत्तम ब्रह्मचर्य मन आनौ। माता बहिन सुता पहिचानौ ॥ सहैं बानबरषा बहु सूरे। टिकै न नैन बान लखि कूरे ॥ कूरे त्रियाके अशुचितनमें, कामरोगी रति करैं। बहु मृतक सड़हिं, मसान मांही, काक ज्यों चोंचै भरै। संसारमें विषबेल नारी, तज गये जोगीश्वरा। 'द्यानत' धरमदशपैंड़ि चढ़िके, शिवमहलमें पग धरा ॥१०॥

ओं ह्रीं उत्तमब्रह्मचर्यधर्मांगाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥१०॥

अथ जयमाला।

दोहा—दशलच्छन वंदों सदा, मनवांछित फलदाय।
कहों आरती भारती, हमपर होहु सहाय ॥ १ ॥

वेसरी छंद।

उत्तम छिमां जहां मन होई। अंतरबाहर शत्रु न कोई॥ उत्तममार्दव विनय प्रकासै। नाना भेद ज्ञान सब भासै ॥ २ ॥ उत्तमआर्जव कपट मिटावै। दुरगति त्याग सुगति उपजावै ॥ उत्तमशौच लोभ परिहारी। संतोषी गुनरतनभंडारी ॥ ३ ॥ उत्तमसत्यवचन मुख बोलै। सो प्रानी संसार न डोलै। उत्तमसंयम पालै ज्ञाता। नरभव सफल करै ले साता ॥ ४ ॥ उत्तमतप निरवांछित पाले। सो नर करम शत्रुको टालै। उत्तमत्याग करै जो कोई। भोगभूमि-सुर-शिवसुख होई ॥५॥ उत्तमआकिंचनव्रत धारै। परम समाधिदशा विसतारै ॥ उत्तमब्रह्मचर्य मन लावै। नरसुरसहित मुकतिफल पावै ॥ ६ ॥ दोहा—करै करमकी निरजरा, भवपींजरा विनाशि। अजर अमरपदकों लहै, 'द्यानत' सुखकी राशि ॥७॥

ओं ह्रीं उत्तमक्षमामार्दवार्जवशौचसत्यशौचसंयमतप त्यागाकिंचन ब्रह्मचर्यदशलक्षणधर्माय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

# ( ६५ ) पंचमेरु पूजा।

गीताछंद—तीर्थङ्करोंके न्हवनजलतैं, भये तीरथ सर्वदा। तातैं प्रदच्छन देत सुरगन, पंचमेरनकी सदा॥ दो जलधिढ़ाईदीप में सब, गनतमूल विराजहीं। पूजों असी जिनधाम प्रतिमा, होहि सुख, दुख भाजही॥ १॥

ओं ह्रीं—पञ्चमेरुसम्बन्धिचैत्यालयस्थजिनप्रतिमासमूह ! अत्रावतरावतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः अत्र ममसन्निहितो भव भव वषट्।

चौपाई ( १५ मात्रा )

अथाष्टक—

सीतलमिष्टसुवास मिलाय। जलसों पूजौं श्री जिनराय॥ महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय॥ पांचों मेरु असी जिन धाम। सब प्रतिमाको करों प्रनाम महासुख होय,देखे नाथ परमसुख होय॥१॥

ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धी जिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो जलं

जल केसर करपूर मिलाय। गंधसों पूजों श्रीजिनराय॥

महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय॥ पांचों०॥ २॥

ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यः चन्दनं

अमल अखण्ड सुगन्ध सुहाय। अच्छतसों पूजों जिनराय।

महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय॥ पांचों० ॥३॥

ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थबिम्बेभ्यो अक्षतान् नि०॥

वरन अनेक रहे महकाय, फूलनसों पूजों जिनराय।

महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय॥पांचों०॥ ४॥

ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यः। पुष्पं

मनवांछित बहु तुरत बनाय। चरुसों पूजों श्री जिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परमसुख होय ॥पांचों० ॥ ५ ॥
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो। नैवेद्यं

तमहर उज्वल जोति जगाय। दीपसों पूजों श्री जिनराय।
महासुख होय देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥६॥
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो। दीपं

खेऊं अगर परिमल अधिकाय। धूपसों पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥ ७ ॥
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो। धूपं

सुरस सुवर्ण सुगन्ध सुभाय फलसों पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय ॥ पांचों० ॥८॥
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजितचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यः। फलं

आठ दरबमय अर्घ बनाय। 'द्यानत' पूजों श्रीजिनराय।
महासुख होय, देखे नाथ परम सुख होय।
ओं ह्रीं पञ्चमेरुसम्बन्धीजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्यो। अर्घ्यं

अथ जयमाला

सोरठा—प्रथम सुदर्सन स्वामि, विजय अचल मन्दिर कहा।
विद्य नमाली नाम, पंचमेरु जगमें प्रगट ॥ १ ॥

बेसरी छन्द।

प्रथम सुदर्शन मेरु बिराजे। भद्रसाल वन भूपर छाजे।
चैत्यालय चारों सुखकारी। मनवचतन वंदना हमारी ॥ २ ॥
ऊपरपंच शतक पर सोहै। नन्दनवन देखत मन मोहै ॥ चै० ३ ॥

साढ़े बासठ सहस उंचाई । वन सुमनस शोभै अधिकाई ॥चै०४॥
ऊंचा जोजन सहस छतीसं । पांडुकवन सोहै गिरिसीसं ॥चै०५॥
चारों मेरु समान बखानो । भूपर भद्रसाल चहुं जानो ॥
चैत्यालय सोलह सुखकारी । मनवचतन वंदना हमारी ॥चै० ६॥
ऊंचे पांच शतकपर भाखों । चारों नन्दनवन अभिलाखों ॥ चै० ७॥
साढ़े पचपन सहस उतंगा । वन सौमनस चार बहुरंगा ॥ चै० ८॥
उच्च अट्ठाइस सहस बताये । पांडुक चारों नवन शुभगाये ॥चै०९॥
सुरनर चारन वंदन आवै । सो शोभा हम किम मुख गावैं ॥
चैत्यालय अस्सी सुखकारी । मनवचतन वन्दना हमारी ॥चै०१०॥
दोहा—पञ्चमेरुकी आरती, पढ़े सुनै जो कोय ।
'द्यानत' फल जानैं प्रभू तुरत महासुख होय ॥ ११ ॥
ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिजिनचैत्यालयस्थजिनबिम्बेभ्य अर्घ्यं ।

## ( ६६ ) अथ रत्नत्रयपूजा ।

दोहा—चहुं गतिफनिविपहरनमणि, दुखपावक जलधार ।
शिवसुखसदासरोवरो, सम्यकत्रयी निहार ॥ १ ॥
ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रय ! अत्रावतरावतर । संवौषट् अत्र तिष्ठ तिष्ठ ।
ठ: ठः अत्र मम सन्निहितं भव भव । वषट् ।
सोरठा—क्षीरोदधि उनहार, उज्वल जल अति सोहना ।
जनमरोग निरवार, सम्यकरत्नत्रय भजों ॥
ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय जन्मरोगविनाशाय जलं निर्व० ॥ १ ॥
चन्दन केसर गार, परिमल महा सुरंग मय । जन्मरो० ॥
ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय भवातापविनाशनाय चन्दनं ॥ २ ॥

तंदुल अमल विचार, वासमती सुखदासके । जन्मरो०

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् ।। ३ ॥

महकें फूल अपार, अलि गुंजैं ज्यों थुति करैं । जन्मरो० ॥०

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय कामबाणविध्वंशनाय पुष्पं ॥ ४ ॥

लाडू बहु विस्तार, चीकन मिष्ट सुगन्धयुत । जन्मरो० ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय क्षुधारोगविनाशाय नैवेद्यं ॥ ५ ॥

दीपतरनमय सार, जोत प्रकाशै जगतमें । जन्मरो० ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं ॥ ६ ॥

धूप सुवास विथार, चन्दन अगर कपूरकी । जन्मरो० ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामि ॥७॥

फल शोभा अधिकार, लौंग छुहारे जायफल । जन्मरो० ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामि ॥८॥

आठदरब निरधार, उत्तमसों उत्तम लिये । जन्मरो०

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय अनर्घ्यपद प्राप्तये अर्घ्यं ॥ ९ ॥

सम्यकदरसनज्ञान, व्रत शिवमग तीनों मयी ।
पार उतारन जान, 'द्यानत' पूजौं व्रतसहित ॥ १० ॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामि ।

## ( ६७ ) दर्शनपूजा ।

दोहा—सिद्ध अष्टगुणमय प्रगट, मुक्तजीवसोपान ।
जिहविन ज्ञानचरित अफल, सम्यक्दर्श प्रधान ॥ १ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शन । अत्र अवतर अवतर संवौषट् ।
अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । अत्र मम सन्निहितं भव भव वषट् ।

सोरठा—नीर सुगंध अपार, त्रिषा हरै मल क्षय करै ।

सम्यकदर्शनसार, आठ अंग पूजौं सदा ॥ १ ॥

ओं ह्रीं अष्टांङ्ग सम्यग्दर्शनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥

जल केसर घनसार, ताप हरै सीतल करै । सम्यकद० ॥ २ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

अक्षत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख करै । सम्यक० ॥ ३ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा

पहुप सुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै । सम्यकद०॥ ४ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४॥

नेवज विविधप्रकार, छुधा हरै थिरता करै । सम्यकद० ॥ ५ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥५॥

दीपज्योति तमहार घटपट परकाशै महा । सम्यकद० ॥ ६ ॥

ओं ह्रीं अष्टांग सम्यग्दर्शनाय दीपं निर्वपापिति स्वाहा ॥६॥

धूप घ्रानसुखकार, रोग विघन जड़ता हरै । सम्यकद० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ७ ॥

श्रीफलआदि विथार निहचै सुरशिव फल करै । सम्यकद० ॥८॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय फलं निर्वपामीति स्वाहा ॥८॥

जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु । सम्यकद० ॥९॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसम्यग्दर्शनाय अर्घ्यं निर्वपामीति ॥ ८ ॥

जयमाला

दोहा—आपआप निहचै लखै तत्त्वप्रीति व्योहार ।

रहितदोष पच्चीस हैं, सहित अष्ट गुन सार ॥१॥

चौपाईमिश्रित गीता छंद

सम्यकदरसन रतन गहीजै । जिनवचमैं सन्देह न कीजै ।

इहभव विभवचाह दुखदानी। परभवभोग चहै मत प्रानी॥
प्रानी गिलान न करि अशुचि लखि, धरमगुरुप्रभु परखिये।
परदोष ढकिये धरम डिगतेको सुथिर कर हरखिये।
चहुसंघको वात्सल्य कीजे, धरमकी परभावना।
गुन आठसों गुन आठ लहिकै, इहां फेर न आवना॥२॥

ओं ह्रीं अष्टाङ्गसहितपञ्चविंशतिदोपरहिताय सम्यग्दर्शनाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा॥ २॥

## (६८) ज्ञानपूजा।

दोहा—पंचभेद जाके प्रगट, ज्ञेयप्रकाशन भान।
मोह तपन हर चन्द्रमा, सोई सम्यकज्ञान॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान! अत्र अवतर अवतर। सम्वौषट् अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्

सोरठा—नीर सुगन्ध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठ भेद पूजौं सदा॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय जलं निर्वपामीति स्वाहा॥१॥

जलकेसर घनसार, ताप हरै शीतल करै। सम्यकज्ञा०॥ २॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा॥२॥

अछत अनुप निहार, दारिद नाशै सुख भरै। सम्यग्ज्ञा०॥३॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा॥३॥

पहुपसुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै। सम्यकज्ञा०॥४॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा॥४॥

नेवज विविध प्रकार, छुधा हरै थिरता करै। सम्यकज्ञा०॥५॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा॥५॥

दीपज्योतितमहार, घटपट परकाशे महा । सम्यग्ज्ञा० ॥६॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा ॥६॥

धूपघ्रानसुखकार, रोग विघन जड़ता हरै । सम्यक्ज्ञा० ॥७॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ॥७॥

श्रीफल आदि विथार निहचै सुरशिवफल करै । सम्यक्ज्ञा० ॥८॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय फलं निर्वपामीमि स्वाहा० ॥८॥

जल गंधाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु । सम्यक्ज्ञा० ॥९॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥९॥

अथ जयमाला

दोहा—आप आप जानै नियत, ग्रंथपठन व्योहार ।

संशय विभ्रम मोह बिन, अष्टअङ्ग गुनकार ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीताछन्द

सम्यकज्ञान रतन मन भाया । आगम तीजा नैन बताया ।

अक्षर शुद्ध अरथ पहिचानो । अच्छर अरथ उभय संग जानो ॥

जानों सुकालपठन जिनागम, नाम गुरु न छिपाइये ।

तपरीति गहि बहु मान देकें, विनयगुन चित लाइये ॥

ए आठ भेद करम उछेदक, ज्ञानदर्पन देखना ।

इस ज्ञानहीसों भरत सीझा, और सब पटपेखना ॥२॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।२।

## ( ६९ ) चारित्र पूजा ।

विषयरोग औषध महा, दवकषायजलधार ।

तीर्थंकर जाकों धरैं, सम्यकचारितसार ॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र! अत्र अवतर अवतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

सोरठा—नीर सुगंध अपार, त्रिषा हरे मल छय करे।
सम्यकचारित्र सार, तेरहविधि पूजौं सदा ॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय जलं निर्वपामि०।

जल केसर घनसार, ताप हरै शीतल करै। सम्यकचा० ॥२॥ ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा। अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै। सम्यकचा० ॥३॥ ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा। पुहपसुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै। सम्यकचा०॥४॥ ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा। नेवज विविध प्रकार, क्षुधा हरै थिरता करै। सम्यक ॥५॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीपज्योति तमहार, घटपट परकाशै महा। सम्यकचा० ॥ ६ ॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविध सम्यक् चारित्राय दीपं निर्वपामि०।

धूप घ्रान सुखकार, रोग विघन जड़ता हरै। सम्यकचा० ॥ ७ ॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

श्रीफलआदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै। सम्यकचा० ॥८॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय फलं निर्वपामीति स्वाहा।

जल गंधाक्षत चारु दीप धूप फल फूल चरु। सम्यकचा० ॥ ९ ॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला।

आप आप थिर नियत नय, तपसंजम व्योहार।
स्वपर दया दोनों लिये, तेरहविध दुखहार ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीता छंद ।

सम्यकचारित रतन सँभालो । पांच पाप तजिकैं व्रत पालो ।
पंचसमिति त्रय गुपति गहीजै । नरभव सफल करहु तन छीजै ॥
छीजै सदा तनकों जतन यह एक संजम पालिये ।
बहु रुल्यो नरकनिगोदमांहीं, कषायविषयनि टालिये ॥
शुभ करमजोग सुघाट आया पार हो दिन जात है ।
'द्यानत' धरमकी नाव बैठो, शिवपुरी कुशलात है ॥ २ ॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधिसम्यक्चारित्राय महार्घ्यं ।

अथ समुच्चय जयमाला ।

दोहा—सम्यकदरशन ज्ञान व्रत, इन विन मुकत न होय ।
अंध पंगु अरु आलसी, जुदे जले दव लोय ॥ १ ॥

चौपाई १६ मात्रा ।

तापै ध्यान सुथिर बन आवै । ताके करम बंध कट जावै ॥ तासों शिवतिय प्रीति बढ़ावै । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥२॥ ताकों बहुगतिके दुख नाहीं । सो न परै भवसागरमांहीं ॥ जंनम-जरामृतु दोष मिटावै । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥३॥ सोई दश-लच्छनको साधै । सो सोलहकारण आराधै ॥ सो परमातम पद उपजावै । जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥४॥ सोई शक्रचक्र पदलेई । तीनलोकके सुख विलसेई ॥ सो रागादिक भाव बहावै । जो सम्य करतनत्रय ध्यावै ॥५॥ सोई लोकालोक निहारै । परमानंददशा वि सतारै॥ आप तिरै औरन तिरवावै। जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै॥६॥

दोहा—एकस्वरूपप्रकाश निज, वचन कह्यो नहिं जाय ।
तीन भेद व्योहार सब, द्यानतको सुखदाय ॥७॥

ओं ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

# (७०) श्रीनन्दीश्वर पूजा।

अडिल्ल—सब परवमें बड़ो अठाई परव है। नंदीश्वर सुर जाहिं लेय वसु दरव है॥ हमें सकति सो नाहिं इहां करि थापना। पूजों जिनगृह प्रतिमा है हित आपना॥१॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपेद्विपंचाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमासमूह। अत्र अवतर अवतर। संवौषट्, अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

कंचनमणिमय भृंगार, तीरथनीरभरा।
तिहुं धार दयो निरवार, जामन मरन जरा॥
नंदीश्वर श्रीजिनधाम, बावन पुंज करों।
वसु दिन प्रतिमा अभिराम, आनदभाव धरों॥१॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यो (इतना मंत्र प्रत्येक अष्टकके अंतमें बोलना चाहिये) जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा॥१॥

भवतपहर शीतलवास, सो चंदननाहीं।
प्रभु यह गुन कीजे सांच, आयो तुम ठाहीं॥नंदी०॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे भवाताप विनाशनाय चंदनं॥२॥

उत्तम अक्षत जिनराज, पुंज धरे सोहैं॥
सब जीते अक्षसमाज, तुम सम अरु को है॥ नंदी०॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्॥३॥

तुम कामविनाशक देव, ध्याऊं फूलनसौं।
लहिं शील लच्छमी एव, छूटें सूलनसौं॥नंदी०॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे कामबाण विध्वंसनाय पुष्पं ॥४॥

नेवज इन्द्रियबलकार, सो तुमने चूरा ।

चरु तुम ढिग सोहै सार, अचरज है पूरा ॥नन्दी०॥

ओं ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं ॥५॥

दीपककी ज्योति प्रकाश, तुम तनमांहिं लसै ॥

टूटे करमनकी राश, ज्ञानकणी दरसे ॥ नन्दी० ॥

ओं ह्रीं श्री नंदीश्वर द्वीपे मोहान्धकार विनाशनाय दीपं ॥६॥

कृष्णागरुधूपसुवास दशदिशिनारि वरें ।

अति हरषभाव परकाश, मानों नृत्य करें ॥ नन्दी० ॥

ॐ ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे अष्टकर्मदहनाय धूपं ॥ ७ ॥

बहुविधफल ले तिहुंकाल, आनंद राचत हैं ।

तुम शिवफल देहु दयाल, तो हम जाचत हैं ॥ नन्दी० ॥

ॐ ह्रीं श्रीनन्दीश्वरद्वीपे मोक्षफलप्राप्तये फलं ॥ ८ ॥

यह अरघ कियो निज हेत, तुमको अरपत हों ।

'द्यानत' कीनो, शिवखेत, भूप समरपत हों ॥

ॐ ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं ॥ ९ ॥

अथ जयमाला ।

दोहा—कार्तिक फागुन साढ़के, अंत आठ दिनमाहिं ।

नंदीसुर सुर जात हैं, हम पूजैं इह ठांहिं ॥ १ ॥

एकसौ त्रेसठ कोड़ि जोजनमहा । लाख चौरासिया एक दिशमें लहा ॥ आठमों द्वीपे नंदीश्वरं भास्वरं । भौन बावन्न प्रतिमा नमो सुखकरं ॥ २ ॥ चारदिशि चार अंजनगिरी राजहीं । सहस चौरासिया एकदिश छाजहीं । ढोलसम गोल ऊपर तले सुंदरं ।

भौन० ॥ ३ ॥ एक इक चार दिशि चार शुभ वावरी। एक इक लाख जोजन अमल जलभरी ॥ चहुं दिशा चार वन लाखजोजन वरं ॥ भौन० ॥ ४ ॥ सोल वापीनमधि सोल गिरि दधिमुखं। सहस दश महा जोजन लखत ही सुखं ॥ वावरीकोंन दो माहिं दो रतिकरं। भौन० ॥ ५ ॥ शैल बत्तीस इक सहस जोजन कहे। चार सोलै मिलै सर्व बावन लहे ॥ एक इक सीसपर एक जिनमंदिरं। भौन० ॥ ६ ॥ बिंब अठ एकसौ रतनमई सोह ही। देवदेवी सरव नयनमन मोह ही ॥ पांचसै धनुष तन पद्मआसनपरं। भौन० ॥ ७ ॥ लाल नख मुख नयन स्याम अरु स्वेत हैं। स्यामरंग भौंह सिर केश छवि देत हैं ॥ वचन बोलत मनों हंसत कालुषहरं ॥ भौन० ८ ॥ कोटशशि भानदुति तेज छिप जात है। महावैराग परिणाम ठहरात है ॥ वयन नहिं कहैं लखि होत सम्यकधरं। भौन० ॥ ९ ॥

सोरठा—नंदीश्वर जिनधाम, प्रतिमा महिमाको कहै ॥
'द्यानत' लीनों नाम, यही भगति सब सुख करै ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं श्रीनंदीश्वरद्वीपे पूर्वपश्चिमोत्तरदक्षिणे द्विपञ्चाशज्जिनालयस्थजिनप्रतिमाभ्यः पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## (७१) निर्वाणक्षेत्र पूजा।

परम पूज्य चौबीस, जिहँ जिहँ थानक शिव गये।
सिद्ध भूमि निशदीस, मनवचतन पूजा करौं ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्राणि! अत्र अवतरत अवतरत। संवौषट्। अत्र तिष्ठत तिष्ठत, ठः ठः अत्र मम सन्निहितानि भवत। वषट्।

गीता छंद।

शुचि क्षीर दधि सम नीर निरमल, कनकझारीमें भरौं।
संसारपार उतार स्वामी, जोरकर विनती करौं॥
सम्मेदगिरि गिरनार चंपा, पावापुरी कैलासकों
पूजों सदा चौवीसजिननिर्वाण भूमिनिवासकों॥
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो जलं॥ १॥
केशर कपूर सुगंध चंदन सलिल शीतल विस्तरौं।
भवपापको संताप मेटो, जोर कर विनती करौं॥ सम्मे०॥
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकर निर्वाणक्षेत्रेभ्यो चंदनं॥ २॥
मोतीसमान अखंड तंदुल, अमल आनंदधरि तरौं।
औगुन हरौ गुन करौ हमको,जोर कर विनती करौं॥ सम्मे०
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकर निर्वाणक्षेत्रेभ्यो अक्षतान्
शुभफूलरास सुवासवासित, खेद सब मनके हरौं।
दुखधाम काम विनाश मेरो, जोर कर विनती करौं॥सम्मे०॥
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो पुष्पं॥ ४॥
नेवज अनेक प्रकार जोग मनोग धरि भय परिहरौं।
यह भूखदूखन टार प्रभुजी, जोर कर विनती करौं॥सम्मे०॥
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो नैवेद्यं॥ ५॥
दीपक प्रकाश उजास उज्ज्वल, तिमिरसेती नहिं डरौं।
संशयविमोहविभरम—तमहर, जोर कर विनती करौं॥सम्मे०॥
ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो दीपं। ६॥
शुभ धूप परम अनूप पावन, भाव पावन आचरौं।
सब करमपुंज जलाय दीजे, जोर कर विनती करौं॥सम्मे०॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो धूपं ॥७॥

बहु फल मँगाय चढ़ाय उत्तम, चारगतिसों निरवरौं ।
निहचै मुकतफल देहु मोकों, जोर कर विनती करौं ॥सम्मे० ॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यः फलं ॥८॥

जल गंध अच्छत फूल चरु फल, दीप धूपायन धरौं ।
'द्यानत' करो निरभय जगततैं, जोर कर विनती करौं ॥सम्मे०

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो अर्घ्यं ॥९॥

अथ जयमाला ।

सोरठा—श्रीचौबीस जिनेश, गिरिकैलाशादिक नमों ।
तीरथ महाप्रदेश महापुरुष निरवाणतैं ॥१॥

चौपाई १६ मात्रा ।

नमों रिषभ कैलासपहारं । नेमिनाथ गिरनार निहारं ॥ वासु-पूज्य चंपापुर वंदौं । सनमति पावापुर अभिनंदौं ॥२॥ वंदौं अजित अजितपददाता । वंदौ संभवभवदुखघाता ॥ वंदौं अभिनंदन गण नायक । वंदो सुमति सुमतिके दायक ॥३॥ वंदौं पदम मुकतिपदमाकर । वंदौं सुपार्श आशपासाहर ॥ वंदौं चंदाप्रभ प्रभुचंदा वंदौं सुविधि सुविधि निधि कंदा ॥४॥ वंदो शीतल अघ तप शीतल । वंदौं श्रियांस श्रियांस महीतल ॥ वंदौं विमल विमल उपयोगी । वंदौं अनंत अनंत सुखभोगी ॥५॥ वंदौं धर्म धर्म विसतारा । वंदौ शांति शांतिमनधारा ॥ वंदौं कुंथु कुंथु रखवालं । वंदौं अरि अरहर गुणमालं ॥ ६ ॥ वंदौं मल्लि काममल चूरन । वंदौं मुनिसुव्रतव्रतपूरन । वंदौ नमि जिन नमित सुरासुर । वंदौ पार्श्व पास भ्रमजगहर ॥७॥ बीसों सिद्धभूमि जा ऊपर

सिखर सम्मेद महागिरि भूपर ॥ एकवार वंदै जो कोई। ताहि नरक पशुगति नहिं होई ॥८॥ नरगति नृप सुर शक्र कहावै। तिहुं जग भोग भोगि शिव पावै ॥ विघन विनाशक मंगलकारी। गुण-विलास वंदो नरनारी ॥ ९ ॥

घत्ता—जो तीरथ जावै पाप मिटावै, ध्यावै गावै भगति करै।
ताको जस कहिये संपति लहिये, गिरिके गुणको बुध उचरै ॥१०॥

ॐ ह्रीं चतुर्विंशतितीर्थंकरनिर्वाणक्षेत्रेभ्यो अर्घ्यं।

## ( ७२ ) देवपूजा।

दोहा—प्रभु तुम राजा जगतके, हमें देय दुख मोह।
तुम पद पूजा करत हू, हमपै करुना होहि ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंषद्गुणसहितश्रीजिनेन्द्र-भगवन् अत्र अवतरअवतर। संवौषट् अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव! वषट्।

छंद त्रिभंगी।

बहु तृषा सतायो, अति दुख पायो तुमपै आयो जल लायो।
उत्तम गंगाजल, शुचि अति शीतल, प्राशुक निर्मल, गुन गायो ॥
प्रभु अंतरजामी, त्रिभुवननामी, सबके स्वामी, दोष हरो।
यह अरज सुनीजै, ढील न कीजे, न्याय करीजै, दया धरो, ॥१॥

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्रीजिनेन्द्र-भगवद्भ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

अघतपत निरंतर, अगनि पटंतर, मो उर अंतर, खेद कर्यौ।
ले बावन चंदन दाहनिकंदन; तुमपदवंदन, हरष धर्यौ ॥ प्रभु० ॥

ॐ ह्रींअष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहितश्रीजिनेभ्योचन्दनं
औगुन दुखदाता, कह्यो न जाता, मोहि असाता, बहुत करै ।
तंदुल गुनमंडित, अमल अखंडित, पूजत पंडित प्रीति धरै ॥प्र०॥
ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित अक्षतान ।
सुरनर पशुको दल, काम महाबल, बात कहत छल, मोहि लिया।
ताकेशरलाऊं फूल चढ़ाऊं, भगति बढ़ाऊं, खोल हिया ॥प्रभु०
ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित पुष्पं ।
सब दोषनमाहीं, जासम नाहीं, भूख सदा ही, मो लागै ।
सद घेवर बावर, लाडू बहु धर, थार कनक भर तुम आगै।प्र०
ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित नैवेद्यं० ॥
अज्ञान महातम, छाय रह्यो मम, ज्ञान ढक्यो हम दुख पावैं ।
तम मेटनहारा, तेज अपारा, दीप सँभारा, जस गावैं ॥ प्रभु०
ओं ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित दीपं ॥
इह कर्म महावन, भूल रह्यो जन, शिवमारग नहिं पावत हैं।
कृष्णागरधूपं, अमल अनूपं, सिद्धस्वरूपं, ध्यावत हैं ॥
प्रभु अंतरजामी, त्रिभुवननामी, सबके स्वामी, दोष हरो ।
यह अरज सुनीजै, ढील न कीजै, न्याय करीजै दया धरो ॥७॥
ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित धूपं० ॥
सबतैं जोरावर, अंतराय अरि, सुफल विघ्न करि डारत हैं। फल
पुंज विविध भर, नयनमनोहर, श्रीजिनवरपद धारत हैं ॥प्रभु०॥
ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट्चत्वारिंशद्गुणसहित फलं० ॥
आठौं दुखदानी, आठनिशानी, तुम ढिग आनी, निवारन हो ।
दीनन निस्तारन, अधमउधारन, 'द्यानत' तारन, कारन हो ॥ प्रभु०

ॐ ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट् चत्वारिंशद्गुणसहित अर्घं।

अथ जयमाला।

दोहा—गुण अनंतको कहि सकै, छियालीस जिनराय।

प्रगट सुगुन गिनती कहूं, तुमहो होहु सहाय ॥१॥

एक ज्ञान केवल जिनस्वामी। दो आगम अध्यातम नामी॥ तीन् काल विधि परगट जानी। चार अनंत चतुष्टय ज्ञानी ॥२॥ पंच परावर्तन परकासी। छहों दरवगुनपरजयभासी॥ सात भंगवानी परकाशक। आठों कर्म महारिपु नाशक ॥३॥ नव तत्वनके भाखनहारे। दशलच्छनसौं भविजन तारे। ग्यारह प्रतिमाके उपदेशी। बारह सभा सुखी अकलेशी ॥४॥ तेरहिविधि चारितके दाता चौदह मारगनाके ज्ञाता॥ पंद्रह भेद प्रमाद निवारी। सोलह भावन फल अविकारी ॥५॥ तारे सत्रह अङ्क भरत भुव। ठारे थान दान दाता तुव॥ भाव उनीस जु कहे प्रथम गुन। बीस अंकगण धरजीकी धुन ॥६॥ इकइस सर्व घात विधि जानै। बाइस बंध नवम गुन थानै॥ तेइस निधि अरु रतन नरेश्वर। सो पूजैं चौबीस जिनेश्वर ॥७॥ नाश पचीस कषाय करी हैं। देशघाति छब्बीस हरी हैं॥ तत्व दरव सत्ताइस देखे। मति विज्ञान अठाइस पेखे ॥८॥ उनतिस अंक मनुष सब जाने। तीस कुलाचल सर्व बखाने॥ इकतिस पटल सुधर्म निहारे। बत्तिस दोष समाइक टारे ॥९॥ तेतिस सागर सुखकर आये। चोतिस भेद अलब्धि बताये ॥पैंतिस अच्छर जप सुखदाई। छत्तिस कारन रीति मिटाई ॥१०॥ सैंतिस मग कहि ग्यारह गुनमें। अड़तिस पद लहि नरक अपुनमें। उनतालीस उदीरन तेरम। चालिस भवन इंद्र पूजैं नम ॥११॥ इक-

तालीस भेद आराधन। उदै बियालीस तीर्थंकर भन ॥ तेतालीस बंध ज्ञाता नहिं, द्वार चवालिस नर चौथे महिं ॥१२॥ पैंतालीस पल्यके अच्छर छियालीस विन दोष मुनीश्वर। नरक उदै न छियालिस मुनि धुनि प्रकृति छियालिस नाश दशमगुन ॥ १३ ॥ छियालीस धन राजु सात भुव। अङ्क छियालीस सरसो कहि कुव। भेद छियालीस अन्तर तपवर। छियालीस पूरन गुन जिनवर॥१४॥ अडिल्ल—मिथ्या तपन निवारन चन्द समान हो मोहितिमिर वारनको कारन भान हो ॥ काल कषाय मिटावन मेघ मुनीश हो 'द्यानत' सम्यकरतनत्रय गुनईश हो ॥१५॥

ओं ह्रीं अष्टादशदोषरहितषट् चत्वारिंशद्गुणसहितश्रीजिनेन्द्र भवद्भ्यो पूर्णार्घं निर्वपामि ॥ इति श्रीदेव पूजा समाप्त ।

## [७३] सरस्वती पूजा।

दोहा—जनम जरा मृतु छय करै, हरै कुनय जड़ रीति।
भवसागरसो ले तिरै, पूजै जिनवचप्रीति ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीवाग्वादिनी! अत्र अवतर अवतर। संवौषट् अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

त्रिभंगी।

छीरोदधि गङ्गा, विमल तरंगा, सलिल अभङ्गा, सुखगङ्गा।
भरि कंचन झारी, धार निकारी, तृषा निवारी, हित चङ्गा॥
तीर्थंकरकी धुनि, गनधरने सुनि, अङ्ग रचे चुनि, ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी, त्रिभुवन मानी, पूज्य भई ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वती देव्यैजलं निर्वपामि।

करपूर मंगाया, चन्दन आया, केशर लाया, रङ्ग भरी।
शारदपद वंदौं, मन अभिनंदौं, पापनिकंदौं दाह हरी ॥तीर्थं० ॥२॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वती देव्यै जलं निर्वपामि।

सुखदास कमोदं, धारकमोदं, अतिअनुमोदं, चंदसमं।
बहुभक्ति बढ़ाई, कीरति गाई, होहु सहाई, मातामं ॥तीर्थं० ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै अक्षतान् निर्वपामि ।३।

बहुफूलसुवासं, विमलप्रकाशं, आनंदरासं, लाय धरे।
मम काम मिटायो, शील बढ़ायो, सुख उपजायो, दोष हरे ॥तीर्थं०

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै पुष्पं निर्वपामि ॥४॥

पकवान बनाया, बहुघृत लाया, सब विध भाया, मिष्ट महा।
पूजूं थुति गाऊं, प्रीत बढ़ाऊं, क्षुधा नशाऊं, हर्ष लहा ॥तीर्थं०

ओं ह्रीं जिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै नैवेद्यं निर्वपामी ॥५॥

करि दीपक ज्योतं, तमछय होतं, ज्योति उदोतं, तुमहिं चढ़े।
तुम हो परकाशक, भरमविनाशक, हम घट भासक, ज्ञान बढ़े ॥ती०

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै दीपं निर्वपामि० ॥६॥

शुभगंध दशोंकर, पावकमें धर, धूप मनोहर, खेवत हैं।
सब पाप जलावैं, पुण्य कमावैं, दास कहावैं सेवत हैं ॥तीर्थं०॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै धूपं निर्वपामि ॥७॥

बादाम छुहारी, लौंग सुपारी, श्रीफल भारी, ल्यावत हैं।
मनवांछित दाता मेट असाता, तुम गुन माता, ध्यावत हैं ॥तीर्थं॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै फलं निर्वपामि ॥८॥

नयननसुखकारी, मृदुगुनधारी, उज्वलभारी, मोद धरे।

शुभगंधसम्हारा, वसन निहारा, तुमतर धारा, ज्ञान करै ॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि अंग रचे चुनि, ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी, त्रिभुवनमानी, पूज्य भई ॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै वस्त्रं निर्वपामि ॥९॥

जलचंदन अच्छत, फूल चरू चत, दीप धूप अति, फल लावै।
पूजाको ठानत, जो तुम जानत, सो नर"द्यानत"सुख पावै ॥तीर्थं॥

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै अर्घ्यं निर्वपामि॥१०॥

अथ जयमाला।

सोरठा—ओङ्कार धुनिसार, द्वादशांग वाणी विमल।
नमों भक्ति उर धार, ज्ञान करै जड़ता हरै ॥

वेसरी छन्द—पहला आचारांग बखानो। पद अष्टादश सहस प्रमानो। दूजा सूत्रकृतं अभिलाषं। पद छत्तीस सहस गुरु भाषं ॥ १ ॥ तीजा ठाना अंग सुजानं। सहस बियालिस पद-सरधानं ॥ चौथो समवायांग निहारं। चौसठ सहस लाख इकधारं ॥ २ ॥ पंचम व्याख्याप्रगपति दरशं। दोय लाख अट्ठाइस सहसं॥ छट्ठा ज्ञातृकथा विसतारं। पांचलाख छप्पन हज्जारं ॥ ३ ॥ सतम उपासकाध्ययनंगं। सत्तर सहस ग्यारलख भंगं। अष्टम अंतकृतं दस ईसं। सहस अठाइस लाख तेईसं ॥४॥ नवम अनुत्तरदस सुविशालं। लाख बानवै सहस चवालं। दशम प्रश्नव्याकरण विचारं। लाख तिरानवै सोल हजारं ॥ ५ ॥ ग्यारम सूत्रविपाक सु भाखं। एक कोड़ चौरासी लाखं। चार कोड़ि अरु पंद्रह लाखं। दो हजार सब पद गुरुशाखं ॥ ६ ॥ द्वादश दृष्टिवाद पनभेदं। इकसौ आठ कोड़ि पन वेदं ॥ अडसठ

लाख सहस छप्पन हैं।सहित पंचपद मिथ्या हन हैं ॥ ७ ॥ इक सौ बारह कोड़ि बखानो। लाख तिरासी ऊपर जानो॥ ठावन सहस पंच अधिकाने। द्वादश अंग सर्व पद माने ॥ ८ ॥ कोड़ि इकावन आठहि लाखं। सहस चुरासी छहसौ भाखं साढ़े इकीस शिलोक बताये। एक एक पदके ये गाये ॥ ९ ॥

घत्ता—जा वानीके ज्ञानमें, सूझे लोक अलोक।

'द्यानत' जग जयवंत हो, सदा देत हों धोक ॥इत्याशीर्वादः॥

## (७४) गुरुपूजा।

दोहा—चहुंगति दुखसागरविषै, तारनतरनजिहाज।

रतनत्रयनिधि नगन तन, धन्य महा मुनिराज ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्री आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुसमूह! अत्रावतरावतर संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठः ठः। अत्र मम सन्निहितो भव भव। वषट्।

शुचि नीर निरमल छीरदधिसम, सुगुरु चरन चढ़ाइया।
तिहुं धार तिहुं गतिटार स्वामी, अति उछाह बढ़ाइया॥
भवभोगतनवैराग्य धार, निहार शिव तप तपत हैं।
तिहुं जगतनाथ अराध साधु सु, पूज नित गुणजपत हैं ॥ १ ॥

ओं ह्रीं श्रीआचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्यो जलं नि०

करपूर चंदन सलिलसौं घसि सुगुरुपद पूजा करौं।
सब पाप ताप मिटाय स्वामी, धरम शीतल विस्तरौं॥
भव भोगतन वैराग धार निहार, शिवतप तपत हैं।
तिहुं जगतनाथ अराध साधुसु, पूज नितगुन जपत हैं ॥२ ॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्यो चन्दनं नि०

झिनवा कमोद सुवास उज्जल, सुगुरुपगतर धरत हैं।
गुनधार औगुनहार स्वामी, वंदना हम करत हैं॥ भव भो० ॥३॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान्

शुभफूलराशप्रकाश परिमल, सुगुरुपांयनि परत हौं।
निरवार मोर उपाधि स्वामी, शील दृढ़ उर धरत हौं। भव०॥४॥

ओंह्रीं आचार्योपाध्यायसर्व साधुगुरुभ्यः पुष्पं।

पकवान मिष्ट सलोन सुंदर, सुगुरु पांयन प्रीतिसौं।
कर क्षुधारोग विनाश स्वामी, सुथिर कीजे रीतिसौं ॥भव०॥५॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्यः नैवेद्यं।

दीपक उदोत सजोत जगमग, सुगुरुपद पूजौं सदा।
तमनाश ज्ञानउजास स्वामी मोहि मोह न हो कदा। भव० ॥६॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्यो दीपं।

बहु अगर आदि सुगंध खेऊं सुगुण पद पद्महिं खरे।
दुख पुंज काट जलाय स्वामी गुण अछय चितमें धरे॥ भव०७॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं नि०

भर थार पूर बदाम बहुविधि, सुगुरु क्रम आगें धरौं।
मंगल महाफल करो स्वामी, जोर कर विनती करौं॥ भव०॥८॥

ॐ ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं नि०

जल गंध अक्षत फूल नेवज, दीप धूप फलावली।
'द्यानत' सुगुरुपद देहु स्वामी, हमहिं तार उतावली॥ भव० ॥९॥

ओंह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधुगुरुभ्योऽनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं

अथ जयमाला।

दोहा—कनककामिनी-विषयवश, दीसै सब संसार।
त्यागी वैरागीमहा, साधु सुगुनभंडार॥ १॥
तीन घाटि नव कोड़ सब, वंदों सीस नवाय।
गुन तिन अट्ठाईस लों, कहूं आरती गाय॥ २॥

बेसरी छंद।

एक दया पालैं मुनिराजा, रागदोष द्वै हरन परं। तीनों लोक प्रगट सब देखैं, चारों आराधननिकरं॥ पंच महाव्रत दुद्धर धारे, छहों दरब जानैं सुहितं। सतभंगवानी मन लावैं, पावैं आठ रिद्ध उचितं॥ ३॥ नवों पदारथ विधिसों भाखैं, बन्ध दशों चूरन शरनं। ग्यारह शंकर जानैं मानैं, उत्तम बारह व्रत धरनं। तेरह भेद काठिया चूरे, चौदह गुनथानक लखियं। महाप्रमाद पंचदश नाशे, सोलकषाय सबै नखियं॥ ४॥ बंधादिक सत्रह सुतर लाख, ठारह जन्म न मरन मुनं। एक समय उनईस परीषह, बीस प्ररूपनिमें निपुनं॥ भाव उदीक इकीसों जानैं, बाइस अभख न त्याग करं। अहिमिन्द्र तेईसों बंदैं, इन्द्र सुरग चौबीस वरं॥ ५॥ पच्चीसों भावन नित भावें, छद सौ अंग उपंग पढैं। सत्ताइसों विषय विनाशैं, अट्ठाईसों गुण सु बढैं॥ शीतसमय सर-चौपटवासी, ग्रीषमगिरिसिर जोग धरैं। वर्षा वृक्ष तरैं थिर ठाढ़े आठ करम हनि सिद्ध वरैं॥ ६॥

दोहा—कहो कहाँ लो भेद मैं, बुध थोरी गुन भूर।
हेमराज, सेवक हृदय, भक्ति करो भरपूर॥७॥

ओं ह्रीं आचार्योपाध्यायसर्वसाधु गुरुभ्यो अर्घ्यं निर्वपामि।

# (७५) मक्सीपार्श्वनाथ पूजा।

दोहा—श्रीपारस परमेसजी, शिखर शीर्ष शिवधार।
यहां पूजता भावसे, थापनकर त्रयवार॥

ओं ह्रीं श्रीमक्सीपार्श्व जिनेभ्यो अत्रवत्रवतर: सम्वौषटाह्ननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ: ठ: स्थापनं॥ अत्र मम सन्नहितो भव भव वषट् सन्धीसकरणं॥

अथाष्टकं-अष्टपदी छन्द।

लै निर्मल नीर सुछान, प्राशुक ताहि करों। मन वच तन करं वर आन, तुम ढिग धार धरों॥ श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों॥ मम जन्म जरामृत्यु नाश, तुम गुणगावत हों॥ ओं ह्रीं श्री मक्सीपार्श्वनाथ जिनेन्द्रभ्यो जलं॥१॥ घिस चन्दन सार सुवास, केशर नाहि मिले। मैं पूजूं चरण हुलास मनमें आनंदले। श्री मक्शी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों॥ मम मोहा ताप विनाश, तुम गुण गावत हों॥सुगंधं॥ तन्दुल उज्वल अति आन, तुम ढिग पूज्य धरों। मुक्ताफलके उन्मान, लेकर पूज करों॥ श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों। संसार वास निर्वार, तुम गुण गावत हों॥ अक्षतं॥३॥ ले सुमन त्रिविधिके एव, पूजों तुम चरणा। हो काम विनाशक देव, काम व्यथा हरणा॥ श्रीमक्सीपारसनाथ, मन वच ध्यावत हों। मन वच तन शुद्ध लगाय, तुम गुण गावत हों॥ पुष्पं॥४॥ सजथाल सु नेवजधार, उज्वल तुरत किया लाडू मेवा अधिकार, देखत हर्ष हिया॥ श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच पूज करों। मम क्षुधा रोग निर्वार,

चरणों चित्त धरों॥ नैवेद्यं ॥५॥ अति उज्वल ज्योति जगाय, पूजत तुम चरणा। मम मोहांधेर नशाय आयो तुम शरणा॥ श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों। तुम ही त्रिभुवनके नाथ तुम गुण गावत हों॥ दीपं॥ ६॥

वर धूप दशांग बनाय, सार सुगंध सही अति हर्ष भाव उर ल्याय अग्नि मंझार दही॥ श्री मक्शी पारसनाथ मनवच ध्यावत हो, वसु कर्महि कीजे क्षार, तुम गुण गावत हों॥ धूपं॥ ७॥ बादाम छुहारे दाख, पिस्ता धोय धरों। ले आम अनार सुपक्व, शुचिकर पूज करों॥ श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों। शिवफल दीजे भगवान, तुम गुण गावत हों॥ फलं॥८॥ जल आदिक द्रव्य मिलाय, वसुविधि अर्घ किया। धर साज रकेबी ल्याय, नाचत हर्ष हिया। श्रीमक्सी पारसनाथ, मन वच ध्यावत हों। तुम भव्योंको शिव साथ, तुम गुण गावत हों॥ अर्घं॥ ९॥

दोहा—जल गंधाक्षत पुष्प सो नेवज ल्यायके। दीप धूप फल लेकर अर्घ बनायके॥ नाचों गाय बजाय हर्ष उर धारकर। पूरण अर्घ चढ़ाय सु जयजयकार कर॥ पूर्णार्घं॥ १०॥

जयमाला।

दोहा—जयजयजय जिनरायजी, श्रीपारसपरमेश।
गुण अनन्त तुम मांहि प्रभु, पर कछु गाऊं लेश॥१॥
श्रीबानारस नगरी महान। सुरपुर समान जानो सुथान।
तहां विश्वसेन नामा सुभूप। वामादेवी रानी अनूप॥२॥
आये तसु गर्भविषे सुदेव। वैशाखवदी दोइज स्वयमेव।
माताको सेवें शची आन। आज्ञा तिनकी धर शीश मान॥३॥

पुनः जन्म भया आनन्दकार। एकादशि पौष वदी विचार।
तव इन्द्र आय आनन्द धार। जन्माभिषेक कीनो सुसार ॥४॥
शतवर्ष तनी तुम आयु जान। कुवरावय तीस वरस प्रमाण।
नव हाथ तुंग राजत शरीर। तन हरित वरण सोहै सुधीर ॥५॥
तुम उरग चिन्ह वर उरग सोई। तुम राजऋद्धि भुगती न कोई।
तप धारा फिर आनन्द पाय। एकादशि पौष वदी सुहाय ॥६॥
फिर कर्म घातिया चार नाश। वर केवल ज्ञान भयो प्रकाश॥
वदि चैत्र चौथि वेला प्रभात। हरि समोसरण रचियो विख्यात ७
नाना रचना देखन सुयोग। दर्शनको आवत भव्य लोग॥ सावन
सुदि सप्तमि दिन सुधारि। तव विधि अघातिया नाश चारि।॥८॥
शिव थान लयो वसुकर्म नाशि। पद सिद्ध भयो आनन्द राशि॥
तुम्हरी प्रतिमा मक्सी मझार। थापी भविजन आनन्दकार ॥९॥
तहां जुरत बहुत भवि जीव आय। कर भक्तिभावसे शीश नाय॥
अतिशय अनेक तहां होत जान। यह अतिशय क्षेत्रभयो महान॥१०।
तहां आय भव्य पूजा रचात। कोई स्तुति पढ़ते भांति भांति॥
कोई गावत गान कला विशाल। स्वरताल सहित सुन्दर रसाल॥
कोई नाचत मन आनन्द पाय। तन थेई थेई थेई थेई ध्वनि कराय॥
छम छम नूपर वाजत अनूप। अति नटत नाट सुन्दर सरूप॥१२॥
द्रुम द्रुम द्रुमता वाजत मृदङ्ग। सननन सारङ्गी वजति संग॥
झननन नन झल्लरि बजे सोई। घननन घननन ध्वनि घण्ट होई॥
१३॥ इस विधि भवि जीव करें अनन्द। लहैं पुण्यबंध करें
पाप मन्द॥ हम भी वन्दन कीनो अवार। सुदि पौष पञ्चमी
शुक्रवार॥१४॥ मन देखत क्षेत्र वढ़ी प्रयोग:। जुरामल पूजन कीनी

सुलोग ॥ जइमाल गाय आनन्द पाय। जय जय श्रीपारस जगनि राय ॥१४॥ घत्ता—जय पार्श्व जिनेशं नुतनाकेशं चक्रधरेशं ध्यावतहैं। मन वच आराधैं भव्य समाधैंते सुरशिवफल पावतहैं ॥

॥ इत्याशीर्वादः ॥

# (७६) श्री गिरनारक्षेत्र पूजा।

दोहा—वन्दो नेमि जिनेश पद, नेम धर्म दातार। नेम धुरन्धर परमगुरु, भविजन सुख कर्तार ॥१॥ जिनवाणीको प्रणमिकर, गुरु गणधर उरधार। सिद्धक्षेत्र पूजा रचों, सब जीवन हितकार ॥२॥ ऊर्जयंत गिरिनाम तस, कहो जगत विख्यात। गिरिनारी तासे कहत, देखत मन हर्षात ॥३॥

अड़िल्ल—गिरि सुउन्नत सुभगाकार है। पंचकूट उतंग सुधार हैं ॥
वन मनोहर शिला सुहावनी। लखत सुन्दर मनको भावनी ॥४॥
और कूट अनेक वने तहां। सिद्धथान सुअति सुन्दर जहां ॥
देखि भविजन मन हर्षावते। सकल जन वन्दनको आवते ॥५॥

त्रिभंगी छन्द

तहां नेम कुमारा जप तप धारा कर्म विदारा शिव पाई।
मुनि कोटि बहत्तर सात शतक धर ता गिरि ऊपर सुखदाई ॥
भये शिवपुरवासी गुणके राशी विधिथिति नाशी ऋद्धि धरा।
तिनके गुण गाऊं पूज रचाऊं मन हर्षाऊं सिद्धि करा ॥
दोहा—ऐसो क्षेत्र महान, तिहि पूजत मन वच काय।
स्थापन त्रय वारिकर, तिष्ठ तिष्ठ इत आय ॥

ओं ह्रीं श्रीगिरिनारि सिद्धक्षेत्रेभ्यो ॥ अत्र अत्र वतरः संवौष-

टाह्वाननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं॥ अत्र ममसन्निहितो भव भव वषट् संधीसकरणं।

अथाष्टकं।

लेकर नीरसुक्षीरसमान महा सुखदान सुप्रासुक भाई।
दे त्रय धार जजों चरणा हरना मम जन्मजरा दुखदाई॥
नेमपती तज राजमती भये बालयती तहांसे शिवपाई।
कोड़ि बहत्तरि सातसौ सिद्ध मुनीश भये सुजजों हरपाई॥

ओं ह्रीं श्रीगिरिनारि सिद्धक्षेत्रेभ्यो। जलं॥ १॥

चन्दनगारि मिलाय सुगंध सु ल्याय कटोरीमें धरना। मोह महातप मैंटन काज सु चर्चतु हों तुम्हरे चरणा। नेमिपती॥ सुगंध॥२॥ अक्षत उज्ज्वल ल्याय धरों तहां पुंज करो मनको हर्षाई। देउ अक्षयपद प्रभुकरुणाकरफेर न याभव वास कराई॥ नेम०अक्षतं फूल गुलाब चमेली बेल कदंब सुचंपक तीर सुल्याई। प्राशुक पुष्प लवंग चढाय सुगाय प्रभू गुण काम नशाई॥ नेमपती॥ पुष्पं॥४॥ नेवज नव्य करों भर थाल सुकंचन भाजनमें धर भाई। मिष्ट मनोहर क्षेपत हों यह रोग क्षुधा हरियो जिनराई॥नेम०नैवेद्यं॥५॥ दीप बनाय धरों मणिका अथवा घृत वाति कपूर जलाई। नृत्य करोंकर आरत्ति ले मम मोह महातम जाय पलाई॥ नेम०दीपं॥६॥ धूप दशांग सुगंध मई कर खेवहु अग्नि मझार सुहाई। लेकर अर्ज सुनो जिनजी मम कर्म महावन देउ जराई॥नेमपती॥ धूपं॥७॥ ले फल सार सुगंधमई रसनाहद नेत्रनको सुखदाई। क्षेपत हों तुम्हरे चरणा प्रभु देहु हमें शिवकी ठकुराई॥नेमपती०॥फल॥ ले वसु द्रव्य सु अर्घ करों धरथाल सुमध्य महाहर्षाई। पूजत हों तुम्हरे चरणा

हरिये वसु कर्म वली दुःखदाई ॥ नेमपती०अर्घं ॥

दोहा—पूजत हों वसु द्रव्य ले, सिद्धक्षेत्र सुखदाय।
निजहित हेतु सुहावनो, पूर्ण अर्घं चढ़ाय ॥ पूर्णार्घं ॥१०॥

पंच कल्याणकार्घ।

कार्तिक सुदिकी छठि जानो। गर्भागम तादिन मानो ॥
उत इन्द्र जजे उस थानी। इत पूजत हम हर्षानी ॥
ॐ ह्रीं कार्तिक सुदि छठि गर्भमंगल प्राप्तेभ्योः अर्घं ॥१॥
श्रावण सुदि छठि सुखकारी। तव जन्ममहोत्सव धारी ॥
सुरराजगिरि अन्हवाई। हम पूजत इत सुख पाई ॥
ओं ह्रीं श्रावण सुदी छठी जन्ममंगल धारणेभ्यो ॥अर्घं॥२॥
सित सावनकी छठि प्यारो। तादिन प्रभु दिक्षाधारी ॥
तप घोर बीर तहां करना। हम पूजत तिनके चरणा ॥
ओं ह्रीं सावन सुदि छठि दिक्षा धारणेभ्यो ॥अर्घं॥३॥
एकम सुदि अश्विन मासा ॥ तव केवलज्ञान प्रकाशा ॥
हरि समवशरण तव कीना। हम पूजत इत सुख लीना।
ओं ह्रीं अश्विन सुदि एकम केवलकल्याणप्राप्ताय ॥ अर्घं ॥४॥
सित अष्टमि मास अषाढ़ा। तव योग प्रभूने छांड़ा ॥
जिन लई मोक्ष ठकुराई। इन पूजत चरणा भाई ॥
ओं ह्रीं अषाढ़ सुदि अष्टमी मोक्षमङ्गलप्राप्ताय ॥अर्घं ५॥

अडिल्ल—कोड़ि बहत्तरि सप्त सेकड़ा जानिये ॥ मुनिवर मुक्ति गये तहांसे सुप्रमाणिये ॥ पूजों तिनके चरण सु मनवचकायके। वसु विधि द्रव्य मिलाय सु गाय बजायके ॥पूर्णार्घं॥

जयमाला ।

दोहा—सिद्धक्षेत्र जग उच्च थल, सब जीवन सुखदाय ।
कहों तास जयमालका, सुनते पाप नशाय ॥८॥

पद्धड़ी छंद ।

जय सिद्धक्षेत्र तीरथ महान । गिरिनारि सुगिरि उन्नत बखान ॥
तहां झूनागढ़ है नगर सार । सौराष्ट्र देशके मध्यसार ॥२॥
जब झूनागढ़से चले सोई । समभूमि कोस बर तीन होई ॥
दरवाजेसे चल कोस आध । एक नदी बहत हैं जल अगाध ॥३॥
पर्वत उत्तर दक्षिण सुदोय । मध्य नदी बहति उज्ज्वल सुतोय
ता नदी मध्य कई कुण्ड जान । दोनों तट मंदिर बने मान ॥४॥
तहां वैरागी वैष्णव रहांय । भिक्षा कारण तीरथ करांय ॥
इक कोस तहां यह मचो ख्याल । आगे एक बरनदी नाल ॥५॥
तहां श्रावकजन करतेस्नान । धो द्रव्य चलत आगे सुजान ॥
फिर मृगीकुंड इक नाम जान । तहां वैरागिनके बने थान ॥६॥
वैष्णव तीर्थ जहां रचो सोई । विष्णू पूजत आनन्द होई ॥
आगे चल डेढ़ सु कोस जाव । फिर छोटे पर्वतको चढ़ाव ॥७॥
तहां बंधो पैरकारी सुजान । चल तीन कोश आगे प्रमाण ॥
तहां तीन कुण्ड सोहैं महान । श्रीजिनके युग मंदिर बखान ॥८॥
दिगाम्बरके जिनके सुथान । श्वेताम्बरके बहुते प्रमाण ॥
जहां बनी धर्मशाला सुजोय । जलकुण्ड तहां निर्मल सुतोय ॥९॥
फिर आगे पर्वतपर चढ़ाव । चढ़ प्रथम कूटको चले जाव ॥
तहां दर्शनकर आगे सुजाय । तहां द्वितिय टोंकका दर्श पाय॥१०॥
तहां नेमनाथके चरण जान । फिर है उतार भारी महान ॥
तहां चढ़कर पञ्चमटोंक जाय । अति कठिन चढ़ाव तहां लखाय॥११॥

श्रीनेमनाथका मुक्ति थान। देखत नयनों अति हर्ष मान ॥
इक विम्ब चरणयुग तहां जान। भवि करत वन्दना हर्ष ठान॥१२॥
कोई करते जय जय भक्ति लाय। कोई स्तुति पढ़ते तहां वनाय॥
तुम त्रिभुवन पति त्रैलोक्य पाल। मम दुःख दूर कीजे दयाल॥१३॥
तुम राज ऋद्धि भुगती न कोई। यह अथिररूप संसार जोई॥
तज मातपिता घर कुटुमद्वार। तज राजमतीसी सती नार ॥१४॥
द्वादश भावन भाई निदान। पशुवन्दि छोड़ दे अभय दान॥
शेसावनमें दिक्षा सुधार। तप कर तहां कर्म किये सुक्षार॥ १५ ॥
ताही वन केवल ऋद्धि पाय। इन्द्रादिक पूजें चरण आय॥
तहां समोशरणरचियो विशाल। मणिपञ्च वर्णकर अति रसाल१६
तहां वेदी कोट सभा अनूप। दरवाजे भूमि बनी सुरूप॥
वसु प्रातिहार्य छत्रादि सार। वर द्वादश सभा बनी अपार ॥१७॥
करके विहार देशों मझार। भवि जीव करे भवसिन्धु पार॥
पुन टोंक पञ्चमीको सुजाय। शिव थान लहो आनन्द पाय ॥१८॥
सो पूजनीक वह थान जान। वंदत जन तिनके पाप हान॥
तहांसे सुबहत्तर कोड़ि और। मुनि सात शतक सब कहे जोर॥१९॥
उस पर्वतसे शिवनाथ पाय। सब भूमि पूजने योग्य थाय॥
तहां देश देशके भव्य आय। वन्दन कर बहु आनन्द पाय ॥२०॥
पूजन कर कीनो पाप नाश। बहु पुण्य बन्ध कीनो प्रकाश॥
यह ऐसा क्षेत्र महान जान। हम वन्दना कीनी हर्ष ठान ॥२१॥
उनईस शतक उनतीस जान। सम्वत अष्टमि सित फाग मान॥
सब सङ्घ सहित वन्दन कराय। पूजा कीनी आनन्द पाय ॥२२॥
सब दुःख दूर कीजे दयाल। कहैं चन्द्र कृपा कीजे कृपाल॥

मैं अल्प बुद्धि जयमाल गाय। भवि जीव शुद्ध जैकी बनाय ।२३।
तुम दया विशाला सब क्षितिपाला तुम गुणमाला कण्ठधरी।
ते भव्य विशाला तज जग जाला नागत भाला मुक्तिवरी।

इत्याशीर्वादः ॥

## (७७) सोनागिरि सिद्धक्षेत्र पूजा।

अडिल्ल छन्द।

जम्बूद्वीप मझार भरत क्षेत्र सुकहों। आर्यखण्ड सुजान भद्र देशे लहो॥ सुवर्णगिरि अभिराम सुपर्वत है तहां। पञ्चकोड़ि अरु अर्द्ध गये मुनि शिव जहां ॥१॥

दोहा—सोनागिरिके शीशपर, बहुत जिनालय जान।
चन्द्रप्रभू जिन आदिदे, पूजों सब भगवान ॥२॥

ओं ह्रीं अत्रवतरवतर: संवौषटाह्वाननं। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं॥ अत्र ममऽसन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणं।

अथाष्टक

सारंग छंद—पदमद्रहको नीर ल्याय गंगासे भरके। कनक कटोरी माहि हेम थारनमें धरके। सोनागिरिके शीश भूमि निर्वाण सुहाई पंचकोडि अरु अर्द्ध मुक्ति पहुंचे मुनिराई॥ चन्द्रप्रभु जिन आदि सकल जिनवर पद पूजो। स्वर्ग मुक्ति फल पाय जाय अविचल पद हूजो॥

दोहा—सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिनराय।
तिनपद धारा तीन दे, तृषा हरणके काज॥

ॐ ह्रीं श्रीसोनागिरि निर्वाणक्षेत्रेभ्यो॥ जलं ॥१॥

केसर आदि कपूर मिले मलयागिरि चन्दन। परमल अधिकी तास और सब दाह निकन्दन॥ सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिनराज। ते सुगन्ध कर पूजिये, दाह निकन्दन काज। सुगन्धं॥२॥

तन्दुल धवल सुगन्ध ल्याय जल धोय पखारो। अक्षय पदके हेतु पुंज द्वादश तहां धारो। सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिन राज। तिन पद पूजा कीजिये, अक्षय पदके काज ॥अक्षतं॥३॥

बेला और गुलाब मालती कमल मंगाये। पारिजातके पुष्प ल्याय जिन चरण चढ़ाये॥ सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिन राज। ते सब पूजों पुष्प ले, मदन विनाशन काज॥ पुष्पं॥४॥

विंजन जो जगमांहि खांडघृत माहि पकाये। मीठे तुरत बनाय हेम थारी भर ल्याये॥ सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिनराज। ते पूजों नैवेद्य ले, क्षुधा हरणके काज॥ नैवेद्यं॥५॥

मणिमय दीप प्रजाल धरों पंकति भरथारी। जिन मन्दिर तम हार करहु दर्शन नरनारी। सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिन-राज। करों दीपले आरती, ज्ञान प्रकाशन काज॥ दीपं॥६॥

दशविधि धूप अनूप अग्नि भोजनमें डालों। जाकी धूप सुगन्ध रहे भर सर्व दिशालों। सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिनराज धूप कुम्भ आगे धरों, कर्म दहनके काज॥ ७॥

उत्तम फल जग मांहि बहुत मीठे अरु पाके। अमित अनार अचार आदि अमृत रस छाके। सोनागिरिके शीशपर, जेते सब जिनराज। उत्तम फल तिन ले मिलो, कर्म विनाशन काज॥फलं८

दोहा—जल आदिक वसु द्रव्य अघ करके धर नाचो। बाले बहुत बजाय पाठ पढ़के मुख सांचो। सोनागिरके शीसपर जेते सब, जिनराज। ते हम पूजें अर्घ ले। मुक्ति रमणके काज॥ अर्घं।८।

अडिल्ल छन्द।

श्री जिनवरकी भक्ति सो जे नर करत हैं। फल वांछा कुछ

नाहिं प्रेम उर धरत हैं॥ ज्यों जगमाहिं किसानसु खेतीको करैं। नाज काज जिय जान सु शुभ आपहि झरें॥ ऐसे पूजादान भक्ति वश कीजिये। सुख सम्पति गति मुक्ति सहज पा लीजिये ॥ पूर्णार्घं ॥ १० ॥

अथ जयमाला।

दोहा—सोनागिरिके शीसपर, जिन मन्दिर अभिराम।
तिन गुणकी जयमालिका, वर्णत आशाराम ॥ १ ॥

पद्धरी छंद।

गिरि नीचे जिन मन्दिर सुचार। ते यतिन रचे शोभा अपार।
तिनके अति दीरघ चौक जान। तिनमें यात्री मेलों सुआन ॥ २ ॥
गुमठी छज्जो शोभित अनूप। ध्वज पंकित सोहैं विविधरूप।
वसु प्रातिहार्य तहां धरे आन। सब मंगल द्रव्यिनकी सुखान ॥३॥
दरवाजोंपर कलशा निहार। करजोर सुजय जय ध्वनि उचार।
इक मन्दिरमें यतिराजमान। आचार्य विजयकीर्तो सुजान ॥ ४ ॥
तिन शिष्य भागीरथ विबुध नाम। जिनराज भक्ति नहिं और काम॥
अब पर्वतको चढ़ चलो जान। दरवाजो तहां इक शोभमान ॥५॥
तिस ऊपर जिन प्रतिमा निहार। तिन वंदि पूज आगे सिधार।
वहां दु:खित भुखितको देत दान। याचकजन जहां हैं अप्रमाण ६
आगे जिन मन्दिर दुहूं ओर। जिन गान होत वाजित्र शोर।
माली बहु ठाढ़े चौक पौर। ले हार कली तहां देत दौर ॥ ७ ॥
जिन यात्री तिनके हाथ मांहि। बखशीस रीझ तहां देत जाहिं।
दरवाजो तहां दूजो विशाल। तहां क्षेत्रपाल दोउ ओर लाल ॥८॥
दरवाजे भीतर चौक माहिं। जिन भवन रचे प्राचीन आहिं।

तिनकी महिमा वरणी न जाय। दो कुंड सजलकर अति सुहाय८
जिन मन्दिरकी वेदी विशाल। दरवाजो तीनों बहु सुढ़ाल।
ता दरवाजेपर द्वारपाल। ले लकुट खड़े अरु हाथ माल॥ १०॥
जे दुर्जनको नहिं आन देय। ते निन्दकको मा दरश देय॥
चल चन्द्रप्रभूके चोकमाहिं। दालाने तहां चौतर्फ आयं॥ ११॥
तहां मध्य सभामंडप निहार। तिसकी रचना नाना प्रकार।
तहां चन्द्रप्रभुके दरशपाय। फल जात लहो नरजन्म आय॥ १२॥
प्रतिमा विशाल तहां हाथ सात। कायोत्सर्ग मुद्रा सुहात।
वंदै पूजैं तहां देय दान। जननृत्य भजनकर मधुरगान॥ १३॥
ताथेई थेई थेई बाजत सितार। मृदंग बीन मुहचंग सार।
तिनकी ध्वनि सुनि भवि होत प्रेम। जयकार करत नाचत सुप्रेम॥
ते स्तुतिकर फिर नाय शीस। भवि चल मनो कर कर्म खीस।
यह सोनागिरि रचना अपार। वरणन करको कवि लहै पार॥१५॥
अति तनक बुद्धि आशासुपाय। वस भक्ति कही इतनी सुगाय।
मैं मन्दबुद्धि किम लहों पार। बुद्धिवान चूक लीजो सुधार॥१६॥
दोहा—सोनागिरि जय मालिका, लघुमति कही बनाय।
पढ़ै सुनै जो प्रीतिसे, सो नर शिवपुर जाय॥ १७॥

इत्याशीर्वादः।

## (७८) रविव्रतपूजा।

अडिल।

यह भवजन हितकार, सु रविवृत जिन कही। करहु भव्य-जन लोग, सुमन देके सही॥ पूजों पार्श्व जिनेन्द्र त्रियोग लगाय-

के। मिटै सकल सन्ताप मिले निध आपके॥ मति सागर इक सेठ कथा ग्रन्थन कही। उनहीने यह पूजा कर आनन्द लही॥ ताते रविवृत सार, सो भविजन कीजिये। सुख सम्पति सन्तान, अतुल निध लीजिये। दोहा—प्रणमो पार्श्व जिनेशको, हाथजोड़ शिर नाय। परभव सुखके कारने, पूजा करू' बनाय। एतवार वृतके दिना यही पूजन ठान। ता फल सुरग सम्पति लहैं, निश्चय लीजे मान॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अत्र अवतर अवतर तिष्ठ २ ठ: ठः अत्र मम सन्निहितो।

अष्टक।

उज्वल जल भरके अति लायो रतन कटोरन माहीं। धार देत अति हर्ष बढ़ावत जन्म जरा मिट जाहीं॥ पारसनाथ जिनेश्वर पूजों रविवृतके दिन भाई। सुख सम्पत्ति बहु होय तुरत ही आनद मंगलदाई॥ ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा॥ मलयागिरि केशर अति सुन्दर कुमकुम रंग बनाई। धार देत जिन चरनन आगे भवेआताप नसाई। पारसनाथ०। सुगन्धं। मोती सम अति उज्वल तन्दुल ल्यावो नीर पखारो। अक्षय पदके हेतु भावसो श्री जिनवर ढिग धारो। पारस०। अक्षतं। केला अर मचकुन्द चमेली पारजातके ल्यावो। चुन चुन श्री जिन अग्र चढ़ाऊ मनवान्छित फल पावो। पारस०। पुष्पं। बावर फेनी गोजा आदिक घृतमें लेत पकाई। कञ्चन थार मनोहर भरके चरनन देत चढ़ाई। पारस०। नवेद्यं। मनमय दीप रतनमय लेकर जगमग जोत जगाई। जिनके

आगे आरती करिके मोह तिमिर नस जाई। पारस०। दीपं। चूरनकर मलयागिरि चन्दन धूप दशाङ्ग बनाई तट पावकमें खेय भावसों कर्म नाश हो जाई। पारस०। धूप श्रीफल आदि बदाम सुपारी भांति भांतिके लावो। श्रीजिनचरण चढ़ाय हरस कर तात शिवफल पावो। पारस०। फलं। जल गन्धादिक अष्ट द्रव्य ले अर्घ बनावो भाई। नाचत गावत हर्ष भाव सो कञ्चन थार भराई। पारस०। अर्घं। गीतका छन्द। मन वचन काय विशुद्ध करके पार्श्वनाथ सु पूजिये। जल आदि अर्घ बनाय भविजन भक्तिवन्त सु हूजिये। पूज्य पारसनाथ जिनवर सकल सुख दातारजी। जे करत हैं नरनार पूजा लहत सुक्ख अपार जी। पूर्णार्घं।

दोहा—यह जगमें विख्यात हैं, पारसनाथ महान।
जिनगुनकी जयमालका भाषा करों बखान॥

पद्धरी छंद

जय जय प्रणमो श्री पार्श्वदेव। इन्द्रादिक तिनकी करत सेव। जय जय सु बनारस जन्म लीन्ह। तिहुं लोक विषे उद्योत कीन। १। जय जिनके पितु श्री विश्वसेन। तिनके घर भए सुख चैन एन। जय वामादेवी मात जान। तिनके उपजे पारस महान। २। जय तीन लोक आनन्द देन। भविजनके दाता भये हैं पैन। जय जिनने प्रभुका शरण लीन। तिनकी सहाय प्रभुजी सो कीन। ३। जय नाग नागनी भये अधीन। प्रभु चरनन लाग रहे प्रवीन। तजके सो देह स्वर्गे सुजाय। धरनेन्द्र पद्मावति भये आय। ४। जे चोर अंजना अधम जान। चोरी तज प्रभुको धरो ध्यान। जे मतिसागर इक सेट जान। जिन रविव्रत पूजा करी ठान। तिनके

सुत थे परदेश माहि। जिन अशुभ कर्म काटे सु ताहि । ६ । जे रविवृत पूजन करी सेठ । ताफलकर सबसे भई भेट । जिन जिन ने प्रभुका शरण लीन। तिन रिद्धिसिद्धि पाई नवीन । ७ । जे रविवृत पूजा करहिं जेय । ते सुख अनन्तानन्त लेय । धरनेन्द्र पद्मवति हुय सहाय । प्रभु भक्ति जान ततकाल जाय । ८ । पूजा विधान इहि विध रचाय । मन वचन काय तीनों लगाय । जो भक्तिभाव जैमाल गाय । सोही सुख सम्पति अतुल पाय । ९ । बाजत मृदंग बीनादि सार । गावत नाचत नाना प्रकार । तन नन नन नन ताल देत । सन नन नन सुर भर सु लेत । १० । ता थेई थेई थेई पग धरत जाय । छम छम छम छम घुंघरू बजाय । जे करहिं निरत इहि भांत भात । ते लहहिं सुख्य शिवपुर सुजात । ११ । दोहा । रविव्रत पूजा पार्श्वकी, करे भवक जन कोय । सुख सम्पति इहि भव लहै, तुरत सुरग पद होय । अडिल्ल—रवि वृत पार्श्व जिनेन्द्र पूज्य भव मन धरें । भव भवके आताप सकल छिनमे टरें ॥ होय सुरेन्द्र नरेन्द्र आदि पदवी लहै । सुख सम्पति सन्तान अटल लक्ष्मी रहै ॥ फेर सर्व विध पाय भक्ति प्रभु अनुसरे नाना विध सुख भोग बहुरि शिव त्रियवरे ॥

इत्यादि आशीर्वादः ।

---

# नवाँ अध्याय

## ७६ पावापुर सिद्धक्षेत्र पूजा।

दोहा—जिहि पावापुर छिति अघति, हम सन्मत जगदीश। भये सिद्ध शुभ पानसो, जजों नाय निज शीश॥ ॐ ह्रीं श्री पावापुर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अत्र अवतर अवतर। अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनं। अत्रममसन्निहितो भवभव वषट् सन्निधीकरणं परिपुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्। अथ अष्टक॥ गीतका छंद॥ शुचि सलिल शीतौ कलिल रीतौं श्रमन चीतो लै जिसो। भर कनक झारी त्रगद हारी दै त्रिधारी जित तृषो॥ वरपद्म वन भर पद्मसरवर अहिर पावा ग्रामही। शिश धाम सन्मत स्वामि पायो जजों सो सुख दाम ही॥ ओं ह्रीं श्रीपावापुर क्षेत्रे वीरनाथ जिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा॥जलं॥ भव भ्रमत २ अशर्म तपकी तपन कर तप ताईयो। तसु वलय कंदन मलय चंदन उदय संग घिस ल्याइयो॥ वरपद्म०॥ सुगंधं। तन्दुल नवीने खण्ड लीने लै महीने ऊजरे। मणि कुन्दइन्दु तुषार-द्युत जित कण रकावीमें धरे ॥वरपद्म०॥अक्षतं॥ मकरंद लोभन सुमन शोभन सुरभ चोभन लेयजी। मद समर हरवर अमर तरके घ्रान द्रग हरखेयजी॥ वर-पद्म०॥पुष्पं॥ नैवेद्यं॥ पवन क्षुधामिटावनेको सेव्य भावन युत किया। रस मिष्ट पूरत इष्ट सूरत लेयकर प्रभु हित हिया। वरपद्म॥ नैवेद्यं॥ तम अज्ञ नाशक स्वपर भाशक ध्येयपरकाशक सही।

हिमपात्रमें धर मौल्य विनवर द्योत धर मणि दीपही ॥ वरपद्म० ॥ दीपं । आमोदकारी वस्तु सारी विध दुचारी जारनी ! तसु तूप कर कर धूप लै दश दिश सुरभ विस्तारनी ॥ वरपद्म ॥ धूपं ॥ फल भक्ष पक्ष सुचक्ष सोहन सुक्ष जनमन मोहने । वर रस पुरत लव तुरत मधु रत लेय कर अति सोहने । वरपद्म० ॥फलं॥ जल गंध आदि मिलाय वसु विध थार स्वर्ण भरायकें । मन प्रमुदभाव उपाय कर लै आय अर्घ बनायकें ॥ वरपद्म० अर्घं ॥

अथ जयमाला

दोहा—चरम तीर्थंकरतार श्री, वर्द्धमान जगपाल । फल मल दल विध विकल हुय, गाऊं तिन जयमाल ॥१॥ पद्धरि छन्द ॥ जय जय सुवीर जिन मुक्ति थान । पावापुर वन सर शोभवान ॥ जे शित असाढ़ छठ स्वर्गधाम । तजपुष्पोत्तर सु विमान ठान ॥१॥ कुंडलपुर सिद्धारथ नृपेश । आये त्रिशला जननी उरेश ॥ शित चैत्र त्रियोदश युत त्रिज्ञान । जन्में तम अज्ञ निवार भान॥२॥पूर्वान्ह धवल चतुर्दशि दिनेश । किय न्हुन कनकगिरि शिरसरेश । वयवर्ष तीस पद कुमर काल । सुख द्रव्य भोग भुगते विशाल॥३॥मारगशिर अलि दशमी पवित्र । चढ़ चंदप्रभुशिवका विचित्र॥ चल पुरसे सिद्धन शीश नाय । धारो संयम पर शर्मदाय ॥ ४ ॥ गत वर्ष दुदश कर तप विधान। दिन शित वैशाख दशैं महान । रिजुकुला सरिता तट स्व सोध । उपजायो जिनवर चरम बोध ॥ ५ ॥ तबही हरि आज्ञा शिर चढ़ाय । रचियो कमवाश्रित धनद राय । चतु संघ प्रभृत गौतम गनेश । युत तीस वरष विहरे जिनेश ॥ ६ ॥ भवि जीवन देशन विविध देत । आये वर पावानग्र खेत ॥ कार्तिक अलि अन्तिम

दिवस ईश। व्युतसर्गासन विध अवतिपीश ॥ ७ ॥ हैं अकल अमल इक समय माहिं। पंचम गति निवशे श्री जिनाह ॥ तब सुरपति जिन रवि अस्त जान। आये तु तुरत स स विमान ॥८॥ कर वपु अरचा थुति-विविध भांत। लै विविध द्रव्य परमल विख्यात ॥ तब ही अगनींद्र नवाय शीश। संस्कार देह श्री त्रि-जगदीश ॥९॥ कर भस्म वंदना स स महीय। निवसे प्रभु गुन चितवन सहीय। पुर नर मुनि गनपति आय आय। वंदी सोरज सिर ल्याय ल्याय ॥ १० ॥ तबहींसे सो दिन पूज्यमान। पूजत जिनग्रह जन हर्ष मान। मैं पुन पुन तिस भुवि शीश धार। वंदो तिन गणधर हृद मझार ॥ ११ ॥ जिनहीका अब भी तीर्थ यह। वर्णत दायक अति शर्म गेह॥ अरु दुखम रहे अवसान नाहिं। वर्ते गौभव थित हर सदाहि ॥ १२ ॥ छन्द ॥ श्री सन्मन जिन अंघ्रि पद्मजो युग जजै भव्य जो मन वच काय। ताके जन्म जन्म संतत अघ जायहिं इक छिन मांहि पलाय। धनधान्यादि शर्म इन्द्रीजन लहे सो शर्म अतेन्द्रा पाय। अजर अमर अविनाशी शिव थल वर्णी दौल रहैं थिर थाय ॥ इत्यादि आशीर्वादः ॥

## ८० चंपापुर सिद्धक्षेत्र पूजा।

॥ दोहा ॥ उतसव किय पनवार जहं, सुरगन युत हरि आय। जजों सुथल वसपूज्य सुत, चम्पापुर हर्षाय ॥ १ ॥ ॐ ह्रीं श्री चंपापुर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अत्रावतरावतर संवौषट् इत्याह्वाननं ॥ १ ॥ अत्र तिष्ठतिष्ठ ठः ठः स्थापनं ॥ २ ॥ अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणं परिपुष्पांजलिं क्षिपेत ॥

अष्टक ॥ ढाल नन्दीश्वर पूजनकी ॥

सम अमिय विगत त्रस वारि, लै हिम कुंभ भरा । लख दु-खद त्रिगद हरतार दे त्रय धार धरा ॥ श्री वांसुपूज्य जिनराय, निर्वृत्त थान प्रिया । चम्पापुर थल सुखदाय, पूजों हर्ष हिया ॥ ओं ह्रीं श्री चम्पापुर सिद्ध क्षेत्रेभ्यो जन्मजरा मृत्यु विनाशनाय । जलं ॥ काश्मीर नीर मधगार, प्रीति पवित्र खरी । शीतलचन्दन सङ्गसार, लै भव तापहरी ॥ श्री वासुपूज्य० ॥ सुगंधं ॥ २ ॥ मणिद्युत समखंड विहीन, तंदुल लै नीके, सौरभ युत नववरवीन शाल महा नीके ॥ श्री वासुपूज्य० ।अक्षतं ॥३॥ अलि लुभन शुमन दृग घ्राण, सुमन सुरन द्रुमके । लौवाहिम अर्जुनवान, सुमन दमन भुमके ॥ श्री वासुपूज्य० ॥ पुष्पं ॥ ४ ॥ रस पुरत तुरत पकवान, पक्व यथोक्त घृती । क्षुध गदमद प्रदमन जान, लै विध युक्तकृती । श्रीवासु० ॥ दीपं ॥६॥ वर परमल द्रव्य अनूप, शोध पवित्र करी । तसु चूरण कर कर धूप, लै विध कंजहरी ॥ श्रीवा-सु० ॥७॥ धूपं ॥ फल पक्व मधुररस वान, प्रासुक बहुविधके । लख सुखद रसन दृग घ्रान, लै प्रद पद सिधके ॥ श्रीवासु० ॥८॥ फलं ॥ जल फल वसु द्रव्य मिलाय, लै भर हिमथारी ॥ वसु अंग धरा पर ल्याय, प्रमुद रच चितधारी ॥ श्रीवासु० ॥ अर्घं ॥ अथ जयमाल ॥दोहा॥ भये द्वादशम तीर्थपति,चंपापुर शुभ थान । तिन गुणकी जयमाल कछु, कहों श्रवण सुखदान पद्धरिछन्द ॥ जय जय श्री चंपापुर सो धाम । जहां राजत नृप वसुपुञ्ज नाम ॥ जन पौन पल्यसे धर्महीन । भवभ्रमन दुःखमय लख प्रवीन ॥१॥ उर करुणा धर सो तम विडार । उपजे किरणावलि धर अपार ॥

श्रीवासपूज्य तिन तने बाल। द्वादशम तीर्थकर्ता विसाल॥ २॥
भवभोग देह 'सविरत होय। वय बाल माहिं हो नाथ सोय॥
सिद्धन नम महं व्रत भार लीन। तप द्वादशविध उग्रोग्र कीन॥
तहं लोह सप्तत्रय आयु येह। दशप्रकृति पूर्व ही क्षय करेह॥
श्रेणीजु क्षपक आरूढ़ होय। गुण नवम भाग नव माहिं सोय
॥ ४॥ सोलह वसु इक इक षट इकेय। इक इक इक इम इन
क्रम सहेय॥ पुन दशम थान इक लोभटार। द्वादशमथान
सोलह विडार॥५॥ द्वै अतिम चतुष्टय युक्त स्वाम। पायों सब
सुखद संयोग ठाम॥ तह काल त्रिगोचर सर्व गेय। युगपत
हि समय इक महि लखेय॥ ६॥ कछु काल दुविध वृष
अमिय वृष्टि। कर पोषें भव भवि धान्य श्रष्टि॥ इक मास आयु
अवशेष जान। जिन योगनकी सु प्रवर्त हान॥७॥ ताही थल तृति-
शित ध्यान ध्याय। चतुदशम थान निवसे जिनाय॥ तह दुचरम
समय मझार ईश। प्रकृति जु बहत्तर तिनहि पीश॥८॥ तेरहको
चरम समय मझार। करके श्री जगतेश्वर प्रहार॥ अष्टमि अवनी
इक समय मद्ध। निवसे पाकर निज अचल रिद्ध॥६॥ युत गुण
वसु प्रमुख अमित गुणेश। ह्वै रहे सदाही इमहिं वेश॥ तबहीसे
मों थानक पवित्र। त्रैलोक्य पूज्य गायो विचित्र। मैं तसु रज
निज मस्तक लगाय। वन्दों पुन पुन भुवि शीशनाय॥ ताही पद
वांछा उर मझार। धर अन्य चाह बुद्धी विडार॥११॥

दोहा—श्री चंपापुर जो पुरुष, पूजै मनवच काय।
वरणी "दौल" सो पायही, सुख संपति अधिकाय॥

इत्यादि आशीर्वादः॥

# ८१ जन्मकल्याणक पूजा ।

दोहा—दोष अठारह रहित प्रभु, सहित सुगुण छयालीस ।
तिन सबकी पूजा करों, आय तिष्ठ जगदीश ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टादशदोषरहित षट्चत्वारिंशदगुणसहित श्रीमद्-अर्हत्परमेष्ठिन्! अत्र अवतर! संवौषट् । अत्र तिष्ठ तिष्ठ । ठः ठः । अत्रममसन्निहितो भव भव वषट् ।

अष्टक ।

( द्यानतरायकृत नन्दीश्वर द्वीपाष्टककी चाल । )

शुचिक्षीरउदधिको नीर, हाटक भृंगभरा । तुमपदपूजों गुणधीर, मेटो जन्मजरा ॥ हरि मेरु सुदर्शन जाय, जिनवर न्हौन करें । हम पूजैं इनगुण गाय, मंगल मोद धरें ॥ १ ॥

ओं ह्रीं अष्टादशदोषरहित षट् चत्वारिंशदुगुणसहित श्रीमद्-अर्हत्परमेष्ठिने जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।१। केसर घनसार मिलाय, शीत सुगंध घनी । जुगचरनन चर्चौं ल्याय, भवआतापहनी । हरि मेरु०सुगंधं । अक्षत मोती उन हार, स्वेत सुगन्ध भरे । पाऊं अक्षयपद सार, ले तुम भेंट धरे ॥ हरि मेरु० अक्षितं । बेल्हा जूही गुलाव, सुमन अनेक भरे । तुम भेंट धरों जिनराज, काम कलंक हरे ॥ हरि मेरु० पुष्पं । फैनी गोभा पकवान, सुंदर ले ताजे । तुम अग्र धरों गुण खान, रोग क्षुधा भाजे ॥हरि मेरु० नैवेद्यं । कंचन मय दीपक बार, तुम आगे लाऊं मम तिमिर मोह छयकार, केवल पद पाऊं ॥ हरि मेरु० दीपं । कृष्णागरु तगर कपूर, चूर सुगंध करों । तुम आगे खेवत भूर,

वसुविध कर्म हरो ॥ हरि मेरु० धूपं । श्रीफल अंगूर अनार,श्रारक थार भरों । तुम चरन चढ़ाऊं सार,ताफल मुक्ति वरों ॥ हरि मेरु० फलं । जल आदिक आठ अदोप, तिनका अर्घ करों । तुम पद पूजों गुण कोप, पूरन पद सुधरों ॥ हरि मेरु० अर्घं ।

## आरती जोगीरासा ।

जन्मसमय उच्छव करनेको, इन्द्र शची युत आयो । तिहको कछु वरणन करवेको, मेरो मन उमगायो ॥ वुधिजन मोंको दोप न दीजो, थोरो वुद्धि भुलायो । साधू दोप क्षमें सब ढोंके, मेरी करो सहायो ॥ १ ॥

( छंद कामिनी—मोहन—मात्रा २० )

जन्म जिनराजको जवहि निज जानियों । इन्द्र धरनिन्द सुर सकल अकुलानियों ॥ देव देवाङ्गना चलिय जयकारतीं । शचिय सुरपति सहित करति जिन आरतीं ॥ २ ॥ साजि गजराज हरि लक्ष जोजन तनो । वदन शत वदन प्रति दन्त वसु सोहनो ॥ सजल भरि पूर सरदन्त प्रति धारती । शचिय सुरपति सहित, करति जिन आरती ॥३॥ सरहिं सर पंच इुय एक कमलिनि वनी । तासु प्रति कमल पच्चीस शोभा घनी ॥ कमल दल एकसो आठ विसतारतीं । शचियं सुरपति सहित करत जिन आरतीं ॥४॥ दलहिं दल अप्सरा नाचहीं भावसों । करहिं सङ्गीत जयकार सुर चावसों ॥ तगड़दा तगड़ थई करत पग धारतीं । शचियं सुरपति स० ॥५॥ तासु करि वैठि हरि सकल परिवारसों । देहि परदक्षिणा जिनहि जयकारसों ॥ आनि कर शचियं जिन नाथ उर धारतीं । शचियं

सुरपति स० ॥६॥ आनि पांडुकशिला पूर्व मुख थाप जिन । करहिं अभिषेक उच्छाहसो अधिक तिन ॥ देखि प्रभु वदन छवि कोटि रवि वारतीं । शचिय सुरपति सहित कर० ॥ ७ ॥ जोजनह आठ गम्भीर कलशा बने । चारि चौड़ाई मुख एक जोजन तने ॥ सहस अरु आठ भरि कलश शिर ढारतीं । शचिय सुरपति सहि० ॥८॥ छत्र मणि खचित ईशान करतारहीं । सनत माहेंद्र दोऊ चमर शिर ढारहीं ॥ देव देवीय 'पुष्पांजलिय डारतीं । शचिय सुरपति सहित करत जिन० ॥ ९ ॥ जलसु चन्दन पुहप शालि चरु ले धरों । दीप अरु धूप फल अर्घ पूजा करों ॥ पिंडिका और नीरांजना वारतीं । शचिय सुरपति सहित कर० ॥१०॥ कियो शृंगार सब अंग सामानसों । आनि मातहिं दियो बहुरि जिनराजकों ॥ तृपत नहिं होत दृग रूप नीहारतीं । शचिय सुरपति सहित करत जिन आर० ॥ ११ ॥ ताल मिरदंग धुनि सप्त सुर वाजहीं । नृत्य तांडव करत इन्द्र अति छाजहीं ॥ करत उच्छाहसों निजसु पद धारती। शचिय सुरपति सहित कर० ॥१२॥ भव्य जन आय जिन जन्म उत्सव करें । आपने जन्मके सकल पातिक हरें ॥ भक्ति गुरुदेवकी पार उत्तारतीं । शचिय सुरपति साहत करहिं जिन आरतीं ॥१३॥

घत्ता—जिनवर पद पूजा भावसु हूजा, पूरण चित आनन्द भया ।
जयवन्त सु हूजो आसा पूजो, लाल विनोदी भाल नया ।

ओं ह्रीं अष्टादशदोषरहित षट् चत्वारिंशद्गुणसहित श्रीमद्-ऽर्हत्परमेष्ठिने पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

चौपाई—मंगल गर्भ समयमें जोय । मंगल भयो जन्ममें जोय ।

मंगल दीक्षा धारत जोय। मंगल ज्ञान प्राप्तिमें जोय॥ मङ्गल मोक्ष मगनमें जोय। इन्द्रन कीनों हर्षित होय। जानूं वार वार हों सोय। हे प्रभु! दीजे मङ्गल मोय।

इत्याशीर्वादः ( पुष्पांजलिं क्षिपेत् )

# (८४) श्री सम्मेदशिखरपूजाविधान

दोहा—सिद्धक्षेत्र तीरथ परम, है उत्कृष्ट सु थान॥ शिखिर सम्मेद सदा नमों, होय पापकी हान॥१॥ अगनित मुनि जहं तें गए, लोक शिखिरके तीर। तिनके पद पंकज नमों, नासै भवकी पीर॥२॥ अडिल्ल छन्द—है यह उज्वल क्षेत्र सु अति निर्मल सही, परम पुनीत सुठौर महा गुनकी मही॥ सकल सिद्धि दातार महा रमनीक है। वंदों निज सुख हेत अचल पद देत है॥३॥ सोरठा—शिखिर सम्मेद महान, जगमें तीर्थ प्रधान है॥ महिमा अद्भुत जान, अल्पमती मैं किम कहो॥ ४॥ पद्धरी छन्द—सरस उन्नत क्षेत्र प्रधान है। अति सु उज्वल तीर्थ महान है। करहि भक्तिसो जे गुन गाइकें। वरहि शिव सुरनर सुख पायकें॥५॥ अडिल्ल छन्द—सुर हरि नरपति आदि सुजिन वन्दन करैं। भवसागर तें तिरै नहीं भवदधि परैं॥ सुफल होय जो जन्म सु जे दर्शन करैं। जन्म जन्मके पाप सकल छिनमें टरैं॥६॥ पद्धरी छन्द—श्री तीर्थंकर जिनवर सु बीस। अरु मुनि असंख्य सब गुनन ईस॥ पहुंचे जहं थें केवल सुधाम। तिन सबकों अब मेरी प्रणाम॥७॥ गीतका छन्द—सम्मेद गढ़ है तीर्थ भारी सबनको उज्ज्वल करै। चिरकालके जे कर्म लागे दरस तें छिनमें टरै॥ है

परम पावन पुन्य दाइक अतुल महिमा जानिए। है अनूप सरूप गिरिवर तासु पूजा ठानिए॥ ९॥ दोहा—श्रीसम्मेद शिखिर महा, पूजों मनवचकाय॥ हरत चतुरगति दुःख कौ, मन वांछित फल दाय॥ ॐह्रीं श्री सम्मेदशिखिर सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अत्रावतराव-तर संवौषट् इत्याह्वाननम् परि पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत् ॐ ह्रीं श्री सम्मेदशिखिर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनमूर्परि पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्। ओंह्रीं श्री सम्मेदशिखिर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अत्रमम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणं परि पुष्पाञ्जलिं क्षिपेत्।

अष्टकं।

अडिल्ल छन्द—क्षीरोदधि सम नीर सु उज्जल लीजिये। कनक कलस मैं भरकें धारा दीजिये॥ पूजौं शिखिर सम्मेद सुमन वचकाय जू। नरकादिक दुःख टरैं अचल पद पाय जू॥ ॐह्रीं श्री सम्मेदशिखिर सिद्धक्षेत्रोभ्यो जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जलं। पयसौं घिस मलयागिर चन्दन ल्याइये। केसर आदि कपूर सुगंध मिलाइये॥ पूजौ शिखिर० चन्दनं। तंदुल धवल सु उज्जवल खासे धोयके। हेम वरनके थार भरौं शुचिहोय कैं॥ पूजौं शिखिर०। सम्मेदशिखिर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अक्षय पदप्राप्ताय अक्षतं॥३॥ फूल सुगंध सु ल्याय हरष सौं आन चढ़ायौ। रोग शोक मिट जाय मदन सब दूर पलायौ॥ पूजौं० पुष्पं॥ षट् रस कर नैवेद्य कनक थारी भर ल्यायो॥ क्षुधा निवारण हेतु सु पूजौ मन हरषायौ॥पूजौ शिखिर० नैवेद्यं॥ लेकर मणिमय दीप सुज्योति उद्योत हो। पूजत होत सज्ञान मोह तम नाश हो॥ पूजौं सिखिर०। दीपं॥६॥ दस विधि धूप अनूप अग्नि मैं खेवइं। अष्ट कर्मकौ

नाश होत सुख पावहु ॥ पूजौं शिखिर०। धूपं ॥ केला लोंग सुपारी श्रीफल ल्याइये। फल चढ़ाय मन वांछित फल सु पाइये ॥ पूजौं शिखिर०। फलं ॥८॥ जल गंधाक्षित फूल सु नेवज लीजिये। दीप धूप फल लै कर अर्घ चढ़ाइये ॥ पूजौं शिखिर०। अर्घं।

पद्धरी छन्द—श्री वीस तीर्थंकर हैं जिनेन्द्र। अरु हैं असंख्य बहुते मुनेन्द्र ॥ तिनकौं कर जोर करों प्रणाम। तिनको पूजो तज सकल काम ॥ ओं ह्रीं श्री सम्मेदशिखिर सिद्ध क्षेत्रोभ्यो अनर्घपद प्राप्ताय अर्घं ॥ढारजोगी रायसा-श्रीसम्मेदशिखर गिर उन्नत शोभा अधिक प्रमानों। विंशति तिंहपरकूट मनोहर अद्भुत रचना जानो ॥ श्री तीर्थंकर वीस तहांसे शिवपुर पहुंचे जाई। तिनके पद पंकज युग पूजौ प्रत्येक अर्घ चढ़ाई। ओं ह्रीं श्री सम्मेदशिखर सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥१॥ प्रथम सिद्धवर कूट मनोहर आनन्द मंगल दाई। अजित प्रभू जहंते शिव पहुंचे पूजो मनवच-काई ॥ कोड़ि जु अस्सी एक अर्ब मुनि चौवन लाख सुगाई। कर्म काट निर्वाण पधारे तिनको अर्घ चढ़ाई। ॐ ह्रीं श्रीसम्मेद-शिखर सिद्धकूटते श्री अजितनाथ जिनेन्द्रादि एक अर्ब अस्सी कोड़ि चौवन लाख मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घनिर्व पामीति स्वाहा ॥२॥ धवल कूट सो नाम दूसरो है सबको सुख-दाई। संभव प्रभु सो मुक्ति पधारे पाप तिमिर मिटि जाई। धव-लदत्त हैं आदि मुनीश्वर नव कोड़ाकोड़ि जानो। लक्ष बहत्तर सहस बयालिस पंच शतक रिष मानौ ॥ कर्म नाशकर अमरपुरी गए वंदौ सीस नवाई। तिनके पद युग जजौ भावसों हरष हरष चितलाई ॥ ओं ह्रीं श्री सम्मेदशिखिर धवल कूटत संभवनाथ

जिनेन्द्रादि मुनि नव कोड़ाकोड़ि बहत्तर लाख ब्यालिस हजार पांचसे मुनि सिद्धपद प्राताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥३॥ चौपाई ॥ आनन्द कूट महा सुखदाय। प्रभु अभिनन्दन शिवपुर जाय। कोड़ाकोड़ि बहत्तर जानौ। सत्तर कोड़ि लाख छत्तीस मानौ ॥ सहस बयालीस शतकजु सात। कहैं जिनागम मैं इस भांत ये भ्रष कर्म काट शिव गये, तिनके पद युग पूजत भये ॥ ॐ ह्रीं श्री आनन्दकूटतें अभिनन्दननाथ जिनेन्द्रादि मुनि बहत्तर कोड़ाकोड़ि अरु सत्तर कोड़ि छत्तीस लाख ब्यालीस हजार सातसै मुनि सिद्धपद प्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ ४ ॥ अडिल्ल छन्द—अवचल चौथो कूट महा सुख धामजी। जहं ते सुमति जिनेश गये निर्वाणजी ॥ कोड़ाकोड़ी एक मुनीश्वर जानिये। कोड़ि चौरासी लाख बहत्तर मानिये ॥ सहस इक्यासी और सातसे गाइये। कर्म काट शिव गये तिन्हें सिर नाईये ॥ सो थानिक मैं पूजो मन वच काय जू। पाप दूर हो जाय अचल पद पाय जू ॥ ॐ ह्रीं श्री अविचल कूटतें श्री सुमति जिनेन्द्रादि मुनि एक कोड़ाकोड़ि चौरासी कोड़ि बहत्तर लाख इक्यासी हजार सात सै मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥५॥ अडिल्ल छन्द। मोहन कूट महान परम सुन्दर कहौ। पद्मप्रभू जिनराय जहां शिव पद लहौ ॥ कोड़ि निन्यानवे लाख सतासी जानिये। सहस तेतालिस और मुनीश्वर मानिये ॥ कहैं जवाहरदास सु दोय कर जोरके। अविनाशी पद देउ कर्मने खोयकें ॥ ॐ ह्रीं श्री मोहनकूटतें श्री पद्मप्रभु मुनि निन्यानवे कोड़ि सतासी लाख तेतालीस हजार सातसै सताउन मुनि निर्वाण पद प्राप्ताय

सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ ६ ॥ सोरठा—कूट प्रभात महान।, सुंदर जग मणि मोहिनो। श्री सुपार्श्व भगवान, मुक्ति गये भव नाश कर। कोड़ाकोड़ी उनचास, कोड़ि चौरासी जानिये। लाख बहत्तर जान, सात सहस अरु सात सै। और कहे व्यालीस जंह ते मुनि मुकी गये। तिनकौं नमों नितसीस दास जवाहर जोरकर॥ ॐ ह्रीं प्रभास कूटतैं श्री पार्श्व-नाथ जिनेन्द्रादि मुनि उनचास कोड़ाकोड़ी वहत्तर लाख सात हजार सातसै व्यालीश मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रोभ्यो अर्घं ॥ ७॥ दोहा—पावन परम उतंग है, ललित कूट है नाम॥ चन्द्र प्रभु मुक्ती गये, वंदों आठो याम॥ नवसै अरु वसु जानियो, चौरासी रिषि मान। कोड़ि वहत्तर रिषि कहे, असी लाख परवान। ललित कूट तै शिव गये वंदो शीश नवाय। तिन पद पूजों भाव सो, जिन हित अर्घ चढ़ाय॥ ॐ ह्रीं ललितकूट तैं चन्द्रप्रभु जिनेन्द्रादि मुनि नव सै चौरासी अर्व वहत्तर कोड़ अस्सी लाख चौरासी हजार पांचसै पचवन मुनि सिद्धपद प्राप्ताय अर्घं निर्वपामि स्वाहा॥ ८॥ पद्धरी छन्द—सुवरनभद्र सो कूट जान। जहां पुष्प दन्तको मुक्त थान॥ मुनि कोड़ाकोड़ी कहै जु भाख। अरु कहे निन्यानवे चार लाख॥ १॥ सौ सात सतक मुनि कहे सात। ऋषि असी और कहे विख्यात। मुनि मुक्ति गये वसु कर्म काट। वंदौकरजोर नवाय माथ॥२॥ ॐह्रीं श्रीसुप्रभकूटतैं पुष्पदंत जिनेन्द्रादि मुनि एक कोड़ाकोड़ी निन्यानवे लाख सात हजार चार सै अस्सीमुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं॥ ९॥ सुन्दरी छन्द—सुभग विद्युतकूट सुं जानिये। परम अद्भुवता

परमानिये ॥ गये शिवपुर शीतलनाथजी। नमहुं तिन पद करि धरि माथ जी ॥ मुनि वसु कोड़ाकोड़ी प्रमानिये और जो लाख व्यालिस जानिये ॥ कहे और जु लाख बत्तीस जू। सहस व्यालिस कहे यतीश जू ॥ और तहंसे नोसे पांच सु जानिये। गये मुनि शिवपुरको और जु मानिये ॥ करहिं पूजा ले मन-लायकें। धरहिं जन्म न भवमें आयकें ॥ ॐ ह्रीं सुभग विद्युत-कूटते श्री शीतलनाथ जिनेन्द्रादि मुनि अष्ट कोड़ाकोड़ी व्यालीस लाख बत्तीस हजार नौसे पांच मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रे-भ्यो अर्घं ॥१०॥ ढार योगीरासा—कूटजु संकुल परम मनोहर श्रीयांस जिनराई। कर्म नाश कर अमर पुरी गये, वन्दो शीश न-चाई ॥ कोड़ा कोड़जु है छ्यानवै, छ्यानवैं, कोड़ प्रमानो ॥ लाख छ्यानवै साढे नवसे, इकसठ मुनीश्वर जानो। ताऊपर व्यालीस कहे हैं श्री मुनिके गुन गावे। त्रिविध योग कर जो कोई पूजे सहजानंद पद पावै ॥ ॐह्रीं संकुल कूटते श्रीयांसनाथ जिनेन्द्रादि मुनि छ्यानवै कोड़ाकोड़ी छ्यानवै कोड़ छ्यानवे लाख साढे नौ हजार व्यालीस मुनि सिद्ध पद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥११॥ कुसुमलता छन्द—श्री मुनि संकुल कूट परम सुंदर सुखदाई। विमलनाथ भगवान जहां पंचम गति पाई ॥ सात शतक मुनि ओर व्यालिस जानियै। सत्तर कोड़ सात लाख हजार छ मानिये ॥ दोहा—अष्ट कर्मको नाश कर, मुनि अष्टम क्षिति पाय तिनको मैं वंदन करों, जन्ममरण दुख जाय ॥ ॐ ह्रीं श्री संकुल-कूटतें श्री विमलनाथ जिनेन्द्रादि मुनि सत्तर कोड़ सात लाख छै हजार सातसे व्यालीस मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं

॥ १२ ॥ अडिल्ल—कूट स्वयंप्रभु नाम परम सुंदर कहौ। प्रभु अनंत जिननाथ जहां शिवपद लह्यौ ॥ मुनि जु कोड़ाकोड़ी छ्यानवै जानियै। सत्तर कोड़ जु सत्तर लाख बखानिये ॥ सत्तर सहस जु और सात से गाइये। मुक्ति गये मुनि तिन पद शीश नवाईये ॥ कहे जवाहरदास सुनौ मन लायकैं। गिरवरकों नित पूजौ मन हरषायकें ॥ ॐ ह्रीं स्वयंभू कूटत श्री अनंतनाथ जिनेंद्रादि मुनि छ्यानवै कोड़ाकोड़ी सत्तर लाख सात हजार सातसै मुनि सिद्ध-पद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ १३ ॥ चौपाई—कूट सुदत्त महा शुभ जानों। श्री जिनधर्मनाथकों थानों ॥ मुनिजु कोड़ाकोड़ उनतीस। और कहे ऋषि कोड़ उनीस ॥ नव्वै नौ लाख जु सहस सु जानों। सात शतक पंचानव मानों ॥ मोक्ष गये वसु कर्मन चूर। दिवस रैन तुमहीं भरपूर ॥ ओं ह्रीं सुदत्त कूटते श्री धर्मनाथ जिनेन्द्रादि मुनि उनतीस कोड़ाकोड़ी उनीस कोड़ नव्वे लाख नो हजार सातसे पंचानवे मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १४ ॥ है प्रभासी कूट सुंदर अति पवित्र सो जानिये। शांतिनाथ जिनेन्द्र जहाँते परम धाम प्रमानिये। ओं ह्रीं प्रभास कूटते श्री शांतिनाथ जिनेन्द्रादि मुनि नौ कोड़ाकोड़ी नौ लाख नौ हजार नौसै निन्यानवे मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ १५ ॥ गीताका छन्द—ज्ञानधर शुभ कूट सुन्दर परम मनको मोहनो। जंहते श्री प्रभुकुंथु स्वामी गये शिवपुरको गनो ॥ कोड़ाकोड़ी छ्यानवे मुनि कोड़ि छ्यानवे जानिये। लाख बत्तीस सहस छ्यानवे अरु सौ सात प्रमानिये ॥ दोहा—और कहे ब्यालीस जो सुमरो हिये मझार।

जिनवर पूजौ भाव सौ, कर भवदधि तै पार ॥ ओं ह्रीं ज्ञानधर-कूटतैं श्रीकुंथुनाथ स्वामी और छ्यानवे कोड़ाकोड़ी मुनि छ्यानवे कोड़ि बत्तीस लाख छ्यानवे हजार अरु सातसौ ब्यालीस मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ १६ ॥ दोहा—कूट जु नाटक परम शुभ, शोभा अपरंपार। जहंते अरह जिनेन्द्रजी पहुंचे मुक्त मझार। कोड़ि निन्यानवै जानि मुनि, लाख निन्यानवे और। कहे सहस निन्यानवै, वन्दौकर जुग जोर ॥ अष्ट कर्मको नाश कर, अविनाशी पद पाय ॥ ते गुरु मम हृदये वसौ, भव दधिपार लगाय ॥ ओं ह्रीं नाटक कूटते श्री अरहनाथ जिनेन्द्रादि मुनि निन्यानवै कोड़ि निन्यानवै लाख निन्यानवै हजार मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥१७॥ अडिल्ल छन्द—कूट संवल परम पवित्र जू ॥ गये शिवपुर मल्लि जिनेश जू ॥ मुनि जु छ्यानवै कोड़ि प्रमानिये। पद जिनेश्वर हृदये मानिये ॥ ओं ह्रीं संवल कूटतैं श्री मल्लिनाथ जिनेन्द्रादि छ्यानवै कोड़ाकोड़ी मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं ॥ १८ ॥ ढार परमादीकी चालमे—मुनिसुव्रत जिनराज सदा आनन्दके दाई। सुन्दर निर्जर कूट जहां तैं शिवपुर पाई ॥ निन्यानवै कोड़ाकोड़ कहे मुनि कोड़ संतावन। नो लाख जोर मुनेन्द्र कहे नौसे निन्यानव। सोरठा—कर्मनाश ऋषिराज, पंचमगतिके सुख लहे। तारन तरन जिहाज मो दुख दूर करौ सकल ॥ ओं ह्रीं श्री निर्जर कूटतैं श्री मुनिसुव्रतनाथ जिनेन्द्रादि मुनि निन्यानवै कोड़ा कोड़ी सन्तावन कोड़ नौ लाख नौ शतक निन्यानवै मुनि सिद्ध प्राप्ताय अर्घं। ढार जोगीरासा—एह मित्रधर कूट मनोहर सुन्दर

अतिछयछाई। श्री नमो जिनेश्वर मुक्ति जहांतैं शिवपुर पहुंचे जाई॥ नौसे कोड़ा कोड़ी मुनीश्वर एक अर्व श्रपि जानौ। लाख सैतालिस सात सहस अरु नौसे ब्यालीस मानौ। दोहा—वसु कर्मनको नाशकर, अविनाशी पद पाय। पूजौ चरन सरोज ज्यों, मनवांछित फल पाय॥ ओं ह्रीं श्री मित्रधर कूटतैं श्री नमिनाथ जिनेन्द्रादि मुनि नौसे कोड़ाकोड़ी एक अर्व सैंतालिस लाख सात हजार नौसे ब्यालिस मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्ध क्षेत्रेभ्यो अर्घं॥ २०॥ दोहा—सुवर्ण भद्र जु कूटतैं, श्री प्रभु पारसनाथ। जहंतैं शिवपुरको गये, नमो जोड़ि जुग हाथ॥ ओं ह्रीं सुवर्णभद्र कूटतैं श्री पार्श्वनाथ स्वामी सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥ २१॥ याविधि वीस जिनेन्द्रके, वीसौ शिखिर महान॥ और असंख्य मुनि सहजही, पहुंचे शिवपुर थान। ओं ह्रीं श्री वीस कूट सहित अनंत मुनि सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं॥ २२॥ ढार कार्तिककी—प्राणी आदीश्वर महाराजजी, अष्टापद शिव थान हो। वांसपूज जिनराजजी चंपापुर शिवपद जान हो॥ प्राणी पूजौ अर्घ चढ़ायकै, इह नाशै भयभीत हो। प्राणी पूजौ मनवचकायके॥ ओं ह्रीं श्री ऋषभनाथ कैलाश गिरते श्री महावीरस्वामी पावापुर तैं श्री वांसुपूज्य चंपापुर तैं नेमिनाथ गिरिनारतैं सिद्धक्षेत्रेभ्यो अर्घं॥२३॥ दोहा—सिद्ध क्षेत्र जे और हैं, भरत क्षेत्रके मांहि॥ और जु अतिशय क्षेत्र हैं, कहे जिनागम मांहि। तिनकौ नाम जु लेतही, पाप दूर होजाय। ते सब पूजौं अर्घ लै, भव भवकूं सुखदाय। ओं ह्रीं भरतक्षेत्र अतिशय क्षेत्रेभ्यो अर्घं। सोरठा—दीप अढ़ाई मेरु सिद्ध क्षेत्र जे

और हैं। पूजों अर्घ चढ़ाय भव भवके अघ नाश हैं॥

ओं ह्रीं अढ़ाई द्वीप सम्बंधी सिद्धक्षेत्रेभ्यो अघ ॥२४॥

अथ जयमाला।

चौपाई—मन मोहन तीरथ शुभ जानो। पावन परम सुक्षेत्र प्रमानो॥ उनतिस शिखिर अनूपम सोहैं। देखत ताहि सुरासुर मोहे। दोहा—तीरथ परम सुहावनो, शिखिर सम्मेद विशाल॥ कहत अल्प वुध उक्तसो, सुखदायक जयमाल ॥२॥ चौपाई—सिद्ध क्षेत्र तीरथ सु खदाई। वन्दत पाप दूर हो जाई। शिखर शीसपर कूट मनोज्ञ। कहे बीस अतिशय संयोग ॥३॥ प्रथम सिद्ध शुभ कूट सुनाम। अजितनाथ को मुक्ति सु धाम॥ कूट तनो दर्शन फल कहो। कोड़ि बत्तीस उपास फल लहो ॥४॥ दूजो धवल कूट है नाम। सम्भव प्रभु जहतें निर्वाण॥ कूट दरश फल प्रोपध मानो। लाख व्यालिस कहे वखानो ॥५॥ आनन्द कूट महा सुखदाई। जहं तें अभिनन्दन शिव जाई॥ कूट तनो वन्दन इम जानो। लाख उपास तनो फल मानो ॥६॥ अवचल कूट महासुख वेस। मुक्ति गये जंह सुमत जिनेश॥ कूट भाव धर पूजे कोई। एक कोड़ प्रोपध फल होई॥७॥ मोहन कूट मनोहर जान। पद्म प्रभु जंह त निर्वाण॥ कूट पुन्य फल लहैं सुजान। कोड़ उपवास कहे भगवान ॥८॥ मनमोहन शुभ कूट प्रभासा। मुक्ति गये जंहते श्रीयांसा॥ पूजे कूट महा फल सोई। कोड़ बत्तीस उपवास फल होई ॥९॥ चन्द्र प्रभु को मुक्ति सु धामा। परम विशाल ललित घट नामा॥ दर्शन कूट तनो इम जानो। प्रोषध सौला लाख वखानो ॥१०॥ सुप्रभ कूट महासुखदाई। जंहतें पुष्पदंत शिव जाई॥ पूजें कूट

महा फल होय। कोड़ उपास कहौ जिनदेव ॥११॥ सो विद्युतवर कूट महान। मोक्ष गये शीतल धर ध्यान ॥ पूजै त्रिविध योग कर कोई। कोड़ उपास तनौ फल होई ॥१२॥ संकुल कूट महा शुभ जानौ। जंह तैं श्रीयांस भगवानौ ॥ कूट तनौ अब दर्शन सुनौ। कोड़ उपास जिनेश्वर भनौ ॥१३॥ संकुल कूट परम सुखदाई। विमल जिनेश जहां शिव जाई ॥ मनवच दर्श करै जो कोई। कोड़ उपास तनौ फल होई ॥१४॥ कूट स्वयंप्रभ सुभगसु ठाम। गये अनंत अमरपुर धाम ॥ यही कूट कोई दर्शन करै। कोड़ उपवास तनौ फल धरै ॥१५॥ है सुदत्तवर कूट महान। जंहतै धर्मनाथ निर्वाण ॥ परम विशाल कूट है सोई। कोड़ उपवास दर्श फल होई ॥१६॥ परम विशाल कूट शुभ कहौ। शांति प्रभू जंहतैं शिव लहौ ॥ कूट तनौ दर्शन है सोई। एक कोड़ प्रोषध फल होई ॥१७॥ परम ज्ञानधर है शुभ कूट। शिवपुर कुंथु गये अघ छूट ॥ इनकों पूजे दोई कर जोर। फल उपवास कहो इक कोड़ ॥१८॥ नाटक कूट महा शुभ जान। जांहतैं अरह मोक्ष भगवान ॥ दर्शन करै कूटको जोई। छ्यानवै कोड़ उपास फल होई ॥१९॥ संवल कूट मल्लि जिनराय। जहंतैं मोक्ष गये निज काय ॥ कूट दरश फल कहौ जिनेश। कोड़ि एक प्रोषध फल वेस ॥२०॥ निर्जर कूट महा सुख दाई। मुनिसुव्रत जंह तै शिव जाई ॥ कूट तनौ दर्शन है सोई। एक कोड़ प्रोषध फल होई ॥ २१ ॥ कूट मित्र धरतै नमि मोक्ष। पूजत आय सुरासुर जक्ष ॥ कूट तनौ फल है सुखदाई। कोड़ उपास कहो जिनराई ॥२२॥ श्रीप्रभु पार्श्वनाथ जिनराज। दुरगति तै छूटे महाराज ॥ सुवर्णभद्र कूटकोनाम। जंह तैं मोक्ष गये

जिन धाम ॥२३॥ तीन लोक हित करत अनूप। मंगल मय जगमैं चिद्रूप॥ चिंतामणी स्वर वृक्ष समान। रिद्ध सिद्ध मङ्गल सुख दान ॥२४॥ पार्श्व और काम सुर धेन। नाना विध आनन्दको देन। व्याध विकार जाहिं सब भाज। मन चिंते पूरे सब काज ॥२५॥ भवदधि रोग विनाशक होई। जो पद जगमें और न कोई॥ निर्मल परम धाम उत्कृष्ट। वन्दत पाप भजै अरु दुष्ट ॥२६॥ जो नर ध्यावत पुन्य कमाय। जश गावत पै कर्म नशाय॥ करै अनादि कर्मके पाप। भजै सकल छिनमें सन्ताप ॥२७॥ सुर नर इन्द्र फणिन्द्र जू सबै। और खगेन्द्र महेन्द्र जु नमैं॥ नित सुर सुरी करै उच्चार। नाचत गावत विविध प्रकार ॥२८॥ वहु विध भक्त करै मन लाय। विविध प्रकार वाजिंत्र वजाय ॥२९॥ द्रुम द्रुम द्रुम वाजै मृदङ्ग। घन घन घंट वजै सुह चङ्ग। झन झन झनिया करै उच्चार। सरसारंगी धुन उच्चार॥ ३० ॥ मुरली वीन वजै घन मिष्ट। पट हांतुरी स्वरान्वत पुष्ट॥ नित सुरगण थित गावत सार। सुरगण नाचत वहुत प्रकार ॥३१॥ झननन झननन नूपुर तान। तननन तननन टोरत तान। ता थेई थेई थेई थेई थेई चाल। सुर नाचत निज नाचत भाल ॥३२॥ गावत नाचत नाना रङ्ग। लेत जहां शुभ आनंद सङ्ग॥ नित प्रति सुर जहां वन्दे जाय॥ नाना विध मङ्गल को गाय ॥३३॥ आनन्द धुन सुन मोर जु सोय। प्रापत व्रतकी अति ही होय॥ तातैं हमकूं हैं सुख सोई। गिरवर चंदो कर धर दोई ॥३४॥ मारुत मन्द सुगन्ध चलेय। गंधो दक तहां वरषे सोय॥ जियकी जात विरोध न होई। गिरवर वंदै कर धर दोई ॥३५॥ ज्ञान चरित तपसा धन होई। निज अनुभौको

ध्यान धरेई॥ शिव मंदिरको धारै सोई। गिरवर वंदै कर धर दोई॥३६॥ जो भव वन्दे एक जु वार। नरक निगोद पशू गति टार॥ सुर शिवपदकूं पावै सोय। गिरवर वंदै कर धर दोय॥३७॥ ताकी महिमा अगम अपार। गणधर कबहूं न पावैं पार॥ तुम अद्भुत मैं मतिकर हीन। कहो भक्त वसु केवल लीन॥३८॥ घत्ता—श्री सिद्ध क्षेत्र अति सुख देत॥ सेवतु नासौ विघ्न हरा॥ अरु कर्म विनाशै सुक्ख पयासै केवल भासै सुक्ख करा॥ ३९॥ ओं ह्रीं सम्मेदशिखिर सिद्धपद प्राप्ताय सिद्धक्षेत्रेभ्यो महार्घं। दोहा—शिखरसम्मेद पूजो सदा। ममवच तन कर नारि॥ सुर शिवके जे फल लहै, कहते दास जवारि॥४०॥ इत्यादि आशीर्वादः।

# (८३) दीपमालिका विधान।

श्री महावीर पूजा (कवि मनरङ्गजी)

गीता छंद।

शुभनगर कुण्डलपुर सिद्धारथरायके त्रिशलातिया॥तजि पुष्प उत्तर तासु कुक्ष्या वीर जिन जन्मन लिया॥कर सात उन्नत कनक सा तनु वंशवर इक्ष्वाक है॥ द्वै अधिक सत्तरि वरस आउप सिंह चिन्ह भला कहै॥१॥

छंदमालिनी—सो जिनवीर दयानिधिके जुग पाद पुनीत पुनीत करेंगे। जावत मोक्ष न होय हमें शुभ तावत थापन रोज करेंगे। आय विराजहु नाथ इहां हम पूजिके पुण्य भण्डार भरेंगे। ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय पुष्पांजलि क्षिपेत्॥ पुष्पोंको थालीमें डाले। कनक कुंभसु वारि भरायके। विमल भावत्रिशुद्ध लगायके॥ चर

कर पूरण ठई ॥ ७ ॥ इक दिन देखे श्रीगुरु जने । नग्न गात सो निन्दे तवे ॥ अति खोटे दुर्वचन कहाय । वहुत ही ग्लानि चित्तमें लाय ॥८॥ ताकरि महा पाप, वांधियो । अवधि व्यतीते मरण जु कियो ॥ नरक जाय नाना दुःख सहे । छेदन भेदन जाय न कहे ॥ ९ ॥ नरक आयु पूरी कर जोइ । भव भ्रमि द्विज गृह पुत्री होइ । निर्जामिका पड़ा तिस नाम । अति दुर्गंधा देह निकाम ॥ १० ॥ कोई ढिग आवे नहिं तहां । क्रमकर वड़ो भई सो वहां ॥ अन्न पानकर दुःखित महा । झूठन भखे कष्ट अति लहा ॥ ११ ॥ एक दिवस देखे मुनिराय । कर प्रणाम विनवे शिर नाय ॥ कौन पाप मैं कीनों देव । मैं पायो अति दुःख अभेव ॥ १२ ॥ तव मुनिवर पूरव भव कहे । गुरुकी निन्दासे दुःख लहे । तव दुर्गंधा जोड़े हाथ । ऐसा व्रत दीजे मोहि नाथ ॥ १३ ॥ यासे रोग शोक सव जाय । उत्तम भव पाऊं गुरुराय ॥ तव श्रीगुरु वोले हर्षाय । मुक्तावली करो मन लाय ॥ १५ ॥ तासे सर्व पाप जर जाय । सुख सम्पत्ति मिले अधिकाय ॥ तव दुर्गंधा कहे विचार । कौन भांति कीजे व्रत सार ॥ १५ ॥ तव मुनिवर इम वचन कहाय । सुनो भेद व्रतका चित लाय ॥ भादों सुदी सप्तम दिन होइ । ता दिन व्रत कीज़े भवि लोइ ॥ १६ ॥ प्रात समय जिन मन्दिर जाय । पूजा कथा सुनो मन लाय ॥ सव आरम्भ तजो दिन मान । संयम शील सजो गुणखान ॥ १७ ॥ भोर भये जिन दर्शन करो । शुद्ध असन कीजे तव खरो ॥ दूजो व्रत पूर्ववत करो । अश्विन वदि छठि पापनि हरो ॥ १८॥ तीजो व्रत कीजे उर धीर । अश्विन वदि तेरसि ; सुखकार ॥ कर उपवास पालो गुण रसी । चौथी

चरमदेव०। ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय मोक्षपद प्राप्तये फलं॥ ८॥

अरघ ले शुभ भाव चढ़ायकै। धवल मङ्गलतूर बजायकै। चरमदेव०। ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय सर्वसुखप्राप्ताय अर्घं॥ ८॥

अथ पंचकल्याणकं गाथा।

मास आषाढ़ सुदीमे। षष्टीदिन जानि महा सुखकारी।
त्रिसला गरभ पधारे। तुमपद जजत अर्घ सौरी॥
ॐ ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय आषाढ़ सुदी ६ गर्भकल्याण काय अर्घं॥

चैत्र त्रयोदशि कारी। तादिन जनमे प्रभाव विस्तारी॥
अर्घ महाकर धारी। जजत तिहारे चरण हितकारी॥
ओं ह्रीं श्रीवीर जिनेन्द्राय चैत्रसुदीतेरसजन्मकल्याणकायअर्घं॥२॥

दशमी अगहन वदीमें। लखि सवजग अथिर भये वैरागी॥
प्रभू महाव्रत धारे। हम पूजत होत बड़ भागी॥ ३॥
ओं ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय अगहनवदी १० तपकल्याणकाय अर्घ

केवलज्ञानी हूवे। दशमी वैसाख सुदीके माही।
सकल सुरासुर पूजैं। हम इह पद लखि अरघ चढ़ाही॥
ओं ह्रीं श्रीवीरनाथ जिनेन्द्राय वैसाखसुदी१०ज्ञानकल्याणकाय . अर्घं

कार्त्तिक नष्ट कलादिन। पावापुरके गहनते स्वामी॥
मुकति तिया परनाई। हम चरण पूजि होत बड़ नामी॥
ओं ह्रीं श्रीचरमदेव महावीर जिनेन्द्राय कार्त्तिकवदी अमावस निर्वाण कल्याणकाय अर्घं॥ ५॥

जयमाला ( छन्द झूलना )

वीर जिन धीरधर सिंहपग चिन्हधर तेजतप धरन जयसूर भारी। धर्मकी धुराधर अक्षर विनु गिराधर परम पद धरन जय मदन हारी। दयाधर सीमधर पंचवर नाम धर अमल छवि धरण जय शरमकारी। पञ्चपरवर्तकी भर्मना ध्वंसिके अचलपद लहत जयजस विथारी ॥ १ ॥

( छन्द त्रोटक )

जय आनन्दके घनवीर नमों, जय नाशक हो भवभीर नमों।
जयनाथ महासुख दायक हौ, जमराजविहंडन लायक हो ॥ २ ॥
जय चरमशरीर गंभीर नमो, जय चर्मतिर्थंकर धीर नमो।
जय लोक अलोक प्रकाशक हो, जन्मान्तरके दुखनाशक हो ॥ ३ ॥
जय कर्म कुलाचल छेद नमो, जय मोह विना निरखेद नमो।
जय पूज्यप्रताप सदा सुथिरा, प्रगटी चहुं ओर प्रशस्त गिरा ॥४॥
तन सात सुहाल विथाल नमो कनकाभ महा दशतालनमो।
शुभमूरति मो मन माहिं वसी, सिगरी तबते भव भ्रांति नसो ॥५॥
जय क्रोध दवानल मेघ नमो, जय त्याग करो जगनेह नमो।
जय अम्बर छांड़ि दिगम्बर भे, गति अम्बरकी धरि अंमरभे ॥६॥
जय धारक पञ्चकल्याण नमो, जय रोजनमें गुणवान नमो।
जय पाद गहें गणराज रहैं, सचिनायकसे मुहताज रहैं ॥ ७ ॥
जय भौदधि तारण सेत नमो, जय जन्म उधारन हेत नमो।
जय मूरति नाथ भली दरसी, करुणामय शांति छया करसी ॥८॥
जय सार्थिक नाम सुवीर नमो, जय धर्मधुराधर वीर नमो।
जय ध्यान महान तुरी चढ़के, शिवखेत लिया अति ही बढ़के ॥९॥

जय पारनवार अपार नमो, जय भार विना निरधार नमो।
जय रूपरमाधर तो कथनी कथि पार न पावत नागधणी ॥ १० ॥
जय देव महा कृतकृत्य नमो, जयजीव उधारण वृत्य नमो।
जय अन्नविना सब छोक जई, ममता तुमते प्रभु दूर गई ॥ ११ ॥
जय केवल लब्धि नवीन नमो, सब बातनमें परवीन नमो।
जय आतममहारस पीवन हो; तुम जीवन मूल सजीवन हो ॥१२॥
जय तारण देव सिपारसमो, सुनि ले चित दे इहवार समो।
दुखदूखित मो मनकी मनसा, नहिं होत अराम इको क्षणसा ॥१३॥
तकि तो पद भेषज नाथ भले, तुम पास गरीब निवाज चले।
मनकी मनसा सब पूजनको, तुमही इहि लायक दूजनको ॥ १४ ॥
इह कारजके तुम कारण हो, चित ल्याय सुनो तुम तारण हो।
जगजीवनके रखवाल भले, जाय धन्य धन्य किरपाल मिले ॥१५॥
सबको मनकी मनसा पुजि है, अब और कुदेव नहीं सुझि है।
सुझि है तुमरे गुम गावनकी, बुझि है तृष्णा भरमावनकी ॥१६॥

छन्द काव्य—पूरन यह जयमाल भई अन्तिम जिन केरी। पढ़त सुनत मनरङ्ग कहै नसिहै भव फेरी॥ बसि हैं शिवथल मांहि जहां काया नहिं हेरी। ज्ञानमई भगवान जाय हैं है गुणढेरी ॥१७॥
हरो मोह तमजाल हाल शिववाल निहारौ। हारौ मिथ्याचाल नाम चउ कित्ति पसारौ॥ सारौ कारज वेस लेस सममान न धारौ। धारौ निजगुण चित्त मित्त जिनराज पुकारौ ॥ १८॥
मारौ न एको काल माल विद्याकी डार्यो। डारौ औगुण भार भार दुनियावी जार्यो। जारो नहिं निज रीति प्रीति दुर्गतिको मार्यो। मारो सननित होउ दोह रक्षक न विचार्यो ॥१९॥

( यह पढ़कर जयमालका अर्घ चढ़ावे छन्द छप्पै )

होहु अनङ्गसरूप भूपको पद विस्तार्यो। तारो अपनकुलै भुलै मद माथा मार्यो॥ टारहु नहि निज आनि वानि ममताकी गार्यो। गारौनाकुलकानि जानिकै मदन प्रहार्यो॥ मनरङ्ग कहत धनधान्य अरु, पुत्रपौत्र करि घर भरौ। श्रीवीरचन्द जिन राजते तुमको यह कारज सरौ॥ २०॥

( इति आशीर्वाद—यह पढ़कर पुष्प चढ़ावै )

# ( श्री सरस्वती पूजा नीचे लिखे भांति करें )

## श्री शारदास्तुति।

( भुजंग प्रयात छन्द )

जिनादेश जाता जिनेन्द्रा विख्याता। विशुद्धा प्रबुद्धा नमो लोक माता॥
दुराचार दुर्नैहरा शङ्करानी। नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी॥१॥
सुधा धर्म संसाधनी धर्मशाला। आताप निर्नाशयी मेघ माला॥
महा मोह विध्वंसनी मोक्षदानी। नमोदेवि वागेश्वरी जैनवाणी।२।
अखै वृक्षशाखा व्यतीताभिलाखा। कथा संस्कृता प्राकृत देश भाषा॥
चिदानंद भूपालकी राजधनी। नमो देवि वागेश्वरी जैनवानी।३।
समाधानरूपा अनूपा अछुद्रा। अनेकान्त धा स्यादवादांक मुद्रा॥
त्रिधा सप्तधा द्वादशांगी वखानी। नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ४
अकोपा अमाना अदंभा अलोभा। श्रुतज्ञानरूपी मतिज्ञान शोभा।
महा पावनी भावना भव्य मानी।नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ५
अतीता अजीता सदा निर्विकारा। विषैवाटिका खंडिनी खड्ग-धारा॥ पुरा पाप विक्षेप कर्तृ कृपानी। नमो देवि वागेश्वरी जैन

वाणी ॥ ६ ॥ अगाधा अबाधा निरंध्रा निराशा । अनंता अनादी-श्वरी कर्मनाशा ॥ निशंका निरंका चिदंका भवानी । नमो देवि वागेश्वरी जैनवाणी ॥७॥ अशोका मुदेका विवेका विधानी । जग-ज्जंतु मित्रा विचित्रावसानी ॥ समस्तावलोका निरस्ता निदानी ॥ नमो देवी वागेश्वरी जैनवाणी ॥८॥

इतना पढ़कर थालीमें पुष्प चढ़ावे सरस्वती पूजा १४८ पृष्ठमें है सो करें ।

## (८४) श्री खंडगिरि क्षेत्र पूजन ।

अंगवंगके पास है देश कलिंग विख्यात । तामें खंडगिरी लसत दर्शन भव्य सुहात । जसरथ राजाके सुत अतिगुणवानजी । और मुनीश्वर पंच सैकड़ा जानजी ॥ अष्टकरम कर नष्ट मोक्षगामी भये । तिनके पूजहुं चरण सकल मंगल ठये ॥ २ ॥

ॐ ह्रीं श्रीकलिंगदेशमध्ये खंडगिरीजी सिद्धक्षेत्रसे सिद्धपद प्राप्त दशरथ राजाके सुत तथा पंचशतक मुनि अत्र अवतर अवतर, अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । अत्र मम सन्निहितो भव, भव वषट ।

अथाष्टकं ।

अति उत्तम शुचि जल ल्याय, कंचन कलश भरा । करुं धार सुमनवचकाय, नाशत जन्म जरा ॥ १ ॥ श्री खंडगिरीके शीश जसरथ तनय कहे । मुनि पंचशतक शिवलीन देशकलिंग दहे ॥ ओं ह्रीं श्री खंडगिरी क्षेत्रभ्यो ,जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जलं ॥

केशर मलयागिरि सार, घिसके सुगंध किया । संसार ताप निरवार, तुमपद वसत हिया ॥ श्री खंड० ॥ चंदनं ॥ मुक्ताफलको उन्मान, अक्षत शुद्ध लिया । मम सर्व दोष निरवार, निजगुण मोह दिया ॥ श्री खंडगिरि० ॥ अक्षतं ॥ ले सुमन कल्पतरु थार,

चुन २ ल्याय धरूं । तुम पदढिग धरतहि वाण काम समूल हरूं ॥ श्री खंडगिरि० ॥ पुष्पं ॥ लाड़ू घेवर शुचि ल्याय, प्रभुपद पूजनको । धारूं चरनन ढिग आय, मम क्षुध नाशनको ॥ श्रीखंडगिरि० ॥ नैवेद्यं ॥ ले मणिमय दीपक थार, दोय कर जोड़ धरो । मम मोहांधेर निरवार, ज्ञान प्रकाश करो ॥ श्रीखंडगिरी० ॥ दीपं ॥ ले दशविधि गंध कुटाय, अग्नि मझार धरों । मम अष्ट करम जल जांय, यातें पांय परों ॥ श्रीखंडगिरी० ॥ धूपं ॥ श्रीफल पिस्ता सु बदाम, आम नारंगि धरूं । ले प्रासुक हेमके थार, भवतर मोक्षवरूं ॥ श्रीखंडगिरी० ॥ जलफल वसु द्रव्य पुनीत, लेकर अर्घ करूं । नाचूं गाऊं इहभांत, भवतर मोक्ष वरूं ॥ श्री खंडगिरी० ॥ अर्घं ॥

अथ जयमाला ।

दोहा—देश कलिंगके मध्य है, खंडगिरी सुखधाम ।
उदयागिरि तसु पास है: गाऊं जय जय धाम ॥ १ ॥

श्री सिद्धि खंडगिरि क्षेत्र जान, अति सरल चढ़ाई तहां मान । अति सघन वृक्ष फल रहे आय, तिनकी सुगंध दशदिश जु छाय ॥ १ ॥ ताके सुमध्यमें गुफा आय, नव मुनि सुनाम ताको कहाय तामें प्रतिमा दशयोग धार, पद्मासन हैं हरि चंवर ढार ॥ २ ॥ ता दक्षिण दिशा इक गुफा जान, तामें चौविस भगवान मान । प्रति प्रतिमा इन्द्र खड़े दुओर, का चंवर धरें प्रभु भक्ति जोर ॥ ३ ॥ आजू बाजू खड़ि देवि द्वार, पद्मावति चक्रेश्वरी सार । कर द्वादश भुजि हथियार धार, मानहुं निंदक नहिं आवें द्वार । ४ । ताके दक्षिण चलि गुफा आय, सत वखरा है ताको कहाय । तामें

चौवीसी धनीसार, अरु त्रय प्रतिमा सब योग धार ॥ ५ ॥ सबमें हरि चमर सुधरहिं हाथ नित आय भव्य नावहिं सुमाथ। ताके ऊपर मंदिर विशाल, देखत भविजन होते निहाल ॥६॥ ता दक्षिण टूटी गुफा आय, तिनमें ग्यारह प्रतिमा सुहाय। पुनि पर्वतके ऊपर सुजाय, मंदिर दीरघ मनको लुभाय ॥ ७ ॥ बुन्देलखंडसे यहां आय, परवार जाति भूषण कहाय। "मंजू" जु नाम उनका लखाय, जिन मंदिर था दीना बनाय ॥ ८ ॥ तामें प्रतिमा भगवान जान, खड्गासन योगधरें महान। ले अष्ट द्रव्य तसु पूज्य कीन, मन वच तन करि मम धोक दीन ॥ ६ ॥ भयो जन्म सफल अपनो सुभाय, दर्शन अनूप देखो जिनाय। अब अष्ट करम होंगे जु चूर, जाते सुख पाऊँ पूर पूर ॥ १० ॥ पूरव उत्तर द्विय जिन सुधाम, प्रतिमा खड्गासन अति महान। दर्शन करके मन शुद्ध होय, शुभ बंध होय निश्चय जु कोय ॥ ११ ॥ पुनि एक गुफामें बिम्बसार, ताको पूजनकर फिर उतार। पुनि और गुफा खाली अनेक, ते हैं मुनिजनके ध्यान हेत ॥ १२ ॥ पुनि चलकर उदयगिरी सुजाय भारी भारी गुंफा लखाय। इक गुफामाहिं जिनराज जान, पद्मासन धर प्रभु करत ध्यान ॥ १३ ॥ जो पूजत है मन वचन काय, सो भव-भवके पातक नशाय। तिनमें इक हाथी गुफा जान, प्राचीन लेख शोभे महान ॥ १४ ॥ महाराज खारवेल नाम जास, जिनने जिनमतका किया प्रकाश। बनवाईं गुफा मन्दिर अनेक, अरु करीं प्रतिष्ठा भी अनेक ॥ १५ ॥ इसका प्रमाण यह शिलालेख, बतलाता है जैनत्व एक ॥ प्रारंभ लेखमें यह बखान, सिद्धोंको वन्दन अरु प्रणाम ॥ १६ ॥ स्वस्तिकका चिन्ह विराजमान, जो

जैनधर्मका है महान। मथुरापतिसे उन युद्ध कीन, प्रतिमा आदीश्वर फेर लीन ॥ १७ ॥ तालाव, कूप, वापी अनेक, खुदवाईं उन कर्त्तव्य पेख। रानी भी दाना थीं विशेष, बनवाई गुफा उनने अनेक॥ १८ ॥ पुनि और गुफामें लेख जान, पढ़ते जिनमत मानत प्रधान। तहं जसरथ नृपके पुत्र आय, मुनि संग पांचसौ भी लहाय ॥ १९ ॥ तप बारह विधिका यह करंत, बाईस परीषह वह सहन्त। पुनि समिति पंचयुत चलें सार, छयालीस दोष टलकर अहार ॥ २० ॥ इस विध तप दुर्द्धर करत जोय, सो उपजे केवल ज्ञान सोय। सब इन्द्र आय अति भक्ति धार, पूजा कीनी आनंद धार ॥२१॥ पुनि धर्मोपदेश दे भव्य पार, नाना देशनमें कर विहार। पुनि आये याही शिखर थान, सो ध्यान योग्य माना महान ॥२२॥ भये सिद्ध अनन्ते गुणन ईश, तिनके युगपद्पर धरत शीष। तिन सिद्धनको पुनि २ प्रणाम; जिन सुख अविचल माना सुधाम ॥२३॥ वंदत भव दुख जावे पलाय, सेवक अनुक्रम शिवपद लहाय। पूजन करता हूं मैं त्रिकाल, कर जोड़ नमत हैं "मुन्नालाल" ॥२४॥

घत्ता—उदयागिरि क्षेत्रं अति सुखदेतं तुरतहि भवदधि पार करें।
जो पूजे ध्यावे करम नसावे, वांछित पावे मुक्ति वरे॥ २५ ॥

ॐह्रीं श्रीखण्डगिरी सिद्धक्षेत्रेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

दोहा—श्री खंडगिरि उदयगिरि, जो पूजे त्रैकाल।
पुत्र पौत्र सम्पति लहे, पावे शिव सुख हाल ॥ २६ ॥

## (८५) आराधना पाठ।

मैं देवनित अरहँत चाहूं सिद्धका सुमिरन करौं। मैं सूरगुरू

मुनि तीनि पद मैं साधुपद हृदय धरो॥ मैं धर्म करुणामय जु चाहूं जहां हिंसा रंचना। मैं शास्त्र ज्ञान विराग चाहूं जासुमैं परपंचना ॥१॥ चौबीस श्रीजिनदेव चाहूं और देव न मन वसै जिन बीस क्षेत्रविदेह चाहूं वन्दिते पातिक नशै॥ गिरनार शिखर समेद चाहूं चंपापुर पावापुरी। कैलास श्रीजिनधाम चाहूं भजत भाजैं भ्रम जुरी ॥२॥ नवतत्वका सरधान चाहूं और तत्व न मन धरों। षटद्रव्य गुन परजाय चाहूं ठीक तासों भय हरों॥ पूजा परम जिनराज चाहूं और देव न हूं सदा। तिहुंकालकी मैं जाप चाहूं पाप नहिं लागै कदा॥ ३॥ सम्यक दरशन ज्ञान चारित्र सदा चाहूं भावसों। दशलक्षणीमैं धर्म चाहूं महा हर्ष उछावसों। सोलह जु कारन दुखनिवारण सदा चाहूं प्रीतिसौं॥ मैं चित्त अठाई पर्व चाहूं महा मङ्गल रीतिसों ॥ ४॥ मैं वेद चारौ सदा चाहूं आदि अन्त निवाहसों। पाप धरमके चार चाहूं अधिक चित्त उछाहसों॥ मैं दान चारौ सदा चाहूं भुवनवशि लाहो लहूं। आराधना मैं चारि चाहूं अन्तमैं जेई गहूं ॥ ५॥ भावन बारह सदा भाऊं भाव निरमल होत हैं। मैं व्रत जु बारह सदा चाहूं त्याग भाव उद्योत हैं॥ प्रतिमा दिगम्बर सदा चाहूं ध्यान आसन सोहना। वसुकर्म तैं मैं छुटा चाहूं शिवलहूं जहं मोहना॥ ६॥ मैं साधुजनको सङ्ग चाहूं प्रीति तिन हीं सो करौं। मैं पर्वके उपवास चाहूं अरंभै परिहरौं॥ इस दुक्ख पंचमकाल माहीं कुल शरावक मैं लहो। अरु महाव्रत धरि सकौं नाहीं निबल तन मैंने गहो ॥ ७॥ आराधना उत्तम सदा चाहूं सुनो जिनरायजी। तुम कृपानाथ अनाथ द्यानत दया करना न्याय जी॥ वसुकर्म नाश

विकाश ज्ञान प्रकाश मोको कीजिये। करि सुगति गमन समा-
धिमरन सुभक्ति चरनन दीजिये ॥ ८ ॥

# (८६) शान्ति पाठः।

( शान्तिपाठ बोलते समय दोनों हाथोंसे पुष्प वृष्टि करते रहो )

दोधकवृत्तम्।

शान्तिजिनं शशिनिर्मलवक्त्रं शीलगुणव्रतसंयमपात्रम्।
अष्टशतार्चितलक्षणगात्रं नौमि जिनोत्तमम्बुजनेत्रम्॥ १ ॥
पञ्चममीप्सितचक्रधराणां पूजितमिन्द्रनरेन्द्रगणैश्च।
शान्तिकरं गणशान्तिमभीप्सुः षोडशतीर्थंकरं प्रणमामि ॥ २ ॥
दिव्यतरुः सुरपुष्पसुवृष्टिर्दुन्दुभिरासनयोजनघोषौ।
आतपवारणचामरयुग्मे यस्य विभाति च मण्डलतेजः ॥ ३ ॥
तं जगदर्चितशान्तिजिनेंद्रं शान्तिकरं शिरसा प्रणमामि।
सर्वगणाय तु यच्छतु शान्ति मह्यपरं पठते परमां च ॥ ४ ॥

( वसन्ततिका )

येऽभ्यर्चिता मुकुटकुण्डलहाररत्नैःशक्रादिभिः सुरगणैःस्तुतपादपद्मा
ते मे जिनाःप्रवरवंशजगत्प्रदीपास्तीर्थंकराःसततशान्तिकराभवन्तु॥५

इन्द्रवज्रा

संपूजकानां प्रतिपालकानां यतीन्द्रसामान्यतपोधनानाम्।
देशस्य राष्ट्रस्य पुरस्य राज्ञः करोतु शान्ति भगवान जिनेन्द्रः ॥६॥

स्रग्धरावृत्तम—क्षेमं सर्वप्रजानां प्रभवतु बलवान धार्मिको भूमपालः। काले काले च सम्यःवर्षतु मघवा व्याधयो यान्तु नाशम् ॥ दुर्भिक्षं चौरमारी क्षणमपि जगतां मास्मभूज्जीवलोके। जैनेन्द्रं धर्मचक्रं प्रभवतु सततं सर्वसौख्यप्रदायि ॥ ७ ॥

अनुष्टुप—प्रध्वस्तघातिकर्माणः केवलज्ञानभास्कराः। कुर्वंतु जगतः शान्ति वृषभाद्या जिनेश्वराः ॥८॥ प्रथमं करणं चरणं द्रव्यं नमः।

अंत्येष्ट प्रार्थना।

शास्त्राभ्यासो जिनपतिनुतिः सङ्गति सर्वदार्य्यैः। सद्वृत्तानां गुणगणकथा दोषवादे च मौनम्। सर्वस्यापि प्रियहितवचो भावना चात्मतत्वे। सम्पद्यन्तां मम भवभवे यावदेतेऽपवर्गः ॥९॥

आर्यावृत्तम—तव पादौ मम हृदये, मम हृदयं पदद्वये लीनम्। तिष्ठतु जिनेन्द्र तावद्यावन्निर्वाणसम्प्राप्तिः ॥१०॥

आर्या—अक्खरपयत्थहीणं मत्ताहीणं च जं मये भणियं। तं खमउ णाणदेव य मज्झवि दुःक्खक्खयं दिंतु ॥११॥ दुःक्खखओ कम्मखओ समाहिमरणं च बोहिलाहो य। मम होउ जगतबन्धव तव जिणवर चरणशरणेण ॥१२॥ (परिपुष्पांजलिं क्षिपेत्)

विसर्जन पाठ—ज्ञानतोऽज्ञानतो वापि शास्त्रोक्तं न कृतं मया। तत्सर्वं पूर्ण मेवास्तु त्वत्प्रसादाज्जिनेश्वर ॥ १ ॥ आव्हानं नैव जानामि नैव जानामि पूजनम्। विसर्जनं न जानामि क्षमस्व परमेश्वर ॥ २ ॥ मंत्रहीनं क्रियाहीनं द्रव्यहीनं तथैवच। तत्सर्वं क्षम्यतां देव रक्ष रक्ष जिनेश्वर ॥३॥ आहूता ये पुरा देवा लब्धभागा यथाक्रमम्। ते मयाभ्यर्चिता भक्त्या सर्वे यान्तु यथास्थितिम् ॥४॥

## (८७) भाषास्तुति पाठ।

तुम तरण तारण भवनिवारण, भविकमन आनंदनो। श्रीनाभिनन्दन जगत वंदन, आदिनाथ निरंजनो ॥१॥ तुम आदिनाथ अनादि

सेऊं, सेय पद पूजा करूं । कैलासगिरिपर रिषभजिनवर,पदकमल हिरदै धरूं ॥ २ ॥ तुम अजितनाथ अजीत जीते, अष्टकर्म महावली । यह विरद सुनकर शरण आयो,कृपा कीजे नाथजी ॥३॥तुम चन्द्रवदन सुचन्द्रलच्छन, चन्द्रपुरि परमेश्वरो । महासेननन्दन, जगतवन्दन, चन्द्रनाथ जिनेश्वरो ॥ ४ ॥ तुम शांति पांच कल्याण पूजों, शुद्ध मन वच कायजू । दुर्भिक्ष चोरी पापनाशन, विघन जाय पलायजू ॥ ५ ॥ तुम बाल ब्रह्म विवेकसागर, भव्यकमलविकाशनो श्रीनेमिनाथ पवित्र दिनकर, पापतिमिर विनाशनो ॥ ६ ॥ जिन तजी राजुल राजकन्या,कामसेन्या—वश करी । चारित्र रथ चढ़ि भये दूलह, जाय शिवरमणी वरी ॥ ७ ॥ कन्दर्प दर्प सुसर्प लच्छन कमठ शठ निर्मल कियो । अश्वसेननन्दन जगतवन्दन, सकलसंघ मंगल कियो ॥ ८ ॥ जिन धरीं बालकपने दीक्षा, कमठमान विदारकैं । श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्रके पद, मैं नमों शिरधारकैं ॥ ८ ॥ तुम कर्मघाता मोक्षदाता, दीन जान दया करो । सिद्धार्थनन्दन जगतवन्दन, महावीर जिनेश्वरो ॥ १० ॥ छत्र तीन सोहैं सुर नर मोहै, वीनती अवधारिये । कर जोड़ि सेवक, वीनवें प्रभु, आवागमन निवारियो ॥ ११ ॥ अब होउ भव भव स्वामि मेरे, मैं सदा सेवक रहों । कर जोड़ यों वरदान मांगो, मोक्षफल जावत लहों ॥ १२ । जो एकमाहीं एक राजै, एकमाहि अनेकनो । इक अनेक की नहीं संख्या, नमों सिद्ध निरंजनो ॥ १३ ॥ मैं तुम चरणकमलगुणगाय । बहुविधि भक्ति करी मनलाय । जनम २ प्रभु पाऊं तोहि । यह सेवाफल दीजे मोहि ॥१४ ॥ कृपा तिहारी ऐसी होय जनम मरन मिटावो मोय । वारवार मैं विनती करूं । तुम से ये

भवसागर तरु ॥ १५ ॥ नाम लेत सब दुख मिट जाय। तुम दर्शन देखो प्रभु आय। तुम हो प्रभु देवनके देव। मैं तो करु चरण तव सेव ॥ १६ ॥ मैं आयो पूजनके काज। मेरो जनम सफल भयो आज। पूजा करके नवाऊं शीश। मुझ अपराध छमहु जगदीश ॥ १७ ॥




## (८८) सुगन्ध दशमी व्रत कथा।

चौपाई—वर्द्धमान वंदो जिनराय। गुरु गौतम वंदो सुखदाय ॥ सुगन्ध दशमी व्रतकी कथा। वर्द्धमान सु प्रकाशी यथा ॥ १ ॥ मगधदेश राजगृह नाम। श्रेणिक राज करै अभिराम ॥ नाम चेलना गृह पटरानि। चन्द्ररोहिणी रूप समान ॥२॥ नृप बैठो सिंहासन परे। बनमाली फल लायो हरे ॥ कर प्रणाम तब नृपसे कहो। चित्त प्रमोदसे ठाड़ो रहो ॥३॥ वर्द्धमान आये जिन स्वामि। जिन जीतो उद्यम अरि काम ॥ इतनी सुनत नृपति उठ चलो। पुरजन युत दलबलसे मलो ॥४॥ समोशरण वन्दे भगवान। पूजा भक्ति धार बहुमान ॥ नरकोठा बैठो नृपजाय। हाथ जोड़ पूछे शिर नाय ॥५॥ सुगन्ध दशमी व्रत फल भाषि। ता नरकी कहिये अब साखि ॥ गणधर कहें सुनों मगधेश। जम्बूद्वीप विजयार्द्ध देश ॥६॥ शिव मन्दिर पुर उत्तरश्रेणी। विद्याधर प्रीत कर डैनी ॥ कमलावती नारि अति रूप। सुरकन्तासे अधिक अनूप ॥ सागरदत्त

वसे तहां साह। जाके जिनव्रतमें उत्साह ॥ धनदत्त वनिता गृह कहो। मनोरमा ता पुत्री सही ॥ ८ ॥ सुगुप्तचार्य गृह आइयो। देख मुनीन्द्र दुःख पाइयो ॥ कन्या मुनिकी निन्दा करी। कुछ मनमें नहिं शङ्का धरी ॥९॥ नग्न गात दुर्गन्ध शरीर। प्रगट पने देही नहिं चीर। मुख ताम्बूल हतो मुनि अङ्ग। मानो सुखको कीनो भङ्ग ॥ १० ॥ भोजन अन्तराय जब भयो। मुनि उठ जाय ध्यान वन दियो ॥ समताभाव धरैं उरमांहि। किञ्चित् खेद चित्तमें नाहिं ॥११॥ जीत अवधि समय कछु गयो। मनोरमाका काल सु भयो। भई गधी पुनि कुकरी ग्राम। अपर ग्राम भई सूकरी नाम ॥ १२ ॥ मगध सुदेश तिलकपुर जान। विजय सेन तहंका नृप मान ॥ चित्ररेखा ता रानी कहीं। ता पुत्री दुर्गन्धा भई ॥ १३ ॥ एक समय गुरुवन्दन गयो। पूजा कर विनतीको ठयो ॥ मो पुत्री दुर्गन्ध शरीर। कहो भवान्तर गुण गम्भीर ॥ १४ ॥ राजा वचन मुनीश्वर सुने। मुनि वृतान्त रायसे भने ॥ सब वृतान्त हालिजो जान मुनि राजासे कहो बखान ॥ १५ ॥ सुन दुर्गंधा जोड़े हाथ। मो पर कृपा करो मुनिनाथ। ऐसा व्रत उपदेशो मोहि। यासे तनु निरोग अब होहि ॥१६॥ दयावन्त बोले मुनिराय। सुन पुत्री व्रत चित्त लगाय ॥ समता भाव चित्तमें धरो। तुम सुगन्धदशमी व्रत करो ॥१७॥ यह व्रत कीजे मन वच काय। यासे रोग शोक सब जाय ॥ दुर्गंधा विनवे निकुताय। कहिये सविधि महा मुनिराय ॥ १८ ॥ ऐसे वचन सुने मुनि जबै। तब बोले पुत्री सुन अबै ॥ भादों शुक्ल पक्ष जब होय। दशमो दिन आराधो सोय ॥ १९ ॥ चारो रसकी धारा देव। मनमें राखो श्रीजिनदेव ॥ शीतलनाथकी

पूजा करो। मिथ्या मोह दूर परि हरो ॥ २० ॥ व्रतके दिन छोड़ो आरम्भ। यासे मिटे कर्मका दंभ ॥ या के करत पाप क्षय जाय। सो दश वर्ष करो मन लाय ॥२१॥ जब यह व्रत सम्पूर्ण होय। उद्यापन कीजे चित जोय ॥ दश श्री फल अमृत फल जान। नीबू सरस सदा फल आन ॥२२॥ दश दीजे पुस्तक लिखवाय। यह विधि सब मुनि दई बताय ॥ विधि सुन दुर्गन्धा व्रत लयो। सब दुर्गन्ध तत्क्षण गयो ॥२३॥ व्रत कर आयु जो पूरण करी। दशवें स्वर्ग भई अप्सरो ॥ जिन चैत्यालय वंदन करे। सम्यक् भाव सदा उर धरे ॥२४॥ भरतक्षेत्र महं मगध सुदेश। भूति तिलकपुर बसे अशेष ॥ राजा महीपाल तहां जान। मदन सुन्दरी त्रिया बखान ॥२५॥ दशवें दिवसे देवी आन। ताके पुत्री भई निदान ॥ मदनावती नाम धर तास। अति सुरूप तनु सकल सुवास ॥२६॥ बहुत बातको करे बखान। सुर कन्या मानो उन्मान। कोसांबी पुर मदन नरेन्द्र। रानी सती करे आनन्द ॥२७॥ पुरुषोत्तम सुत सुन्दर जान। विद्यावंत सुगुणकी खान ॥ जो सुगंध मदना वलि जाय। सो पुरुषोत्तमको परनाय ॥२८॥ राजा मदन सुन्दरी बाल। सुखसे जात न जानो काल ॥ एक दिवस मुनिवर वंदियो। धर्म श्रवण मुनिवर पर कियो ॥२९॥ हाथ जोड़ पूछे तब राय। महा मुनींद्र कहो समझाय ॥ मो गृह रानी मदनावली। ता शरीर सौरभताभली॥३२॥कौन पुन्यसे सुभग सुरूप। सुर वनितासे अधिक अनूप॥ राजा वचन मुनीश्वर सुने। सब वृतांत रायसे भने ॥३१॥ जैसे दुर्गन्धा व्रत लहो। तैसी विधि नरपतिसे कहो ॥ सुने भवांतर जोड़े हाथ। दिक्षाव्रत दीजे मुनिनाथ ॥ ३२ ॥ राजाने जब दिक्षा

लई । रानी तबे अर्जिका भई ॥ तपकर अन्त स्वर्गको गई । सोलम स्वर्ग प्रतेंद्र सो भई ॥३३॥ बाईस सागर काल जो गयो । अन्त-काल ता दिवसे चयो ॥ भरत सुक्षेत्र मग्ध तहं देश । वसुधा अमर केतुपुर वेश ॥३४॥ तानृप ग्रेह जन्म उन लहो । जो प्रतेन्द्र अच्युत दिव कहो ॥ कनक केतु कञ्चन द्युति देह । वनिता भोग करे शुभ गेह ॥३५॥ अमरकेतु मुनि आगम भयो । कनिक केतु तहं वन्दन गयो ॥ सुनो सुधर्म श्रवण संयोग । तजे परिग्रह अरु भव भोग ॥३६॥ घाति घातिया केवल लयो । पुनि अघाति हनि शिव-पुर गयो ॥ व्रत सुगन्ध दशमी विख्यात । ता फल भयो सुरभि युत गात ॥३७॥ यह व्रत पुरुष नारि जो करे । सो दुःख संकट भूल न परे ॥ शहर गहेली उत्तम वास । जैनधर्मको जहां प्रकाश ॥३८॥ सब श्रावक व्रत संयम धरे । पूजा दानसे पातक हरें ॥ उपदेशी विश्व भूषण सही । हेमराज पंडितने कही ॥३९॥ मन वच पढ़ें सुने जो कोय । ताको अजर अमर पद होय ॥ यासे भविजन पढ़ो त्रिकाल । जो छूटे विधिके भ्रम जाल ॥४०॥

॥ श्रीसुगन्ध दशमी व्रत कथा भाषा सम्पूर्णम् ॥

## (८६) अनंत चौदस व्रत कथा ।

दोहा—अनन्तनाथ वन्दों सदा, मनमें कर बहु भाव ।
सुर असुर सेवत जिन्हें, होय मुक्ति पर चाव ॥१॥

चौपाई ।

जम्बूद्वीप द्वीपोंमें सार । लाख योजन ताका विस्तार ॥ मध्य सुदर्शन मेरु बखान । भरत क्षेत्र ता दक्षिण मान ॥२॥ मगध देश देशों

शिरमणी। राजगृह नगरी अति बनी ॥ श्रेणिक महाराज गुणवन्त। रानी चेलना गृह शोभन्त ॥३॥ धर्मवन्त गुण तेज अपार। राजा राय महागुण सार ॥ एक दिवस विपुलाचल वीर। आये जिनवर गुण गम्भीर ॥४॥ चार ज्ञानके धारक कहे। गौतम गणधर सो संग रहे ॥ छह ऋतुके फल देखे नयन॥वनमाली ले चालो ऐन॥५॥ हर्ष सहित वन माली गयो। पुष्प सहित राजा पर गयो। नमस्कार कर जोड़े हाथ। मो पर कृपा करो नरनाथ॥६॥ विपुलाचल उद्यान कहन्त। महा मुनीश्वर तहां बसन्त॥ सुन राजा अति हर्षित भयो। बहुत दान मालीको दयो ॥७॥ सब ध्वनि बाजे बाजन्त। प्रजा सहित राजा चालन्त ॥ दे प्रदक्षिणा बैठो राव। जिनवर देख करो चित चाव ॥८॥ द्वै विधि धर्म कहो समुभाय। यासे पाप सर्व जर जाय ॥ खग तहाँ आयो एक तुरन्त। सुन्दर रूप महा गुणवन्त ॥९॥ नमस्कार जिनवरको करो। जय जयकार शब्द उच्चरो॥ ताहि देख आश्चर्यंतयो। राजा श्रेणिक पूछन भयो ॥१०॥ सेना सहित महागुण खानि। को यह आयो सुन्दर वाणि ॥ याकी बात कहो समुभाय। ज्ञानवन्त मुनिवर तुम आय ॥११॥ गोतम बाले बुद्धि अपार। विजया नगर कहो अतिसार॥ मनोकुम्भ राजा राजन्त। श्रीमती रानीको कन्त ॥१२॥ ताका पुत्र अरिंजय नाम। पुण्यवन्त सुन्दर गुणग्राम ॥ पूरब तप कीनो इन जोय। 'ताका फल भुगते शुभ सोय ॥१३॥ ताकी कथा कहूं विस्तार। जम्बूद्वीप द्वीपोंमें सार॥ भरतक्षेत्र तामें सुखकार। कौशल देश विराजे सार ॥१४॥ परम सुखद नगरी तहं जान। विप्र सोमशर्मा गुण खान ॥ सोमिल्या भामिन ता कही। दुख दरिद्रकी

पूरित महो ॥१५॥ पूरव पाप किये अति घने । ताको दुःख भुगतेही घने ॥ सुन राजा याका वृतांत । नगर २ सौभ्रमें दुखान्त ॥१६॥ देश विदेश फिरे सुखआश। तोहु न पावे सुक्ख निवास ॥ भ्रमत२ सो आयो तहां । समोशरण जिनवरको जहां ॥१७॥

दोहा—अनन्तनाथ जिनराजका, शमोशरण तिहि वार ।
सुरनर अति हर्षित भये, देख महा द्युति सार ॥१८॥

चौपाई

विप्र देख अति हर्षित भयो। समोशरण वन्दनको गयो॥ वन्दि जिनेश्वर पूछे सोई । कहा पाप मैं कीनो होई ॥१९॥ दरिद्रा पीड़ा रहै शरीर। सोतो व्याधि हरो गम्भीर॥ गणधर कहैं सुनो द्विजराय । अनन्तव्रत कीजे सुखदाय ॥२०॥ तव विप्र बोलाकर भाय । किस विधि होइ सो देहु बताय ॥ किस प्रकार या व्रतको करो । कहा विधान चित्तमें धरो ॥२१॥ भादों मास सुखकी खान । चौदश शुक्ल कही सुख दान ॥ कर स्नान शुद्ध हो जाय । तब पूजे जिनवर सुखदाय ॥२२॥ गुरु वन्दना करे चितलाय या विधसे व्रत लेय बनाय ॥ त्रिकाल पूजे श्रीजिनदेव । रात्रि जागरण कर सुख लेव ॥२३॥ गीतरु नृत्य महोत्सव जान । धारा जिनवर करो बखान ॥ वर्ष चतुदश विधिसे धरे। ता पीछे उद्यापन करे ॥२४॥ करै प्रतिष्ठा चौदह सार। या से पाप होइ जर क्षार॥ झारी धारी अधिक अनूप । चरण कलश देवे शुभ रूप ॥२५॥ दीवट झालर संकल माल । और चंदोवे उत्तम जाल ॥ छत्र सिंघासन विधिसे करे । तांते सवं पाप परिहरे ॥२६॥ चार प्रकार दान दीजिये। याते अतुल सुक्ख लीजिये ॥ अन्तावस्था ले सन्यास ।

ताते मिले स्वर्गका वास ॥२७॥ उद्यापनकी शक्ति न होय। कीजे व्रत दूनों भवि लोइ॥ विप्र किया व्रत विधिसे आय। सब दुख तसु गयो विलाय ॥२८॥ अन्तकाल धरके सन्यास। ताते पायो स्वर्ग निवास॥ चौथे स्वर्ग देव सो जान। महा ऋद्धि ताके सो बखान ॥२९॥ विजयार्द्ध गिरि उत्तम ठौर। कांचीपुर पत्तन शिर-मौर। राजा तहं अपराजित धीर। विजया तासु प्रिया गम्भीर ॥३०॥ ताको पुत्र अरिञ्जय नाम। तिन यह आय करो सो प्रणाम॥ कञ्चनमय सिंहासन आन॥ ता पर भूप बैठो सुख खान ॥३१॥ व्योम पटल विनशत लख सन्त। उपजो चित वैराग महंत। राज पुत्रको दयो बुझाय। आप लई दीक्षा शुभ भाय ॥ ३२ ॥ सही परीषह दृढ़ चित धार। ताते कर्म भये अति क्षार॥ घाति घातिया केवल भयो। सिद्धि बुद्धि सो पद निर्भयो॥ ३३ ॥ रानीने व्रत कीनो सही। देव देह दिव अच्युत लही॥ तहां सु सुख भुगते अधिकाय। तहांसे आय भयो नर राय॥ ३४ ॥ राज ऋद्धि पाई शुभ सार। फिर तप कर विधि कीने क्षार॥ तहांसे मुक्तिपुर को गयो। ऐसा तिन व्रत का फल लयो॥ ३५ ॥ ऐसा व्रत पाले जो कोई। स्वर्ग मुक्ति पद पावे सोई॥ विनय सागर गुरु आज्ञा करी। हरि किल पाठ चित्तमें धरी ॥३६॥ तब यह कथा करी मन ल्याय। यथा शास्त्र में वरणी आय॥ विधि पूर्वक पाले जो कोय। ताको अजर अमर पद होय॥ ३७ ॥

## (६०) रत्नत्रय व्रत कथा।

दोहा—अरहनाथको वन्दिके, वन्दों सरस्वति पांय।
रत्नत्रय व्रतकी कथा, कहूं सुनो मनलाय॥ १ ॥

चौपाई—जंबूद्वीप भरत शुभ क्षेत्र। मगध देश सुख सम्पति हेत। राजगृह तहां नगर बसाय। राजा श्रेणिक राज कराय॥ २॥ विपुलाचल जिनवीर कुंवार। केवल ज्ञान विराजत सार। माली आय जनावो दयो। तत्क्षण राजा वन्दन गयो॥ ३॥ पूजा वन्दन कर शुभ सार। लागो पूछन प्रश्न विचार॥ हे स्वामी रत्नत्रय सार। व्रत कहिये जैसा व्यवहार॥ ४॥ दिव्यध्वनि भगवान बताय। भादों सुदि द्वादश शुभ भाय। कर स्नान स्वच्छ पट श्वेत। पहिनो जिन पूजनके हेत॥ ५॥ आठों द्रव्य लेय शुभ जाय। पूजो जिनवर मन वच काय॥ जीर्ण न्यूनतन जिनके ग्रेह। बिंब धरावो तिनमें तेह॥ ६॥ हेम रूप्य पीतलके यन्त्र। तांबा यथा भोजके पत्र॥ यन्त्र करो बहु मन थिर देय। रत्नत्रयके गुण लिख लेय॥ ७॥ निश्शंकादि दर्शन गुण सार। संशय रहित सो ज्ञान अपार॥ अहिंसादि महाव्रत सार। चारित्र के ये गुण हैं धार॥ ८॥ ये तीनोंके गुण हैं आदि। इन्हैं आदि जेते गुण बाद॥ शिव मार्गके साधन हेत। ये गुण धारे व्रती सुचेत॥ ९॥ भादों माघ चैत्रमें जान। तीनों काल करो भवि आन॥ या विधि तेरह वर्ष प्रमाण। भावना भावे गुणहि निधान॥ १०॥ लवङ्गादि अष्टोत्तर आन। जपो मन्त्र मन कर श्रद्धान॥ पुनि उद्यापन विधि जो एह। कलशा चमर छत्र शुभ देह॥ ११॥ संग चतुर्विधिको आहार। वस्त्राभरण देउ शुभसार। बिंब प्रतिष्ठा आदि अपार। पूजो श्री जिन हो भव पार॥ १२॥

दोहा—इस विधि श्री मुख धर्म सुन, भनो चित्तधर भाय।
कौने फल पायो प्रभू, सो भाषो समझाय॥ १३॥

चौपाई।

जंबूद्वीप अलंकृत हेर। रह्यो ताहि लवणोदधि घेर॥ मेरु सु दक्षिण दिशा है सार। है सो विदेह धर्म अवतार॥ १४॥ कच्छ-वती सुदेश यहां बसे। वीतशोकपुर तामें लसे॥ वस्त्रिव नाम तहांका राय, करे राज सुरपति सम भाय॥१५॥ मालीने जनावो दयो। विपुल बुद्धि प्रभु वनमें ठयो॥ इतनी सुनि नृप वन्दन गयो। दान बहुत मालीको दयो॥१६॥ हे स्वामी रत्नत्रय धर्म। मोसों कहो मिटै सब भर्म॥ तब स्वामीने सब विध कही। जो पहिले सो प्रकाशी सही॥१७॥ पंचामृत अभिषेक सु ठयो। पूजा प्रभुकी कर सुख लयो॥ जागिरनादि ठयो बहु भाय। इस विधि व्रत कर विस्त्रिव राय॥१८॥ भाव सहित राजा व्रत करो। धर्म प्रतीत चित्त अनुसरो॥ षोडश भावना भावत भयो। अन्त समाधिमरण तिन करो॥१९॥ गोत्र तीर्थंकर बांधो सार। जो त्रिभुवनमें पूज्य अपार॥ सर्वार्थ सिद्धि पहुंचो जाय। भयो तहां अहमेन्द्र सुभाय॥२०॥ हस्त मात्र तन ऊंचो भयो। तेंतिस सागर आयु सो लयो॥ दिव्य रूप सुखको भण्डार। सत्य निरुपण अवधि विचार॥२१॥ सौधर्मेन्द्र विचारी वरी। यच्छेश्वर को आज्ञा करी॥ बेग देश निर्माप्यो जाय। थापो सुथरापुर अधिकाय॥ २२॥ कुंभपुर राजा तहां वसे। देवी प्रजावती तिस लसे श्री आदिक तहां देवी आय। गर्भसे सोधना कीनी जाय॥२३॥ रत्न वृष्टि नृप आंगन भई। पन्द्रह मास लो वरसत गई॥ सर्वार्थ-सिद्धिसे सुर आय। प्रजावती सुकुच्छ उपजाय॥ २४॥ मल्लिनाथ सो नामको पाय। द्वैज चन्द्रसम बढ़त सुभाय॥ जब विवाह मंगल विधि भई। तब प्रभु चित विरागता

लई ॥ २५ ॥ दीक्षा धर वनमें प्रभु गये । घाति कर्म हनि निर्मल ठये ॥ केवल ले निर्वाण सो जाय । पूजा करो सरे सो आय ॥२६॥ यह विधान श्रेणिकने सुनो । व्रत लीने चित अपने गुणो ॥ भक्ति विनय कर उत्तम भाय । पहुंचे अपने गृहको आय ॥२७॥ या विधि जो नर नारी कही । ब्रह्मज्ञान भपा निमंही ॥२८॥

## ( ६१ ) दशलक्षण व्रत कथा ।

दोहा—प्रथम वन्दि जिनराजके, शारद गणधर पांय ।
दश लक्षण व्रतकी कथा, कहूं अगम सुखदाय ॥१॥

चौपाई—विपुलाचल श्रीवीर कुवार । आये भवभंजन भरतार ॥ सुन भूपति तहां वन्दन गयो । सकल लोक मिलि आनन्द भयो ॥ १ ॥ श्रीजिन पूजे मनधर चाव । स्तुति करी जोड़कर भाव ॥ धर्म कथा तहां सुनी विचार । दान शील तप भेद अपार ॥ ३ ॥ भव दुःख क्षायक दायक शर्म । भापो प्रभू दशलक्षण धर्म ॥ ताको सुनि श्रेणिक रुचि धरी । गुरु गौतमसे विनती करी ॥ ४ ॥ दश-लक्षण व्रत कथा विशाल । मुझसे भापो दीनदयाल ॥ बोले गुरु सुन श्रेणिक चन्द्र । दिव्य ध्वनि कहो वीर जिनेन्द्र ॥ ५ ॥ खण्ड धातुकी पूरव भाग । मेरुथकी दक्षिण अनुराग ॥ सीतो दाउ पकंठी सही । नगरी विशालाक्ष शुभ कही ॥ ६ ॥ नाम प्रीतकर भूपति वसे । प्रीयकरी रानी सुत लसै । मृगांकरेखा सुता सुजान । मति शेखर नामा सो प्रधान ॥ ७ ॥ शशिप्रभा ताकी वर नार । सुता कामसेना निरधार ॥ राजसेठ गुणसागर जान । शील सुभद्रा नारि बखान ॥ ८ ॥ सुता मदनरेखा तसु खरी । रूपकला लक्षण गुण

भरो ॥ लक्षण भद्र नामा कुनवाल। शशिरेखा नारी गुणमाल ॥९॥ कन्या तास घरे रोहनी। ये चारों वरणी गुरु तनो ॥ शास्त्र पढ़े गुरु पास विचार। स्नेह परस्पर बढ़ा अपार ॥१०॥ मास वसन्त भयो निरधार। कन्या चारों वनहि मंझार ॥ गई मुनीश्वर देखे तहां। तिनको वन्दन कीनो वहां ॥११॥ चारों कन्या मुनिसे कही त्रिया लिङ्ग ज्यों छूटे सही ॥ ऐसा व्रत उपदेशो अबै। यासे नर तनु पावे सबै ॥ १२ ॥ बोले मुनि दशलक्षण सार। चारों करो होहु भवपार ॥ कन्या बोली किम कीजिये। किस दिनसे व्रतको लीजिये ॥ १३ ॥ तब गुरु बोले वचन रसाल। भादों मास कहो गुणमाल ॥ धवल पंचमी दिनसे सार। पंचामृत अभिषेक उनार ॥ १४ ॥ पूजार्चन कीजे गुणमाल। जिन चौवीस तनी शुभ साल। उत्तम क्षमा आदि अतिसार। दशमो ब्रह्मचर्य गुणधार ॥ १५ ॥ पुष्पांजलि इस विधि दीजिये। तीनोंकाल भक्ति कीजिये ॥ इस विधि दस वासर आचरो। नियमित व्रत शुभ कार्य करो ॥ १६ ॥ उत्तम दश अनशन कर योग। मध्यम व्रत कांजी का भोग ॥ भूमि शयन कीजे दश राति। ब्रह्मचर्य पालो सुख पांति ॥ १७ ॥ इस विधि दश वर्ष जब जांय। तब तक व्रत कीजे धर भाय ॥ फिर व्रत उद्यापन कीजिये। दान सुपात्रोको दीजिये ॥ १८ ॥ औषधि अभय शास्त्र आहार। पंचामृत अभिषेकहिसार ॥ माडनों रचि पूजा कीजिये। छत्र चमर आदिक दीजिये ॥ १९ ॥ उद्यापन की शक्ति न होय। तो दूनो व्रत कीजे सोय ॥ पुण्य तनो संचय भण्डार। परभव पावे मोक्ष सो द्वार ॥ २० ॥ तब चारों कन्या व्रत लियो। मुनिवर भक्ति भाव लखि दियो ॥ यथाशक्ति व्रत

पूरण करो । उद्यापन विधिसे आचरो ॥ २१ ॥ अन्तकाल वे कन्या चार । सुमिरण करो पञ्च नवकार ॥चारों मरण समाधि सु कियो । दशवें स्वर्ग जन्म तिन लियो ॥२२॥ षोड़स सागर आयु प्रमाण । धर्म ध्यान सेवें तहां जान ॥ सिद्ध क्षेत्रमें कर विहार । क्षायक सम्यक उदय अपार ॥ २३ ॥ सुभग अवन्ती देश विशाल । उज्जैनी नगरी गुणमाल ॥स्थूलभद्र नामा नरपती । रानी चार सो अति गुणवती ॥ २४ ॥ देव गर्भमें आये चार । ता रानीके उदर मझार प्रथम सुपुत्र देवप्रभु भयो । दूजो सुत गुणचन्द्र भाषियो ॥ २५ ॥ पद्मप्रभा तीनों वलवीर । पद्म स्वारथी चोथो धीर ॥ जन्म महोत्सव तिनको करो । अशुभ दोष ग्रह दोनो हरो ॥ २६ ॥ निकल प्रभा राजाकी सुता । ते चारो परणी गुण युता ॥ प्रथम सुता सो ब्राह्मी नाम । दुतिय कुमारी सो गुणधाम ॥ २७ ॥ रूपवती तीजी सुकुमाल । मृगाक्ष चौथी सो गुणमाल ॥ करो व्याह घर को आइयो । सकल लोक घर आनन्द कियो ॥ २८ ॥ स्थूलभद्र राजा इक दिना । भोग विरक्त भयो भव तना ॥ राजपुत्रको दीनो सार । वनमें जाय योग शुभ धार ॥ २९ ॥ तपकर उपजो केवल ज्ञान । वसु विधि हनि पायो निर्वाण ॥ अव वे पुत्र राजको करें । पुण्यका फल पावें ते धरें ॥ ३० ॥ चारों बांधव चतुर सुजान । अहि निशि धर्म तनो फल मान ॥ एक समय विरक्त सो भये । आतम कार्य चिन्तवत ठये ॥ ३१ ॥ चारों बान्धव दिक्षा लई । वनमें जाय तपस्या ठई ॥ निज मनमें चिद्र पाराधि । शुक्ल ध्यानको पायो साधि ॥ ३२ ॥ सर्व विमल केवल ऊगनो । सुख अनन्त तवही सो ठनो ॥ करो महोत्सव देव कुमार । जय जय शब्द भयो तिहि

दिनोंकी अथवा घंटे दो घंटे आदि समयकी संख्या नियत करके।

१९१। यदि सर्वथा मृत्युके लक्षण प्रगट हो गये हों तो—क्रोध मोहादि अतरंग परिग्रह तथा घर स्त्री पुत्रादिक बाह्य समस्त परिग्रह छोड़ कर दीक्षा ग्रहण करलेना चाहिये।

१९२। संन्यासपूर्वक मृत्यु होनेसे क्या लाभ हैं—जो चरम शरीरी हैं उन्हें मोक्ष प्राप्त होता है। जो चरमशरीरी नहीं हैं किंतु दीक्षित हैं वे इसी सल्लेखनाके प्रभावसे सर्वार्थसिद्धि तक जाते हैं और श्रावकजन इसीके प्रभावसे सोलहवें स्वर्गतक जाकर अनेकप्रकार के अच्छे २ सुखोंका अनुभव करते हैं।

१९३। तीसरी प्रतिमा कौनसी है—सामायिक। यह सामायिक शुद्ध मन वचन कायसे आदर सहित प्रातःकाल मध्याह्न और सायंकाल इन तीनों समयोंमें किया जाता है। इसकी विधि यह है कि प्रथम ही सामायिक करनेवाला पूर्व दिशाकी ओर मुंह करके खड़ा होकर तीन आवर्त्त और एक प्रणाम करे। आवर्तके समय 'ओंनमः सिद्धेभ्यः' यह मंत्र पढ़ता जाय। अनंतर दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशाकी ओर इसीप्रकार तीन २ आवर्त्त और एक २ प्रणाम करे। पश्चात् खड़े होकर अथवा बैठकर सामायिकपाठ, ध्यान, जप, स्तोत्र भावना आदिसे अपना सामयिकका नियत समय व्यतीत

कर पूरण ठई ॥ ७ ॥ इक दिन देखे श्रीगुरु जी। नग्न गात सो निन्दे तबे ॥ अति खोटे दुर्वचन कहाय। बहुत श्री ग्लानि चित्तमें लाय ॥८॥ ताकरि महा पाप, बांधियो। अवधि व्यतीते मरण जु कियो ॥ नरक जाय नाना दुःख सहे। छेदन भेदन जाय न कहे ॥ ९ ॥ नरक आयु पूरी कर जोइ। भव भ्रमि द्विज गृह पुत्री होइ। निर्नामिका पड़ा तिस नाम। अति दुर्गंधा देह निकाम ॥ १० ॥ कोई ढिग आवे नहिं तहां। क्रमकर बड़ी भई सो वहां ॥ अन्न पानकर दुःखित महा। झूठन भखे कष्ट अति लहा ॥ ११ ॥ एक दिवस देखे मुनिराय। कर प्रणाम विनवे शिर नाय ॥ कौन पाप मैं कीनों देव। मैं पायो अति दुःख अभेव ॥ १२ ॥ तब मुनिवर पूरब भव कहे। गुरुकी निन्दासे दुःख लहे। तब दुर्गंधा जोड़े हाथ। ऐसा व्रत दीजे मोहि नाथ ॥ १३ ॥ यासे रोग शोक सब जाय। उत्तम भव पाऊं गुरुराय ॥ तब श्रीगुरु बोले हर्षाय। मुक्तावली करौ मन लाय ॥ १४ ॥ तासे सर्व पाप जर जाय। सुख सम्पत्ति मिले अधिकाय ॥ तब दुर्गंधा कहे विचार। कौन भांति कीजे व्रत सार ॥ १५ ॥ तब मुनिवर इम वचन कहाय। सुनो भेद व्रतका चित लाय ॥ भादों सुदी सप्तम दिन होइ। ता दिन व्रत कीजे भवि लोइ ॥ १६ ॥ प्रात समय जिन मन्दिर जाय। पूजा कथा सुनो मन लाय ॥ सब आरम्भ तजो दिन मान। संयम शील सजो गुणखान ॥ १७ ॥ भोर भये जिन दर्शन करो। शुद्ध असन कीजे तब खरो ॥ दूजो व्रत पूर्ववत करो। अश्विन वदि छठि पापनि हरो ॥ १८॥ तीजो व्रत कीजे उर धीर। अश्विन वदि तेरसि सुखकार ॥ कर उपवास पालो गुण रसी। चौथी

अश्विन सुदी ग्यारसी ॥१९॥ पञ्चम व्रत कीजे मन लाय । कार्तिक वदी वारसि सुखदाय ॥ फिर छठवां उपवास सुजान । कार्तिक शुक्ल तीज गुणखान ॥ २०॥ सप्तम व्रत जिनवरने कहो । कार्तिक सुदि ग्यारसि शुभ लहो॥ फेर करो अष्टम व्रत लोय । मार्गसिर वदि ग्यारसि जब होय ॥२१॥ नवमों व्रत मार्ग सुदी तीज । ये व्रत धर्म वृक्षके वीज ॥ या विधि करो नव वर्ष प्रमान । मन वच काय शुद्धता ठान ॥ २२ ॥ जब व्रत पूरण होय निदान । उद्यापन कीजे गुणवान ॥ श्रीजिनवर अभिषेक कराय । करो माड़नो जिनगृह जाय ॥ २३ ॥ अष्ट प्रकारी पूजा करो । जन्म २ के पातक हरो ॥ यथाशक्ति उपकरण वनाय । श्रीजिन धाम चढ़ावो जाय ॥ २४ ॥ उद्यापनकी शक्ति न होय । तो दूनो व्रत कीजे लोय ॥ सब विधि सुन दुर्गंधा वाल । मन वच तन व्रत लीनो हाल ॥ २५ ॥ गुरु भाषित तिन व्रत ये कियो । पूर्व भव अघ पानी दियो ॥ ता फल नारि लिङ्ग छेदियो । सौधर्म स्वर्ग देव सो भयो ॥ २६ ॥ तहां आयु पूरण कर सोय । चलत भयो मथुराको लोय ॥ श्रीधर राजा राज करन्त । ताके सुत उपजो गुणवन्त ॥ २७ ॥ नाम पद्मरथ पंडित भयो । एक दिवस वन क्रीड़ा गयो ॥ गुफा मध्य मुनिवर को देख । वन्दन कर सुन धर्म विशेष ॥ २८ ॥ तहां पूछ मुनि-वरसे सोय । तुमसे अधिक प्रभा प्रभु कोय ॥ तब मुनिवर बोले सुन वाल । वासपूज्य दिन दीप्त विशाल ॥ २९ ॥ चम्पापुर राज जिनराज । तेज पुञ्ज प्रभु धर्म जहाज ॥ यह सुन धर्म विषै चित दयो । समोशरण जिन वन्दन गयो ॥ ३० ॥ नमस्कार कर दीक्षा लई । तप कर गणधर पदवी भई ॥ अष्ट कर्म इस विधिसे जार ।

पहुंचो शिवपुर सिद्ध मंझार ॥ ३१ ॥ लखो भव्य व्रतका सो प्रभाव। राज भोगि भयो शिवपुर राय ॥ जो नर नारि करे व्रत सार। सुर सुख लहि पावे भव पार ॥ ३२ ॥

## (६३) पुष्पांजलि व्रत कथा।

दोहा—वीर देवको प्रणमि कर, अर्चा करों त्रिकाल।
पुष्पांजलि व्रतकी कथा, सुनो भव्य अघटाल ॥

चौपाई—पर्वत विपुलाचलपर आय। समोशरण जिनवरका पाय। तहां सुन राजा श्रेणिकराय। वन्दन चले प्रियायुत भाय ॥२॥ वन्दन कर पूछे नृप तवे। हे प्रभु पुष्पांजलि व्रत अवे ॥ मोसे कहो करों चित लाय। कोने करो कहा भई आय ॥ ३ ॥ बोले गौतम वचन रसाल। जम्बू द्वीप मध्य सो विशाल। सीता नदी दक्षिण दिशि सार। मंगलावती सुदेश अपार ॥४॥

दोहा—रत्न संचयपुर तहां, वज्रसेन नृप आय।
जयवंती वनिता लसे, पुत्र विहानी थाय ॥५॥

चौपाई—पुत्र चाह जिन मन्दिर गई। ज्ञानोदधि मुनि वंदित भई ॥
हे मुनिनाथ कहो समझाय। मेरे पुत्र होइके नाय ॥६॥

दोहा—मुनि बोले हे बालकी, पुत्र होय शुभ सार। भूमि छह खंड सुसाधि है,मुक्ति तनो भरतार ।७। सुनके मुनिके वचन तव, उपजो हर्ष अपार। क्रमसे पूरे मास नव, पुत्र भयो शुभ सार ॥८॥ यौवन वयस सो पायके, क्रीडा मण्डप सार। तहां व्योमसे आइयो खग भूप रति सवार ॥९॥ रत्नशेखरको देखकर, बहुत प्रीति उर माहि। मेघवाहनने पांच सो, विद्या दीनीं ताहि ॥१०॥

चौपाई -दोनों मित्र परस्पर प्रीति। गये मेरु वन्दन तज भीति ॥ सिद्धकूट चैत्यालय वन्दि। आये पंचपिता आनन्दि॥११॥ ताकी सखी जनाई सार। वेग स्वयम्वर करो तयार ॥ भूरि भूर आये तत्काल माल रत्नशेखर गल डाल ॥१२॥ धूमकेत विद्याधर देख। क्रोध कियो मन मांहि विशेष ॥ कन्या काज दुष्टता धरी। विद्या बल बहुमाया करी ॥१३॥ रत्नशेखरसे युद्ध सो करो। बहुत परस्पर विद्या धरो। जीतो रत्नशेखर तिस बार। पाणि ग्रहण कियो व्यवहार ॥१४॥मदन मजूषा रानी सङ्ग। आयो अपने ग्रेह असंग।।वज्रसेनको कर नमस्कार। मात तात मन सुक्ख अपार॥१५॥ एक दिना मन्दिर गिर योग। पहुंचे मित्र सहित सब लोग॥ चारण मुनि वंदे तिहि बार। सुनो धर्म चित भयो उदार ॥१६॥ हे मुनि पूर्व जन्म सम्बन्ध तीनोंके तुम कहो निबन्ध॥ तब मुनि कहैं सुनो चित धार। एक मृणालनगर सुखकार।१७। नृप मंत्री एक तहां श्रुति कीर्ति। बन्धुमती वनिता अति प्रीति॥ एक दिना वन क्रीडा गयो। नारी संग रमत सो भयो।१८। पापी सर्प सो भक्षण करो। मंत्री मृतक लखी निज नरी॥ भयो विरक्त जिनालय जाय। दिक्षा लीनी मन हर्षाय ॥१९॥ यथाशक्ति तप कुछ दिन करो। पीछे भृष्ट भयो तप टरो॥ गृह आरम्भ करन चित ठनो। तब पुत्री मुख ऐसे भनो।२०। तात जो मेरु चढ़ो किहि काज। फिर भव सिंधु पड़े तज लाज॥ यों सुन प्रभावती वच सार। मंत्री कोप कियो अधिकार।२१। तब विद्याको आज्ञा करी। पुत्रीको ले वनमें धरी॥ विद्या जब वनमें ले गई। प्रभावती मन चिन्ता भई।२२। अरहंत भक्ति चित्तमें धरी। तब विद्या फिर आई खरी॥ हे पुत्री तेरा चित जहां। वेग बोल

पहुंचाऊं तहां ।२३। पुत्री कही कैलाशके भाव । जिन दर्शनको अधिक ही चाव ॥ पूजा करके बैठो वहां । पद्मावती आई सो तहां ॥२४॥ इतने मध्य देव आइयो । प्रभावती से पूछत भयो ॥ हे देवी कहिये किस काज । आये देवी देव सो आज ॥२५॥ पद्मावती बोली वच सार । पुष्पांजलि व्रत है सुअवार ॥ भादों मास शुक्ल पंचमी । पंच दिवस आरम्भ न अमी ॥२६॥ प्रोषध यथा शक्ति व्यवहार । पूजो जिन चोवीसी सार ॥ नाना विधिके पुष्प जो लाय । करी एक माला जो बनाय ।२७। तीन काल वह माला देय ॥ बहुत भक्तिसे विनय करेय । जपो जाप शुभ मंत्र विचार । या विधि पंच वर्ष अवधार ॥२८॥ उद्यापन कीजे पुनि सार । चार प्रकार दान अधिकार ॥ उद्यापनकी शक्ति न होय । तो दूनो व्रत कीजे लोय ॥२९॥ यह सुन प्रभावती व्रत लयो । पद्मावती कृपाकर दयो ॥ स्वर्ग मुक्ति फलका दातार । है यह पुष्पांजलि व्रतसार ।

दोहा—पद्मावती उपदेशसे, लीना व्रत शुभ सार,
पृथ्वी परलो प्रकाशिके, कियो भक्ति चित धार ।३१।
तप विद्या श्रुत कीर्तिने, पाई अति जो प्रचण्ड ।
पद्मावती व्रत खंडने, आई सो बलवंड ॥३२॥

चौपाई—बासर तीन व्यतीते जबे ।पद्मावति पुनि आई तबे ॥विद्या सब भागी तत्काल । करो सन्यास मरण तिस बाल ॥३३॥ कल्प सोलहवें मुख्य सो जान । देव भयो सो पुण्य प्रमाण ॥ तहां देवने कियो विचार । मेरा तात भ्रष्ट आचार ॥ मैं सम्बोधों वाको अबे । उत्तम गति वह पावे तबे ॥ यही विचार देव आइयो । मरण सन्यास तातको कियो ॥३५॥ वाही स्वर्ग भयो सो देव । पुण्य प्रभाव लयो

फल एव ॥ बन्धुमती माताका जीव । उपजा ताही स्वर्ग अतीव॥३६॥

दोहा—प्रभावतीका जीव तू, रत्नशेखर भयो आय ।
माताका जो जीव है, मदन मजूषा थाय ॥३७॥

श्रुतिकीर्तिको जीव जो तहां । भन्यो मेघ वाहन है यहां ॥ ये तीनोंके सुन पर्याय । भई सो चिन्ता अङ्ग न माय ॥३८॥ सुन व्रत फल अस गुरुको वानि । भयो सुचित व्रत लीनों जानि ॥ अपने थान बहुरि आइयो । चक्रवर्ति पद भोग सु कियो ॥३९॥ समय पाय वैराग सो भयो । राज भार सब सुतको दयो ॥ त्रिगुप्ति मुनिके चरणों पास । दिक्षा लीनी परम हुलास ॥४०॥ रत्नशेखर दिक्षा ली जबे । भये मेघवाहन मुनि तबे ॥ भवि जीवोंको अति सुखकार केवल ज्ञान उपार्जो सार ।४१। घाति कर्म निर्मूल सु करे । पाछे मुक्तिपुरी अनुसरे ॥ या विधि व्रत पाले जो कोई । अजर अमर पद पावे सोई ॥४२॥ ॥ श्रीपुष्पांजलि व्रत कथा सम्पूर्णम् ॥

## (६४) नन्दीश्वर व्रत कथा।

दोहा—चरण नमों जिनरायके, जाते दुरित नशाय ।
शारद वन्दों भावसे, सद्गुरु सदा सहाय ॥१॥

जंबूद्वीप सुदर्शन मेरु । रहो ताहि लवणोदधि घेर ॥ मेरुसे दक्षिण भारत क्षेत्र । मगध देश सुख सम्पति हेतु ॥ २ ॥ राजगृह नगरी शुभ वसे । गढ़ मठ मंदिर सुन्दर लसे ॥ श्रेणिक राज करे सुप्रचंड । जिन लीनों अरिगण पर दंड ।३। पटरानी चेलना सुजान । सदा करे जिन पूजा दान ॥ सभा मध्य बैठो सो जाय । वनमाली शिर नायो आय ॥४॥ दो कर जोड़ करे सो सेव । विपुलाचल आये

जिनदेव ॥ वर्द्ध मानको आगम सुनो। जन्म सुफल चिन अपने गुनो ।।५।। राजा रानी पुरजन लोग । वन्दन चले पूजने योग ॥ चलत चलत सो पहुंचे तहां । समोशरण जिनवरका जहां।।६।।दे प्रदक्षिणा भीतर गये । वर्द्धमानके चरणों नये ॥ पुनि गणधरको कियो प्रणाम। हर्षित चित्त भया अभिराम ।७। दश विधि धर्म सुने जिन पास । जाते गयो चित्तका त्रास ॥दोकर जोड़ नृपति वीनयो। अनि प्रमोद मेरे मन भयो ।८। प्रभुंदयाल अव कृपा करेव। व्रत नंदीश्वर कहो जिन देव ॥ अरु सब विधि कहिये समझाय । भाव सहित यों पूछो राय ।८। अवधि ज्ञान धर मुनिवर कहैं। कौशल देश स्वर्ग सम रहैं ॥ ताके मध्य अयोध्यापुरी । धनकण सुखी छत्तासो कुरी ।१०। तिहिपुर राज करै हरसेन । त्याग तेग वल पूरण सेन । वंश इक्ष्वाक प्रगटे चक्रवे । ताकी आनि खण्ड पट चवे ।११। पाट वन्ध रानी नृप तीन । गन्धारी जेठी गुण लीन ॥ प्रिय मित्रा रूपाश्री नाम । साधे धर्म अर्थ अरु काम ।१२। सुखसे रहत वहुन दिन भये। ऋतु वसन्त वन राजा गये ॥ जल क्रीड़ा वन क्रीड़ा करैं । हास्य विलास प्रीति अनुसरैं ।१३। ता वन मध्य कल्पद्रुम मूल। चन्द्र कांति मणि शिलानुकूल ॥ मण्डप लता अधिक विस्तार। चारण मुनि आये तिहि वार ।१४। आरिंजय अमितंजय नाम । सोम दयालु धर्मके धाम ॥ राजा रानी पुरजन नारि । देखे मुनि तिन दृष्टि पसारि ।१५। सव नर नारि आनन्दित भये। क्रीड़ा तज मुनि वन्दन गये ॥ त्रिया पुरुष चरणों अनुसरे । अष्ट द्रव्य मुनि पूजे खरे ।१६। धर्म ध्यान कहो मुनिराय। श्रद्धा सहित सुनो कर भाय ॥ राजा प्रश्न करी मुनि पास। सुनो धर्म भयो चित्त हुलास ।१७। दल-



सिद्धक्षेत्र श्रीसोनागिरजी ।



क्षेत्र श्रीपपौराजी ।



सिद्धक्षेत्र मुक्तागिरीजी।



सिद्धक्षेत्र श्रीमांगीतुंगीजी।

बल सहित सम्पदा घनी । और भूमि पट खंड जु तनी ॥ महा पुण्य जो यह फल होय । गुरु बिन ज्ञान न पावे कोय।१८। बार बार विनवे कर सेव। पूर्व कही भावान्तर देव ॥ अवधिज्ञान बल मुनिवर कहे। पर अहिक्षेत्र वनिक इक रहे ॥ सुखित कुबेर मित्रता नाम। साधे धर्म अर्थ अरु काम ॥ जेष्ठ पुत्र श्रीवर्म्मा कुमार। मध्यम जयवर्मा गुण सार।२०। लघु जयकीर्त्ति कीर्त्ति विख्यात। तीनों शुभ आनन्दित गात ॥ एक दिवस उपजो शुभकर्म वनमें आये मुनि सौधर्म ।२१। सेठ पुत्र मुनिवर वन्दियो। श्रीवर्म्मा जु अठाई लियो॥ नन्दीश्वर व्रत विधिसे पाल। भव भय पाप पुञ्जको जाल। २२। अन्त समाधि मरणको पाय। इस पुर वज्र बाहु नृप आय ॥ ताके विमला रानी जान। तुम हरिसेन पुत्र भये आन। २३। पूरब व्रत पाले अभिराम। ताते लहो सुक्खको धाम॥ जयवर्मा जयकीर्ति वीर। निकट भव्य गुण साहस धीर। २४। वन्दे गुरु जो धुरन्धर देव। मन वच काय करी बहु सेव ॥ तब मुनि पञ्च अणुव्रत दिये। दोनों भाव सहित व्रत लिये ।२५। अरु नन्दीश्वर व्रत तिन लियो। अन्त समाधि मरण तिन कियो ॥ हस्तनागपुर शुभ जहां बसे। तहां विमल वाहन नृप लसे ।२६। ताके नारि श्रीधरा नाम। आ-दिजय अमितजय धाम ॥ पुत्र युगुल हम उपजे तहां। पूर्व पुण्य फल पायो जहां ।२७। गुरु समीप जिन दिक्षा लई। तप बल चारण पदवी भई ॥ यासे हम तुम पूरब भ्रात। देखत प्रेम ऊपजो गात। ॥२८॥ पूर्व व्रत नन्दीश्वर कियो। ताते राज चक्र पद लियो ॥ अब फिर व्रत नन्दीश्वर करो। ताते अब स्वर्ग मुक्ति पदधरो ।२९। तब हरिसेन कहे कर जोर। व्रत नन्दीश्वर कहो बहोर ॥

मुनिवर कहें द्वीप आठमो। तास नाम नन्दीश्वर नमो ।३०। ताके चहुं दिश पर्वत परे। अञ्जन दधिमुख रतिकर धरे॥ तेरह तेरह दिश दिश जान। ये सब पर्वत बावन मान ॥३१॥ पर्वत पर्वत पर जिन ग्रेह। वह परिमाण सुनो कर नेह॥ सौ योजन ताका आयाम। अरु पचास विस्तार सुताम ॥३२॥ उन्नति है योजन पच्चीस। सुर तहां आय नवावें शीस॥ अष्टोत्तर सौ प्रतिमा जान। एक एक चैत्यालय मान ।३३। गोपुर मणिमयके सुप्रकार। छत्र चमर ध्वज वन्दनवार॥ प्रातिहार्य विधि शोभा भली। तिन रवि कोटि सोम छवि छली ।३४। तास द्वीपमें सुरपति आय। पूजा भक्ति करे बहु भाय॥ देव अव्रती व्रत तहां करे। भाव भक्ति कर पातक हरे ॥३५॥ तास द्वीप सम्बन्धो सार। व्रत नन्दीश्वरको अधिकार। यहां कह्यो जिनवर सुप्रकाशि। आदि अनादि पुण्यकी राशि ।३६। जो व्रत भव्य भावसे करे। ते भव जन्म जरामय हरें॥ ता व्रतको सुनिये अधिकार। वर्ष २ में त्रय २ वार। ३७। आषाढ़ कार्तिक अरु जो फाग। शाखा तीन करो अनुराग॥ आठों दिन आठें पर्यन्त। भक्ति सहित कीजे व्रत सन्त ।३८। सातेको एकासन करो। यथा समय जिनवर मन धरो। आठेंके दिन कर उपवास। जासे छूटे कर्मका त्रास ।३९। करो प्रथम जिनका अभिषेक। जाते पातक जाय अनेक॥ अष्ट प्रकारी पूजा करो। मुख परमेष्ठि पञ्च उच्चरो॥ तादिन व्रत नन्दीश्वर नाम। ताका फल सुनियो अभिराम॥ फल उपवास लक्ष दश जान। श्रीजिनवरने करो वखान ।४१। दूजे दिन जिन पूजा करो। पात्र दान ते पातिक हरो॥ अष्ट विभूति नाम दिन सोय। ता दिन

एकासन कर लोय ॥४२॥ फल उपवास सहस्र दश होइ। अब तीजो दिन सुनिये लोइ जिन पूजा कर पात्रहि दान। भोजन पानी भात प्रमान ।४३। नाम त्रिलोकसार दिन कहो। साठ लाख प्रोषध फल लहो॥ चतुर्थ दिन कर आमौदर्य। नाम चतुर्मुख दिनसोहर्य ॥४४॥ तहां उपवास लक्ष फल होइ। पञ्चम दिन विधि करियो सोइ॥ जिन पूजा एकासन करो। हय लक्षण सु नाम दिन धरो ॥ ४५ ॥ फल चौरासी लक्ष उपास। जासे जाय भ्रमण भव नास॥ षष्ठम दिन जिन पूजा दान। भोजन भात आमिलो पान ॥ ४६ ॥ ता दिन नाम स्वर्ग सोपान। व्रत चालीस लक्ष फल जान॥ सप्तम दिन जिन पूजा दान। कीजे भविजनका सन्मान ॥ ४७ ॥ सब सम्पति नाम दिन सोइ। भोजन भात त्रिवेली होय॥ फल उपवास लक्षकों जान। अष्टम दिन व्रत चितमें आन ॥ ४८ ॥ कर उपवास कथा रुचि सुनो। पात्र दान दे सुकृत गुनो॥ इन्द्रध्वजवृत दिन तस नाम। सुमिरो जिनवर आठों जाम ।४९। तीन करोड़ अति लाख पचास। यह फल होय हरै सब त्रास॥ यह विधि आठ वर्षमें होइ। भाव सहित कीजे भवि लोइ ।५०। उत्तम सात वर्ष विधि जान। मध्यम पांच तीन लघु मान॥ उद्यापन विधि पूर्वक सचो। वेदी मध्य माडनो रचो ।५१। जिन पूजारु महा अभिषेक। चन्द्रोपम ध्वज कलश अनेक॥ छत्र चमर सिंहासन करो। बहुविधि जिन पूजा अघ हरो ॥५२॥ चारों दान सुपात्रहि देउ। बहुत भक्ति कर विनय करेउ। बहु विधि जिन प्रभावना होइ। शक्ति समान करो भवि लोइ ।५३। उद्यापनकी शक्ति न होय। तो दूनो व्रत कीजे लोइ॥ जिन

यह व्रत कीनो अभिराम। तिन पद लयो सुक्खको धाम। ५४। यह व्रत पूर्व महा फल लियो। प्रथम ऋषभ जिनवरने कियो॥ अनन्तवीर्य्य अपराजित पाल। चक्रवर्त्ति पदवी भई हाल। ५५। श्रीपाल मैना सुन्दरी। व्रत कर कुष्ट व्याधि सब हरी॥ बहुतक नर नारी व्रत करो। तिन सब अजर अमर पद धरो। ५६। सुनो विधानराय हरसेन। अति प्रमोद मुख जंपे बेन॥ सब परिवार सहित व्रत लयो। मुनिवर धर्म प्रीतिकर दयो। ५७। व्रत कर फिर उद्यापन करो। धर्म ध्यान कर शुभ पद धरो॥ अन्त समाधिमरणको पाय। भयो देव हरसेन सुराय। ५८। पर्यायान्तर जैहैं मुक्ति। श्रेणिक सुनो सकल व्रत युक्ति॥ गौतम कहो सकल अधिकार। सुनो मगधपति चित्त उदार। ५९। जो नर नारी यह व्रत करें। निश्चय स्वर्ग मुक्ति पद धरें॥ संकट रोग शोक सब जाहिं। दुःख दरिद्रता दूर विलाहिं। ६०। यह व्रत नन्दीश्वरकी कथा। हेमराज सु प्रकाशी यथा॥ शहर इटावा उत्तम स्थान। श्रावक करें धर्म शुभ ध्यान। ६१। सुने सदा ये जैन पुराण। गुणीजनोंका राखैं मान। तिहिंठा सुना धर्म सम्बन्ध। कीनी कथा चौपाई बंध। ६२। कहैं सुनैं देवें उपदेश। लहैं भावसे पुण्य अशेष॥ जाके नाम पाप मिट जांय। ता जिनवरके वन्दों पांय॥ ६३॥ श्रीनन्दीश्वर व्रत कथा सम्पूर्णम्॥

## (६६) निशिभोजन कथा।

दोहा—नमों सारदा सार बुध, करैं हरैं अघ लेप।
निशि भोंजनभुंजकी कथा, लिखूं सुगम संक्षेप॥ १॥

जंबूद्वीप जगत विख्यात। भरत खंड छवि कहिय न जात॥ तहां देश कुरु जांगल नाम। हस्तनागपुर उत्तम ठाम॥ यशोभद्र भूपत गुण वास। रुद्रदत्त द्विज प्रोहित तास॥ अश्वमास तिथि दिन आराध। पहिली पड़वा कियो सराध॥ वहुत विनय सों नगरी तने। न्योत जिमाये ब्राह्मण घने॥ दान मान सवहीकों दियो। आप विप्र भोजन नहिं कियो॥ इतने राय पठायो दास। प्रोहित गयो रायके पास॥ राज काज कछु ऐसो भयो। करम करावत सव दिन गयो॥ घरमें रात रसोई करी। चुल्हें ऊपर हांड़ी धरी॥ हींग लैन उठि वाहर गई। यहां विधाता औरहीठई। मैंडक उछल परो ता माहि। त्रिया तहां कछु जानो नाहिं। वेंगन-छौंक दिये तत्काल। मैंडक मरो होय वेहाल॥ तवहुं विप्र नहि आयो धाम। धरी उठाय रसोई ताम॥ पराधीनकी ऐसी वात। औसर पायो आधी रात॥ सोय रहे सव घरके लोग। आग न दीवा कर्म संयोग॥ भूखो प्रोहित निकसे प्रान। ततछिन वैठो रोटी खान॥ वेंगन भोले लीनो ग्रास मैंडक मुंहमें आयो तास॥ दांतन चले चवा नहिं जवै। काढ़ धरो थालीमें तव॥ प्रात हुए मैंडक पहिचान। तो भी विप्र न करी गिलान॥ तिथि पूरी कर छोड़ी काय। पशुकी योनी उपजो आय॥

सोरठा छन्द—१ घुघू २ काग ३ विलाव, ४ सावर ५ गिरध्र पखेरुआ। ६ सूकर ७ अजगर भाव, ८ वाघ ९ गोह जलमें १० मगर। दश भव इहि विधि थाय, दसों जन्म नरकहि गयो। दुर्गति कारण पाय, फली पाप वट वीजवत्।

दोहा—निशि भोजन करिये नहीं, प्रगट दोष अविलोय।
परभवसव सुख संपजे यह भव रोग न होय॥

छप्पय (छन्द)

कोड़ी बुध बल हरे, कम्प गद करे कसारी । मकड़ी कारण पाय कोढ़ उपजे दुख भारी । जुआं जलोदर जने फांस गल विथा बढ़ावे । बाल सवे सुरभंग वमन माखी उपजावे ॥ तालुवे छिद्र बीछू भखत और व्याधि बहुकरहि सब । यह प्रगट दोष निश असनके परभव दोप परोक्ष फल ॥

जो अघ इहि भव दुख करे, परभव क्यों न करेय । डसत सांप पीड़े तुरत, लहर क्यों न दुख देय । सुवचन सुन डाहारजे, मूरख मुदित न होय । मणिधर फण फेरे सही, नहीं सांप नहीं होय ॥ सुवचन सत गुरुके वचन, और न सुवचन कोय । सत गुरु वही पिछानिये,जा उर लोभ न होय ॥५॥ भूधर सुवचन सांभलो,स्वपर-पक्ष कर वौन । समुद्र रेणुका जो मिले, तोड़े तें गुण कौन ॥इति

# (६७) श्रीरविव्रत कथा

चौपाई—श्रीसुखदायक पार्स जिनेश। सुमति सुगति दाता परमेश ॥ सुमिरों शारद पद अरविन्द । तिनकर व्रत प्रगटो सानंद ॥१॥ वाणारस नगरी सुविशाल । प्रजापाल प्रगटो भूपाल ॥ मतिसागर तहां सेठ सुजान । ताका भूप करे सन्मान ॥ २ ॥ तासु त्रिया गुणसुन्दरि नाम । सात पुत्र ताके अभिराम ॥ षट् सुत भोग करें परणीत । बाल रूप गुण धर सुविनीत ॥ ३ ॥ सहस्रकूट शोभित जिन धाम । आये यति- पति खंडित काम ॥ सुनि मुनि आगम हर्षित भये । सर्व लोग वन्दनको गये ॥ ४ ॥ गुरु वाणी सुनिके गुणवती । सेठिन तब जो करी वीनती ॥ ५ ॥ करुणा-

निधि भाषें मुनिराय। सुनो भव्य तुम चित्त लगाय॥ जब आषाढ़ सुदि पक्ष विचार। तब कीजै अंतिम रविवार॥ ६॥ अनशन अथवा लघु आहार। लवणादिक जो करे परिहार॥ नवफल युत पंचामृत धार। वसु प्रकार पूजो भवहार॥ ७॥ उत्तम फल इक्यासी जान। नवश्रावक घर दीजे आन॥ या विधि करो नव वर्ष प्रमाण। याते होय सर्व कल्याण॥ ८॥ अथवा एक वर्ष एक सार। कीजे रविव्रत मनहिं विचार॥ सुन साहुन निज घरको गई। व्रत निन्दासे निन्दित भई॥ ९॥ व्रत निन्दासे निर्धन भये। सात पुत्र अयोध्यापुर गये॥ तहां जिनदत्त सेठ गृह रहे। पूर्व दुःकृतका फल लहें॥ १०॥ मात पिता गृह दुःखित सदा। अवधि सहित मुनि पूछे तदा॥ दया-वन्त मुनि ऐसे कहो। व्रत निन्दासे तुम दुःख लहो॥ ११॥ सुन गुरु वचन बहुरि वृत लयो। पुण्य कियो घरमें धन भयो॥ भवि-जन सुनो कथा सम्बन्ध। जहाँ रहते थे वे सब नन्द॥१२॥ एक दिवस गुणधर सुकुमार। घास ले आये गृह द्वार॥ क्षुधा वन्त भावज पे गयो। दंत बिना नहिं भोजन दयो॥ १३॥ बहुरि गये जहां भूलों दन्त। देखो तासे अहि लिपटन्त॥ फणिपतिकी तहां विनती करी। पद्मावति प्रगटी सुंदरी॥ १४॥ सुन्दर मणि-मय पारसनाथ। प्रतिमा पंचरत्न शुभ हाथ॥ देकर कहो कुंवर कर भोग। करो क्षणक पूजा सयोग॥१५॥ आनबिंब निज घरमें धरो। तिहकर तिनको दारिद्र हरो॥ सुख विलास सेवे सब नन्द। निन प्रति पूजों पार्स जिनेन्द्र॥ १६॥ साकेत नगरी अभिराम। जिन प्रसाद राचा शुभ धाम॥ करी प्रतिष्ठा पुण्य

संयोग। आये भविजन संग सो लोग ॥ १७ ॥ संघ चतुर्विधिको सन्मान। कियो दियो मन वांछित दान ॥ देख सेठ तिनकी सम्पदा। जाय कही भूपतिसे तदा ॥ १८ ॥ भूपति तव पूछी वृत्तान्त। सत्य कह्यो गुणधर गुणवन्त ॥ देख सुलक्षणताको रूप। अत्यानन्द भयो सो भूप ॥ १९ ॥ भूपति गृह तनुजा सुंदरी। गुणधरको दीनी गुण भरी ॥ कर विवाह मंगल सानन्द। हय गय पुरजन परमानन्द ॥ २० ॥ मन वांछित पाये सुख भोग विस्मित भये सकल पुर लोग ॥ सुखसे रहित बहुत दिन भये। अब सब बन्धु बनारस गये ॥ २१ ॥ मात पिताके परशे पांय। अत्यानन्द हृदय न समाय ॥ विघटो विषम विषम वियोग। भया सकल पुरजन संयोग ॥ २२ ॥ आठ सात सोलहके अंक। रवि-व्रत कथा रची अकलंक ॥ थोड़े अर्थ ग्रन्थ विस्तार। कहैं कवी-श्वर जो गुणसार ॥ २३ ॥ यह व्रत जो नर नारी करैं सो कबहूं दुर्गति नहिं परैं ॥ भाव सहित सो शिव सुख लहैं। भानुकीर्त्ति मुनिवर इमि कहैं ॥२४॥ इति श्री रविव्रत कथा सम्पूर्ण ॥

## ( ६८ ) अथ ज्येष्ठजिनवर कथा।

चौपाई—वंदौ रिसदेव जिनराज। फुनि सारद वंदौं सुख साज ॥ गोतम वंदौं शुभ मति लहौं। कथा जेठ जिनवर की कहौं ॥ १ ॥ आरज खंड देस गुजरात। खंभपुरी नगरी सु वि-ख्यात ॥ चन्द्र सिखर राजा गुनवन्त। रानी चन्द्रमतीको कन्त ॥ २ ॥ विप्र सोमशर्मा इक वसै। सौमिल्या वनिता सुख लसै ॥ जन्न बालक जाको सुत जान। सोमश्री ता त्रिया वखान ॥ ३ ॥ सोम विप्रको मरन जू भयो। जन्न बालकको अति दुख थयो ॥

सोमश्री सों सासू कही। नूतन कलस भरनको दई॥ ४॥ विप्रन के घर देहु पठाय। अरु पीपरको सींचउ जाय॥ आज्ञा ले पनि-घट पै गई। मिली सखी तहं ठांढो भई॥ ५॥ ता पे जेठ जि-नालो वर्त। आज सखो नगरी सब कर्त॥ सुनि कर सोमश्री सुधि भई। भरि लै घट चैत्यालय गई॥६॥ तिन गुरु पास लियो वृत सही। जैसी विध ग्रन्थनमें कही॥ उत्तम विध चोविस जो वर्ष। मध्यम बारह लेखन हर्ष॥ ७॥ लै वृत पूजा जिनकी करी। मिथ्या बुद्धि सकल परिहरी॥ काहु दुष्ट सासु सों कही। वहु गई चैत्यालय सही॥८॥ वह कलसा जिनवर पर ढरयो। सुनते ब्रा-ह्मनि कोप जो करयों॥ सोमश्री घरमें जब गई। सासु वचन कटु बोलत भई॥ ९॥ तू घरमें आवेगी तवे। मेरो घट ल्यावेगी जबै॥ ऐसे वचन सासुके सुने। सोमश्री तव मस्तक धुने॥ १०॥ वह गई तहां जहां हतो कुम्हार। भैया मेरो वचन सम्हार। सोने को तू कंकन लेहु। कलस 'तोस दिन हमको देहु॥ ११॥ तव कुम्हार कंकन नहिं लयो। तिन कलसा लै ताको दयो॥ धनि पुत्री तू करि वृत अवै। मेरे ते घट लीजे सवै॥ १२॥ मास जेष्ठ तौ यह व्रत करौ। कछुक पुन्य मेरो अनुसरौ॥ तव तिन तापे ते घट लियौ। भरि जल जाय सासुको दियौ॥ १३॥ वृत अन-मोद कुम्हार जो मरो। श्रीधर राजा सो अवतरौ॥ करि वृत सोमश्री जो मरी। श्रीधरके पुत्री अवतरी॥ १४॥ कुम्भश्री है ताको नाम। राखै चित्त जिनेश्वर धाम॥ ऐसे करत वहुत दिन गये। मुनिवर वनमें आये नये॥ १५॥ परिजन सहित राय संग गयौ। नगर लोग अनन्दित भयौ॥ द्वै विध कर्म किया परकास।

सुनि कर गयौ चित्तको त्रास ॥ १६॥ वहां सोमल्या देखी दुखी। तन कुचील अरु नेक न सुखी ॥ पूछे राय कहा इन कौन। जाते भई महा आधीन ॥ १७ ॥ सुनि मुनि अवधि ज्ञान परकास। यह है सोमश्री की सासु ॥ निंधो वृत जिनवरकों तवै। ताको दुख भुगतत है अवै ॥ १८ ॥ कुम्भरोग माथेमें भयौ। पूरव पावनको फल लयौ ॥ सोमश्री मार उपजी सुता। सो यह कुम्भश्री गुण युता ॥ १९ ॥ सुनि कुम्भश्री जोरे हाथ। मो पर कृपा करौ मुनिनाथ ॥ यह मेरी सासूको जीव। दीखत दुखित रु विकल शरीर ॥ २० ॥ ऐसी विध उपदेशो अवै ॥ जाते जाई दुक्ख भजि सवै ॥ मुनिवर कहै याहि तू छुवै। अरु गंधोदक ऊपर चुवै ॥ २१ ॥ अरु सेवौ जिनवरके पांय। सव दरिद्र दुख वेगि मिटाय ॥ तव कुम्भश्री कियो उपगार। दुर्गन्धाको गयो विकार ॥ २२ ॥ सोमिल्या रु अर्जिका भई। तप करि प्रथम स्वर्गमें गई ॥ कुम्भश्री फिर यह वृत कस्यौ। दूजे स्वर्ग देव अवतस्यौ ॥ २३ ॥ परम्परा वह जे हैं मुक्ति। भवि जन करौ सवे वृत युक्ति ॥ सत्रह पर अट्ठावन जान। पण्डित जन संवत्सर मान ॥ २४ ॥ जेष्ठ शुक्ल गुरु एकादसी। नगर गहेली शुभ मतिवसी ॥ जो यह करै भव्य वृत कोय। सो नर नारि अमर पति होय ॥ २५ ॥ रोग सोग दुख संकट जाय। ताकी जिनवर करी सहाय ॥ जो नर नारी इकचित करै। मन वांछित सुख संपति वरै ॥ २६ ॥ इति ॥

# (६६) भक्ति महात्म्य

जिनराज देव कीजिये मुझ दीन पर करुना। भवि वृन्दको अव

दीजिये वस शीलका शरना ॥ टेक ॥ शीलकी धारामें जो स्नान करे है। मल कर्मको सो धोयके शिवनार वरैं है ॥ व्रतराज सो वेताल व्याल काल डरे है। उपसर्ग वर्ग घोर कोट कष्ट टरे हैं ॥ १ ॥ तप दान ध्यान जाप जपन जोग अचारा। इस शीलसे सब धर्मके मुंहका हैं उजारा ॥ शिवपन्थ ग्रन्थ मंथके निर्ग्रंथ निकारा। बिन शील कौन कर सके संसारसे पारा ॥ २ ॥ इस शीलसे निर्वाण नगरकी है अवादी। त्रेसठ शलाका कौन ये ही शील सवादी ॥ सब पूज्यके पदवीमें है परधान ये गादी। अठारा, सहस्र भेद भने वेद अवादी ॥ ३ ॥ इस शीलसे सीताको हुआ आगसे पानी। पुर द्वार खुला चलनिमें भर कूप सों पानी ॥ नृप ताप टरा शीलसे रानी दिया पानी। गङ्गामें ग्राह सों बची इस शीलसे रानी ॥ ४ ॥ इस शील हीसे सांप सुमन माल हुआ है। दुःख अंजनाका शीलसे उद्धार हुआ है ॥ यह सिन्धुमें श्रीपालको आधार हुआ है। वप्राका परम शील होसे पार हुआ है ॥ ५ ॥ द्रोपदीका हुआ शीलसे अम्बरका अमारा। जा धातु द्वीप कृष्णने सब कष्ट निवारा ॥ सब चन्दना सतीकी व्यथा शीलने टारा। इस शीलसे ही शक्ति विशल्याने निकारा ॥ ६ ॥ वह कोट शिला शीलसे लक्ष्मणने उठाई। इससे ही नागको नाथा श्रीकृष्ण कन्हाई इस शीलने श्रीपालजीकी कोढ़ मिटाई। अरु रैन मञ्जूसाको लिया शील बचाई ॥ ७ ॥ इस शीलसे रनपालकुंअरकी कटी बेड़ी इस शीलसे विष सेठकी नन्दनकी निवेड़ी ॥ शूलीसे सिंह पीठ हुआ सिंहही सेरी। इस शीलसे कर माल सुमन माल गलेरी ।८। समन्तभद्रजीने यही शील सम्हारा। शिव पिण्डते जिनचन्द्का

प्रति विम्ब निकारा ॥ मुन मानतुङ्गजीने यही शील सुधारा। तब आनके चक्रेश्वरी सब बात, सम्हारा ॥ ९ ॥ अकलङ्कदेवजीने इसी शीलसे भाई। ताराका हरा मान विजय बौद्धसे पाई ॥ गुरु कुन्द-कुन्दजीने इसी शीलसे जाई। गिरनार पैं पाषाणकी देवीको बुलाई ॥१०॥ इत्यादि इसी शीलकी महिमा है घनेरी। विस्तारसे कहनेमें बड़ो होयगी देरी ॥ पल एकमें सब कष्टको यह नष्ट करेगी ॥ इस ही से मिले रिद्धि सिद्धि वृद्धि सवेरी। ११ ॥ बिन शील खता खाते हैं सब कांछके ढीले। इस शील बिना तन्त्र मन्त्र जन्त्र ही कीले ॥ सब देव कर सेव इसी शीलके हीले। इस शील ही से चाहे तो निर्वाण पदी ले ॥ १२ ॥ सम्यक्त्व सहित शीलको पाले हैं जो अन्दर। सों शील धर्म होय है कल्याणका मन्दिर इससे हुये भव पार हैं कुल कौल और बन्दर। इस शीलकी महिमा ने सकै भाष पुरन्दर ॥ १३ ॥ जिसे शीलके कहनेमें थका सहस वदन है। जिस शीलसे भय पाय भगा क्रूर मदन है ॥ सो शील ही भविवृन्दको कल्याण प्रदन है। दश पैंड हो इस पैंडसे निर्वाण सदन है ॥ १४ इति ॥

## १०० चेतन चरित्र।

लावनी

कुमति सुमति दो त्रिय चेतनके तिनका कथन सुनो नर नार। जासु श्रवणसे निज स्वरूप लखि भव थिति घटि छूटे संसार ॥ टेक ॥ मिथ्या नींदसे अचेत होकर सोवे सेज चतुर्गतिया। बक तीव्र बीता चिन्मूरति काल लब्धि आई हतिया सुरुचि तिष्ट हिय सम्यग् दर्शन छोड़ गये अघ निज लतिया।

सचेत होकर सुमतिसे क्यों न लगी मेरी छतिया ॥ शेर ॥ सुबुधि बोली कंथसे वैरिन कुमति बलवान रे। लखि आपको के जिन भनो करजेर डारों खानरे ॥ वर बुद्धिवाला सीख धर तब कुबुद्धि रिस होकर चली। तातसे पुत्री भने पिव हरी मोंको वे कली ॥ सुता बात सुन अनंग भजा चलो बुलाया है दरबार। जासु० ॥ १ ॥ कहा दूतसे जाउ न आवें लड़नेका बाना होगा। कही आय नृपसे नहीं आवे लड़ने फौज जाना होगा ॥ राग द्वेषको हुक्म दिया सब सुभट यहां लाना होगा। सात व्यसन सरदार सात हो चलके समर ठाना होगा ॥ शेर—करते गमन दल ले वहांसे सातको आगे किया। पहुंच पुर चितको लखो गढ़ निकट जा डेरा किया ॥ चिदानंद लखिसेनको अब तुरत ही बुलाया ज्ञानको। आके कहा लड़नेकी त्यारी कर हरो वेईमानको ॥ कहे बोधसे बड़े शूरमा बुलावो न आवें मम दरबार। जासु० ॥२॥ दान शील नव भाव धार सत चारित्र बल धर सजि आया। दर्शन उपशम शंतोष सम भाव सुभावको भी बुलवाया ॥ विवेक चेतन सुध्यान युत बल दलका पार नहीं पाया। सावधान हो प्रबोध लड़नेका डंका बजवाया ॥ शेर—युद्ध दोनो मिलं हुआ मोहन भजा होगा फला। भरा विवेकने सातको पुर देश भागा काफला। हार अव्रत कहे जा प्रतिख्याना पकड़ला। और सेना साथ ले व्रत भंग करके जकड़ला ॥ पहुंचे लड़नको सब दल लेकर साजे सूरमा ले हथियार ॥ जासु० ॥ ३ ॥ दोनोंमें मिल पड़ी लड़ाई मची मार होड़ा होड़ी। मिथ्या सास्वादन में जीवको करे मोह छोड़ा छोड़ी ॥ मोह बली जिसे करे जेर सत्रह कोड़ा कोड़ी।

तिसे जीतजा मिले अवृतपुर जोड़ा जोड़ी ॥ शेर—मिल एक दस प्रतिमासु पहुंचे देश वृत पुर सारमें । आगे ना जाते शस्त्र देवे रोक बैठे द्वारमें ॥ ध्यान तेगा मारके सप्तम नगर चलता हुवा । तब मोहने सब सूर ले लड़नेको फिर चलना हुआ ॥ राग संग चले कषाय निन्दा विषय त्याय प्रमत्तमें डार ॥ जासु० ॥४ ॥ अप्रमत्त किय राज होय कहे हंस इन्से कैसे छूटे । अट्ठाइस गुण दो दश तप वे बाइस परीष सहे द्रम लूटे ॥ सप्तम पुर आजा रावल जब ध्यान तेजकी लौ फूटे । प्रथम शुक्ल बल अष्टम शिरता नवमें मोह नहीं टूटे ॥ शेर—सब ग्राम जीते जायके हता मोह यह कैसे टले । जा शूर ले घेरा गाँव सब उपसन्त तक मेरा चले ॥ पहुंचे वहां छिप शूरमा जिय निकस जात हरायके । सूक्ष्म सांपराय नगरी आप प्रगटे आयके ॥ लोभ मार वह भये निशंकित कौन लड़ेगा वारम्वार ॥ जासु० ॥५॥ पकड़ बांह मिथ्यातमें डाल करा मोहने ऐसा बल । चिदा नद निज चला लड़नेको जोरा अपना दल ॥ तीन करणसे सातों क्षय करि लीना अवृतपुर झट चल । देशव्रत पुर लिया अनूपम अप्रयिख्यान डारा दलमल ॥ शेर—प्रतिख्यानको नाश कर पट्ट सप्त पहुंचे जायके । दो कारणसे तीन मारे लीना वसुपुर जायके । अनुव्रत करण छत्तीस मारे लोभको ततक्षिण हरा । तबही उपशम उलंघिके बारहमें पोंहचा जा खरा ॥ प्रतिख्यान चारित्र प्रघट तहां द्वितीय शुक्ल असि कर गहिसार ॥ जासु० ॥६॥ सोलह शूरमा तहां विनाशे दोष अठारह गये कट फट । प्रघटे गुण छयालीस जहां पर लोका लोक लखा चटपट ॥ निरोध योग निवृत्य क्रिया कर कृपाण गहि लीना झट-

पद। अयोगपरका राज लिया जहां प्रकृति पचासी गईं हटछट ॥ शेर —पहुंचे जाकर मोक्षपुर जहां गुण होते भये। अक्षय अनादि अनन्त सुखमें लीन अब होते भये ॥ निज शरीरसे हीन कछुक पुरु पाकार प्रदेश है। आपे आप निमग्न परका नहीं लवलेश है॥ क्षमा धार शोधों ज्ञानी जिन लघु धी रूपचन्द कहै पुकार जाडु० ॥ ७ ॥

## १०१ दौलत कृत पद

ऐसा मोही क्यों न अधोगति जावे, जाको जिनवानी न सुहावे ॥ ऐसा० ॥ वीतरागसे देव छोड़कर भैरव यक्ष मनावे, कल्प लता दयालुता तजि हिंसा इन्द्रायति चावे ॥ ऐसा० ॥१॥ रुचे न गुरु निर्ग्रन्थ भेष बहु परिग्रही गुरु भावे। परधन परितियको अभिलापै, अशन अशोधित खावें ॥ ऐसा० ॥२॥ परकी विभव देख ह्वै सो भी पर दुःख हरण लहावे। धर्म हेतु इक दाम न खरचे, उपवन लक्ष वहावे ॥ ऐसा०॥ ज्यों गृहमें संचै बहु अघ त्यों, वनहू में उपजावे। अम्बर त्याग कहाय दिगम्बर वाघम्बर तन छावै ॥ ऐसा० ॥४॥ आरम्भ तज शठ यंत्र मंत्र करि जन पै पूज्य मनावे। धाम वाम तज दासी राखै वाहिर मढ़ी वनावे ॥ ऐसा० ॥५॥ नाम धराय जती तपसी मन विषयनमें ललचावें ॥ दौलत सो अनन्त मन भटके औरनको भटकावै ॥ ऐसा० ॥६॥

## १०२ बुधजन कृत राग आर्हिंग।

तैं क्या किया नादान, तैं तो अमृत तज विष लीना ॥तैं टेक॥ लख चौरासी जोनि माहि तैं श्रावककुल में आया। अब तज तीन लोकके साहिब, नवग्रह पूजन धाया ॥तैं० ॥१॥ वीतरागके

दरशन ही तें उदासीनता आवे, तू तो जिनके सन्मुख ठाढा सुतको ख्याल खिलावे ॥तें० ॥२॥ सुरग सम्पदा सहजै पावे, निश्चय मुक्ति मिलावे। ऐसी जिनवर पूजन सेती, जगत कामना चावै ॥तें०॥ ॥३॥ बुधजन मिलै सलाह कहै तब, तूं वापै खिजि जावे। जथा जोगको अजथा मानै। जनम जनम दुःख पावे॥ तें० ॥४॥

## १०३ भूधरकृत—राग कलिंगड़ा।

चरखा चलता नाहीं, चरखा हुआ पुराना ॥टेक॥ पग खूंटे द्वो हालन लागे उर मदरा खखराना। छीदी हुई पांखड़ी पांसू, फिरै नहीं मनमाना॥ चरखा० ॥१॥ टेक ॥ रसना तकलीने बल खाया सो अब कैसे खूटै॥ सबद सूत सूधा नहिं निकसै, घड़ी घड़ी पल टूटे॥ चरखा० ॥ २ ॥ आयु मालका नहीं भरोसा अंग चलाचल सारे। रोज इलाज मरम्मत चाहे, वैद बाढ़ ही हारे॥ चरखा० ॥ ३ ॥ नया चरखला रंगा चंगा, सबका चित्त चुरावे। पलटा वरन गये गुन अगले, अब देखें नहिं भावे॥ चरखा० ॥ ४ ॥ मोटा महीं कात कर भाई! कर अपना सुरझेरा। अन्त आगमें ईन्धन होगा, 'भूधर' समझ सवेरा॥ चरखा० ॥ ५ ॥

## १०४ न्यामत कृत गजल।

तुम्हारे दर्श बिन स्वामी मुझे नहिं चैन पड़ती है। छबी वैराग्य तेरी सामने आंखोंके फिरती हैं ॥ टेक॥ निरा भूषण विगत दूषण परम आसन मधुर भाषण। नजर नैनोंकी नाशाकी अनीसे पर गुजरती है॥ १ ॥ नहीं करमोंका डर हमको कि जब लग ध्यान चरणेमें। तेरे दर्शनसे सुनते कर्म रेखा भी बदलती है

॥ २ ॥ मिले गर स्वर्गकी संपति, अचंभा कौनसा इसमें, तुम्हें जो नयन भर देखे गती दुरगतिको टरती है ॥ ३ ॥ हजारों मूरतें हमने बहुत सी गौर कर देखीं, शांति मूरत तुम्हारी सो नहीं नजरों में चढ़ती है ॥ ४ ॥ जगत सरताज हो जिनराज, न्यामतको दरश दीजे, तुम्हारा क्या बिगड़ता है, मेरी बिगड़ी सुधरती है ॥ ५ ॥

## (१०५) अटल—नियम।

मरना जरूर होगा करना जो चाहो करलो।
फल उसका पाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ टेक ॥
पाया मनुष जनम है, जिसका न मोल कम है। जबतक कि तनमें दमहै, करना जो चाहो करलो ॥ १ ॥ जीवन के साथ मरना, जोवनका फल बुढ़ापा। धन का भी नाश होगा, करना जो चाहो करलो ॥ २ ॥ बोओगे बीज जैसा, फल प्राप्त होगा वैसा। होना है वोही होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ३॥ रोओगे या हंसोगे, शीशे को देख कर तुम। प्रतिबिम्ब वैसा होगा करना जो चाहो करलो ॥ ४ ॥ करलो भलाई भाई, करते हो क्यों बुराई। दिन चार जीना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ५ ॥ कर करके छल कपट जो, लाखों रुपये कमाये। सब छोड़ जाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ६ ॥ अपने मज़ेकी ख़ातिर परके गले न काटो। दुख तुम को पाना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ७ ॥ उपकार को न भूलो, जो चाहते भलाई ॥ ये ही तो साथ देगा, करना जो चाहो करलो ॥ ८ ॥ शुभ काम करके मरना, समझो इसीको जीना। जीना न और होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ९ ॥ जो आज धर्म्म करना, छोड़ो

न उसको कल पर। साथी धरम ही होगा, करना जो चाहो करलो ॥ १० ॥ है मोल जगमें सब का, पर मोल ना समय का। "बालक" यह कहना होगा, करना जो चाहो करलो ॥ ११ ॥

## १०६ दर्श अभिलाषा गजल कव्वाली

प्रभू मन मेरा व्याकुल है, दरश दोगे तो क्या होगा। मुझे है चाह दर्शनकी, अगर दोगे तो क्या होगा ॥ १ ॥ टेक ॥ हम सब घर बार तज करके, चरण सेवाको आये हैं। पड़े मझधारमें दुखिया, उबारोगे तो क्या होगा ॥ २ ॥ नहीं तुम सृष्टि करता हो, जगतके दुःख हरता हो। खड़े खिन्न रहे भविजन, हंसाओगे तो क्या होगा ॥ ३ ॥ तुम्हारी भक्ति औ प्रीती, यहां तक खींच लाई है। पड़े दुखमें तड़फते हैं, जिलाओगे तो क्या होगा ॥ ४ ॥ "विद्या" सिर ताज जिनराजा, शरण दर्शन चरण आशा। प्रभू मन तीव्र अभिलाषा, दरश दोगे तो क्या होगा ॥ ५ ॥

## १०७ जैन महत्व

( तर्ज:—मन लागो—रामफकीरीमें )

सुख पायो जैन धरम हितमें ॥ टेक ॥ जो सुख भाई जैन धरममें, सो सुख नाहीं अनमतमें ॥ सुख०॥ जैन धरममें हिंसा पाप है दुख पशु हिंसा हिम्मतमें ॥ सु० ॥टेक ॥ मोक्ष मार्गका जैन सुगम पथ, उत्तम मुक्ति नसीयतमें ॥ सु० ॥ नहीं सताओ किसी जीवको, दुःख अनेको पशुगतमें ॥ सु० ॥ टेक ॥ अन्य धरम विष भरा कटोरा, दुःख कुदेवी अमृतमें ॥ सु० ॥ पान करो रस जिनमत "विद्या" त्यागे जावे दुरगतमें ॥ सु० ॥ टेक ॥

## १०८ नारि भूषण राग मल्हार

निश दिन श्री जिन मोहिअधार, हमारा शील धर्म शृंगार ॥टेक॥ शील अनूपम स्त्री भूषण, शील रत्न गल हार ॥हमारा०॥ टेक॥शीलकी अद्भुत विचित्र महिमा शील कीर्ति पतवार॥टेक॥ ह० ॥ शील धर्म बिन नारी पशु सम व्यर्थ जन्म संसार॥ टेक॥ ह० ॥ पति भक्ती नितनेम धरमसे किया करो हरवार ॥ टेक॥ ह० ॥ पतिको परमेश्वर सम जानो प्रेम भक्ति मन प्यार॥टेक॥ह०॥ पतिके गुण अवगुण अमृत सम पतो मोक्ष मग द्वार ॥टेक ॥ह०॥ पति भक्तिसे मुक्तीजानो "विद्या" तन, मन, वार॥ टेक॥

## १०६ हमारा कर्त्तव्य

( तर्ज—कत्ल करते हैं मगर—कहते हैं जीना होगा )

जिन चरणोंमें सदा माथ नवाना होगा। रोज सुबह शाम तुम्हें फर्ज़ बजाना होगा ॥ १ ॥ कुछ भी करो पाप पुन्य मर्जी तुम्हारी साहेब। जीवनका जमा, खर्च अन्त बताना होगा ॥ २ ॥ ये ख़ामो ख्याल गलत मरनेके पीछे क्या हो। जो ये सोचेगा उसे नर्कमें जाना होगा ॥ ३ ॥ दान पुण्य, धरम—शुभ कामसे प्रोती रक्खो। इनसे मुं मोड़नेसे दुःख उठाना—होगा ॥ ४ ॥ औपधि, दान, अभय—, शास्त्र, अहारा, देना। लोभ, मद, क्रोधसे, दिल शीघ्र हटाना होगा ॥ ५ ॥ 'विद्या" घबड़ाना नहिं, भक्तिका फल अमृत जानो। श्री जी भक्तिमें चेतन, सरको झुकाना होगा ॥ ६ ॥

## ११० पार्श्व पूजन।

सुनियो प्यारे महराज—तुम हो मेरे सरताज, आई पूजनके काज समलिया जान ॥ टेक ॥ प्रभु पारस कृपाल मुझपर होवो दयाल। राखो दुखियाकी लाज अरजिया जान ॥ टेक ॥ मुझको देवो सुबुद्धि दूर होगी कुबुद्धि। आई चरणोंमें आज शरणिया जान ॥ टेक ॥ तारे अंजनसे चोर कृपा होवे इस ओर। मैं हूं दुखिया संसारी भ्रमतिया जान ॥टेक॥ "विद्या" दासी तुम्हारी, दुखसे होवे न्यारी। जाती जिनमत पै वारी खबरिया जान ॥टेक॥

## १११ राजुलका वैराग्य।

श्री जिन धर्मकी श्रद्धा मेरे मन अब समाई है। छवी वैराग्यकी मूरत मुझे प्रियतर सुहाई है ॥ पिता मुझको इज़ाज़तदो प्रभू-नेमीके ढिग जाऊं। मुझे क्यों रोकती माता बताओ क्या भलाई है ॥ बिना प्रभु नेमके जीवन निरा नीरस मेरे भाई। मेरे गिरनारी जानेसे तुम्हारी क्या बुराई है ॥ मेरा दूजा नहीं कोई जो मैं गिरनारी न जाऊं। मुझे बस नेमही प्यारा जो लव उनसे लगाई हैं।। गई राजुलजी गिरनारी तपाई देह अति भारी। "विद्या दासी तुम्हारी भी शरण चरणोंमें आई है ॥

## ११२ जीवनकी चार पर्यायें।

चंचल मनको धरममें लगाना रे, कुदेवनसे ये दिल हटानारे प्यारा भारत वतन, दुर्लभ मनुष रतन। बिन धर्म है पतन, निश्चयसे कर जतन ॥ अपने मनको धरममें लगाना रे, जिसमें

दुक्खोंका नाहीं ठिकाना रे ॥ शुभ कर्म जब किया, मानुष जनम लिया, फिर क्या बता किया, बिन धर्म क्यों जिया ॥ मिथ्या मतमें न धन अब गमाना रे, जिन चरणोंमें सरको झुकाना रे। खेलतमें बालपन, भार्या जवानी पन, मध्यम गोरख भवन, अब आया वृद्धपन तुझे मखमलका बिस्तर सुहाना रे, अब निश्चय नरक दुख उठानारे ॥ अब भी संभल संभल, गिन्नीपे मत फिसल, फोरत भवन अटल, दिव्य शक्ति आतमबल ॥ दान देना दिलाना करानारे "विद्या" गिरतोंको मारग बतानारे ॥

## ११३ धर्म निष्ठा।

प्रभु आश लगी मनतेरे दरशकी सो चरणन शीश झुकाय दिया। छवि वैराग्य बसी मेरे इस दिल, वो मन मिथ्यातम हटाय लिया ॥ इस मोह महातम नींदने मुझको, घोर अघोरी बनाय दिया। अब शीघ्रही आकर तारो प्रभू इस नींदने खूब सुलाय दिया ॥ जगादेके दरश मेरे मनको वैराग्य छवि दिखला नैननको। देखे विना नहि चैन इस तनको, चिन्ताने देह जलाय दिया। "विद्या" आई शरण प्रभु आज तुमारे, तुम दुखियनके लाल प्यारे। सबजीवनके हो तारनहारे, ओसमें आशन जमाय दिया ॥

श्रीविद्यावती कृत

## (११४) पर्युषण पर्व भजनावली

उत्तम क्षमा—गजल कव्वाली

उत्तम क्षमाको धारो, दशलक्ष पर्व वालो। मनमें न क्रोध लाओ, हे ऊंचे भाव वालो ॥ १ ॥ उत्तम क्षमाके धारी फैला दो कीर्ति

सारी। सुमरो क्षमाकी मुद्रा, जैनी कहाने वालो ॥ २ ॥ फेरो क्षमाकी माला, कैसा ये मंत्र आला। उत्तम क्षमाको रटलो भक्ती-के मार्ग वालो ॥ ३ ॥ फैलादो शांति जगमें,उत्तम क्षमासे सबमें। भावोंकी शुद्धि करलो, खोटे विचार वालो ॥ ४ ॥ माया ममत्व छोड़ो, प्रभुजीसे नेह जोड़ो। तृष्णाको अब घटाओ, दानी कहाने वालो ॥५॥ दश दिन न क्रोध करना, पापोंसे डरते रहना। विद्या विनयको सुनलो मुकीके जाने वालो ॥ ६ ॥

### उत्तम मार्दव

उत्तम मार्दव व्रत करो सब मान कुछ करना नहीं। मान कर-नेसे कभी भी लाभ कुछ होता नहीं ॥ मानी नरकमें दुख उठाते, जायकर नर्कोंमें वे। अभिमानसे होती है सबको फायदा बिलकुल नहीं॥ अभिमानमें रावण मरा अरु दुर्दशा उसकी हुई। दुख उठाये सैकड़ों पर सुख मिला कुछ भी नहीं ॥ दश पर्व व्रतोंके दिनोंमें भाव समताके धरो। संतोष व्रत धारण करो अरु धैर्यको त्यागो नहीं। योग्य नित प्रभु दर्श करना,अष्ट द्रव्योंमिलसे। निश्चल है कैसी शांत मुद्रा मान इसमें कुछ नहीं। मान विषका कूप है गति नीचमें ले जायगा अभिमान ज्ञानी मत करो, अरु धर्मको विसरो नहीं। जाप मार्दव की जपो,छोटे बड़ोंको सम लखो। करती विनय "विद्या" यही कि, मान कुछ करना नहीं।

### उत्तम आर्जव कहरवा।

( तर्जः—हो जिन तुम सुजस उजागर तम हर सूर सूर सूर )

व्रतपालो उत्तम आर्जव,छलसे दूर दूर दूर। आओ कपट नीतिसे बाज कपटी दूर दूर दूर ॥ १ ॥ अब जपलो आर्जव माला, छलका करदे

मूं काला। ये मंत्रोंमें मंत्र निराला,मुखसे पूर पूर पूर॥२॥सब सुन लो जैनी भाई, ये छल है बहु दुख दाई। है निश्चय धरम सहाई, विपदा चूर चूर चूर ॥ ३ ॥ कोई रंचक दगा न करना, छलियासे डरते रहना। सब मनमें सदा सुमरना, जिनका नूर नूर नूर ॥४॥ है सरल स्वभावी जैनी, इस छलको धारा पैनी। "विद्या" मत चढ़िये नसैनी, श्रावक शूर शूर शूर ॥ ५ ॥

उत्तम सत्य

जगत में उत्तम सत्य महान!

बुद्धिवान गुणवान ॥जगतमें॥ झूठ वचन नहिं मुखसे बोलो, झूठ महा दुख खान ॥जगतमें०॥ दुनियामें है सत्यकी महिमा, सत्य ही मंत्र महान ॥जगतमें०॥ दृढ़ प्रतिज्ञ बन जो सत बोले तो निश्चय कल्याण ॥ जगतमें० ॥ पर विश्वास घात न करना,और न करना मान ॥ जगतमें० ॥ पर वस्तुमें मन न लुभानो, चाहे जावें प्राण ॥ जगतमें० ॥ सत्य सत्य सब नित्य ही सुमरो, गाकर उसका गान ॥ जगतमें० ॥ उत्तम सत्यकी माला जपलो,धरकर हृदे ध्यान ॥जगतमें०॥हाथ जोड़ सब शीश नवावें, दे प्रभु यह वरदान ॥जगत में० ॥ विद्या विनय यही है प्रभुजी, पाऊं उच्च स्थान ॥ जगतमें० ॥

उत्तम शौच

जैनी धारियो जी,उत्तम शौच आज मन भाया ॥टेक॥ दुख दाई लालच दुख देता सुनलो उसका हाल। सच्चे मनसे लोभ त्याग दो ये लोभा जंजाल ॥१॥टेक॥ कौन कहत है लोभ बिना तुम,होवोगे कंगाल। दूर हटाओ दिलसे इसको कैसा रही ख्याल ॥२॥ टेक ॥ निर्लोभी बननेकी शिक्षा प्रभुसे लेलो आज। उत्तम शौचकी जाप

जपलो मुक्त का ये साज ॥ ३ ॥ टेक ॥ राग द्वेष मनमें नहिं लाना ये है काला पाप । निज सरूप पहिचान लो फिर देखो आपहि आप ॥ ४॥टेक॥हृदे में संतोष धारो निश्चय बेड़ा पार । "विद्या" पर्वके उत्तम दिनमें कर अपना उद्धार ॥५॥ टेक ॥

उत्तम संयम राग रेखता

( तर्ज-भगवान आदिनाथ सो मन मेरा लगा )

संयममें तेरा मन वता, अब क्यों नहीं लगता । संयम चेतन करता नहिं भोगोंमें क्यों फंसता ॥ १ ॥ चेतन सभंलजा अब भी नरकोंमें क्यों धसता । करकरके कपट जाल क्यों भोगोंको है करता ॥ २ ॥ संयम रतन सभांल ले विषयोंमें विष दिखता । भव भव बिगड़ गये तेरे अब क्यों नहीं सुनता ॥ ३ ॥ जग सून्य है संयम बिना पापोंसे नहिं लजता । छहकायके जीवों पै रहम क्यों नहीं करता ॥ ४ ॥ सब इन्द्रियां वशमें रखो धारण करो समता । इतना किये बिन पापसे कैसे भला बचता ॥ ५ ॥ दुनियांमें कहीं भी रहो कुछ हो नहीं सकता । "विद्या" बिना संयमके देखो कैसा है रुलता ॥

उत्तम तप गजल

आज उत्तम तप विरतमें मन लगाना चाहिये । इस दुःख दाई लाभसे अब दिल हटाना चाहिये ॥ १ ॥ निर्लोभी अब बन जाइये लोभ है जहरी छुरा । लोभ लालचको हृदयसे अब घटाना चाहिये ॥ २ ॥ ये लोभ दुश्मन जानका है जीव लेकर जायगा । इस कष्ट मय जीवनको सुखसे अब बिताना चाहिये ॥ द्वादश विधिके तप कठिन है, कैसे कबये होयंगे । पर्वके उत्तम दिनोंमें तन तपाना

चाहिये ॥ ४ ॥ नर भव महा दुर्लभ रतन मुश्किलसे "विद्या" है मिला ॥ तो क्या बिना तपके इसे, योंही गमाना चाहिये ॥ ५ ॥

उत्तम त्याग ( राग-बंजारा )

मन उत्तम त्याग समाया, नरभव जीवनका पाया। है दान चार परकारा, दे औषधि दान अहारा ॥ टेक ॥ दिल अभय शास्त्र मनभाया, नरभव जीवनका पाया। तप, राग द्वेष, निरवारे, मेरे कर्म शत्रुको मारे। मुनियोंने देह तपाया, मेरे मन त्याग सुहाया।२॥ ये जीवन बहु दुखदाई; ये विपदा तप बिन आई। क्यों पाप कूप खुदवाया, नर भव जीवनका पाया ॥ ३ ॥ दुनिया भी अन्तमें न्यारी "विद्या" निश्चय है स्वारो। कह प्रभुसे नेह लगाया, मेरे मन त्याग समाया ॥ ४ ॥

( उत्तम आकिंचन )

( रघुवर कौशल्याके लाल मुनिकी यज्ञ रचाने वाले )

उत्तम आकिंचन व्रतधार जैनी मात्र कहाने वाले। जनी मात्र कहाने वाले, त्यागका रूप दिखाने वाले ॥ १ ॥ त्यागो चौविस परिग्रह भेद। फिर घर तीरथ सिखर सम्मेद करता अवश्यक नहीं खेद, धर्मकी बाढ़ बढ़ाने वाले ॥ २ ॥ निश्चय जिनवाणी श्रद्धान, जगमें जैनी धर्म प्रधान। कहते बुद्धिवान गुणवान, जग उपदेश सिखाने वाले॥ ३ ॥ ये है दुखदाई संसार, इसमें सुखपाना दुश्वार। जीवके दुश्मन कई हजार, पग पग दुःख दिलाने वाले ॥ ४ ॥ है दुनियां निस्सार जायेंगे सब कोई हाथ पसार। "विद्या" दान चार परकार, मुक्तिकी राह बताने वाले ॥ ५ ॥

---

नोट—श्री मती विद्यावती कृत "विद्याविनोद" नामक बड़ा संग्रह अलग तैयार हो रहा।

# ( ११५ ) गुर्वावली ।

जैवन्त दयावन्त सुगुरु देव हमारे। संसार विषम खारसों जिन भक्त उधारे ॥टेक॥ जिनवीरके पीछे यहां निर्वानके थानी। वासठ वरपमें तीन भये केवल ज्ञानी॥ फिर सौ वरपमें पांच श्रुत केवली भये। सर्वाङ्ग द्वादशांगके उमंग रस लये॥ जैवंत० ॥१॥ तिस वाद वर्ष एक शतक और तिरासी। इसमें हुए दश पूर्व ग्यार अङ्गके भापी॥ ग्यारे महामुनीश ज्ञानदानके दाता। गुरुदेव सोह देंहिगे भविवृन्दको साता॥ जैवन्त ॥२॥ तिसवाद वर्ष दोय शतक वीसके माहीं। मुनि पंच ग्यार अङ्गके पाठी हुए थांहीं॥ तिस-वाद वरस एकसौ अठारमें जानी। मुनि चार हुए एक आचारांग के ज्ञानी॥ जैवन्त ॥३॥ तिसवाद हुए हैं जु सुगुरु पूर्वके धारक। करुणानिधान भक्तको भवसिन्धु उधारक॥ करकंजतैं गुरु मेरे ऊपर छांह कीजिये। दुख द्वन्द्को निकन्दके आनन्द दीजिये॥ जैवन्त० ॥४॥ जिनवीरके पीछेसों वरस छहसौ तिरासी। तव तक रहे इक अङ्गके गुरु देव अभ्यासी॥ तिसवाद कोई फिर न हुए अङ्गके धारी। पर होते भये महा सुविद्वान उदारी॥ जैवन्त ॥५॥ जिनसों रहा इस कालमें जिनधर्मका साका। रोपा है सात भंग-का अभङ्ग पताका॥ गुरुदेव नयंधरको आदि दे वड़े नामी। निर-ग्रंथ जैनपंथके गुरु देव जो स्वामी॥ जैवन्त ॥६॥ भापों कहां लो नाम वड़ी वार लगेगा॥ परनाम करों जिस्से वेड़ा पार लगेगा॥ जिसमेंसे कछु इक नाम सूत्रकारके कहों। जिन नामके प्रभावसे परभावको दहों॥ जैवन्त ॥७॥ तत्वार्थसूत्र नामि उमास्वामि किया

है। गुरुदेवने संक्षेपसे क्या काम किया है ॥ जिसमें अपार अर्थने विश्राम लिया है। बुधवृंद जिसे ओरसे परनाम किया है॥ जैवंत० वह सूत्र है इस कालमें जिनपंथकी पूंजी। सम्यक्त्व ज्ञान भाव है जिस सूत्रकी कूंजी॥ लड़ते हैं उसी सूत्रसों परवादके मूंजी। फिर हारके हट जाते हैं इक पक्षके लूंजी। जैवंत ॥८॥ स्वामी समन्तभद्र महाभाष्य रचा है। सर्वांग सात भंगका उमंग मचा है॥ परवादियोंका सर्व गर्व जिससे पचा है। निर्वान सदनका सोई सोपान जचा है॥ जैवंत० ॥१०॥ अकलंक देव राजवारतीक बनाया। परमान नय निछेसों सब वस्तु बताया॥ इश्लोक वारतीक विद्यानन्दजी मंढा। गुरुदेवने जड़मूल सी पाखण्डको खंडा॥ जैवंत ॥११॥ गुरु पूज्यपादजी हुये मरजादके धोरी। सर्वार्थसिद्धि सूत्रकी टीका जिन्हों जोरी॥ जिसके लखे सों फिर न रहे चित्तमें भरम॥ भविजीवकों भावे है सुपरभावका मरम॥ जैवंत० ॥१२॥ धरसैन गुरुजी हरो भवि वृंदकी बीथा। अग्रायणीय पूर्वमें कुछ ज्ञान जिन्हें था॥ तिनके हुए दो शिष्य पुष्पदन्त भुजबली। धवलादिकोंका सूत्र किया जिस्से मग चली॥ जै० ॥१३॥ गुरु औरने उस सूत्रका सब अर्थ लहा है। तिन धवल महाधवल जयसुधवल कहा है॥ गुरु नेमिचन्द्रजी हुये धवलादिके पाठी। सिद्धान्तके चक्रीशकी पदवी जिन्हों गांठी॥जै०॥ ॥१४॥ तिन तीनोंही सिद्धान्तके अनुसारसों प्यारे। गोमट्टसार आदि सुसिद्धान्त उचारे॥ यह पहिले सुसिद्धान्तका विरतंत कहा हैं। अब और सुनो भावसों जो भेद महा है॥ जै० ॥१५॥ गुणधर मुनीशने पढ़ा था तीजा पराभृत। ज्ञानप्रवाद पूर्वमें जो भेद हैं आश्रित॥ गुरु हस्तिनागजीने सोई

जिनसो लहा है। फिर तिन सों यतीनायकने मूल गहा है ॥जै० ॥१६॥ तिन चूर्णिका स्वरूप तिस्से सूत्र बनाया। परमान छ हजार यों सिद्धान्तमें गाया॥ तिसका किया उद्धरण समुद्धरण सु टीका। बारह हजारके प्रमान ज्ञानकी टीका॥ जै०॥१७॥ तिस हीसे रचा कुंदकुंदजीने सुशासन। जो आत्मीक पर्म धर्मका है प्रकाशन॥ पंचास्तिकाय समयसार सारप्रवचन। इत्यादि सुसिद्धान्त स्याद्वादका रचन॥ जै० ॥१८॥ सम्यक्त्वज्ञान दर्श सुचारित्र अनूपा। गुरुदेवने अध्यात्मीक धर्म निरूपा॥ गुरुदेव अमीइंदुने तिनकी करी टीका॥ झरता है निजानन्द अमीवृंद सरीका ॥जै०॥ ॥१९॥ चरणानुवेद भेदके निवेदके करता। गुरुदेव जे भये हैं पापतापके हरता॥ श्रीवट्टकेर देवजी वसुनंदजी चक्री। निरग्रन्थ ग्रंथ पंथके निरग्रंथके शक्री॥ जैवन्त ॥२०॥ योगींद्रदेवने रचा परमात्मा प्रकाश। शुभचन्द्रने किया है ज्ञान आरणौ विकाश॥ की पद्मनन्दजीने पद्मनन्द पचीसी। शिव कोटिने अराधना सुसार रचीसी॥ जैवन्त० ॥२१॥ दोसंघ तीन संघ चारसंघ पांचसंघ। षटसंघ। जातसंघलो गुरु रचा प्रबन्ध॥ गुरु देवनंदिने किया जिनेन्द्र व्याकरन। जिस्से हुआ परवादियोंके मानका हरन॥ जैवन्त० ॥२२॥ गुरुदेवने रची है रुचिर जैन संहिता। वरनाश्रमादिकी क्रिया कहैं हैं संहिता॥ वसुनन्दि वीरनंदि यशोनंदि संहिता। इत्यादि बनी हैं दशों परकार संहिता ॥जैवन्त ॥२३॥ परमेयकमलमारतण्डके हुए कर्त्ता। माणिक्यनंदि देव नयप्रमाणके भर्ता॥ जैवन्त सिद्धसेन सुगुरु देव दिवाकर। जै वादिसिंह देवसिंह जैति यशीधर॥ जैवन्त ॥२४॥ श्रीदत्त काण भिक्षु और पात्रकेसरी। श्रीवज्रसूर

महासेन श्रीप्रभाकरी ॥ श्रीजटाचार वीरसेन महासेन हैं। जै सेन शिरीपाल मुझे कामधेन हैं ॥जैवंत॥२५॥ इन एक एक गुरुने जो ग्रंथ बनाया। कहि कौन सके नाम कोई पार न पाया ॥ जिनसेन गुरुने महापुराण रचा है। मरजाद क्रिया कांडका सब भेद खचा है ॥ जैवंत ॥२६॥ गुणभद्र गुरुने रचा उत्तर पुराणको। सो देव सुगुरु देवजी कल्याण थानको॥ रविसेन गुरुजीने रचा रामका पुरान। जो मोह तिमर भाननेको भानुके समान ॥ जै० ॥२७॥ पुन्नाट गणविषैं हुये जिनसेन दूसरे*। हरिवंशको बनाके दास आसको भरे ॥ इत्यादि जे वसुबीस सुगुण मूलके धारी। निर्ग्रंथ हुए हैं गुरु जिनग्रंथके कारी ॥ जैवंत ॥२८॥ बन्दौं तिन्हैं मुनि जे हुये कवि काव्य करैया। वन्दामि गमक साधु जो टीकाके धरै-या ॥ वादी नमो मुनिवादमें परवाद हरैया। गुरु वागमीकको नमों उपदेश भरैया ॥ जैवंत ॥२९॥ ये नाम सुगुरु देवका कल्याण कर है। भवि वृन्दका ततकाल ही दुख द्वन्द हरै है ॥ धनधान्य ऋद्धि सिद्धि नवो निद्धि भरै है। आनन्द कंद देहि सवी विघ्न टरै है ॥ जैवन्त ॥ ३० ॥ इस कण्ठमें धारै जो सुगुरु नामकी माला। परतीतिसों उरप्रीतिसों ध्यावै जु त्रिकाला ॥ यह लोक का सुख भोग सो सुरलोकमें आवै। नरलोकमें फिर आयके निरवानको पावै ॥३१॥ जैवन्त दयावन्त सुगुरु देव हमारे ॥ संसार विषय खारसों जिन भक्त उधारे ॥ इति

## ११६ मंगलाष्टक

कवित्त ३१ मात्रा।

संघ सहित श्रीकुन्दकुन्द गुरु, वंदन हेत गए गिरनार। वाद

परो तहं संशयमतिसों, साक्षी वदी अम्बिकाकार ॥ सत्य पंथ निरग्रंथ दिगम्बर, कह्यो सुरी तहं प्रगट पुकार । सो गुरुदेव वसो उर मेरे, विघ्न हरण मंगल करतार ॥१॥ श्रीअकलंक देव मुनिवर सों,वाद रच्यों जहं बौद्ध विचार ।तारा देवी घटमें थापी,पटके ओट करत उच्चार ॥ जीत्यो स्याद्वाद बल मुनिवर,बौद्ध वेधि तारा मद टार ॥ सो० ॥२॥ स्वामि समंतभद्र मुनिवरसों, शिवकोटी हठ कियो अपार । वन्दन करो शंभुपिण्डीको, तब गुरु रच्यो स्वयंभू भार ॥ वन्दन करत पिण्डिका फाटी, प्रगट भये जिनचन्द्र उदार ॥ सो० ॥३॥ श्रीमत मानतुङ्ग मुनिवरपर, भूप कोप जब कियो गंवार बन्द कियो तालेमें तबहीं, भक्तामर गुरु रच्यो उदार ॥ चक्रेश्वरी प्रकट तब ह्वैके, बंधन काट कियो जयकार ॥ सो० ॥ ४ ॥ श्रीमत-वादिराज मुनिवरसों, कह्यो कुष्ठ भूपति तिहिं वार श्रावकसेठ कह्यो तिहं अवसर मेरे गुरु कंचन तन धार ॥ तबहीं एकीभाव रच्यो गुरु, तन सुवर्णद्युति भयो अपार । सो० ॥ ५ ॥ श्रीमत कुमुदचंद्र मुनिवरसों, वादपरो जहं सभा मझार । तबहीं श्रीकल्याणधाम थुति, श्रीगुरु रचना रची अपार ॥ तब प्रतिमा श्रीपार्श्वनाथकी, प्रगट भई त्रिभुवन जयकार । सो० ।६श्रीमत । विद्यानन्दि जवै, श्रीदेवागम थुति सुनी सुधार । अर्थहेत पहुंचो जिनमंदिर, मिलो अर्थ तिहं सुखदातार ॥ तबव्रत परम दिगम्बरको धर, परमतको कीनो परिहार । सो० ।७। श्रीमत अभयचंद गुरुसों जब, दिल्लीपति इमिकही पुकार । कै तुम मोहि दिखावहु अतिशय, कै पकरो मेरो मतसार ॥ तब गुरु प्रगट अलौलिक अतिशय, तुरत हरो ताको मदभार । सो गुरुदेव वसो उर मेरे, विघ्न हरण मंगल करतार ॥ ८ ॥

दोहा—विघन हरण मंगल करण वांछित फल दातार।
वृंदावन अष्टक रच्यो, करो कंठ सुखकार॥

## ११७ चौवीसों तीर्थंकर चिन्ह।

अब कहूं चिन्ह सो प्रभुके चित लौये। धरि ध्यान तिनहिं-की भवसागरतरि जैये॥ टेक॥ श्री आदिनाथके वृषभचिन्ह राजै है। जिन अजितनाथके कुंजर छवि छाजै है॥ श्रीसंभवनाथ तुरंग चिन्ह है तनमें। अरु अभिनन्दनके मरकट लखि चिन्हनमें चकवा श्रीसुमतिजिनेश प्रभूके राजै। अरु पद्मप्रभूके पद्मचिन्ह है छाजै॥ पहिचान चिन्ह जब जिनको शीश नवैये॥ धरि०॥ १॥ सांथिया सुपार्श्वनाथ प्रभूके राजै। जिनचन्द्रप्रभूके चंद्रचिन्ह छवि छाजै॥ श्रीपुष्पदंतके लक्षण मगर सुना है। श्रीशीतलप्रभुके पगमें वृक्ष गिना है॥ श्रेयांसनाथके गैंड़ा सुन रे भाई। अरु वांसुपूज्य-के महिषाकी छवि छाई॥ अरु वांसुपूज्यजा रक्तवरण चित लैये॥ धरि०॥२॥ पग लक्षण विमल वराह प्रभूके जानो। श्रीजिन अनंत के सेई पग पहिचानो॥ श्रीधर्मनाथके वज्र चिन्ह है पगमें। श्रीशां-तिनाथके चिन्ह सुना है मृग में॥ श्रीकुंथुनाथके छेला जानो मन में। श्रीअरहनाथके मीनचिन्ह है तनमें॥ ये देख चिन्ह जब जिनको शीश नवैये॥ धरि०॥३॥ श्रीमल्लिनाथके कुंभदेख शिर-नाऊं। श्रीमुनिसुव्रतके कच्छ देख मैं ध्याऊं॥ नमिनाथ प्रभूके कमलचिन्ह चितदेना। श्रीनेमिनाथके शंख चिन्ह लखि लेना। श्री-पार्श्वनाथके नाग देख लो वनमें। श्रीमहावीरके सिंह छवी चिन्हन

में॥ इह खुशीलालकी अरजु हृदयमें लैये ॥:धरि ध्यान तिनहिं का भवसागर तरि जैये ॥४॥ इति ॥

## ११८ संसार दुख दर्पण।

दोहा—वीर जिनेश्वर पद नमूं, जगजीवन सुखदाय।
कहूं दशा संसारकी सुनो भविक मन लाय॥

जोगी रासा—या जगमें नहिं दीखत कोई, जीव सुखी संसारी। दुखिया सब जग जीव दिखाई,देत अनेक प्रकारी॥कबहूं जायके जाय नरक गति, सागर लों थिति पाई। मारन छेदन ताड़न पीड़न, कष्ट लहे अधिकाई॥ छूवत भूमि हुई इम पीड़ा, विच्छू सहस डसाना। भूख लगी तिहुं जगका खाऊं, अन्न मिला नहिं दाना॥ होय तृषातुर चह्यो सिंधु जल, बून्द एक नहिं पाई। रक्त राधसे पूरित नदियां, बहती हैं दुःखदाई॥ असि सम तीक्ष्ण पत्र वृक्षके, जो तन चीर विदारैं। टूटे फल ज्यों पत्थर बरसैं, खण्ड खण्ड कर डारैं॥ गरमी सरदी कष्टदायनी, है अन्धियार भयाना। पृथ्वी की रज अति दुर्गन्धा, व्याकुल करत महाना॥ कष्ट नरकके जांय न बरने, जो बहुकाल सहे हैं। पशु गति पाई फिर दुख दाई, कष्ट अनेक लहे हैं॥ भार वहन अरु छेदन भेदन, भूख प्यास दुखकारी। जलचर, नभचर,थलचर पशुको, मारत आन शिकारी। पिंजरे पड़ कर, खूंटे बंध कर, बन्धनके दुख पावैं। चाबुक पैनी, डंडा, लाठी, मार सभीसे खावैं॥ पापी हिरदे धार दुष्टता, पंचेन्द्री पशु मारे। देवो पर बलिदान नामसे। असिके घाट उतारे॥ है पशुगति अति कष्ट दायनी, पाय लहैं दुख प्रानी। जो भोगे दुख,

वह जिय जाने, या प्रभु केवल ज्ञानी॥ कुछ शुभ भावन कर या जियने, सुरगति सुन्दर पाई। पर मन इच्छित सुख नहिं पायो, दुख पायो अधिकाई॥ रंक भयो, लख सम्पत परकी, झुर झुर बदन फिरायो। देख २ सुख भोग पराये, कर चिन्ता, दुख पायो॥ बहु दुख माना, चिन्ता कीनी, रुदन किया दुःखदाई। जब मृत्युसे मास छः पहिले, गलमाला मुरझाई॥ हा हा! यह सुख भोग छूटेंगे अब होगी थिति पूरी। इच्छा मनकी पूरी नाहीं, रह गई हाय अधूरी॥ कोई पुन्य उदय जब आयो, तब मानुष गति पाई। कर्म उदय कर या गति मांही, कष्ट अनेक लहाई॥ पुत्र बिना दुखिया नर कोई, चिन्तत मनमें ऐसे। मम धन संपति कौन भोगवे, नाम चलेगा कैसे॥ होत पुत्र मरजाय दुखी तब, यह कह रुदन मचावे। जो ना होता तो अच्छा था, कष्ट सहा नहिं जावें॥ जीयो पुत्र भयो दुर्व्यसनी धन सम्पति सब खोयो। अब दुख मानत मातपिता सब, कुलका नाम डुबोयो॥ मित्र स्वारथी स्वारथ साधन कर आंखें दिखलाये। वैरी बनकर धन यश प्राणन, का ग्राहक बन जावे॥ कुलटा नारी कहल कारणी, कर्कश वचन उचारें। दोऊ कुलकी लाज गंवावे, पतिको विष दे मारे॥ वेश्यागामी, परतिय लम्पट, ज्वारी, मांसाहारी। मद मतवाले पतिसे दुखिया है पतिवरता नारी॥ पुत्र पिता पर अरि सम टूटै, चाहे यह मर जावे। पिता पुत्र पर रुष्ट होय कर, घर से दूर करावै॥ भाई भाई लड़त स्वान सम, हैं प्राणनके लेवा। चार कषाय उपाधि मचावे, हैं दोऊ दुख देवा॥ विधवा नारि पती बिन दुखिया बिन नारी पति कोई। कोई बाला वृद्ध पती पा,

दुखित अती मन होई ॥ इष्ट मित्रका होय विछोहा, शोक करत तन छीजे। वाल अनाथ न कोउ सहाई, किनका आश्रय लीजे॥ कुल कुटुम्बके लोग स्वार्थी, स्वारथ वश दुख देवें। दाव लगेपर धन सम्पति क्या, प्राणन तक हर लेवें ॥ नृप अन्यायी सब धन छीनै, अत्याचार करै है। वन्दी गृहमें डार मार कर, सम्पति सर्व हरै है ॥ धर्म नाम पर लड़त अयाने, धन लूटें अघतापो। मार छेद कर प्राण लेत हर, रक्त बहावें पापी ॥ न्यायासन पर बैठ करें अन्याय, घूस कोई लेवै। दोषीको निर्दोष बनावे, दण्ड सुजनको देवै ॥ मारै लूटें चोर लुटेरे, स्याल व्याल डरपावें। नीर डुबावें अगनि जलावे सिंहादिक हन खावे ॥ मरी रोग दुर्भिक्ष सतावे, बिजुरी तनको जारै कालभ यानक नित डरपावत, आन अचानक मारै ॥ क्रोध मान माया अरु तृष्णा, या वश हो अघ कीनो। मार, किया अपमान, कपट कर, धन संपति सब छीनो ॥ परधन धरनी तियको हरकर, संकट आप उपायो। कारागृहमें कष्ट उठाये, कुलको लांछन लायो ॥ पायो निर्वल तन अति रोगी, या विरूप भयाना। अंगहीन लंगड़ या लूला, हुआ अन्ध या काना ॥ कानन सुनत, न बोलत मुखसे, देखत नाहीं आपा। कुष्ट रोगसे गलित भयो तन, तब दारुण दुख व्यापा ॥ वृद्धावस्था अर्ध मृतक सम, पाय महा दुख माने जाहि मृत्युसे जग भय खावे, ताहि निकट अब जाने ॥ कोई भिखारी दर दर याचत, दुर दुर वचन कहावे। रूखे सूखे झूंठे टुकड़े, पाकर भूख मिटावे ॥ विन धन, निर्धन, जन, निज मन में कलपै और दुख मानै, देख धनी जनको दुख पावै, द्वेषईर्षादिक ठानें ॥ धनी पुरुष मन, तोष न रंचक, तृष्णा वश दुख पावै।

लोभ पापका बाप, धरै मन, यासे कष्ट उठावे ॥ धनको लूटै चोर लुटेरे, अगनि जलै नस जावै ॥ तब देखो धनवान पुरुषको,सोच सोच मर जावै ॥ काहूके व्यवहार वणिजमें, टोटा आय गयो है ॥ टोटा खोटा दुखका कारण, यासे दुखित भयो है ॥ तृष्णाके वश धनपति भूपति, नरपति हैं सब कोई। संतोषामृत पान कियो नहिं, फिर कैसे सुख होई ॥ इन्द्रिय पांचों कर विषयनरत, बहु विध नाच नचावें। मनकी गति अति चंचलपनको, लेय विषयमें धावै ॥ रूप रंग रस गंध राग पर, जगजिय मन ललचावै। हो आशक्त दुखित अति होवें, अपने प्राण गमावें ॥ विषसम विषय विनासैं धनबल, यश, बुद्धी, शुचिताई। प्राणजांय विषखाय विषय पर, भव भवमें दुखदाई ॥ जो माने सुख या जग माहो, बिषयादिक विष खाके। वह नर स्वान समान सुखी है, सूखा हाड़ चबाके ॥ है असार संसार दुखोंका द्वार विपतिका घर है। क्षण२ दुखकी हो बढ़वारी, आधि व्याधिका डर है ॥ मोही मोह में अंध होयकर, जग वस्तु थिर माने। मेरा घर दर धन जन धरना, बन्धु मित्र निज जानै ॥ हाड़ मांस अरु रक्त राधकी, देह अशुचि धिणकारी। रूप रंग पर याके मोहित, होत मनुष अविचारी ॥ जानत नाहीं रुप ढरै यह, ज्यों तरुवरकी छाया।। बालू भींत समान नसै है, कंचन जैसो काया ॥ स्वारथके सब सगे संघाती, इष्ट मित्र जन प्यारे। निज स्वारथको साधन करके पलमें होवे न्यारे ॥ और किसीकी बात कहा यह, देह संग नहि जावै। जाको पोखें नित संतोखे, बहु विधि चैन करावें या संसार महावन भीतर, सार वस्तु नहि कोई ॥ कौन पदारथ

ऐसा कहिये, नास न जाको होई ॥ जल बुद् बुद्वत् जीवन जगमें, आस नहीं इक दिनकी । काल बली मुख खोलत जोहै, वाट एक पल छिनकी ॥ फिर जगमें, किससे मोह कीजे, कौन वस्तु थिर कहिये । ऐसे जग जंजाल जालमें, फँसकर बहु दुख लहिये ॥ कूप भांग पड़ीको पीकर, सबने सुध बुध खोई । उत्तम नर भव क्षेत्र पायकर, बेल न सुखकी बोई ॥ धर्म साध, परहित नहिं कीना, योंही जन्म गंवाया । मूढ़ पुरुषने रत्न अमोलक, सागर बीच डुबाया ॥ सुख चाहत भी सुख नहिं पावत, दुख पात्र संसारी । याका कारण, मोह अज्ञता, अरु मिथ्यात दुखारी ॥ जो चाहे सुख, जिय संसारी, आपा परको जाने । हित अनहित अरु पाप पुन्यका, सभी भेद पहिचाने ॥ विश्व प्रेम हिरदय विच धारै, पर उपकारी होवै । पाप पंक आतम पर लागो संजम जलसे धोवे ॥ दर्शन, ज्ञान, सु चारित्र पालै, इच्छा भाव घटावै । पंच महाव्रत धारण करके, जगसे मोह हटावै ॥ यह जग वस्तु समस्त विनासैं, इनसे ममता त्यागै । आत्म चिंतवन कर, निजमनमें, आतम हितमें लागै ॥ मैं आतम परमातम, चिद् आनन्द रूप सुख रूपी । अजर अमर गुण ज्ञान शांतिमय हूं आनंद स्वरूपी ॥ यह तन रूप स्वरूप न मेरो, मैं चेतन अविनाशी । ज्ञाता दृष्टा सुख अनन्त मय, हूं शिवपुर का वासी ॥ मेरी केवल ज्ञान ज्योतिसे, भरम तिमर नस जावे । मैं ऐसा शुद्धात्म, चिदानन्द, जब यह जीव लखावे ॥ तब ही कर्म कलंक विनासे, जीव अमर पद पावै । मिले निराकुल सुख अविनाशी, परमातम कहलावै ॥ आवे कब वह शुभ दिन जब मम, ज्ञान "ज्योति" जग जावै । सत्य अमर आतम को पाकर, मम जियरा सुख पावै ॥

दोहा—मेरी है यह भावना, सुख पावे संसार ।
मिले निराकुलता मुझे, हो आनन्द अपार ॥

